सौम्य अन्नस्यास्यमानस्य यो ऽणिमा सऊर्द्धं समुदीषति"। ऐसा ही यजुरारण्यक षष्ठ अध्यायमें, और छान्दोग-निरुक्तादिमें अन्न विपाक क्रिया सुन्दर प्रकारसे वर्णित है। बाहुल्य भयसे इस प्रसंगका विस्तार यहाँ और नहीं करूँगा। इन मंत्रोंसे आयुर्वेदका अति प्राचीनत्व अवश्य सिद्ध होता है।

वेदादिका समय निरूपण करनेके लिये प्राच्य और पाश्चात्य बड़े बड़े पण्डितोंने नाना प्रकार चेष्टा कर नाना प्रकारके सिद्धान्त किये हैं। अंग्रेज ऐतिहासिकोंका मत है कि, ऋग्वेद ही पृथ्वीका आदि साहित्य है और यह कुल चार हजार वर्ष पूर्व्व बना था। इस मतकी निर्मूलता अभी दिखलायी जायगी, किन्तु इस मतसे भी वेदका अति प्राचीनत्व और साथ ही आयुर्वेदका अति प्राचीनत्व सिद्ध होता है।

## आयुर्वेदके समय निरूपणका प्रयत्न।

वेदके समान पुराणोंमें भी आयुर्वेदका प्रसङ्ग जहाँ तहाँ बहुत पाया जाता है। महाभारत में उदाहरण मिलनेकी कमी नहीं है—

"कच्चिद् कुशला वैद्याः अष्टाङ्गे च चिकित्सिते।" (महा. सभा. ३५ अ.)

"आयुर्वेद विदस्तस्मात् त्रिधातुं मां प्रचक्षते।" (महा. शान्ति. १३७ अ.)

दर्शन शास्त्रोंमें भी आयुर्वेदका प्रसङ्ग मिलता है—

'मन्त्रायुर्वेदप्रामाण्यात् तत् प्रामाण्यम्" (गौतम सूत्र)

इत्यादि। इस गौतमसूत्रसे भी आयुर्वेदका अति प्राचीनत्व प्रतिपन्न होता है। स्मृति ग्रंथोंमें "याज्ञवल्क्य स्मृति अति प्राचीन ग्रन्थ है—इस याज्ञवल्क्य स्मृतिमें भी अन्न विपाक क्रिया और अस्थि गणनादि आयुर्वेदके विषय स्पष्ट मिलते हैं।

वेदका समय निर्णय असम्भव होने परभी महाभारतके समय निर्णयका एक अपूर्व द्वार "बृहत्संहिता" में देखा जाता है। वह यह है कि—

"आसन् मघासु मुनयः शासति पृथ्वीं युधिष्ठिरे नृपतौ।
षड्द्विक पञ्चद्वियुतः शककालस्तस्य राज्ञस्तु॥"

अर्थात् जिस समय युधिष्ठिर राज्य शासन करते थे, सप्तर्षि मण्डल मघा नक्षत्रमें रहा। सप्तर्षि मण्डलका यह नियम है कि, "एकैकस्मिन्नृक्षे शतं शतं ते चरन्ति वर्षाणाम्"। आचार्य्य वाराहमिहिरने जो गणना कर सिद्धान्त किया है, उसके अनुसार युधिष्ठिरका राज्यकाल इस समय ४३५९ वर्ष पहिले ठहरता है। काश्मीरके प्रसिद्ध इतिहास राजतरङ्गिणीमें निर्णीत महाभारतकी समय गणना इस गणनासे प्रायः ठीक ठीक मिलती है। अतः महाभारत रचनाके लिये ३६० वर्ष यदि छोड़ भी दिये जायँ तोभी महाभारत अन्ततः ४००० वर्षका प्राचीन है; इसमें कुछभी सन्देह नहीं करना चाहिये। (इससे ऋग्वेदको केवल ४००० वर्ष मात्रका पुराना मानने वालोंके मतका खण्डन होता है) जो हो, जब इस महाभारतके "देवर्षिचरितं गार्ग्यः कृष्णात्रेय-

श्चिकित्सितम्." तथा "श्यामायनोथ गार्ग्यश्च जावालिः सुश्रुतस्तथा। विश्वामित्रात्मजाः सर्वे मुनयो ब्रह्मवादिनः ॥" इन दो प्रसङ्गोंमें आत्रेय और सुश्रुतके नाम मिलते हैं। तब चरक और सुश्रुत—संहिताके मूल ग्रन्थ आत्रेयसंहिता, अग्निवेशसंहिता, वृद्ध-सुश्रुत प्रभृति महाग्रन्थोंकी विद्यमानता महाभारतके पूर्वकालमें अथवा सम समयमें अवश्य प्रतीत होती है। "कठ चरकाल्लुक्" इस पाणिनि सूत्रसे भी चरक संहिताकी अति प्राचीनता सिद्ध होती है। क्योंकि पाणिनिका समय अन्ततः दो हजार वर्षके पूर्व निर्विवाद सर्वादिसम्मतिसे सुनिर्णीत हो चुका है। अतएव प्राचीन मूल संहिताओंका अन्ततः चार हजार वर्ष पूर्व और वर्तमान चरक संहिताका समय अन्ततः दो हजार वर्ष पूर्वका होना सिद्ध हुआ, इस विषय पर और सन्देह होना नहीं चाहिये।

योरोपिय ऐतिहासिक लोगों में सुप्रसिद्ध डाक्टर रायल अपने "Essay on the Antiquity of Hindu Medicine" नामक ग्रन्थमें लिखते हैं "The hoary works of the Hindus,—Sharaka and Sasrad as the Arabs called them (evidently corruptions of the names Charaka and Susruta), were translated into Persian by Persian scholars and then into Greek by the physicians of Greece attending the courts of Alamanazer and Harun ul-rasid of Baghdad, each of whom severally heldan—international congress of medical men in central India."

अर्थात् "अरबियन—इतिहासमें स्पष्ट लेख है कि, वे लोग "शरक" और "ससरद" नामक दो चिकित्सा ग्रन्थ हिन्दुस्थानसे साथ लेगये, और पारस्य देशके पण्डितोंसे उनका उल्था कराया। प्राचीन मिसर ( इजिप्ट ) देशवासियोंने अरब देशियोंसे इन महा ग्रन्थोंके उपदेश लिये और मिसर देशियोंसे ग्रीस वालोंने आयुर्वेदके "तत्त्वोंको सीखा। डाक्टर रायल और भी कहते हैं कि रूमके सुलतान "अलमंजरने" सम्पूर्ण पृथ्वीके वैद्योंको बुलाकर एक विशाल वैद्य सम्मेलन किया एवं ये "शरक" और "ससरद" ( अर्थात् अपने चरक और सुश्रुत ) वैद्यकके श्रेष्ठ ग्रन्थ माने गये। और पृथ्वी मण्डलके समस्त चिकित्सकोंमें समादरणीय हुए। डाक्टर रायलके निर्द्धारणसे यह बात अष्टम शताब्दीकी है और इसीसे उनका अनुमान यह है कि आयुर्वेद अन्ततः दो हजार वर्षके पूर्व्व बहुतही उन्नतावस्थाको प्राप्त हुआ था।

डाक्टर वाइजने ( जो कि आयुर्वेदको बहुत सराहने वाले प्रसिद्ध यूरोपीय चिकित्सक हैं ) अपने "Commentries on Hindu Medicine" नामक ग्रन्थमें कहा है कि, "It was most probably at this early period (*i, e,* about three centuries before Christ) that they studied the healing art with such success as to enable them to produce systematic works on Medicine &c. &c.

अर्थात् ख्रीष्ट जन्मके तीन सौ वर्ष पूर्व हिन्दुओंका चिकित्साशास्त्र इतनी उन्नतावस्था पर था कि, उस समय चिकित्सा विषय पर अति मनोरम प्रणालीके अनेक अपूर्व ग्रन्थोंकी रचना हुई थी।

आयुर्वेदकी प्राचीनता और प्राचीन कालका उत्कर्ष दिखानेके लिये विदेशियोंकी सम्मति इतनी ही पर्य्याप्त है। आयुर्वेदके आचार्य्य और ग्रन्थोंका समय निरूपण हमारा आजका कार्य्य नहीं है। इसलिये इस विषय पर और अधिक कहना निष्प्रयोजनीय समझता हूँ। परन्तु यह भी कहना आवश्यक है कि, प्राचीन आयुर्वेदके मूल ग्रन्थ इस समय प्रायः नहीं मिलते, और वर्त्तमान चरक, सुश्रुत प्राचीन ग्रन्थोंके जीर्ण शीर्ण भग्नावशेष मात्र हैं। इस बातके प्रमाण वर्त्तमान ग्रन्थोंमें ही बहुत मिलते हैं, प्रति संस्कर्त्ताओंके सूखे लेख भी अनेक हैं।

## आयुर्वेदीय ग्रन्थोंमें आयुर्वेदका इतिहास।

अब आयुर्वेदका इतिहास आयुर्वेदीय ग्रन्थोंमें जैसा लिखित है, उसका निष्कर्ष आप लोगोंके सामने उपस्थित करता हूँ। यह सुप्रसिद्ध है कि, आदि पुरुष स्वयं ब्रह्माजी आयुर्वेदके प्रथम प्रणेता और प्रवर्त्तक हुए। उन्होंने प्रथम आयुर्वेदीय लक्ष श्लोकमयी एक विशाल संहिताकी रचना की। अनन्तर ब्रह्मा जीसे दक्ष प्रजापति, दक्ष प्रजापतिसे दोनों अश्विनीकुमार, और अश्विनीकुमारोंसे देवराज इन्द्रने आयुर्वेदका अध्ययन किया। यहाँ तक आयुर्वेद स्वर्ग लोकमें ही आबद्ध था, मर्त्य लोकमें इसका प्रवेश नहीं हुआ था। चरक संहितामें लिखा है कि, एक समय मर्त्यलोक में लोगोंको रोगोंसे पीड़ित देखकर दयार्द्र हृदय भरद्वाज, अङ्गिरा, जमदग्नि वसिष्ट, विश्वामित्र प्रभृति अनेक महर्षियोंने हिमालयके सानुप्रदेशमें महासभा की थी, उस सभाके निर्णयके अनुसार भरद्वाज मुनि देवलोकमें जाकर इन्द्रसे आयुर्वेदका अध्ययन करके आये। उन भरद्वाजसे आत्रेय ऋषिने आयुर्वेदकी शिक्षा पायी। कोई कहते हैं कि भरद्वाज और आत्रेय एक ही व्यक्ति हैं। पीछे आत्रेयके ६ शिष्य हुए। उन ६ शिष्योंने अपने अपने नामोंसे एक एक संहिताकी रचना कर मर्त्यलोकमें आयुर्वेदका प्रचार किया। उन ६ शिष्योंके नाम अग्निवेश, भेल, जतुकरण, पराशर, हारीत, और क्षारपाणी थे। इनके मध्यमें महर्षि अग्निवेशही सबकी अपेक्षा तीक्ष्ण धी शक्तिसम्पन्न थे। यही वर्त्तमान चरक संहिताके पितृ स्वरूप हैं। इनकी प्रणीत अग्निवेश संहिता ही वर्त्तमान चरक संहिताका मूल ग्रन्थ है। क्योंकि वर्त्तमान चरक संहिता इस मूल ग्रन्थका प्रतिसंस्कृत और दृढबल नामक आचार्य्यसे सम्पूर्ण किया हुआ भग्नावशेष है।

## आत्रेय सम्प्रदाय वा चरक सम्प्रदाय।

महर्षि आत्रेयका शिष्य सम्प्रदाय शारीरिक और मानसिक रोग समूहोंकी औषधादि द्वारा चिकित्सा करते थे। ये शस्त्रचिकित्सक नहीं थे, इसीलिये "काय

चिकित्सक" ( Physicians ) नामसे प्रसिद्ध थे। उनका साधारण नाम आत्रेय सम्प्रदाय ( School of physicians ) था। ये जातिके ब्राह्मण थे; इसलिये शस्त्रचिकित्साके प्रति इनका विशेष अनुराग न होना ही स्वाभाविक था।

सुश्रुत संहितामें आयुर्वेदागम कुछ दूसरे प्रकारसे ही लिखा है। ब्रह्माजीसे लगाकर इन्द्र तक गुरुपरम्परा तो पूर्वोक्त प्रकार ही है; परन्तु इसके सिवाय लिखा है कि धनवन्तरिजीने इन्द्रसे आयुर्वेदके उपदेश पाये और मर्त्यलोक वासियोंको नाना प्रकारकी पीड़ाओंसे पीड़ित अथच रोगोंसे आर्त्त देखकर काशीधाममें काशीराज दिवोदास रूपसे अवतीर्ण हुए! उनके निकट विश्वामित्र पुत्र सुश्रुत औपधेनव, औरभ्र, पौष्कलावत और गोपुर रक्षित प्रभृति शिष्यगणने आयुर्वेदका अध्ययन किया। धनवन्तरिजीके प्रधान शिष्य विश्वामित्र पुत्र सुश्रुत जातिके क्षत्रिय थे और काशिराज दिवोदास भी स्वयं क्षत्रिय थे, सुतरां शल्यतन्त्र वा शस्त्रचिकित्साको ही प्रधान समझकर उन्होंने आयुर्वेदकी चर्चा की। सुश्रुतादि महर्षियोंने भी अपने अपने नामोंसे एक एक संहिता ग्रन्थ रचकर आयुर्वेदका प्रचार किया। इन संहिताओंमें सुश्रुत संहिता ही प्रधान गिनी जाती थी। परन्तु दुःखकी बात है कि अब यथार्थ सुश्रुत संहिता उपलब्ध नहीं होती। वर्त्तमान सुश्रुत संहिता भी मूल वृद्ध सुश्रुत ग्रन्थका नागार्जुनकृत प्रति संस्कृत और लेखक प्रमाद एवं प्रक्षेपोंसे दूषित भग्नावशेष मात्र है।

## धनवन्तरि सम्प्रदाय वा सुश्रुत सम्प्रदाय।

इन शस्त्रचिकित्सा प्रिय सुश्रुतादि महर्षिगणका साधारण नाम धनवन्तरि-सम्प्रदाय वा सुश्रुत सम्प्रदाय ( School of Surgeons ) कहकर विख्यात था। वह प्रधानतः शस्त्रचिकित्सक थे। प्रथम ही कहा गया है कि इनके आदि गुरु क्षत्रिय थे और इनके शिष्य भी प्रायः क्षत्रिय ही थे; इसलिये शस्त्रचिकित्साके प्रति इनका भी विशेष अनुराग होना स्वाभाविक था।

पूर्वोक्त आत्रेय सम्प्रदाय और धन्वन्तरि सम्प्रदायके चिकित्सक गण सम्पूर्ण पृथक् भावसे चिकित्सा विद्याके प्रधान दो अङ्गोंका अनुशीलन करते थे। स्वर्ण, लौहादि धातु घटित औषधोंसे चिकित्सा करनी उनके समयमें विशेष प्रचलित नहीं थी। चरक और सुश्रुतमें धातुओंका सामान्य प्रयोग विरलेही स्थानोंमें दृष्टिगोचर होता है। ( जैसे चरक चिकित्सा स्थान रसायन पादमें लौह सुवर्णादिका प्रयोग ) अतएव धातु घटित औषधोंके प्रयोग उनके समयमें बहुत प्रकारसे नहीं होते थे; यह निःशङ्क चित्तसे कहा जा सकता है। धातु घटित औषधोंके अधिक प्रयोग चरक सुश्रुतादिके पीछे ( सम्भवतः बौद्धोंके समयमें अर्थात् प्रायः डेढ़ हजार वर्ष पूर्व ) प्रचलित हुए हैं। परन्तु कोई कोई ऐसा भी कहते हैं कि चरक सुश्रुतादिके सम समय ही योगि चिकित्सक लोग—रस चिकित्साका उत्कर्ष बढ़ा रहे थे। अस्तु,

## रस वैद्य सम्प्रदाय.

धातु घटित औषधोंके प्रधान प्रवर्त्तक रसवैद्य सम्प्रदाय वा रस चिकित्सक गण हैं। जनरव है कि महायोगी देवादि देव महादेवने इस चिकित्सा प्रणालीकी सृष्टिकी, और आदिनाथ, नित्यनाथ, चन्द्रसेन, गोरत्तनाथ, ( गोरखनाथ ? ) कपाली प्रभृति योगिगण इस विद्याके प्रवर्तक हुए। रस शब्दका अर्थ पारद है। इन रसादि धातु-समूहोंका जारण मारणादि करके प्रयोग करनेसे शरीरके रोगोंकी तो बात ही क्या जरा मरणका भी विनाश हो सकता है; रसवैद्य लोगोंने इसको प्रमाणित करके दिखलाया है। वस्तुतः उस समय रसवैद्योंका प्रभाव समग्र भारतमें इतना विस्तृत होगया था कि, वेदके प्रसिद्ध भाष्यकार सायणाचार्य्यको अपने प्रसिद्ध सर्व दर्शन संग्रह नामक ग्रन्थमें "रसेश्वर दर्शन" नामक दर्शनके मतको ग्रहण करना पड़ा। इस दर्शनका प्रधान मत यह है कि "श्रेयः परं किमन्यत् शरीरमजरामरंविहायैकम्"। प्रसिद्धि है कि यह योगी चिकित्सक गण एक रस ( पारद ) प्रयोगसे ही चतुर्वर्ग ( धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष ), का फल साधन करते और इसीलिये इसकी चिकित्सा शास्त्रोंमें विशेष प्रतिष्ठा और प्रधानता हुई थी। पारद, गन्धक, लौह, अभ्र, स्वर्ण, रौप्य प्रभृति पार्थिव पदार्थ ( mineral ) समूहका जारण मारण इस चिकित्सा प्रणालीका प्रधान अङ्ग है, इसलिये रसविद्या ही वर्त्तमान "कमेस्ट्री वा धातु विद्या" की प्राचीन मूल भित्ति कही जा सकती है।

वर्त्तमान समयकी आयुर्वेदीय चिकित्सामें जारित धातुओंका विशेष व्यवहार देखा जाता है, इसका भी मूल कारण केवल रसवैद्य सम्प्रदाय और उनके ग्रन्थ समूह हैं। तन्त्रग्रन्थोंमें रसचिकित्सा विषय अनेक स्थानोंमें लिखा हुआ मिलता है; इसलिये इस चिकित्साको कोई कोई "तान्त्रिक चिकित्सा" भी कहते हैं। आज इस रसविद्याके कणमात्रको कितने ही फकीरोंने अपनी आजीविका कर रखी है।

इस प्रकार चरक सम्प्रदाय, सुश्रुत सम्प्रदाय, और रसवैद्य सम्प्रदाय—इन तीनों सम्प्रदायोंकी चिकित्साने ही एक समय भारतवर्षमें प्रतिष्ठा लाभ की थी। इनमें दो सम्प्रदायोंका चिकित्साशास्त्र प्राधानतः ऋषि प्रणीत है; इसलिये इन उभय प्रकारकी चिकित्साओंको आर्ष चिकित्सा भी कहते थे। शेषकी चिकित्सा वा रसचिकित्सा तन्त्र मूलक है। इस वास्ते इसका द्वितीय नाम तान्त्रिक चिकित्सा है। वस्तुतः नागार्जुनादि मुनीन्द्र इस चिकित्साके प्रवर्त्तक हैं, इससे यह भी एक प्रकारकी आर्ष चिकित्सा ही है।

## आयुर्वेदकी प्राचीन ऊर्जित अवस्था।

आप लोग भली भाँति जानते हैं कि प्राचीन कालमें आयुर्वेद अष्टांग सम्पूर्ण शास्त्र था और उस समय इसके पूर्व्वाङ्ग शरीर विद्या ( Anatomy of physio

logy ) भेषज परिचय और द्रव्य गुण ( materia medica of Sherapenties ). भेषज कल्पना ( Phermacy ) और धातु विद्या ( chemistry ) आदि भी बहुत उन्नत अवस्थाको पहुँची हुई थी। आयुर्वेदकी प्राचीन उन्नतिके विवरणमें प्रथम वक्तव्य इन पूर्वाङ्गोंका है ।

## आयुर्वेदके पूर्वाङ्ग ।

आयुर्वेदका पूर्वाङ्ग शारीर विद्या ( Anotomy of physiology ) है । कोई कोई कहते हैं कि, केवल आज ही नहीं किन्तु प्राचीन कालसे वैद्य लोग शारीर विषयमें अनभिज्ञ थे । यह कहना उन महाशयोंका सर्वथा असत्य है । क्योंकि आयुर्वेदाचार्य्य लोग पहलेसे ही कह रहे हैं, "शरीरं सर्वथा सर्वं सर्वदा वेद यो भिषक् । आयुर्वेदं स कार्त्स्न्येन वेद लोकसुखप्रदम् ॥" अर्थात् शरीरके सूक्ष्माणु सूक्ष्म तत्त्वोंको जो ( च. शा. ६. अ. ) मनुष्य सीखता है और हरवक्त स्मरण रखता है, उसी मनुष्यको समग्र आयुर्वेद सीखनेका फल मिलता है ।

## शारीर विद्या ।

शवच्छेद करके सब अङ्ग प्रत्यङ्गादिको पूरी रीतिसे सीखना चाहिये इस विषयमें सुश्रुत कहते हैं—

"तस्मात्समस्तगात्रमविषोपहतमदीर्घव्याधिपीड़ितमवर्षशतकं निःसृष्टान्त्रपुरीषं पुरुषमवहन्त्यामापगायां निबद्धं पञ्जरस्थं मुञ्जवल्कल-कुश-शणादीनामन्यतमेनावेष्टिताङ्ग मप्रकाशे देशे कोथयेत्, सम्यक् प्रकुथितञ्चोद्धृत्य ततो देहं सप्तरात्राद्उशीरबालवेणु-वल्कलकूर्चानामन्यतमेन शनैः शनैरवघर्षयंस्त्वगादीन् सर्वानेव बाह्याभ्यन्तराङ्गप्रत्यङ्ग-विशेषान् यथोक्तान् लक्षयेच्चक्षुषा ।" ( सु. शा. ५ )

"तस्मान्निःसंशयं ज्ञानं हर्त्रा शल्यस्य वाञ्छता ।
शोधयित्वा मृतं सम्यग् द्रष्टव्योऽङ्गविनिश्चयः ॥"
"शरीरे चैव शास्त्रे च दृष्टार्थः स्याद्विशारदः ।
दृष्ट श्रुताभ्यां सन्देहमवापोह्याचरेत् क्रियाः ॥
प्रत्यक्षतो हि यद् दृष्टं शास्त्रदृष्टञ्च यद् भवेत् ।
समासतस्तदुभयं भूयोज्ञानविवर्द्धनम् ॥" ( सु. शा. अ. ५ )

जो आयुर्वेदाचार्य्य शारीर तत्त्वोंके सीखनेके लिये इतने उपदेश दे गये हैं; वे शारीरतत्त्वोंमें स्वयं अनभिज्ञ थे, यह बिलकुल असम्भव है । हाँ, यह अपराध तो हमारा ही है कि, इस समय शारीरकी पूरी पूरी चर्चा करनी हम लोगोंने छोड़ दी, उसीका फल है कि, प्रति संस्कार, विलोप, प्रमाद और प्रक्षेपोंसे युक्त होकर वर्तमान समयके सुश्रुतादि ग्रन्थोंकी शारीरवर्णना विकृत हो गयी है । तथापि अभी तक वर्तमान भग्नावशेषमें भी कई एक शारीर तत्त्वोंका वर्णन ऐसा मनोहर है कि, उसे देख कर गुणग्राही शारीरज्ञोंका चित्त आनन्द से प्रफुल्लित हो उठता है ।

अस्थियोंकी संख्या सुश्रुतमें तीन सौ, चरकमें तीन सौ साठ ( ३६० ); और अंग्रेजी मतमें दो सौ (२००) मात्र है। अस्थियोंकी गणना भी इन मतोंमें भिन्न भिन्न प्रकारसे है। इस पर सन्देह हो सकता है कि अस्थि तो अति स्थूल और स्पष्ट देखने योग्य वस्तु हैं इसमें इतना मत भेद कैसे हुआ ? थोड़े ही दिनकी बात है कि विलायत-की अक्सफोर्डयुनिवर्सिटीके प्रसिद्ध पण्डित हार्नलि साहबने इस सन्देहकी सुन्दर मीमांसा करके एक ग्रन्थ लिखा है जिसका नाम "Ostiology of the ancient Hindus" है। आपने इस अपूर्व ग्रन्थमें बड़ी ही विद्वत्ता और निपुणताके साथ दिखा दिया है कि पूर्वोक्त संख्याओंमें विरोध ( मतभेद ) बिलकुल नहीं है। और प्राचीन लोग अस्थितत्त्वको भली भाँति जानते थे। प्रति संस्कारक और प्रक्षेपकोंकी भूलसे ही जो ग्रन्थोंकी दुर्दशा हुई है आपने अखण्डनीय प्रमाणोंसे इस बातको भी सिद्ध किया है। यद्यपि वर्त्तमान सुश्रुत और चरकके शारीर स्थानोंमें वृक्क, फुस्फुस, उण्डुक, हृदय, यकृत और प्लीहा आदि कई शरीर यन्त्रोंके नाम मात्र मिलते हैं तथापि यह बड़े ही दुःखकी बात है कि इन सबोंका पूर्ण विवरण सर्वथा दुर्लभ हो रहा है।

प्राचीन आयुर्वेदमें शारीरज्ञान कैसी पूर्णताको प्राप्त हुआ था, उसका और उज्ज्वलन्त दृष्टान्त यह देखिये कि त्वचाकी वर्णनामें सुश्रुत सात प्रकार और चरक छ प्रकारकी त्वचाका विवरण लिखते हैं। उसी प्रकार वर्त्तमान समयके सूक्ष्मदर्शनके अपूर्व यन्त्र "माइक्रोसकोप" ( Microscope ) द्वारा देखनेसे भी त्वचाका विभाग दृष्टिगत होता है। यह क्या कम हर्षका विषय है ? सुश्रुताचार्य त्वचाके प्रथम स्तर ( परदे ) को अवभासिनी कहते हैं। अंग्रेजी सूक्ष्म परीक्षासे भी यही प्रतिपन्न होता है कि प्रथम स्तर ( Epidermis ) ही कृष्ण और गौरादि वर्णोंका आधार है।

इसी प्रकार कलाओंका वर्णन भी अति मनोहर है। कला शब्दका अर्थ रेशमी वस्त्रके सदृश सूक्ष्म झिल्ली ( Membrane ) है। शवच्छेद कर प्रत्यक्ष देखने और शास्त्रको विचारनेसे स्पष्ट प्रतिपन्न होता है कि यह झिल्ली ही धातु और आशयके मध्यमें मर्यादा या व्यवधान है। यथा—"कला नाम धात्वाशयान्तर मर्य्यादा" अर्थात्—

अस्थि, मांस, मेद, मज्जा आदि जहाँ ही देखे जाते हैं वहाँ ही उनके धारण करनेकी कला है। कलाओंका सम्यक् विवरण हमारे 'प्रत्यक्ष शारीर' नामक ग्रन्थमें दिखाया गया है। ऐसा ही स्नायुओंका विवरण भी आयुर्वेदमें सुन्दर रीतिसे है। हमारे ग्रन्थमें सम्यक् प्रतिपन्न किया गया है कि स्नायु शब्दका अर्थ ( Fibrous Tissue or Ligaments ) अर्थात् सनके सूत्रके समान दृढ़ शुभ्र सूत्र या तन्मय बन्धनी है। प्रसङ्गागत कहना चाहिये कि ( Nerve system ) के अर्थमें स्नायु-मण्डल शब्दका और 'Nerve Debility' के अर्थमें स्नायवीय दौर्बल्य शब्दका प्रयोग करना नितान्त भूल है, किन्तु बड़े दुःखकी बात है कि आजकल बङ्ग और हिन्दी भाषामें इन्हीं शब्दोंका बहुत प्रचलन हो रहा है।

## रक्त संवहन क्रियाका ज्ञान ।

अब शारीर क्रिया विज्ञान ( Physiology ) के विषय पर कुछ कहना है । देखिये कुल २०० वर्ष पूर्व्व जिस रक्त संवहन क्रियाका आविष्कार करनेसे सर विलियम हार्वि योरप खण्डके परम पूजनीय हुए थे; उसी रक्त संवहन क्रिया ( Circulation of Blood ) का मनोहर वर्णन आयुर्वेदमें अभी तक मिलता है । चरक हृद् यन्त्रके विषयमें स्पष्ट ही लिखते हैं:—

तेनमूलेन महता महामूला मतादश ।
ओजोवहाः शरीरेऽस्मिन् विधम्यन्ते समन्ततः ॥
येनौजसा वर्त्तयन्ति प्रीणिताः सर्वजन्तवः ।
यदते सर्व्वभूतानां जीवितं नावतिष्ठते ॥
यत् सारमादौ गर्भस्य यत्तद्गर्भरसाद्रसः ।
सम्वर्त्तमानं हृदयं समाविशति यत् पुनः ॥ ( च. सू. ३० अ. )

फिर और देखिये गर्भके विषयमें चरक कहते हैं:—

नाभ्यां ह्यस्य नाडी प्रसक्ता, साचामरा, अमराचास्य मातुः प्रसक्ता हृदये ।
मातृ हृदयं ह्यस्य साममरामभि संप्लवते सिरभिः स्पन्दमानाभिः ॥"
( च. शा. ६ अ. )

वाग्भटाचार्य्य भी स्पष्ट कहते हैं:—

"दश मूलसिरा हृत्स्थास्ताः सर्व्वं सर्व्वतो वपुः । रसात्मकं वहन्त्योजस्तन्निबद्धं हि चेष्टितम् ।"
( वा. शा. ६ अ. )

पूर्व्वोक्त सन्दर्भोंको देखकर आयुर्वेदके परम शत्रुको भी स्वीकार करना पड़ेगा कि, महर्षि लोग रक्तसंवहन क्रियाको अच्छी प्रकार समझते थे । देखिये हृदयसे निकलकर रक्त सर्व्व शरीरमें कैसे प्रवाहित होता है और शरीरमें घूम फिरकर हृदयमें लौट आता है, इस विषय पर कैसा स्पष्ट कहा गया है कि, "सम्वर्त्तमानं हृदयं समाविशति यत् पुनः" ।

## वायु पित्त कफ तत्त्व ।

शारीर क्रिया विज्ञानमें वायुपित्तकफ—तत्त्व आयुर्वेदका एक अमूल्य रत्न है । शारीरिक क्रिया विज्ञानके लिये वायु, पित्त, कफ ये त्रिधातु हैं, मानसिक क्रिया विज्ञानके लिये वैसे ही सत्त्व, रज, तम ये त्रिगुण हैं । इस विषयके तत्त्वोंको न समझ कर नासमझ लोग आयुर्व्वेद पर वृथा अधिक्षेप करते हैं । परन्तु हमें आशा है कि कभी वह दिन आवेगा जब कि आयुर्व्वेदके इन तत्त्वोंके विषयमें सूक्ष्मदृष्टि जगत्के सभी विद्वानोंके चित्तमें सत्य कल्पना प्रस्फुरित होगी । इस समय वायुका अर्थ wind अर्थात हवा, पित्तका अर्थ Bild अर्थात् पीले रङ्गका तरल पदार्थ विशेष, और कफका

अर्थ Phlegm अर्थात् बलगम इतना ही समझकर लोग आयुर्वेदकी अपव्याख्या करते हैं। वस्तुतः वायु, पित्त, कफ इन तत्त्वोंसे शरीरकी स्वाभाविक क्रियाओंको तथा शरीरकी विकृत अवस्थाकी क्रियाओंको एवं चिकित्सामें भेषज प्रयोगके जो अपूर्व नियम बाँधे गये हैं उन नियमोंको एक बार समझनेसे महर्षियोंका दिव्यज्ञान देखकर सभीको विस्मित एवं मुग्ध होना पड़ता है।

प्रथमतः स्मरण रखना चाहिये कि वायु, पित्त, कफ ये शरीरमें दो रूपसे अवस्थित हैं—धातु रूप और मल रूप। धातु रूप वायु, पित्त, कफ, सूक्ष्म और इन्द्रियोंके अगोचर वस्तु हैं। केवल क्रियाओंको देखकर इनका अनुमान हो सकता है। इन स्वाभाविक और विकृत क्रियाओंका लक्षण ऐसा स्पष्ट है कि उन्हें देखकर सूक्ष्मदर्शी मनुष्यको धातु रूप वायु पित्त कफकी सत्ता अवश्य माननी पड़ेगी, और मलरूप वायु पित्त कफ स्थूल एवं इन्द्रियगोचर वस्तु हैं, जिनकी सत्ता सभीको (स्थूल दर्शियोंको भी) स्पष्ट प्रतीत होती है।

संक्षेपसे कहा जा सकता है कि "वा" गतिगन्धनयोः इस धातुसे "वायु" पद बना है। गति रूपी जितनी क्रिया हैं, वह वायुकी ही हैं। गतिरूपी क्रिया शरीरमें क्या है? प्रधानतः शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, इनको मनके पास पहुँचाना और पेशियोंमें वेग उत्पन्न करके चेष्टाओंका करना ही गतिरूप क्रिया हैं जो कि पाश्चात्यमतमें "सेन्सेशन" और "मस्क्युलर एकशन" (Sensation and muscular action) कहे जाते हैं। चित्तमें जो कुछ सङ्कल्प विकल्पादि वृत्तियाँ होती हैं, वे भी मनकी गतिरूप क्रिया हैं। अतः वे भी "वायु"के कार्य्य हैं। पाश्चात्य मतमें इसको (Intellection) कहा गया है। महर्षि चरक स्पष्ट ही कहते हैं कि:—

वायुस्तन्त्रयन्त्रधरः प्राणोदानसमानव्यानापानात्मा, प्रवर्तकश्चेष्टानामुच्चावचानां, नियन्ता प्रणेताच मनसः, सर्वेन्द्रियाणामुद्योतकः, सर्वेन्द्रियार्थानामभिवोढ़ा। (च. सू. १२ अ.)

अर्थात् वायु शरीरके सब आशय और यन्त्रोंको धारण करता है; इनकी क्रियाओंको चलाता है और इसके प्राण, उदान, समान, व्यान, अपान ये पाँच स्वरूप हैं (हृदय, कंठ, उदर, त्वक्, और गुह्य आदि स्थानोंमें इसके पृथक् पृथक् कार्य्य स्पष्ट भावसे देखे जाते हैं)। वायु ही बड़ी और छोटी सब क्रियाओंका प्रवर्त्तक है, एवं मनकी वृत्तियोंका निर्माणकर्त्ता तथा चालक है। वायु ही सब इन्द्रियोंमें चैतन्य देने वाला है और शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, इन इन्द्रियार्थोंका वहनकर्ता है इत्यादि। चरकके इस वचनको देखकर किसको न प्रतीत होगा कि पाश्चात्य पण्डित लोग जिसको नर्वफोर्स (Nervo force) कहते हैं हमारे आचार्य लोग इसी दुर्ज्ञेय वस्तुको "वायु" कहते थे और षट्चक्र और नाड़ी मण्डल—अंग्रेजी शास्त्रका प्रसिद्ध नार्वस् सिष्टम (Nervous System) ही हैं। बिजलीका पङ्खा और बिजली-गाड़ी आदि जब तक लोगोंने नहीं देखी थी तबतक कहनेसे विश्वास नहीं हो सकता

था कि बिजलीके द्वारा ऐसे ऐसे अपूर्व कार्य हो सकते हैं। अब प्रत्यक्ष प्रमाणको देख-कर मुटिया मजूर लोग भी बिजलीकी अपूर्व शक्तिको मान रहे हैं। ऐसे ही आचार्योंका कहा हुआ वायुका प्रमाण भी अब प्रत्यक्ष है। शवच्छेद करके मस्तिष्क सुषुम्नादिको देखनेसे और जीवित प्राणी पर नाना विध परीक्षा करनेसे प्रत्यक्ष देखनेमें आता है कि बिजलीके समान कोई एक अपूर्व सर्वव्यापिनी शक्ति शरीरमें है जिसके प्रभावसे शरीरके कलकाँटे चल रहे हैं। परन्तु अंग्रेजी मतसे महर्षियोंके मतका प्रभेद इतनाही है कि अंग्रेजी मत वालोंने ( Nerve force ) को स्वीकार करके उसको अज्ञेय कह कर छोड़ दिया है और हमारे महर्षि लोगोंने अतीन्द्रिय ज्ञानसे इसका स्वरूप वर्णन किया है।

"रूक्षः शीतोलघुः सूक्ष्मश्चलोऽथ विशदः खरः।
विपरीतगुणै र्द्रव्यैर्मारुतः सम्प्रशाम्यति॥"

अर्थात् "वायु रुक्ष, शीत स्वभाव, लघु, सूक्ष्म, चल, विशद और खर स्वभाव है। इनके विपरीत गुण सम्पन्न द्रव्योंसे वायुकी शान्ति होती है। मूर्ख लोग समझते हैं कि वायुके गुण वर्णन ऋषि लोगोंकी स्वकपोलकल्पना है, किन्तु वे लोग तनिक विचार कर नहीं देखते हैं कि विपरीत गुण द्रव्योंसे वायुकी जो शान्ति होती है, केवल इस बातसे ही महर्षियोंके दिव्य ज्ञानकी सत्यता प्रमाणित हो रही है।

प्रकृतिस्थ वायुके विषय पर स्पष्ट कहके विकृत वायुके विषयमें चरक पुनः लिखते हैं:—

"कुपितस्तु खलु शरीरे शरीरं नानाविधैर्विकारैरुपतपति, बलवर्णसुखायुषामुपघाताय भवति, मनो व्यावर्तयति, सर्वेन्द्रियाण्युपहन्ति" इत्यादि। ( च. सू. १२ अ. )

अर्थात् कुपित वायु शरीरमें "आध्मान-स्तम्भ-रौक्ष्य आदि नाना विध विकारोंको उत्पन्न करता है, मनुष्यका बल वर्ण सुख और आयुको नष्ट करता है, मनकी विकृति उपजाता है, इन्द्रियोंकी शक्तिको नष्ट करता है—इत्यादि।

इसी कारण अङ्गरेजीमें जिन रोगोंको ( Nervous, Debility Neurasthenia ) आदि नामसे निर्देश करते हैं, वैद्य लोग उन सब रोगोंको वायु रोग ही समझते हैं। और अङ्गरेजीमें जिस मनुष्यको Nervous वा Hysterical कहते हैं, हम लोग उसको वात प्रकृति समझते हैं। जिस वात प्रकृतिका स्वरूप आचार्य्य लोग स्पष्ट लिख गये हैं कि—

"अधृतिरदृढसौहृदः कृतघ्नः कृशपुरुषो धमनीततः प्रलापी द्रुतगतिरटनोऽनवस्थितात्मा—इत्यादि"। ( सु. शा. ४ अ. )

इन सब बातोंको देखकर कौन नहीं स्वीकार करेगा कि ऋषि लोग समग्र नाड़ी मण्डल ( Nervous system ) की क्रियाओंको करामलकके समान समझते थे। और "वायु"—इन दो अक्षरोंमें सब अर्थका अवरोध कर चुके थे। अतएव सुश्रुत स्पष्ट कहते हैं—

"प्रस्पन्दनोद्वहन पूरण विवेक धारण लक्षणो वायुः पञ्चधा प्रविभक्तः शरीरं धारयति"।
(सु. सू. १५ अ.)

अब स्पष्ट प्रतीत होता है कि वायुका अर्थ हवा नहीं है। शरीरमें उद्गार अधोवायु आदि धातुभूत वायु नहीं हैं, यह मलभूत वायुका रूप है। इनके विषयमें वायुका प्रसङ्ग नहीं चला है।

अब पित्तके विषय पर कहूँगा। "तप सन्तापे" इस धातुसे पित्त शब्द बना है। शरीरमें सन्तापका मूलभूत जो कुछ सूक्ष्म अतीन्द्रिय वस्तु है,—"पित्त" उसीका नाम है। शरीरमें जो कुछ तेजोगुणके कार्य्य होते हैं, पित्त ही उनका परिचालक है। तेजोगुणके कार्य्य शरीरमें कौन हैं? शरीरके स्वाभाविक सन्ताप रक्षा (जिससे शरीरका सन्ताप ९८ से ९८॥ डिगरी पर बना रहता है) और त्वक्की शोषण शक्ति, अन्नका विपाक, मनकी तेजस्विता, दृष्टिकी उज्ज्वलता, और रक्तका उज्ज्वल लाल वर्ण,—ये ही तेजोगुणके प्रधान कार्य्य शरीरमें हैं। इन कार्य्योंके विभागसे पित्तका भी भ्राजक, पाचक, साधक, आलोचक और रञ्जक संज्ञा हुई है। इन कार्यों-के मूलभूत तत्वोंको आचार्य्य लोगोंने अतीन्द्रिय ज्ञानसे प्रत्यक्ष कर लिया था,—अब अङ्गरेज लोग इसको कोई एक अज्ञेय "Heat Producing mechanism" (सन्ताप देनेवाला अतीन्द्रिय वस्तु) metabelic function इत्यादि नाना नामसे मानते हैं। पाश्चात्य विद्वान् कहते हैं कि निरन्तर शरीरमें जो धातुक्षय हो रहा है, इसी धातुक्षय वा "धातु दाह" (Combustion) से अग्निगुण उत्पन्न होकर शरीरका सन्ताप रक्षित होता है। आचार्य्य लोग कहते हैं कि "प्रतिक्षणं शीर्य्यते–इति शरीरम्"। चरक भी कहते हैं—"अग्निरेवहि पित्तान्तर्गतः कुपिताकुपितः शुभाशुभानि करोति। स यदा नेन्धनं युक्तं लभते तदा देहजं रसं हिनस्ति"। इन वचनोंका अभिप्राय यह है कि अग्निके प्रभावसे शरीरके सब धातुओंका निरन्तर क्षय होता जाता है। उस क्षयकी पूर्तिके लिये आहार रूप इन्धन पहुँचाना चाहिये। अङ्गरेजी मतके साथ ऋषियोंके मतका इतना सादृश्य रहने पर भी स्मरण रखना चाहिये कि अग्नि केवल आहार रूप इन्धनसे ही उपजता है, महर्षियोंका यह मत नहीं है। सृष्टिकी आदिसे शरीरसे अग्निगुण सम्पन्न सर्व व्यापी पित्तकी सत्ताको सूक्ष्मदर्शी महर्षि लोग स्वीकार करते हैं, और कहते हैं—"वातपित्तश्लेष्माणएव देह सम्भवहेतवः" परन्तु अङ्गरेजी मत वाले अभी तक उतनी सूक्ष्मताको नहीं पहुँचे हैं। इस धातुभूत पित्तका गुण क्या है? जिस बात पर आचार्य्य अतीन्द्रिय प्रत्यक्ष करके कहते हैं—

सस्नेहमुष्णं तीक्ष्णञ्चद्रवमम्लं सरं कटु।
विपरीतगुणैः पित्तं द्रव्यैराशु प्रशाम्यति॥

अतीन्द्रिय प्रत्यक्ष कहनेका अभिप्राय यह है कि यकृत्से निःसृत पीतवर्ण तरल-पदार्थ पित्तके विषयमें यह लेख नहीं है क्योंकि उसमें यह सब गुण वर्तमान नहीं दीख

पड़ते। ऋषियोंके अतीन्द्रिय ज्ञानकी सत्यताका अनुमान अब भी इन प्रमाणसे हो सकता है। उपरि लिखित गुणोंके विपरीत गुणसम्पन्न द्रव्योंके उपयोगसे निपात ही पित्तकी शान्ति है। कुपित पित्तके लक्षण आयुर्वेदमें जिस प्रकार कहे गये हैं (यथा विस्फोटक, अम्लोद्गार, ऊष्मा आदि) वे अब भी पित्तकी शान्तिसे शान्त होते हैं। अंग्रेजीमें जिसको Bile कहते हैं, वह मल रूप वा किट्टरूप पित्त है। धातुमल पित्तके साथ इसका अर्थ मिलाना बहुत ही भूल है। इस मल भूत पित्तका लक्षण आयुर्वेदमें इस प्रकार है—

पित्तं तीक्ष्णंद्रवं पूति नीलपीतं तथैवच।
उष्णंकटुरसञ्चैव विदग्धं चाम्लमेवच॥ (सु. सू. २१ अ.)

अब श्लेष्माके विषय पर कहना है। "श्लिष आलिङ्गने" इस धातुसे श्लेष्मा पद बना है। श्लेष्मा सोमगुणात्मक वस्तु है। पित्तके सदृश धातुभूत श्लेष्मा भी अतीन्द्रिय पदार्थ है। शरीरमें तर्पण (तरावट रखना) श्लेषण (संयोजित रखना) पोषण आदि सोम धातुके सब कार्य श्लेष्माका ही है। पित्त आदि अग्नि रूप है तो श्लेष्मा जल रूप है। केवल अग्निसे दाह मात्र होता है, जलसे उस अग्निकी तीक्ष्णता दूर होती है सब स्थान पर तरावट पहुँचती है अतएव सुश्रुताचार्य कहते हैं:—

सन्धिसंश्लेषण स्नेहन रोपण पूरण बृंहण तर्पण बलस्थैर्य्यकृत्
श्लेष्मा पञ्चधाप्रविभक्त उदककर्मणानुग्रहंकरोति॥
(सु. सू. १५ अ.)

अर्थात् सन्धियोंका संश्लेषण (तेलके सदृश पदार्थसे चिकना रखना) स्नेहन (कण्ठ-जिह्वादि स्थानोंको तर रखना), अन्नका क्लेदन धातुओंका पूरण और पोषणादि जलके कार्यसे कफ शरीरको तर रखता है। यदि शरीरमें इस श्लेष्माकी तरावट न रहे तो शरीर थोड़े ही दिनमें दग्ध हो जाय। अतीन्द्रिय श्लेष्मा यद्यपि एक ही है तथापि कार्यके अनुसार पित्तके सदृश इसके भी पाँच विभिन्न रूप हैं। जिनके नाम श्लेषक (Synovia.) क्लेदक (Soliva) आदि रखे गये हैं। धातु रूप श्लेष्माके अतीन्द्रिय रूपका प्रत्यक्ष करके आचार्य कहते हैं।

गुरुशीत मृदु स्निग्ध मधुर स्थिर पिच्छिलाः।
श्लेष्मणः प्रशमं यान्ति विपरीतगुणैर्गुणाः॥

महर्षियोंके इस उपदेशकी सत्यता चिकित्सा करनेके समय सभीको प्रत्यक्ष प्रतीत होती है; परन्तु स्मरण रखना चाहिये कि नाक और मुखसे जो श्लेष्मा गिरती है, वह श्लेष्मा किट्ट वा मलरूप है, और उसके विषयमें श्लेष्माका शरीरधारकत्व नहीं कहा गया है। सुतरां धातुभूत कफ पित्त वायुके विषयमें ही कहा गया है—

"विसर्गादान विक्षेपैः सोमसूर्य्यानिला यथा।
धारयन्ति जगद्देहं कफपित्तानिलास्तथा॥" (सु सू. २१ अ.)

अर्थात् विसर्ग आदान और विक्षेपसे ( तर्पण शोषण और सन्धारण ) चन्द्र सूर्य और वायु जिस प्रकारसे जगत्को धारण करते हैं, उसी प्रकारसे कफ पित्त वायु भी शरीरको धारण करते हैं।

मलभूत वायु, पित्त और कफके विषयमें स्पष्ट ही निर्देश है—

"पक्काशयन्तु प्राप्तस्य शोष्यमानस्य वह्निना ।
परिपिण्डितपक्वस्य वायुस्स्यात् कटुभावतः ॥" ( चरक )
"किट्टमन्नस्य विण्मूत्रं रसस्यच कफोऽसृजः ।
पित्तं मांसस्य खमलाः मलःस्वेदस्तु मेदसः ॥" ( चरक )

वायु, पित्त, कफके विषयमें शेषका वक्तव्य यह है। वायु, पित्त, कफ केवल शरीरके ही तीन स्तम्भरूप हैं। यही नहीं परन्तु समग्र आयुर्वेदके हेतु, लक्षण, औषधस्कन्धके तीन प्रधान स्कन्ध स्वरूप हैं। मनुष्यका वयःक्रम, अहोरात्र, षड्ऋतु, अन्नविपाक आदि सभीमें वायुपित्तका प्रभाव महर्षियोंने स्पष्ट प्रतिपन्न किया है जिससे चिकित्सा कार्यमें पूरी पूरी सहायता मिलती है। इस विषयपर विवेक करनेसे एक पूरा ग्रन्थ तैयार हो सकता है; परन्तु आज दिग्दर्शन मात्र यहाँ कहा गया है। अलमिति विस्तरेण।

## द्रव्यगुण वा परिभाषा।

शरीर तत्त्वके बाद आयुर्वेदका द्वितीय पूर्वाङ्ग द्रव्यगुण और परिभाषा (materia medica and pharmacy ) है। द्रव्यगुणके साथ और एक अङ्ग सीखा जाता है—इसका नाम उद्भिज्ज विद्या वा बोटानी ( Botany ) है। कई समझते हैं कि आयुर्वेदमें यह विद्या नहीं थी। उनका भ्रम दूर करनेके लिये राघवभट्ट कृत "वृक्षायुर्वेद" और शार्ङ्गधर कृत "उपवन विनोद" ( जिसको हम बङ्गानुवादके साथ बाल्यमें ही प्रकाशित कर चुके हैं ) नामक ग्रन्थको देखनेके लिये अनुरोध करते हैं। आयुर्वेदके द्रव्यगुण विषयमें राजनिघण्टु, मदनपाल निघण्टु, चक्रपाणि कृत द्रव्यगुण आदि असंख्य ग्रन्थ वर्त्तमान हैं। आयुर्वेदोक्त द्रव्यगुणकी विशेषता यह है कि महर्षि लोग पहिले मनुष्य शरीर पर भेषजोंकी क्रियाओंको देखकर सूक्ष्म विचार और अतीन्द्रिय ज्ञानसे भेषज गुणोंको लिखते थे, इसलिये उनके कथित द्रव्योंके गुण, रस, वीर्य्य, विपाक और प्रभाव अपूर्व हैं। डाक्टर लोग कुत्ता, बिल्ली या मेंढक पर द्रव्योंका गुण निरूपण किया करते हैं इसलिये कई समय भ्रान्त सिद्धान्तको ग्रहण करना पड़ता है। हमारे महर्षि लोग मनुष्य शरीर पर ही भेषज परीक्षा किया करते थे, इसी कारण आयुर्वेदोक्त द्रव्योंका प्रभाव यथार्थ ही रोग रोग पर अपूर्व और अचिन्त्य है; अतएव इसी प्रभावके बलसे प्रायः रोग निवारण होता है। ऐसे स्थानोंमें युक्ति तर्क काम नहीं आते, वैज्ञानिकताका आडम्बर चाहे जितना किया जाय, पर सुश्रुतोक्त उपदेश त्रिकालमें असत्य नहीं होगा। "सहस्रेणापि हेतूनां नाम्बष्टादि विरेचयेत। तस्माचिष्ठेत्तु

मतिमानागमे न तु हेतुषु।" अर्थात् अम्बष्ठादि औषधोंसे हजार कारण रहने पर भी विरेचन नहीं होता; यह स्वभावसे ही संग्राही हैं। इस दृष्टान्तको एवं आगमको देखकर काम करना चाहिये केवल युक्तिसे काम नहीं चल सकता। मेडिकल कालेजसे नये निकले हुए डाक्टरोंको वैज्ञानिक चिकित्साका प्रथम बहुत गर्व रहता है, परन्तु धीरे धीरे रोगियोंकी चिकित्सा करनेसे उनको प्रतीत हो जाता है कि रोगीको आराम करनेमें औषधका प्रभाव ही परम वस्तु है। साथ ही यह भी स्मरण रखना परमावश्यक है कि भेषजोंके गुण अनन्त हैं और कई गुण ग्रन्थोंमें न रहने पर भी विशेष करके जानने योग्य हैं।

## केमिष्ट्री और फार्मेसी विषयका अति सूक्ष्म ज्ञान।

भेषज विद्या या द्रव्यगुणके साथ ही आयुर्वेदके दो पूर्वाङ्ग और हैं। जिनके नाम रसविद्या ( chemistry ) और औषधिनिर्म्माण विद्या ( pharmacy ) हैं। रसविद्याकी प्राचीन कालमें कितनी उन्नति हुई थी इस बातका वर्णन हम पहले कर चुके हैं तथापि प्रसङ्गवश कुछ यहाँ भी कहेंगे। रस और पारदकी योगवाहिता—अर्थात् जिन धातुओंके साथ बनाया जाय उनके गुणोंके ग्रहण करनेकी शक्ति वैद्यकका ही आविष्कार है। इसीलिसे सुवर्ण घटित मकरध्वजमें सुवर्णके न बढ़ने पर भी सुवर्णके अपूर्व गुण होते हैं; और केवल यही नहीं; भिन्न भिन्न अनुपानसे मकरध्वजके गुण भिन्न रूपसे प्रकाशित होते। ऐसे ही रौप्य घटित मकरध्वजमें रौप्यके गुण, ताम्र घटित मकरध्वजमें ताम्रके गुण, वैद्योंके अनुभव सिद्ध हैं। सुतरां इसी लिये प्रायः प्रत्येक रसौषधिमें रस-गन्धक अथवा हिंगुलका व्यवहार वैद्यकमें उपदिष्ट है। पर्पटी, महागन्धक योगादि औषधोंके अपूर्व गुण भी ऐसे ही उत्पन्न होते हैं।

## रस विद्या केमिष्ट्रीका पराभव।

इन सूक्ष्म बातोंके विचारने से ज्ञात होता है कि रसविद्याके उत्कर्षको अंग्रेजी केमिष्ट्री अभी तक नहीं पा सकती। जो लोग केवल केमिष्ट्रीकी परीक्षासे मकरध्वजमें स्वर्णका भाग नहीं मिलता देखकर मकरध्वजमें स्वर्ण देना वृथा समझते हैं। उनकी आँखें खोलनेके लिये हम यहाँ एक दृष्टान्त दर्शाते हैं कि छुरी तलवार आदिमें तीक्ष्ण और स्थिर धार करनेके लिये जल, तेल आदिका पान ( Temper ) दिया जाता है इस पानसे लोहेमें जो परिवर्तन होता है सो केमिष्ट्रीकी परीक्षासे किसी प्रकार भी निर्णीत नहीं हो सकता। किसी तीक्ष्णाग्र लोहशलाकामें बालूका पान देनेसे काँचके काटने और तेलका पान देनेसे लोह काटनेकी शक्ति उपजती है, क्या केमिष्ट्री इस शक्तिको अस्वीकार कर सकती है? यदि ऐसी स्थूल बातोंमें ही केमिष्ट्रोको मुँह मोड़ना पड़ता है, तो सुवर्णके साथ चौबीस पहर तक अग्निके पाक होनेसे मकरध्वजमें गुणाधान

होता है, केमिष्ट्री वाले उसको कैसे समझ सकते हैं ? स्वर्ण, लौह आदि धातुओंकी निरुत्थ भस्म करना और उनकी सूक्ष्म मात्रासे—प्रयोग करके—अपूर्व फल लेना—यह भी रस विद्याके अद्भुत उत्कर्षको प्रकाश कर रहा है। निरुत्थ भस्म होने पर उस भस्मसे उसी धातुको फिर खड़ा करना असम्भव है। भस्मकी परीक्षा ऐसे करके केमिष्ट्री उसके गुणोंका कोई प्रमाण नहीं पा सकती क्योंकि, डाक्टरीमें यकृतका दोष रहने पर लौह प्रयोग निषिद्ध है और हमलोग इसी यकृत रोगमें नवायसादि लौहसे बहुत ही अपूर्व फल पाते हैं। कारण वैद्यकके मतानुसार यकृत रोगीके लिये नवायस लौह अमृतवत् है।

## टिञ्चर और क्वाथ उत्कर्षापकर्षविचार।

इस विद्याके अतिरिक्त साधारण औषध बनानेमें घृत तैलादिके साथ औषधोंका पाक करके अपूर्व्व गुणाधान करना यह भी आयुर्वेदीय औषध बनानेका अपूर्व्व नैपुण्य प्रकाश कर रहा है। औषधोंसे प्रस्तुत घृत तैलादिके अपूर्व्व फल हम नित्य ही प्रत्यक्ष देख रहे हैं और आसव, अरिष्ट आदिकी भी आयुर्वेदोक्त औषधोंमें कमी नहीं हैं। किन्तु आयुर्वेदमें विशेषता यह है कि हमारे महर्षि लोगोंने प्रत्येक औषधके साथ उग्र सुरा देकर टिंचर बनानेका उपदेश नहीं दिया, क्योंकि सुरा हमारे सात्म्य नहीं है—इस लिये बारंबार सुरा घटित औषध सेवनसे औषधोंकी तीव्रक्रियाके साथ सुराकी उग्र क्रिया भी होती है; इसी कारण सुरासे औषध वीर्य्य आकर्षण करना महर्षि लोगोंका अनुमत नहीं था। विचार कर देखिये एक डाक्टरी प्रेस्क्रिप्सनमें यदि ५।६ तरहकी टिञ्चर या स्पिरिटका १५ से ३० विन्दु तकका संयोग रहे—(साधारणतः ऐसा ही होता है ) तो प्रत्येक मात्रा औषधके साथ तीन चार ड्राम ( एक ड्राम पाँच आना भरका ) तीव्र सुरा रोगीके पेटमें पहुँचती है, तब अवश्य ही इस ३।४ ड्राम तीव्र सुराकी क्रिया होगी। जिससे आशा जनक फल नहीं होता। डाक्टर लोग इस बातका प्रायः विचार नहीं करते कि, इस देशके रोगियोंको सुरा कभी सात्म्य नहीं है और वृथा ही उन विचारोंको बार बार तीव्र सुरा पिलाकर उनका शरीर एवं धर्म दोनों नाश करते हैं और स्वयं वैद्योंको Quacks नीम हकीम कहकर सूक्ष्मदर्शी भी बनते हैं। हमारा अभिप्राय किसीके ऊपर कटाक्ष करनेका नहीं, किन्तु महर्षि लोग प्रायः औषधोंका केवल जलके साथ क्वाथ बनाकर प्रयोग करनेका उपदेश दे गये हैं। अतः इस प्रणालीके साथ "टिञ्चरी" प्रणालीकी परस्पर तुलना करना हमारा उद्देश्य है। परन्तु इन दोनों प्रणालीकी परस्पर तुलना विचारवानही करें।

द्रव्यगुणके विषयमें और भी एक बात कहनी है। प्राचीनकालमें महर्षियोंका मत था कि—

"तदेवौषधमुद्दिष्टं यदारोग्याय कल्पते।"

अर्थात् वही औषध है जिससे मनुष्य आरोग्य लाभ करें। हमारे महर्षिगणोंका हृदय संकुचित नहीं था। उनकी उदार सम्मतिसे आयुर्वेदमें अफीम, रेवचीनी, चोवचीनी औषधोंका ग्रहण हुआ है। भैषज्यरत्नावलीमें उद्धृत मुफर नामक एक औषधके विषयमें लिखा है—

म्लेच्छेनोक्तः सुलेहो मुफर इतिमतः सेव्यतां सर्व्वकालम्।

देखिये, अंग्रेज लोग इस समय मानों आयुर्वेदके पूर्व्वोक्त उपदेशके अनुसार ही हमारी सब अच्छी अच्छी औषधियोंको वृटिश फार्म्माकोपियामें ले रहे हैं और हम लोग निर्बुद्धि बन कर घरके रत्नोंका विसर्जन कर रहे हैं।

## त्रिसूत्र वा त्रिस्कन्ध आयुर्वेद।

आयुर्वेदके पूर्व्वाङ्गके विषय पर इतना ही कहकर आगे आयुर्वेदोक्त प्रधान चिकित्साङ्ग पर थोड़ा कुछ कहेंगे। आप लोगोंको विदित है कि आयुर्वेद अष्टाङ्ग-शास्त्र है। अर्थात् आयुर्वेदोक्त चिकित्सा आठ अङ्गोंमें विभक्त है परन्तु अष्टाङ्गोंका विवरण करनेके पहले यह भी स्मरण रखना चाहिये कि आयुर्वेदमें प्रधान विषय तीन ही हैं। इसलिये आयुर्वेद त्रिस्कन्ध अथवा त्रिसूत्र कहलाता है। इन तीन स्कन्धोंके नाम हेतुस्कन्ध, लिङ्गस्कन्ध, और औषध स्कन्ध हैं और प्रत्येक स्कन्धोंमें असंख्य संक्षिप्त सूत्र भरे हुए हैं। रोग किस किस हेतुसे उत्पन्न होते हैं इस विषयके सूक्ष्मतत्त्व जिन सूत्रोंमे ग्रन्थित हैं उन सूत्रोंका नाम हेतुसूत्र और रोगोंके लक्षण जिस क्रम और नियमसे प्रकाशित होते हैं उन तत्त्वोंके प्रकाशक सूत्रोंके नाम लिङ्गसूत्र, एवं जिस क्रम तथा नियमसे रोगोंका प्रतीकार हो सकता है इस तत्त्वके निर्द्धारक सूत्रोंके नाम औषध सूत्र हैं। इन सूत्रोंसे ही रोग निर्णय तथा चिकित्सा कार्य सुश्रृङ्खलतासे चलता है। इन सूत्रोंकी रचनामें महर्षियोंका जो अपूर्व दिव्यज्ञान और सूक्ष्मदर्शिता देखी जाती है उसे देखकर अभीतक सम्पूर्ण जगत् आश्चर्यान्वित होता है। इन सूत्रोंके कई एक दृष्टान्त दिखाता हूँ।

## हेतु।

प्रथम दृष्टान्त हेतु सूत्रका देखिये—वायुपित्तकफ इन तीनोंकी विकृत अवस्थासे सब रोग अर्थात् आगन्तुक रोगोंको छोड़कर बाकी सभी रोग उत्पन्न होते हैं, और इन वायुपित्तकफहीके कारण जो आहारविहार हैं उनका विवरण इस प्रकार लिखा है—

कटुतिक्तकषायपयो दहति, श्रमरूक्षहिमाशभयाऽनशनैः।
स्मरजागरशुक्रक्षरणस्तगमैरपिकुप्यति वेगवधैरनिलः॥१॥
तिलमुक्तसुरादधिमीनशरत्कटुतीक्ष्णपटूष्णरुडम्लतपैः।
रतिघस्रनिशार्धविदाहकरैरपिकुप्यति पित्तमुपोषणतः॥२॥

दधिदुग्धनवीनजलाम्बुहिमाध्यशनाम्ल पटूपशमाज्यतिलैः।
गुरुमत्स्यवसन्तदिवाशयनैर्मधुरैरपि रोषमुपैति कफः ॥३॥
(अञ्जननिदानम्)

वायु, पित्त, कफका स्वरूप पहले ही कहा जा चुका है। इन व्यायामादि कारणोंसे प्रथम वातादिका सञ्चय होकर जो लक्षण उत्पन्न होते हैं उन्हींको देखकर प्रथम चिकित्सा हो सकती है, इसको प्रथम क्रियाकाल कहते हैं। वातादिके सञ्चयके पश्चात् जब प्रकोप होता है तब औरही कुछ लक्षण उत्पन्न होते हैं। उसको द्वितीय क्रियाकाल कहा जाता है। इसी प्रकार जब प्रकुपित वातादि शरीरमें प्रवृत हो जाते हैं, उनके लक्षणोंको देखकर रोगकी निवृत्ति उसी समय की जा सकती है, वह तृतीय क्रियाकाल है। फिर यही वातादि जब शरीरके किसी स्थानको आश्रय करके उसी स्थान विशेषमें अधिक पीड़ादि करते हैं, तब रोग उत्पन्न होनेमें अधिक विलम्ब नहीं होता—वह चतुर्थ क्रियाकाल है। स्थान संश्रयके बाद जब वातादि सम्पूर्ण व्यक्त लक्षण होकर रोगको उत्पन्न कर उसके पूर्ण रूपोंको स्पष्टतः दिखा देते हैं; वह पञ्चम क्रियाकाल है। शेषमें रूपकी जब पूर्ण प्रकट अवस्था होने पर रोग कौन जाति और कौन दोष सम्भव एवं किस प्रकारका है, जब यह स्पष्ट प्रतीत होता है; वह षष्ठ क्रियाकाल है। इसीलिये कहा गया है कि—

"सञ्चयञ्च प्रकोपञ्च प्रसरं स्थानसंश्रयम्।
व्यक्तिं भेदञ्च यो वेत्ति विज्ञेयः स भिषक्तमः ॥"

इस प्रकारसे रोग उत्पन्न होनेके पूर्व अथवा अति पूर्वही भविष्यत् रोगोंका चिन्ह जानकर उसका प्रतिकार कर देना, यह एक आयुर्वेदीय चिकित्साका ही अपूर्व सिद्धान्त है। और एक दृष्टान्त देखिये:—

जिस जीवाणुकारण वाद (Miecrobic Theory of Diseases) के विषयमें इस समय डाक्टरोंने बहुत कुछ उन्नति कर दिखाई है और जिस उन्नतिके ऊपर वे लोग गर्वित हो रहे हैं उस जीवाणुकारणवादके विषयमें आयुर्वेदके असंख्य स्थानोंमें ऐसे सुन्दर हेतुसूत्र और लिङ्गसूत्र मिलते हैं कि उन्हें देखकर कोई भी सूक्ष्मदर्शी मनुष्य ऐसा नहीं कह सकता, कि आयुर्वेदके आचार्य्य लोग इन बातोंसे अनभिज्ञ थे। देखिये कुष्ठके विषयमें आचार्य्य सुश्रुत कहते हैं—

"सर्व्वाणि कुष्ठानि सवातानि सपित्तानि सश्लेष्माणि सक्रिमीणि चोपदिश्यन्ते ॥"
(सु. नि. ५ अ.)

## जीवाणुकारणवाद वाद सूक्ष्मकृमि और वैष्णवी शक्ति

अर्थात् सभी कुष्ट वायु, पित्त, कफ और कृमिके सहित उत्पन्न होते हैं। ये कृमि कैसे हैं? इस विषयमें सुश्रुतके उत्तरतन्त्रमें स्पष्ट कहा गया है कि—

"केशरोमनखादाश्च दन्तादाः किक्किशास्तथा।
कुष्ठजाश्च परीसर्पा ज्ञेयाः शोणितसम्भवाः॥
ते सरक्ताश्च कृष्णाश्च स्निग्धाश्च पृथवस्तथा।
रक्ताधिष्ठानजाःप्रायो विकारान् जनयन्ति ते॥
दृश्यास्त्रयोदशाद्यास्तु क्रमीणां परिकीर्तिताः।
केशादाद्यास्त्वदृश्यास्ते द्वावाद्यौ परिवर्जयेत्॥"

अर्थात् जितने प्रकारके क्रमि हैं उनमें केशाद रोमाद नामके क्रमि अदृश्य हैं (साधारण चक्षुसे नहीं दीख पड़ते) इन्हीं क्रमियोंसे रक्ताधिष्ठानजात कुष्ठादिरोग उत्पन्न होते हैं। रक्ताधिष्ठानजात रोगोंकी सूची सुश्रुतके व्याधि समुद्देशीय अध्यायमें ऐसी लिखी मिलती है।

"कुष्ठ विसर्प पिडका, मशक, नीलिका, तिलकालकन्यच्छ, व्यङ्गेन्द्रलुप्त प्लीहविद्रधि गुल्मवात शोणितार्शोऽर्बुदाङ्गमर्दासृग्दर रक्त पित्त प्रभृतयो रक्त दोषजाः॥"
वाग्भटाचार्यने भी ऐसे ही कहा है—

"रक्तवाहि शिरास्थाना रक्तजा जन्तवोऽणवः।
अपादा वृत्तताम्राश्च सौक्ष्म्यात्केचिददर्शनाः॥
केशादा रोमविध्वंसा रोम द्वीपा उदुम्बराः।
पट्ते कुष्ठैक कर्म्माणः सहसौर समातरः॥"

देखिये इन सिद्धान्तोंमें दृश्य और अदृश्य सूक्ष्म क्रमियोंका रोगोत्पादकत्व कैसा पुंखानुपुंखभावसे* वर्णित है। जरा यह भी विचार कर देखना चाहिये कि जो क्रमि लोगोंके लिये अदृश्य हैं (सौक्ष्म्यात्केचिददर्शनाः) वही महर्षियोंको कैसे दृश्य थे। केवल दृश्य ही नहीं; महर्षिलोग यह भी जानते थे कि विषमज्वर, प्लीहा, विसर्प, कुष्ठ आदि रोग क्रमि जन्य हैं। वाग्भटाचार्यने महर्षियोंके अभिप्रायको संक्षिप्त करके कहा है—

"कुष्ठो ज्वरश्च शोषश्च नेत्राभिष्यन्द एवच।
औपसर्गिकरोगाश्च संक्रामन्ति नरान्नरम्॥"

यथार्थही राजयक्ष्मा, कुष्ठ, नानाप्रकार ज्वर (प्लेग, निउमोनिया, म्यालेरिया प्रभृति) नेत्राभिष्यन्द और शीतला आदि रोगोंके अतिरिक्त और संक्रामक रोग नहीं दीख पड़ते। एवं इनकी संक्रामकता इसी कारणसे हैं कि ये रोग क्रिमिजन्य हैं। बीजाणुकारणवाद तत्त्व यही है और महर्षि लोग स्पष्टही इस तत्वको भली भाँति जानते थे। जीवाणुकारणवाद पहले युरोपमें आविष्कृत नहीं हुआ—यह भी इसी भारतीय ज्ञानका कणमात्र है।

कोई पूछ सकता है कि यदि तुम्हारे महर्षिलोग जीवाणुतत्व (Bacteriology) को जानते ही थे तो वर्त्तमान समय डाक्टरीमें इस विद्याकी जितनी उन्नति हुई उन

---

* क्रमानुसार।

लोगोंने भी क्यों नहीं इतनी उन्नति की। इसके उत्तरमें सूक्ष्मदर्शियोंके लिये थोड़ाही कहना है।

जीवाणुतत्व विद्याका मुख्य प्रयोजन तो यही है कि जीवाणु अर्थात् सूक्ष्म क्रिमियोंसे मनुष्यकी प्राण रक्षा करना। जीवाणु तो जगत्में अनन्त कोटि वर्त्तमान हैं। जीवाणु स्पर्श मात्रसे ही रोग उत्पन्न नहीं होते। रोग तबही उत्पन्न होते हैं जब कि शरीरमें स्वाभाविकी—प्रतिषेध शक्ति कम हो जाती है। इस स्वाभाविकी प्रतिषेध शक्ति वा रक्षाशक्तिका नाम तन्त्रोंमें "वैष्णवी शक्ति" ( डाक्टरीमें Immunity ) कहा गया है इस वैष्णवी शक्तिका ह्रास होनेसे ही जीवाणुका प्रभाव शरीर पर फ़ैल सकता और नानाप्रकारके रोग उत्पन्न हो सकते हैं। वर्त्तमान डाक्टरी चिकित्साका सर्वोच्च सिद्धान्त यह है कि जीवाणुजन्य रोगोंके विषादिकी सूक्ष्म मात्राका प्रयोग करके शरीरमें वैष्णवी शक्तिकी वृद्धि करनी उचित है। ( इसका दृष्टान्त जैसे शीतला या प्लेगका टीका देना ) डाक्टरीकी सर्वोत्कृष्ट-चिकित्सा "वैक्सिन् ( Vaccine Theropy ) का भी यही मुख्य उद्देश्य है। परन्तु विचारकर देखिये—महर्षिलोग पहलेही कह गये हैं—"त्रय उपस्तम्भाः शरीरस्याहारोनिद्रा ब्रह्मचर्यश्च"। अर्थात् शरीर रक्षाके प्रधान स्तम्भ तीन ही हैं—आहार, निद्रा और ब्रह्मचर्य्य। वर्त्तमान समयमें अच्छा पुष्टिकारक आहार थोड़ेही मनुष्योंको मिलता है। जो धनवान हैं उनको भी विशुद्ध खाद्य द्रव्य मिलना दुर्लभ है। ( कलकत्ते जैसे शहरोंमें विशुद्ध खाद्यद्रव्य मिलता ही नहीं ) क्योंकि सभी चीजोंमें मेल रहता है। थियेटर आदिका देखना और व्यापार आदिमें अतिकाल करके सोना भी एक प्रकारका "फैशन" हो चुका है। ब्रह्मचर्यका तो पूछना ही क्या है ? चतुर्दश वर्षसे ही बालक शुक्रक्षय करना आरम्भ करता है और उमर बढ़ते बढ़ते प्रायः मनुष्य कुसङ्गसे शरीरको जर्जर कर डालते हैं। इससे शरीरकी स्वाभाविक रक्षा-शक्ति वैष्णवी शक्तिका दिन पर दिन ह्रास होता जाता है। अब इन मुख्य बातों पर पूरा ध्यान न देकर पाश्चात्य विद्वान् "वैक्सिन्" चिकित्साकी धूम मचा रहे हैं। किन्तु हमारे महर्षिगण इन प्रधान बातों पर ही विशेष ध्यान देते थे। हिन्दुओंका सद्वृत्त, शौच, यथाकाल भोजन, तथा निद्रा, उषाकालमें जागरण, ईश्वरोपासना और दीर्घकाल ब्रह्मचर्य आदिके नियम शरीर रक्षाके लिये किये गये हैं। वैष्णवी शक्ति ( Immunity ) इन नियमोंके पालनसे जैसी बढ़ सकती है और किसी उपायसे वैसी नहीं। महर्षियोंके समय लोग ऐसे उच्छृङ्खल नहीं थे इसीलिये संक्रामक रोग भी इतने घोर रूपसे नहीं होते थे। अतः वे लोग समझते थे कि—

"प्रक्षालनाद्धि पंकस्य दूरादस्पर्शनं वरम्"

हेतुसूत्रका और एक दृष्टान्त यह है—

"कालबुद्धीन्द्रियार्थानां योगोमिथ्या नचाति च।
द्वयाश्रयाणां व्याधीनां त्रिविधो हेतु संग्रहः॥"

## रोगोंका यथार्थ कारण तत्त्व

इसका संक्षिप्त अर्थ यह है कि शरीर अथवा मनके सम्बन्धी जितने रोग जगत्में उत्पन्न होते हैं उनके कारण तीन प्रकारके हैं। काल ( शीत उष्ण वर्षादि ऋतुओंका ) बुद्धि* ( मनकी वृत्तियोंका ) और इन्द्रियार्थ ( शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्धका ) मिथ्यायोग ( विपरीत होना ) अतियोग ( विशेष होना ) अयोग (बिलकुल न होना) से मनुष्यको नाना तरहके रोग होते हैं। बुद्धिको वृथा व्याकुल करना ( जैसे शतावधानादि ) बुद्धिकी अत्यन्त चालना ( जैसे आजकलके कालेजके लड़के और वकीलादि प्रायः करते हैं ) और बुद्धिका अयोग ( जैसे मूर्खका ) यह भी प्रायः मानस रोगका कारण है। ऐसेही उत्कट शब्दोंको सुनना, अत्युच्च शब्दोंका सुनना और बिलकुल शब्दोंको न सुनना ये श्रवण सम्बन्धी रोगोंके कारण हैं। शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्धके विषयमें भी ऐसेही कारणोंके होनेसे त्वक्, चक्षुः, रसना और नासा सम्बन्धी नाना प्रकारके रोग उत्पन्न होते हैं। अब गौर करके विचारिये कि इस छोटेसे श्लोकमें क्या क्या विशाल अर्थ, कैसा अपूर्व दिव्यज्ञान झलक रहा है।

## लिङ्ग सूत्र

हेतुसूत्रके विषयमें इतनेही दृष्टान्त बहुत हैं। अब आगे लिङ्गसूत्रका दृष्टान्त देखिये। रोगोंके लक्षण असंख्य और अनन्त हो सकते हैं अथवा यों कहिये कि पृथक् पृथक् लक्षणोंकी समष्टिही पृथक् पृथक् नामके रोग कहे जाते हैं। रोग जगत्में असंख्य हैं और होते रहेंगे, इसलिये इनके लक्षणोंको समझनेके लिये आयुर्वेदके आचार्य्य नियम बांध गये हैं। उन्हीं नियमोंके बलसे ही आयुर्वेदीय चिकित्सक कह सकते हैं।

"अनुक्तमपि दोषाणां लिङ्गैर्व्याधिमुपाचरेत्"

अर्थात् आयुर्वेदमें जिन रोगोंके नाम नहीं मिलते, उनके लक्षणोंको देखकर एवं वायु-पित्त कफका विचार ठीक करके चिकित्सा की जायगी"। यद्यपि ऐसा कहनेसे यह नहीं समझना चाहिये कि नवीन रोगोंके लक्षणोंको सीखना अनावश्यक है तथापि आचार्य्योंका उपदेश यह है कि, बिना गुरूपदेश भी इन लक्षणोंसे चिकित्सा अवश्य भली भाँति चल सकती है। लक्षणोंको समझनेके लिये आयुर्वेदोक्त लिङ्ग सूत्र यह है—

"आध्मानस्तम्भरौक्ष्यस्फुटनविमथनक्षोभकम्पप्रतोदाः
कण्ठध्वंसावसादौ श्रमकविलपनंस्रंसशूलप्रभेदाः॥
पारुष्यं कर्णनादो विषयपरिणतिभ्रंशदृष्टिप्रमोहा
विस्पन्दोद्वेष्टनानि ग्लपनमशयनं ताडनं पीडनञ्च॥

---

* चरक तिस्रेषणीय अध्यायमें बुद्धिके स्थानमें शरीर वाङ्मनःप्रवृत्ति—ऐसा पद रखा है। उपलक्षण से यहाँ ऐसा अर्थ भी हो सकता है। संक्षेपार्थ विस्तार नहीं दिखाया गया।

नामोन्नामौ विषादो भ्रमपरिपतनं जृम्भणं रोमहर्षो
विक्षेपाक्षेपशोषग्रहणशुषिरताश्छेदनं वेष्टनञ्च ॥
वर्णःश्यावोऽरुणो वा तृड्पिचमहती स्वापविश्लेषसङ्गा
विद्यात्कर्माण्यमूनि प्रकुपितमरुतःस्यात्कषायोरसश्च ॥
विस्फोटाम्लकधूमकाःप्रलपनं स्वेदस्रुतिमूर्च्छनम् ।
दौर्गन्ध्यंदरणंमदोविसरणंपाकोऽरतिस्तृड्भ्रमौ ॥
ऊष्मातृप्तिवमःप्रवेशदहनंकट्वम्लतिक्ता रसाः ।
वर्णः पाण्डुविवर्जितः कथितता कर्म्माणि पित्तस्य वै ॥
तृप्तिस्तन्द्रा गुरुता स्तैमित्यं कठिनता मलाधिक्यम् ।
स्नेहापक्त्युपलेपाःशैत्यंकण्डूःप्रसेकश्च ॥
चिरकर्तृत्वंशोथोनिद्राधिक्यं रसौ पटुस्वादू ।
वर्णःश्वेतोऽलसता कर्म्माणि कफस्य जानीयात् ॥"

इन लिङ्ग सूत्रोंका स्मरण रखनेसे मनुष्य झट कह सकता है कि अध्मान स्तम्भ आदि लक्षण वायुके हैं, विस्फोट, अम्ल आदि लक्षण पित्तके हैं और तृप्तितन्द्रादि लक्षण कफके हैं। वायुपित्त कफके लक्षण अच्छी प्रकारसे निश्चित हो जाने पर चिकित्सा भी सुगम हो जाती है। इसका अनुभव प्रायः सभी वैद्योंको है।

लिङ्ग सूत्रके अनन्तर औषध सूत्रके एक दृष्टान्तकी ओर आपका ध्यान आकर्षित करता हूँ। देखिये ज्वर चिकित्साके विषयमें कहा गया है—

लङ्घनं स्वेदनं कालो यवाग्वस्तिक्तकोरसः ।
पाचानान्यविपक्वाणां दोषाणां तरुणे ज्वरे ॥

## औषध सूत्र ।

अर्थात् लङ्घन, स्वेदन, निर्दिष्टकाल, औषध सिद्ध नाना प्रकार यवागू और तिक्त-रस तरुण ज्वरमें अपक्व दोषोंको पाक करनेके लिये प्रधान उपाय हैं। आयुर्वेदीय चिकित्सक ज्वरकी सामता और निरामताके भेदको अच्छी रीतिसे समझते हैं और सामज्वरमात्रमें प्रथम अवश्य ही लङ्घनादि उपायोंसे निरामता करनेका प्रयत्न करते हैं। शरीरमें अपक्व रसके सञ्चरणसे जो जो लक्षण दृष्टिगत होते हैं सो वैद्य भली-भाँति जानते हैं। डाक्टरीमें सामता और निरामताका तत्त्व अब समझा जाने लगा है। सामताको डाक्टर लोग आटो-इण्टोक्सिकेशन Auto Intoxication अर्थात् "अपक्व अन्नरसानशा" कहकर मानने लगे हैं ज्वर कालमें पसीना आनेकी जो दवा दी जाती है, और ज्वरमें मोचनके लिये २१ से २८ दिन आदि कालकी जो प्रतीक्षा की जाती है, एवं अन्न मण्ड तथा साबूदाना जो तरल पथ्य ज्वरमें दिया जाता है तथा कुटकी चिरायतेसे लगाकर सिनकोना तक जितने तिक्त रसके द्रव्य ज्वरमें प्रयुक्त होते हैं, उन सबके मूल भूत यही श्लोक हैं। ऐसे औषध सूत्र आयुर्वेदमें प्रत्येक रोगके लिये

असंख्य मिलते हैं और आयुर्वेदीय चिकित्सा इन सूत्रोंके अनुसार ही होती है। वैद्यक "सूँठ मिरचैइया" ( Quackery ) नहीं है!

रोग चिकित्साके पूर्व रोगका तत्त्व निरूपण करना प्रधान कार्य है; इसलिये अष्टाङ्ग आयुर्वेदके प्रसङ्गमें इसका भी कुछ तत्त्व सुनाना आवश्यक जान पड़ता है। रोगतत्त्व निरूपणके लिये वर्तमान डाक्टरी चिकित्सामें बहुत कुछ आडम्बर देखा जाता है। साधारण मनुष्य समझते हैं कि आयुर्वेदमें इतनी सूक्ष्मता नहीं है; परन्तु देखना चाहिये कि, इसीके सम्बन्धमें सुश्रुताचार्य क्या कहते हैं?

## रोग विज्ञानके षड्विध उपाय

"त्रिभिरेतैर्विज्ञानोपायै ( दर्शनस्पर्शनप्रश्नैः ) रोगाःप्रायशो वेदितव्या इत्येके। तत्तुन सम्यक्। षड्विधोहि रोगाणां विज्ञानोपायः। तद्यथा पञ्चभिः श्रोत्रादिभिः प्रश्नेन चेति।" अर्थात् "कोई कहते हैं दर्शन, स्पर्शन और प्रश्न इन तीन ही उपायसे प्रायः रोगोंको समझ लेना चाहिये, परन्तु यह मत ठीक नहीं। क्योंकि रोगोंको तो पाँचों इन्द्रियोंसे तथा प्रश्नसे जान लेना आवश्यक है" आचार्य सुश्रुतका अभिप्राय यह है कि रोगोंको भली भाँति समझनेके लिये कानसे वक्षस्थलादिकी परीक्षा करना ( छातीपर कान लगाकर अथवा नलोंके द्वारा जैसे स्टेथसकोपसे डाक्टर लोग करते हैं ) हाथसे यकृत् प्लीहादिका स्पर्श करके देखना, आँखसे जिह्वादि एवं विकृत लक्षणोंको देखना जिह्वासे रसादिकी परीक्षा करना, नाकसे, विकृतावस्थाकी गन्ध लेना, और रोगीसे पूछ पूछकर और और बातोंको जानना; प्रयोजनानुसार वैद्य इन सभी उपायोंको काममें लावे। चरकमें भी इसी प्रकारका उपदेश है; किन्तु लिखा है कि—"अन्यत्र रसज्ञानम्" जोही कुछ हो इन बातोंसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि रोग निर्णयके लिये साधारण मनुष्यके लिये जो कुछ उपाय हो सकते हैं वे सब उपाय आयुर्वेदमें उपदिष्ट हैं। अतः यह भी निःशंक कहा जा सकता है कि वर्तमान समयमें माइक्रोसकोप ( microscope ) स्टेथस्कोप ( stethoscope ) थर्मामिटर ( thermometer ) आदि जितने कुछ यन्त्र आविष्कृत हुए हैं आयुर्वेदके सामने कोई नवीन या अपूर्व वस्तु नहीं हैं। और यह भी विचारना चाहिये कि यदि ये अथवा इनके अनुरूप यन्त्र वैद्योंके पास नहीं थे तो श्रवणेन्द्रियसे रोगीकी परीक्षा एवं अदृश्य सूक्ष्म कृमियोंकी परीक्षा ( जो कि आयुर्वेदमें उपदिष्ट है ) किस प्रकार होनी सम्भव थी?

# आयुर्वेदके अष्टाङ्ग।

हम पहलेही कह चुके हैं कि, आयुर्वेद अष्टाङ्ग शास्त्र है। इन आठ अङ्गोंके नाम शल्यतन्त्र, शालाक्यतन्त्र, कायचिकित्सा, भूतविद्या, कौमारभृत्य, अगदतन्त्र, रसायन

और वाजीकरण हैं। इन चिकित्साङ्गोंमें रसायन और वाजीकरण स्वस्थकी स्वास्थ्य रक्षा तथा जीर्ण शीर्ण, निस्तेज रोगीको वल वर्ण यौवनादि देनेके लिये हैं; और वाकी ६ चिकित्साङ्गोंका उद्देश्य रोगीका रोग निवारण है।

१—शल्यतन्त्र—( Surgery )—सुश्रुतके मतानुसार यही चिकित्साका प्रथमाङ्ग है। शस्त्रसाध्य रोगोंका निवारण तथा शल्योंको निकालनेके लिये, इस चिकित्साङ्गकी आवश्यकता है। वर्त्तमान समय पश्चिमी चिकित्सामें जितनी कुछ काटना चीरना आदि चिकित्सा प्रचलित है और उसका जो कुछ गौरव है सभीका मूल यह शल्यतन्त्रही है, इसमें सन्देह नहीं। प्राचीन कालमें शल्यतन्त्रविद् सुश्रुत-सम्प्रदायके वैद्य वातकी वातमें रोगीकी प्राणरक्षाके लिये हस्तपादादिका छेदन निरापद रूपसे कर सकते थे। सुश्रुत मर्माध्यायमें कह गये हैं—

"तस्मात्तयोरभिहतस्य तु पाणिपादं छेत्तव्यमाशु मणिबन्धनगुल्फदेशे" ( सु. शा. ६ अ. )

जलोदर रोगमें भी सुश्रुतके चिकित्सा स्थानके १४वें अध्यायमें कथित "व्रीहिमुख-शस्त्र" और "द्विद्वारानाडी" ( Frocarand canula ) से चार पाँच वारमें समग्रजल निकालनेकी विधि डाक्टरी जलसेन ( Paracentesis ) से सर्वथा उत्कृष्ट है, यह तो वार वार हम स्वयं चिकित्सा कर देख चुके हैं। अश्मरी रोगमें सुश्रुतके चिकित्सा स्थानके ७वें अध्यायमें कथित वस्तिको चीरकर पथरी (gravel) निकालनेकी विधि सुन्दर रूपसे वर्णित है।

सुश्रुतके शारीरिक आठवें अध्यायमें वर्णित यकृत् और प्लीहादि रोगमें हाथ पैरके शिरादाह और शिरावेधसे जो अद्भुत फल मिला करता है, उसको डाक्टर अभी तक नहीं जान सके। इसी तरह पेट चीरकर यन्त्रोंपर शस्त्रकर्म्म करना (Laparotomy) और करोच्छेद ( Trephining ) अर्थात् खोपड़ीको चीरकर मस्तिष्कके ऊपर शस्त्र कर्म्म करना, सुश्रुत चिकित्साके द्वितीय अध्याय और वाग्भट उत्तर स्थानके २६ वें अध्यायमें अच्छी तरह वर्णित है। अधिक कहाँतक कहें प्राचीन कालमें जो जो अद्भुत शस्त्र कर्म्म किये जाते थे आयुर्वेदमें उनका वर्णन देखकर, हमें कहना होता है कि, उनसे अधिक विस्मयकर शस्त्र कर्म्म अभी तक विशेष कुछ नहीं किये गये हैं। शस्त्र कर्म्म की चर्चा इस देशसे उठ गयी, अतः प्रतिपक्षी इस समय चाहे जो कुछ कहा करें।

शल्यतन्त्रका इतना ही स्वल्प विवरण जो कि, सुश्रुत-संहिता और उसके उप-जीवी ग्रन्थोंमें मिलता है, देखकर ही हम लोग विस्मित होते हैं यदि—

"औपधेनव मौरभ्रं सौश्रुतं पौष्कलावतम्।
शेषाणां शल्यतन्त्राणां मूलान्येतानि निर्दिशेत् ॥"

इस श्लोकमें निर्दिष्ट—आयुर्वेदके शल्यतन्त्रके प्रधान ग्रन्थ इस समय मिल जाते तो न मालूम कितने अपूर्व तत्त्व सुनकर जगत्को विस्मित होना पड़ता।

२—शालाक्यतन्त्र—Diseases of the eye, ear, nose and throat चक्षु, कर्ण, मुख नासिका, कण्ठादि-गत रोगोंकी चिकित्साके लिये यह दूसरा चिकित्साङ्ग प्रसिद्ध था। इस अङ्गके प्रधान आचार्य विदेहराज जनक, निमि, काङ्कायन,, कृष्णात्रेय आदि थे। इनके एक भी ग्रन्थ वर्तमान समयमें नहीं मिलते, अथवा यों कहिये कि भारतवर्षके भाण्डारमें अमुद्रित अवस्थामें कहीं पड़े हुए हैं उनकी खबर हम लोग नहीं जानते। इन आचार्योंके नाम और इनके ग्रन्थोंके प्रमाण सुश्रुतके उत्तरतन्त्रके प्रथम अध्याय और वाग्भट्टके उत्तर स्थान में तथा श्रीकण्ठदत्त, शिवदास, अरुणदत्त आदि की टीकाओंमें मिलते हैं।

शालाक्यतन्त्रोक्त ग्रन्थोंके विलुप्त होनेके साथ ही इस देशके शालाकी वैद्योंका भी बहुत कुछ विलोप होगया है। इस समय कहीं कहीं नेत्र चिकित्सा करने वाले देशीय वैद्य मिलते हैं जो लोग प्राचीन रीतिसे नेत्र पर शस्त्रकर्म करके और अञ्जन-आश्च्योतन आदिसे नेत्रके कठिनसे कठिन रोग आराम करते हैं—इन्हें देखकर प्राचीन वैद्योंकी स्मृति जागरित हो आती है। अर्मरोगमें ( Ptery geum ) छेदनका सुश्रुतोक्त उपदेश बहुत ही मनोरम है! सुश्रुत कहते हैं

अपाङ्गं प्रेक्षमाणस्य बडिशेन समाहितः।
मुचुण्ठ्याऽऽदाय मेधावी सूचीसूत्रेण वा पुनः॥
नचोत्थापयता क्षिप्रं कार्य्यमभ्युन्नतं तु तत्।
शस्त्रपातभयाच्चास्य वर्त्मनी ग्राहयेद् दृढम्॥
ततः प्रशिथिलीभूतं त्रिभिरेव विलम्बितम्।
उल्लिखन्मण्डलाग्रेण तीक्ष्णेन परिशोधयेत्॥
विमुक्तं सर्वतश्चापि कृष्णाच्छुक्लाच्चमण्डलात्।
नीत्वा कनीनकोपान्तं छिन्द्यान्नातिकनीनकम्॥
चतुर्भागस्थिते मांसे नाक्षिव्यापत्तिमर्हति।
कनीनक बधादस्र नाड़ी चाप्युपजायते॥

इस प्रकरणका वर्णित शस्त्रकर्म्म, डाक्टरी शस्त्रकर्म्मके साथ ठीक एकही प्रकारका है। अभीतक ऐसे दृष्टान्त विरल नहीं हैं। जहाँ आयुर्वेदीय अञ्जन आदि औषधोंसे औरोंके असाध्य नेत्र रोगोंकी शान्ति होती है। हमने स्वयं देखा है कि पुराने नेत्राभिष्यन्द आदि कितनेही नेत्र रोगोंमें "कोकेन" "एट्रोपीन" (Cocoine, Atropine) आदि डाक्टरी औषधोंसे जहाँ कुछ भी फल न हुआ, वहाँ पठानी लोध या त्रिफलाके जलसे नेत्र बिल्कुल नीरोग होगये। शिरोविरेचन अर्थात् कायफल, चिरमी आदि औषधोंसे जुखाम जारी करके पुराने शिरो रोगोंको दूर करना यह आयुर्वेदीय चिकित्साकी ही प्रणाली है, जिसको आजतक डाक्टर लोग भली भाँति काममें लाना नहीं जानते। दृष्टान्त कहाँ तक कहा जाय वाग्भट्टके उत्तर स्थान और सुश्रुतके उत्तरतन्त्रमें

शालाक्य तन्त्रोक्त कितनीही क्रियाएँ अभीतक पायी जाती हैं, जिनके अनुसार चिकित्सा करनेसे अपूर्व फल मिलता है।

काय चिकित्सा—( Practice of Medicine ) कायचिकित्साका अक्षरार्थ शारीरचिकित्सा है। यों तो सभी चिकित्साशास्त्र इस चिकित्साङ्गके अन्तर्भूत हैं ही तथापि इसमें विशेषता यह है कि, काटना फाड़ना आदि शल्यतन्त्र तथा शालाक्य-तन्त्रके कामोंको न कर केवल औषधोंसे रोगोंका प्रतिकार करना कायचिकित्साका प्रधान कार्य है। इस समय आयुर्वेदोक्त अन्यान्य अङ्गोंकाविलोप होने पर भी काय-चिकित्सा वर्तमान रहनेसे आयुर्वेदका गौरव रक्षित हो रहा है।

आयुर्वेदोक्त काय चिकित्साके महत्त्वको न समझ कर अन्य मतावलम्बी चिकित्सक लोग कह देते हैं कि आयुर्वेदीय औषध सूक्ष्म विचारके विना ही केवल बँधी रीतिसे प्रयुक्त होती है। अर्थात् आयुर्वेदोक्त चिकित्सा युक्ति वर्जित Irrational है। ऐसा कहनेवालोंको बुलाकर आयुर्वेदोक्त दश बीस औषध सूत्र दिखा देने चाहिये। यद्यपि औषध सूत्रका दृष्टान्त हम पहले कह चुके हैं तथापि आगत प्रसङ्गानुसार और उदाहरण स्वरूप कुछ दृष्टान्त दर्शित कराना हम उचित समझते हैं। ज्वरातिसार चिकित्सामें लिखा है—

ज्वरातिसारयोरुक्तं भेषजं यत् पृथक् पृथक्।
न तन्मिलितयोः कार्य्यमन्योन्यं वर्धयेद् यतः॥

अर्थात् ज्वर और अतिसारमें जो पृथक् पृथक् औषध कहे गये हैं ज्वरातिसारमें उन औषधोंको मिलाकर प्रयोग नहीं करना चाहिये क्योंकि ज्वरहर औषधि प्रायः भेदन ( दस्तावर ) होती हैं और अतिसार हर औषध प्रायः धारक है। इसलिये इनको मिलाकर प्रयोग करनेसे परस्पर विरुद्ध कार्य्य होता है। इसका कारण यह है कि ज्वरहर औषधसे अतिसारकी वृद्धि और अतिसारहर औषधसे ज्वरकी वृद्धि होती है। देखिये इस श्लोकमें कितना प्रयोजनीय अर्थ भरा हुआ है। जिसको न समझ कर चिकित्सा करनेसे कितना अनर्थ हो सकता है। इस प्रसङ्गसे यह भी कहना चाहिये कि ज्वर, अतिसार और ज्वरातिसारकी चिकित्सामें जो सामता और निरामताका विचार वैद्य लोग किया करते हैं वह चिकित्साका अति सूक्ष्म विवेक है।

प्रायः देखनेमें आता हैं, बड़े बड़े डाक्टर लोग इन सब सामावस्थामें दुग्ध, मांस, यूस, मदिरा आदि प्रयोग करके रोगीके बलको बढ़ानेके नामसे रोगका बल बढ़ाया करते हैं। क्या यही चिकित्सा युक्तिपूर्ण ( Rational ) कही जाती हैं। डाक्टरीमें सामता-का अर्थप्रकाशक पद ( Auto-intoxication ) थोड़ेही दिनसे प्रचलित हुआ है, परन्तु हमारे वृद्ध महर्षिगण तो कई शताब्दियोंके पूर्व ऐसी ऐसी बातें कह गये हैं। थोड़ेही दिनसे जर्मनीके अस्पतालोंमें डी. ए. ( Diet Absolutum ) अर्थात ज्वरमें प्रथम ६ दिन तक लङ्घनकी व्यवस्था चलायी गयी है, जिसके फलको देखकर

जर्म्मन डाक्टर विस्मित होते हैं। आयुर्वेदमें तो ज्वरमें ६ दिनके उपवास करनेकी विधि पहलेसे ही लिखी हुई है। और भी शोथ चिकित्साका दृष्टान्त आप लोगोंके नयन पथमें लाया जाता है कि, शोथकी चिकित्सामें लवण एवं प्रायः जल भी बन्द करके दुग्धमात्रका पथ्य देना आयुर्वेदका साधारण उपदेश है, इससे जो कुछ आश्चर्यजनक उपकार होता है वह आप लोग भली भाँति जानते हैं। किन्तु डाक्टरीमें अब इस बातका आविष्कार हुआ है कि शोथ रोगोंके रक्तमें लवणका भाग अधिक हो जाता है और खाद्यमें लवण न देनेसे रक्तमें लवणका भाग दिन पर दिन कम होकर साथ साथ शोथ भी घट जाता है। कैसा आश्चर्यका विषय है कि जिन बातोंको ऋषि लोग सहस्र सहस्र वर्ष पहले संसारके उपकारार्थ प्रकट कर गये थे उन्हीं बातोंका तथाकथित आविष्कार कर डाक्टर लोग अब वाह वाही लूट रहे हैं!

हमारे आबालवृद्धपर्यन्त सब पर यह बात विदित है कि "दही" बहुतही उत्तम पुष्टिका पदार्थ है। किन्तु जब तक जर्मनीके डाक्टर मेचनीकफ़ने नहीं कहा था कि "दही" आयुर्वर्द्धक और पाचक वस्तु है तब तक डाक्टर लोग दहीको बहुत खराब समझते थे। मेचनीकफ़के उक्त कथनके बाद वे लोग दहीके ऐसे भक्त हो गये हैं कि शीतज्वर, कास, शोथ आदि सभी रोगोंमें दहीका प्रयोग करने लगे हैं। अब फिर भी यदि मेचनीकफ़के सदृश कोई विलायती डाक्टर जन्मेंगे और कहेंगे कि इन सब रोगोंमें दहीका प्रयोग करना ठीक नहीं तब कहीं मेचनीकफ़के भक्त लोगोंकी आँखें खुलेंगी।

हमारे शास्त्रमें पुराने और कठिन रोगोंकी चिकित्सा करनेके लिये जो "पञ्चकर्म" की विधि लिखी है उसके अनुसार चिकित्सा करनेसे जो जो अपूर्व फल होते हैं उसको देखकर डाक्टरोंको विस्मयसे अभिभूत होना पड़ता है। डाक्टर वमन, विरेचन और वस्तिकर्मको भलीभाँति समझते और करते हैं किंतु वे केवल तात्कालिक फलके सिवाय अधिक कुछ लाभ नहीं उठा सकते। वे जानते हैं कि वमन करानेसे अन्नादिक और विरेचन वस्तिकर्मादिसे मलादिका निकालदेना होता है परन्तु वे यह नहीं जानते कि स्नेह स्वेदादिके साथ वमन विरेचन और वस्तिकर्मादिके प्रयोग करनेसे पुराना श्वासरोग, ज्वर, वातव्याधि आदि भी निर्मूल हो सकते हैं, निरूह और अनुवासन वस्तिकर्मके गुण कैसे हैं और कहाँ कौन वस्तिका प्रयोग होना चाहिये इस बातकी सूक्ष्मताको आज बीसवीं सदीमें भी वे लोग नहीं जानते हैं। एवं शिरोविरेचन औषधोंसे रोगीको जुखाम जारी करके पुराने शिरोरोग, नेत्र रोगकी चिकित्सा अभी तक उनको अज्ञातही है। इसके सिवाय हम यह कह सकते हैं कि, मानसिक रोगोंकी चिकित्साएँ यदि कहीं वर्णित हैं तो केवल आयुर्वेद ही में हैं। शोक, दुःख, अजीर्ण आदि नाना कारणोंसे शरीरमें वायु विकृत होने पर कितनेही (शारीर और मानस) वायुरोग उत्पन्न होते हैं जिन रोगोंके नाम वर्तमान

समय अङ्गरेजीनें Hypochondriasis, Hysteria आदि वड़े शानदार हैं—इसको बुद्धिमान वैद्य भलीभाँति जानते हैं। इस गये बीते समयमें भी वैद्य लोग जो डाक्टरों की वरावरी कर रहे हैं इसका कारण इसी चिकित्साका कौशल है। इसको दिखाने के लिये ही आचार्य लोग आयुर्वेदके औषध सूत्ररूप विषयको प्रचलित कर गये हैं।

४ भूतविद्या—( Treatment of mental Diseases ) पश्चिमी हवाके कारण आजकल भूत प्रेतोंको नहीं मानते, वैसेही भूत प्रेत भी मानों रेलतार बिजली की रोशनीसे डरकर दिनपर दिन भगे जाते हैं। अस्तु भूतविद्याका अर्थ भूतग्रस्त सदृश मानस रोगोंकी चिकित्साका है। सुश्रुतमें इसका प्रमाण इस प्रकार मिलता है—

"न ते मनुष्यैः सहसंविशन्ति न वा मनुष्यान् क्वचिदा विशन्ति।
येत्वाविशन्तीति वदन्ति मोहात्तेभूतविद्याविषयादपोह्याः॥ ( सु. उ. ६ अ. )

इसका अभिप्राय यह है कि "भूतप्रेतादि मनुष्यके शरीरमें कभी प्रविष्ट नहीं होते ( उनके सदृश लक्षणोंको देखकर वर्णना-सौकर्य्यार्थ देवग्रहजुष्ट आदि नाम रखे गये हैं ) जो लोग समझते हैं कि यथार्थ ही भूतप्रेतोंका आवेश होता है वे लोग भूतविद्याके विषयसे बिलकुल अनभिज्ञ हैं।" यह बात सत्य है कि सुश्रुतके परवर्ती प्रतिसंस्कर्त्ता और संग्रहकार लोग सुश्रुताचार्यके इस अभिप्रायको न समझकर बहुधा इसके विरुद्ध वचन लिख चुके हैं। परन्तु ऐसी स्पष्टोक्तिके पीछे सन्देह नहीं करना चाहिये। जप, होम, मन्त्र आदि अथर्व्ववेदोक्त विधि वस्तुतः मानस रोगोंकी मानसिक चिकित्सा ही हैं। वर्त्तमान युगमें यूरप और अमेरिकाके स्थानोंमें इसी भूतविद्या "हिप्नोटिजम्" ( Hypnotism ) स्पिरिच्युलसायन्स ( Spiritual Science ) आदि नामोंसे हो रही है। अंग्रेजीमें इस विषय पर बड़े-बड़े ग्रन्थ लिखे जा रहे हैं। योगशास्त्रमें आविष्कृत चाक्षुषीविद्या, त्राटकयोग आदि उपाय अब नये अंग्रेजी ढंगसे डाक्टर टकी, मिल्नी, किंग्सबेरी प्रभृति नामोंसे प्रसिद्ध हो रहे हैं। हम लोग जिन मानस रोगोंको अधिक होनेसे भूतोन्माद और स्वल्प होनेसे वातव्याधि मात्र कहते हैं, अब उन्हींका नये फैशनका नाम हिस्टीरिया ( Hysteria ) हुआ है। भूतविद्या कोई समय इस देशमें बहुत ही उन्नतिको प्राप्त हुई थी। किन्तु हमारी दुर्भाग्यतासे झाड़ा फूकी मात्रमें अवशिष्ट रह गयी और भूतविद्याके ग्रन्थ भी बिलकुल विलुप्त हो गये। संग्रह ग्रन्थोंमें भूतविद्याका जो कुछ विषय मिलता है उसको देखकर सन्देह घटनेकी जगह बढ़ता ही है, किन्तु अपस्मार, उन्माद और भूतोन्माद इन रोगोंके लिये "यथोक्तमिह-तत्सर्व्वं प्रयुञ्जीत परस्परम्" (वा. उ. ५ अ.) इस उपदेशसे और भूतोन्मादमें औषध, अञ्जन, तैल, घृत, स्नान आदिकी व्यवस्थाको देखकर अवश्य ही प्रतीति होती है कि भूतोन्माद कई प्रकारके मानस रोग और उनकी चिकित्सा मात्र है, अब भी कोई चाहे तो, आयुर्वेद और योगशास्त्रकी सहायतासे विलुप्त प्राय इस विद्याका पुनरुद्धार हो सकता है।

५—कौमार भृत्य (Midwifery and Diseases of Children) कुमार शब्दका अर्थ बालक है। गर्भाधानसे लगाकर बालक जब तक ४।५ वर्षका न हो तब तक बालक और उसकी माताका स्वस्थवृत्त, तथा रोगोंकी चिकित्सा जिस शास्त्रमें वर्णित है उसका नाम कौमारभृत्य है। और और चिकित्साङ्गके सदृश इस चिकित्साङ्ग-की भी उन्नति हुई थी। गर्भाधान किस किस विधिसे होना चाहिये, गर्भाधान कालमें माता पिताका स्वास्थ्य कैसा रहना चाहिये और शास्त्रोक्त विधियोंको न माननेसे कैसा बालक उत्पन्न होता है, इस विषय पर कौमार भृत्यका उपदेश यथार्थ ही अमूल्य और अद्वितीय है। पुत्र कन्याका जन्म यदृच्छासे (पुत्रकी इच्छा हो पुत्र उत्पन्न करे, कन्याकी इच्छा हो कन्या पैदा कर सके) होता है यह भ्रान्त विश्वास अभी तक इस चढ़े बढ़े विज्ञानके युगमें भी अंग्रेजोंके मनसे दूर नहीं हुआ। परन्तु हमारे आचार्य लोग "पुंसवन" विधिका उपदेश कर गये हैं; उनका पालन करनेसे फल अवश्य मिलता है। पश्चिमीय विद्वानोंमें लोग पुंसवन अर्थात् गर्भस्थ बालकको पुत्र कर देना बिलकुल असम्भव कहते हैं, और इस मतको (Exploded theory) मानते हैं, उनसे हमारी यही प्रार्थना है कि पहिले महर्षियोंके कहे हुए नियमोंका यथा रीति पालन करके और इसके फलाफलको देखकर सत्यझूठका विचार करना चाहिये। आनन्दकी बात है कि अब नयी रोसनी वालोंको प्राचीन बातोंकी खबर कुछ कुछ मिल रही है, और अब इनके Dowson's consation of Sex (1908) आदि ग्रन्थ निकल रहे हैं।

गर्भाधानके अनन्तर गर्भिणीको अवश्य पालनीय नियम, दौर्हृद (गर्भावस्थाकी उत्कट अभिलाषा) देनेका प्रयोजन और दौर्हृद न देनेसे हानियां तथा बालककी विकृताङ्गता आदिके विषयमें आयुर्वेदमें जिस प्रकारके लेख मिलते हैं, उनको देखकर तीक्ष्ण बुद्धियोंको अवश्य स्वीकार करना पड़ता है कि, ये बातें यदि सत्य हैं तो बड़ी ही अद्भुत हैं। हम तो समझते हैं कि ये तत्त्व सर्वथा सत्य हैं क्योंकि आजतक किसीने असत्यका प्रमाण भी नहीं दिखाया और सत्यताके प्रमाण बहुत मिलते हैं।

ज्वर, रक्तस्राव आदिसे गर्भस्राव और गर्भपातकी सम्भावना होने पर आयुर्वेदोक्त मासानुमासिक क्याथोंसे क्या अपूर्व फल मिलता है, सो आप लोग भलीभाँति जानते हैं। इन क्याथोंके उपदेशक महर्षियोंने क्याही अद्भुत द्रव्य प्रभावकी अभिज्ञता प्राप्त की थी, यदि विदेशी चिकित्सक लोग इन क्याथोंका प्रयोग करें तो आश्चर्यजनक फलको देखकर अवश्य ही विस्मित होंगे। (सु. शा. १० अ. देखिये) और मूढ़गर्भकी चिकित्सा तो इस अवनतिके समयमें भी आयुर्वेदमें जिस प्रकारसे वर्णित है उसको देखकर मानना पड़ता है कि वर्तमान समयकी प्रणालियाँ—यथा बालक जनाना, प्रयोजनानुसार माता और बालक पर शस्त्रकर्म करना—सभी सुश्रुतोक्त—

"उत्कर्षणापकर्षण-स्थानापवर्तनोत्कर्तन-भेदनच्छेदन-पीडनर्जुकरण दारणानि"

( सु. चि. १५ अ. ) इन कर्मोंके अन्तर्भूत हैं। सुश्रुतोक्त मूढ़गर्भोंकी गतियाँ और उनकी चिकित्सा विषयक उपदेशोंको पढ़कर कौन नहीं स्वीकार करेगा कि केवल "अपवर्त्तन" ( Turning ) ही नहीं किन्तु "उदर विदारण" ( Caeserion Section ) "गर्भधारण" ( Embryotony ) आदि शस्त्रकर्मभी किसी समय कौमारभृत्यक वैद्योंके हस्तामलक थे।

बौद्ध इतिहासोंमें स्पष्ट लेख है कि राजगृह निवासी जीवकाचार्य कौमारभृत्यके बड़े आचार्य थे। इसीसे पाली भाषामें उनका नाम "जीवक कौमार भच्च" लिखा मिलता है। जीवक राजा बिम्बीसारके चिकित्सक थे और उनका नाम समग्र भारतमें प्रसिद्ध था। बुद्धदेवके समयमें गान्धारकी राजधानी तक्षशिला ( Taxilla near modern Kandhar ) में आप कौमारभृत्यके अध्यापक और इस तन्त्रके कई ग्रन्थोंके प्रणेता थे परन्तु क्या ही शोककी बात है कि आज जीवकाचार्यके एक भी ग्रन्थ नहीं मिलते।

६ अगदतन्त्र ( Toxicology ) स्थावर और जङ्गल सभी प्रकारके विषोंकी चिकित्सा जिसमें वर्णित है उस शाखाङ्गका नाम "अगदतन्त्र" है। उद्भिज्ज अर्थात् तरु लतादिसे उत्पन्न नानाप्रकारके फल मूलादि विष और पार्थिव अर्थात् पृथ्वीसे उत्पन्न, संखिया, हरिताल आदि विषोंको स्थावर विष कहते हैं और सर्प, वृश्चिक नाना प्रकारके कीटक आदि विषोंकी जङ्गम विष संज्ञा है। इन सब विषोंकी पहिचान और इनसे प्राणियोंकी रक्षा यही अगदतन्त्रका प्रधान विषय है। इस अगदतन्त्रको पृथक् चिकित्साङ्ग समझकर प्राचीनोंने इसकी इतनी उन्नति की थी कि, राजाओंकी रसोईसे लगाकर युद्धक्षेत्र तक अगदतन्त्रविद् वैद्योंकी बड़ी भारी आवश्यकता समझी जाती थी। इसी कारण सुश्रुतमें उपदेश है—

"महानसे प्रयुञ्जीत वैद्यं तद्विद्यपूजितम्"
"तस्माद्वैद्येन सततं विषाद्रक्ष्यो नराधिपः।" इत्यादि

इसके सिवाय सुश्रुतके कल्प स्थानमें अगदतन्त्रके बहुत कुछ विषयोंकी चर्चा है उसको देखकर बुद्धिमानोंके चित्तमें प्राचीन कालिक उन्नतिकी छाया प्रतिफलित होती है। एक वह समय था कि राजाओंकी दिग्विजयिनी सेनाके साथ अगदतान्त्रिक वैद्य चलते थे। जिनके लिये जल वायुकी परीक्षा आदि करनेके कितने ही उपदेश हैं।

जल वायु आदिके दोषोंको देखकर प्रतिकार करनेवाले वे वैद्य लोग—भारतके दुर्भाग्यसे कहाँ गये ? महाभारतमें कथा है कि, जब राजा परीक्षितको तक्षकने डसा उस समय अगदतान्त्रिक मन्त्र औषधोपचारसे अवश्य प्राणदायक धन्वन्तरि नामक एक वैद्य उनको संजीवित करनेके लिये आरहे थे किन्तु तक्षकने बड़ी चतुराईसे उनको लौटा दिया। जोहो आजकल हम लोगोंको यह भी ज्ञान नहीं कि, यदि किसीने अफीम या वच्छनाग खा लिया तो क्या उपाय करना चाहिये।

जङ्गम विषोंकी चिकित्सा अब भी कहीं कुछ है तो आयुर्वेदमें ही है। यदि किसीको बिच्छूने काट लिया तो डाक्टर साहब एमोनिया ( Ammonia ) खोजते फिरेंगे, परन्तु हमारे अगदतान्त्रिक वैद्य तुरन्त घास फूससे इलाज कर देते हैं। साँपके डसे हुएका इलाज डाक्टर साहब "परमाङ्गनेट आफ पोटाश" ( Permanganate of Potash ) से करते हैं किन्तु यदि देरी होजाय या उक्त औषध न मिले तो दाँतसे अङ्गुली काटनेके सिवाय और क्या कर सकते हैं। अब भी सुशिक्षित मालवैद्य अद्भुत लटका दिखाते हैं। वङ्ग तथा पश्चिममें मालवैद्योंकी चिकित्सा सर्पदंशनके विषयमें अद्भुत फल देनेवाली है—यद्यपि सर्पदंशनकी चिकित्सा करनेवालोंकी संख्या प्रतिदिन कम होती जाती है एवं यह विद्या अपात्रों के हाथ चली जानेसे बहुत कमजोर और अविश्वसनीय हो गयी है। अगदतन्त्रमें सर्पदंशन होनेसे जो "अरिष्टबन्धन" ( Ligatures, सर्पदष्ट स्थानको उपर्युपरि तीन जगह बाँधना ) आचूषण ( suction ) छेदन वा विस्रावण ( Incisions and Evacuating pus etc ) सिराव्यध ( Venesection ) और दाह ( Cautery ) प्रभृति करनेकी विधि है। इस छिन्न-भिन्न विध्वस्त समयमें शास्त्रको जानकर केवल कुल परम्पराके उपदेशसे इन्हीं विधियोंके अनुसार अपढ़ कितने मालवैद्य सर्पदंशनकी चिकित्सा और असंख्य प्राणियोंकी प्राण रक्षा करते हैं। अमृतबाजार पत्रिकाके भूतपूर्व सम्पादक स्वर्गीय बाबू शिशिर कुमार घोषने इन मालवैद्योंकी सेवा करके सर्पदंशन चिकित्सा विषयमें जो ज्ञान प्राप्त किया था उसका सारांश उनके ( Snake bite & its Treatment ) नामक अङ्गरेजी ग्रन्थमें भली प्रकार दिखाया गया है। उनकी लिखित चिकित्सा-विधि देखनेसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि मालवैद्योंकी चिकित्सा और सुश्रुतोक्त चिकित्सा एकही है। यथार्थ ही शिशिरबाबूका ग्रन्थ सुश्रुतकल्पस्थान पञ्चम अध्यायकी व्याख्या समझी जा सकती है।

इसी प्रसङ्गसे और एक नवाविष्कृतग्रन्थका विवरण उपस्थित करता हूँ—इस ग्रन्थका नाम "कौटिल्य अर्थ शास्त्र" है। यह ग्रन्थ प्रसिद्ध राजनीतिविद् चाणक्यका बनाया हुआ है। इसमें सर्पदष्ट, फाँसी, विषप्रयोग आदिसे मरे हुए मनुष्यका शवच्छेद ( Post morten ) करनेसे भीतर बाहर जो जो लक्षण दीख पड़ते हैं उनका लक्षण प्रसङ्गागत स्पष्ट रूपसे लिखा हुआ है। यद्यपि आजकलके आयुर्वेदीय ग्रन्थोंमें इस विषयका विशेष कुछ नहीं मिलता तथापि चाणक्यके ग्रन्थ देखनेसे अवश्य मानना पड़ेगा कि इस अङ्गका—जिसका नाम अङ्गरेजीमें (Medical Jurisprudencee) है, किसी समय विस्तृत विवरण समेत अगदतन्त्रके अन्तर्भूत था।

## ७८ रसायनतन्त्र और वाजीकरणतन्त्र।

"यज्जरा-व्याधि-विध्वंसि तद् रसायनमुच्यते"। वार्द्धक्य और रोगोंको दूर

करनेके लिये जो कुछ औषध हैं उनका नाम रसायन है। इस विषय पर प्रचलित तन्त्रका नाम रसायनतन्त्र है। वाजि शब्दका अर्थ अश्व ( किसीके मतमें शुक्र ) "येन नारीषु सामर्थ्यं वाजिवल्लभते नरः। तद्वाजीकरणम्" शुक्र वर्द्धन और ओजोवर्द्धन औषधोंको नित्य अथवा प्रयोजनानुसार सेवन करना—वाजीकरण तन्त्रकी—व्यवस्था है। चरक कहते हैं "नाभुक्तभेषजः स्त्रियमुपेयात्" अर्थात् वाजीकरण औषध सेवन न करके स्त्रीका सहवास नहीं करना। शुक्रको शरीरका सार वस्तु समझकर आचार्यगण वीर्य्य रक्षाके लिये मनुष्यको यहाँ तक सतर्क कर गये हैं।

अंग्रेजीमें इन दोनों तन्त्रोंके अनुरूप कोई विशेष चिकित्साङ्ग नहीं हैं। अतः इन तन्त्रोंके अंग्रेजी नामही नहीं मिलते। कोई कोई अल्पबुद्धि मनुष्य समझते हैं कि रसायन औषध है ही नहीं, किन्तु चरकोक्त अभयामलकीय रसायनसे लगाकर रसशास्त्रोक्त मकरध्वजादि महौषधोंके प्रयोगसे क्या अद्भुत फल मिलता है सो दृष्टकर्मा वैद्य अवश्य ही जानते हैं। गतानुगतिकसे डाक्टर लोगोंने अब मकरध्वजका व्यवहार करना सीखा है किन्तु अनेक दिन तक मकरध्वज सेवन करनेसे जो रसायन फल होता है उसकी खबर वे नहीं रखते। विलायती डाक्टर मेचनीकफने देखा कि दहीके निरन्तर सेवनसे अस्ट्रियाके अधिवासी वृद्ध अवस्था तक निरोग रहते हैं और उनके शरीर पर बुढ़ापेके चिह्न तक नहीं दीख पड़ते—अतः सभीको दहीका सेवन कराना डाक्टरीका नया ढंग चला है, किन्तु दहीके विधि पूर्वक सेवनसे जो रासायनिक फल मिलता है उसका यथार्थ तत्त्व अभी तक उनकी समझमें नहीं आया, हमारे यहाँ दही नित्य सेव्य है, उसके दोष गुण देखकर आचार्य कह गये हैं—

"न नक्तं दधि भुञ्जीत न चाप्यघृतशर्करम्"। परन्तु इस उपदेशकी सुनाई तभी होगी जब कि कोई विलायती आचार्य इसे ठीक बता देगा।

ऋतु हरीतकी, अमृत भल्लातक आदि कितने ही सुलभ रसायन हैं। इन साधारण औषधोंसे भी अपूर्व फल मिलता है विदेशी वैद्य लोग—द्रव्य प्रभावको अचिन्त्य समझ कर इनका विधि पूर्वक प्रयोग तो कर देखें।

वाजीकरण औषधोंमें अश्वगन्धा, तालमूली आदि कितनी ही औषधियाँ विदेशी-लोग अब प्रयोगमें लाने लगे हैं। एवं छागाण्डके सेवन करनेसे शुक्रवृद्धि होती है, इस विषयका उपदेश डाक्टर ब्राउन सेकार्डके सहस्राधिक वर्ष पहले हमारे महर्षि लोग कर गये हैं। इस प्रसङ्गमें यह भी कहना अत्यावश्यक प्रतीत होता है कि, ध्वजभङ्ग ( नामर्दी ) शुक्रसम्बन्धी रोगोंकी चिकित्सामें यूनानी हकीमोंकी जो कुछ बहादुरी है, सो भी आयुर्वेदके वाजीकरणतन्त्रकी कणामात्रको लेकर ही है। इसका प्रमाण स्वरूप उदाहरण यह है कि, हकीम लोग असगन्ध, सफेद मूसली, सालम मिश्री आदि जितनी दवाइयोंको इस काममें वरतते हैं वे सब अश्वगन्धा, मूसली, सिधामूली आदि नामोंसे आयुर्वेदमें प्रसिद्ध हैं। और खस्सी (बकरे) की चरबी आदिको दवाइयोंसे पाक करके

प्रयोग करना भी आयुर्वेदोक्त छागलाद्यघृत, बृहत् अश्वगन्धा आदिका अनुकरण मात्र है। संखिया, हरिताल, पारद आदिके प्रयोग रसशास्त्रोक्त विधियोंके ही विपर्य्यय हैं। देखिये वाजीकरणतन्त्रकी कणामात्रको लेकर या कहिये कि अष्टाङ्ग आयुर्वेदके एक अङ्गके कणामात्रसे यदि तिब्बीकी यह उन्नति हुई है तो इस हिसाबसे समुद्र स्वरूप अष्टाङ्ग आयुर्वेदके महत्त्वकी गम्भीरता कितनी है ?

## आयुर्वेदकी अवनतिका इतिहास।

आयुर्वेदकी प्राचीन ऊर्जित अवस्थाका इतिहास यहाँ तक संक्षेपसे कहकर अब इसकी अवनतिका किञ्चित् विवरण करना युक्तियुक्त प्रतीत होता है। जिस समय भारतवर्षमें हिन्दू राजाओंका आधिपत्य विनष्ट होने लगा एवं बौद्धोंका और बौद्ध राजाओंका प्रभाव समग्र भारतमें व्याप्त हो गया, उसी समयके संघर्षसे आयुर्वेदका कुछ कुछ विलोप होनेका सूत्रपात होने लग गया था सही, किन्तु धर्म पर आक्रमण होने पर भी कई बौद्ध ग्रन्थकारोंकी कृपासे आयुर्वेदका लोप सम्यक् प्रकारसे नहीं होने पाया, प्रत्युत आयुर्वेदके कितनेही विषयोंका पुनरुद्धारही हुआ। वाग्भटाचार्यके अष्टाङ्गसंग्रह तथा अष्टाङ्गहृदय और रसरत्नसमुच्चय आदि ग्रन्थोंके मङ्गलाचरणोंको देखनेसे साफ प्रकट होता है कि आप बौद्ध ही थे। आप सब लोग भलीभाँति जानते हैं कि वाग्भटका संग्रह ग्रन्थ इस समयमें संहितावत् माना जाता है। वह संग्रह ग्रन्थ वाग्भटके समय तक प्रसिद्ध आयुर्वेदीय ग्रन्थोंका सारभूत है। बौद्धयुगका और एक ग्रन्थ अभी Bower's Manuscripts में आविष्कृत हुआ हैं। उसका नाम—"नावनीतक" है। इस ग्रन्थके आरम्भमें "नमस्तथागतेभ्यः"—इत्यादि रूपके मङ्गलाचरणसे ग्रन्थकर्ताका बौद्धत्व सिद्ध होता है। कौमारभृत्यके प्रसिद्ध आचार्य जीवकका नाम हम पहलेही कह चुके हैं। बौद्ध इतिहासमें प्रमाण है कि महाराजा अशोकके समय यद्यपि बहुतसे हिन्दूधर्मके ग्रन्थ जला दिये गये थे तथापि आयुर्वेदीय चिकित्सा ग्रन्थ नष्ट नहीं हुए। महाराज अशोकने केवल भारतमें ही नहीं किन्तु लङ्काद्वीपतक बौद्ध सन्यासी और वैद्योंको भेजकर आयुर्वेदका प्रचार किया। यह भी प्रसिद्ध है कि धर्मार्थ चिकित्साके लिये बौद्ध युगमें आतुराश्रम और धर्मार्थ औषधालय खोले गये थे। कोई कहते हैं कि सुश्रुतके प्रतिसंस्कर्ता नागार्जुन भी बौद्ध ही थे। नागार्जुन नामके कई आचार्य पुराकालमें हो गये हैं किन्तु सुश्रुतके प्रति संस्कर्ता बौद्ध ही थे यह बात स्वीकार नहीं की जा सकती। किन्तु यह तो अवश्यही मानना पड़ेगा कि बौद्ध युगके आरम्भमें यदि आयुर्वेदका कुछ अधःपतन हुआ हो तो बौद्ध युगके मध्यान्हमें आयुर्वेदके पुनरुद्धारका बहुत कुछ यत्न भी हुआ था।

वास्तवमें आयुर्वेदका यथार्थ अधःपतन महमूद गोरी, चङ्गेजखाँ और तैमूरलङ्ग आदिके भारताक्रमणके समयसे होने लगा। मुसल्मान राजाओंके समयमें आयुर्वेदकी

अपभ्रंश स्वरूपा तिब्बी चिकित्साका ही चलन हुआ। राज समादर पानेसे मुसल्मानोंके राज्यमें तिब्बी चिकित्साका प्रभाव बढ़ता गया और गतानुगतिसे लोग भी उसको मानने लगे। आयुर्वेदीय चिकित्सकोंका अनादर होनेसे कितने ही हिन्दू भी क्रमशः भारतीय वेष विन्यास और भारत गौरव आयुर्वेदको छोड़कर मुसल्मानी चोगोंके साथ यूनानी सीखने लगे। यह उसीका फल है कि अब भी कितने ही हमारे हिन्दू भाई हकीम देखे जाते हैं। प्रबल यवनोंके घोरतर अत्याचारोंसे यहाँ तक दुर्दशा हो चली थी कि आयुर्वेद हीके लिये कौन कहें, उस प्रान्तके ब्राह्मण अपने ब्राह्मणत्वको छिपानेके लिये दर्पणमें मुँह देखकर पूछा करते थे कि अम्माजान मैं विरहमन जैसा तो नहीं लगता हूँ ? अस्तु इसी तरह होते होते आयुर्वेदका पूर्ण अधःपतन हिन्दुओंके चिर-विद्वेषी औरङ्गजेब ( आलमगीर ) के समयमें हुआ। इसने हिन्दुओंके देवमन्दिर और धर्म परही आक्रमण किया ऐसा नहीं, किन्तु हिन्दू धर्म और विज्ञानके बड़े बड़े ग्रन्थोंका सर्व प्रकारसे ध्वंस कर दिया। प्रसिद्ध ऐतिहासिक अङ्गरेज अलफिनस्टन ( Elphinstone ) साहब कहते हैं कि औरङ्गजेब बादशाहका यह मत था कि कुरानमें जो बात नहीं वह सब मिथ्या है और जगत्में जो सत्य जहाँ कहीं हो, वह अवश्यही कुरानमें है। इसी विचारसे उसने हिन्दुओंके ग्रन्थोंको जलाकर हम्मामों ( स्नानागार ) में पानी गरम कराया।

परन्तु अस्तोन्मुख सूर्यकी प्रभासे भी पश्चिम जगत् एकबार झलक उठता है, एवं नाना वर्णोंसे रञ्जित हो जाता है। अतः यह आश्चर्यकी बात नहीं है कि इस ध्वंसकालमें भी समग्र भारतके धर्मोद्धारार्थ वङ्ग देशमें श्रीकृष्ण चैतन्य और दक्षिणमें रामानुज, वल्लभाचार्य आदि, बीजापुरमें वेदोंके भाष्यप्रणेता आचार्य सायण, माधव; न्यायशास्त्रके उद्धारार्थ मिथिला तथा वङ्गदेशमें पक्षधर मिश्र, वासुदेव सार्वभौम; आयुर्वेदके उद्धारार्थ कान्यकुब्जोंमें भाव मिश्र, मथुरामें डल्लनाचार्य तथा वङ्गदेशमें निदानप्रणेता माधवकर, चक्रपाणिदत्त और शिवदास आदि पंडितोंका प्रादुर्भाव हुआ। इन महानुभावोंके प्रभावसे ध्वंसोन्मुख धर्म तथा आयुर्वेदकी क्षीणज्योतिः पुनः विकसित हुए और भारतवर्ष एकबार फिर अपना सिर ऊँचा करता हुआ उद्भासित होने लगा।

इसके अनन्तर राज्य विप्लवका घोर समय आया। तब भारतवर्षको सहस्रधा विभक्त होकर परस्पर विद्वेषी हिन्दू और मुसल्मान राजा तथा नव्वाबोंके हाथमें जाना पड़ा। इस राज्य विप्लवके समयमें विद्याओंकी उन्नति तो क्या हो, मनुष्यका एक गाँवसे दूसरे गाँव तक जाना भी कठिन हो गया था। इसी भयङ्कर समयमें आयुर्वेदका अधःपतन शेष कोटिपर पहुँच गया। फिर ईस्वी सन्‌की १८ वीं शताब्दीमें भारतवर्ष धीरे धीरे अंग्रेजोंके अधिकारमें आने लगा। इस समय तक या यों कहिये कि, १८वीं शताब्दीके प्रथमार्ध तक डाक्टरी चिकित्साका विस्तार होनेसे दुर्दशाग्रस्त आयुर्वेद पर लोगोंकी अश्रद्धा बढ़ने लगी। इन्हीं दुर्दिनोंमें हमारे परमसौभाग्यसे

भारतके शासनकी बागडोर स्वर्गीया पुण्यमूर्ति महारानी विक्टोरियाने संभाली; एवं भारत साम्राज्यमें सुशासन प्रतिष्ठित हुआ। कहना न होगा कि अब तक भारतका शासन पार्लियामेण्टके आदेशानुसार ईस्ट इण्डिया कम्पनी करती थी। सज्जनो! इसी शुभ समयसे लोगोंको अपनी अपनी उन्नति करनेका सुअवसर प्राप्त हुआ और न्याय-शील राजपुरुषोंकी कृपासे पश्चिमी विद्याओंके साथ भारतवर्षकी विद्याओंका भी गौरव दिनपर दिन बढ़ने लगा। अंग्रेजी साम्राज्यका ही यह प्रताप और महानु-भावता है कि, हमारी प्राचीन विद्याओंका पुनरुद्धार हो रहा है और आशा है कि अधिकसे अधिकतर हो जायगा।

## आयुर्वेदकी वर्तमान अवस्था।

परन्तु आयुर्वेदका पूर्वगौरव (जिसका थोड़ा कुछ आभास मैं अपनी क्षीण शक्तिके अनुसार दे चुका हूँ) यदि फिर भी प्रतिष्ठित करना हो तो वर्तमान समयमें आयुर्वेद-की क्या अवस्था है? इसको विचार कर देखना चाहिये। इस समय पश्चिमीप्रदेशोंमें "वैद्य" और वङ्गदेशमें "कविराज" इन दो नामोंसे कितनेही मनुष्य प्रसिद्ध हो रहे हैं, जिनसे आयुर्वेदका कुछ भी सम्बन्ध नहीं। आयुर्वेदीय वनौषधियोंका परिचय अब प्रायशः वनियों तथा पंसारी लोगोंके हाथमें चला गया है। जो लोग यथार्थ आयुर्वेदमें कृतश्रम हैं उनको भी अब शारीर विषयका ज्ञान देनेवाला कोई विश्वास योग्य ग्रन्थ नहीं मिलता। कोई समय ऐसा था कि वृद्ध सुश्रुतके सर्वाङ्गसुन्दर शारीर-स्थानको देखकर लोग कहते थे कि—

"शारीरे सुश्रुतः श्रेष्ठः" किन्तु अब नागार्जुनके प्रतिसंस्कृत वर्तमान सुश्रुत-संहिताके शारीर स्थानमें कितनी ही प्रत्यक्ष विरुद्ध बातें प्रक्षिप्त होगयी हैं। जिन्हें देखकर कोई प्रत्यक्ष दर्शी कह सकता है कि "शारीरे सुश्रुतो नष्टः"। प्राचीन संहिताओं-में कितनेही ग्रन्थ लुप्त होगये इस विषयका परिचय पहले दिया जा चुका है। जो हो अब समय ऐसा आ गया है कि चरक, सुश्रुतके भग्नावशेषसे तथा संग्रहग्रन्थोंसे काम चलाना पड़ता है; क्योंकि नवीन ग्रन्थ कोई बनते नहीं और कोई किसीने बनाया भी तो प्रायः चर्वित चर्वण या पिष्टपेषण ही होता है। महर्षियोंके लिखित सूत्रोंकी प्रणालीको लेकर गुरुपरम्परा चली आती है उन आर्ष सूत्रों पर प्रायः किसीका भी ध्यान नहीं जाता। आयुर्वेदोक्त भेषजोंका और भेषजकल्पनाका प्रभाव एवं गम्भीरता अपूर्वही है, कि इस प्रकारसे चिकित्सा करने पर भी—शारीरादि अवश्य ज्ञातव्य विषयोंका ज्ञान लाभ न करके भी—आयुर्वेदीय चिकित्सक लोग असंख्य स्थानोंमें अभिज्ञ डाक्टरोंकी बराबरी कर रहे हैं। किन्तु फिर भी हमारी दुर्बल दशा ही है, इसमें सन्देह नहीं। हम यदि कुनैनके साथ—मकरध्वज बरतें तो हमारी बड़ी निन्दा होती है, परन्तु हमारे पड़ोसी डाक्टर उसी मकरध्वजके साथ दो तीन प्रकारके एक्सट्रेक्ट

और विलायती पेटेण्ट मिलाकर खुल्लम खुल्ला व्यवहार करते हैं उनका कुछ भी दोष नहीं ! सच पूछिये तो दोष हमारी संकीर्णताका ही है कि परस्पर प्रेम नहीं रखते। चिकित्सा क्षेत्रमें जो उदारता और महत्त्व रखना चाहिये वैद्य लोग इस बात को भूल रहे हैं। इसीसे समग्र भारतमें आयुर्वेदीय ग्रन्थोंके संग्रहका एक भी स्थान नहीं, एक भी भेषज-परीक्षा-गृह ( Laboratory ) नहीं, एक भी हसपताल नहीं। अधिक क्या कहें, एक भी यथार्थ उच्च कोटिका विद्यालय व परीक्षागार नहीं।

## उपसंहार।

आज आयुर्वेदका ही नहीं हमारे भी परम सौभाग्यका दिन है कि आप लोगोंमें यह अपूर्व जागृति दिखाई दे रही है जिसका कि फल स्वरूप यह वैद्यसम्मेलन है, परन्तु वर्षमें एक बार मात्र इस प्रकार मिलनेसे और केवल प्रस्तावोंके पास करनेसे विशेष कुछ फल नहीं होगा। आप लोग इस सम्मेलनसे लौटकर जब अपने अपने स्थान पर जायँगे और परस्परके ईर्षा द्वेषको छोड़कर हार्दिक प्रेम और ऐक्यसे प्रतिदिन जहाँ तहाँ एक आयुर्वेदोन्नतिको ही मुख्योद्देश्य रखकर मिलित होते रहेंगे, तभी उन्नतिकी भित्ति स्थापित होगी। भारतकी आवश्यकता इस समय ऐसी है कि नगर-नगरमें आयुर्वेदके ग्रन्थागार, भेषजशाला, विद्यालय, आतुरालय और स्थायी भावसे सभाएँ स्थापित होनी चाहियें। आप स्मरण रखें कि यद्यपि एककी शक्तिसे विशेष कुछ नहीं होता तथापि संघशक्तिका प्रभाव अपूर्व और दुर्द्धर्ष है। आपका प्रस्तावित "आयुर्वेद महामण्डल" यदि आप लोगोंकी सम्मिलित चेष्टासे सफलता लाभ करेगा; यदि स्वीकृत किये हुए प्रस्तावोंको कार्यमें परिणत करनेके लिये आप लोग तन मनसे निरन्तर चेष्टा करते रहेंगे तो यह असम्भव नहीं है कि, आयुर्वेदका यह उदीयमान गौरव-सूर्य किसी दिन फिर अपने प्रखर तेजसे और सभी ग्रह नक्षत्रोंको अभिभूत कर देगा, एवं हम फिर भी समस्त जगत्की दृष्टिमें उज्ज्वल मूर्तिसे प्रकाशित हो सकेंगे। परन्तु हमारा मूल मन्त्र यही रहे कि—

"संगच्छध्वं संवदध्वं संवोमनांसि जानताम्।"



श्रीमान् स्वर्गीय वैद्यरत्न कविराज योगीन्द्रनाथ सेन एम्. ए. विद्याभूषण, कलकत्ता।
अध्यक्ष नि. भा. व. ४ वैद्यसंमेलन कानपुर ( १९१२ ) एवं १४ कोलम्बो, सिलोन ( १९२३ )।

४

वैद्यरत्न कविराज योगेन्द्रनाथ सेन,

एम. ए. विद्याभूषण ( कलकत्ता )

सभापति निखिल भारतवर्षीय

# चतुर्थ वैद्य सम्मेलन

कानपुर

सन् १६१२ ई०

खेद है कि आपका चित्र, चरित्र और भाषण प्राप्त न हो सका ।



श्रीमान् लेफ्टनेन्ट कर्नल स्व. वा. डॉ. कान्होबा रणछोडदास कीर्तिकर
I. M. S. बम्बई।
अध्यक्ष, नि. भा. अ. ५ वैद्य संमेलन मथुरा (स. १९१३)।



श्रीधन्वन्तरये नमः।

अखिल भारतवर्षीय वैद्यसम्मेलनके पञ्चम अधिवेशन, मथुराके सभापति,

# लेफ्टिनेण्ट कर्नल रणछोड़दास कीर्त्तिकरका भाषण

२० दिसम्बर १६१३

महाशयो,

आपने मुझे अपनी इस सभाका सभापति चुन कर जो असीम सम्मान दिया है, उसके लिये मैं आपको हृदयसे धन्यवाद देता हूँ। आपके चुनावने मुझे आश्चर्यमें डाल दिया है। मुझे मालूम पड़ता है कि आपमेंसे कुछ लोगोंको यह विदित है कि मैं वनस्पतिशास्त्र और निघण्टुका जो—आयुर्वेदके आवश्यक अंग है—कितना प्रेमी हूँ। आर्य सन्तान होने तथा भारतवर्षमें जन्म लेने और पलनेके कारण, मेरी उस विद्याकी शाखासे पूरी सहानुभूति है, जो मनुष्यको दुष्ट रोगोंके आक्रमणसे बचाती है। भरत-खण्ड आयुर्वेदविद्याकी जन्मभूमि है। गणनातीत शताब्दियोंसे वह आयुर्वैदिक साहित्यकी धात्रिभूमि होती आयी है। वर्तमान बचे खुचे साहित्यको देखनेसे विदित होता है कि यह साहित्य कभी गौरवके शिखर पर रहा होगा। अब हम उन्नतिके युगमें है और इस कारण हमारा यह कर्तव्य है कि हम समयके साथ अपनी चाल जारी रखें और वर्तमान समयकी बढ़ती हुई विद्याओं और कलाओंसे लाभ उठावें। अब हम न तो हाथ पर हाथ रख कर, और आँखें बन्द करके चुप ही बैठ सकते हैं और न अब कान मूँद कर यह कह सकते हैं कि जो कुछ हमारे पुराने पवित्र आयु-र्वेदमें लिखा है वही सुवर्ण है। सोना भी यदि उचित रीतिसे न रखा जाय तो समय पाकर प्रभाहीन हो जाता है। हमारे मन्दिरोंमें भक्तिभावसे पूजित सोने, चाँदी, पीतल ताँबेकी जो श्रद्धेय देवी, देवताओंकी प्रतिमाएँ हैं, यदि उन्हें बराबर स्वच्छ न किया जाय तो वे भी प्रभाहीन हो जायँगी और उनमें जङ्ग लग जायगी, यही नियम हमारे पूज्य और प्राचीन आयुर्वेद विद्याके विषयमें भी कहा जा सकता है।

हमको सहयोगी विद्याओं, जैसे रसायन शास्त्र ( Chemistry ) विद्युत् शास्त्र (Eloctricity) सूक्ष्मकीटाणुशास्त्र (Bactriology) वनस्पतिशास्त्र (Botany) का भी अनुसन्धान करना पड़ेगा, जिनपर अर्वाचीन डाक्टरीकी भित्ति स्थापित है।

## वैद्यविद्याकी चिकित्सामें बिजलीका आश्चर्यकारक प्रयोग।

जिन्हें राण्टजन रेज ( Rondtgen Rays ) कहते हैं उनका आविष्कार सन् १८९५ ई० में विल्हेम कॉनरेडराण्टजनने किया था। उनको एक्सरेज (X-Rays) कहते थे। अब उनका उपयोग टूटी हड्डी, घावमें प्रविष्ट गोली, गलेमें धोखेसे गयी हुई मछलीकी हड्डी आदि ढूँढनेमें बहुत होता है। इन किरणोंको चमड़े सम्बन्धी रोगोंकी चिकित्सा करनेके लिये भी काममें लाते हैं और खास कर ऐसी दशामें जब कि रोग बहुकालीन हो गया हो। ऐसा कहा जाता है, और इसे माननेका कारण भी है कि इन किरणोंसे कई प्रकारके दुष्ट रोगोंका दोष शमन हो चुका है। उदाहरणके लिये रस-वाहिनी नाड़ियोंकी गिल्टी, प्लीहा, थाइराइड नामकी गिल्टी बढ़ जाने पर इन किरणोंसे लाभ हुआ है। भगन्दरके विशेष स्वरूपों पर भी इनके उपयोगसे रोगका दोष शमन हो जाना देखा गया है। उस रोगमें जिसे रोडेण्ट केन्सर (Rodent Cancer एक विशेष प्रकारका भगन्दर) कहते हैं, और जो एक प्रकारका प्राणनाशक नासूर है, इन किरणोंकी उपयोगितामें कुछ भी सन्देह नहीं है। अधिकांश प्रयोगोंमें इनसे रोग पूरी तरहसे आराम हो गया है। यदि यह रोग शरीरके भीतर न बैठ गया हो तो इन किरणोंके उपयोगमें कुछ भी सन्देह नहीं। इन किरणोंके उपयोग-में बिजली भी कुछ बुरा असर दिखलाती है। (H. L. J in En. Br. Volume 28th, Page 38, 11th Edition ). जब इन किरणोंके बहुकालीन उपयोगसे रोगकी पहिचान करते समय उनका प्रभाव रोग पर खराब होने लगा, तब यह विचारा गया कि इनके उपयोगसे बाज बाज रोगोंको लाभ भी पहुँच सकता होगा। जब यह देख लिया गया कि शरीरकी त्वचा पर इन किरणोंका प्रभाव एक खास तौर का पड़ता है, तब अपने आप ही इनका उपयोग त्वचा सम्बन्धी रोगों पर होने लगा। अभी हाल हीमें इन किरणोंका उपयोग यूटरस ( uterus ) के फोथरीले फोड़ों पर भी किया गया है। ये आविष्कार अवश्य ही हमारे मनन करनेके योग्य हैं।

## सूक्ष्म कीटाणुशास्त्र और रोग।

सूक्ष्म कीटाणु शास्त्रने अपनी कल्पनातीत उन्नतिके कारण, रोगोंके कारण बतलानेमें जो हमारी ज्ञानवृद्धि की है, उससे यह आवश्यक मालूम पड़ता है कि उनका संकेत कर दिया जाय। यदि मेरे आजके इस कथनसे कीटाणुओंसे उत्पन्न रोगोंसे पीड़ित व्यक्तियोंकी चिकित्सा करनेकी इच्छा किसीकी हुई तो मेरा यह कर्तव्य है कि मैं उसके निदानका वर्णन संक्षेपमें कर दूँ। अब यह बात सूक्ष्मदर्शक यंत्र द्वारा सिद्ध कर दी गयी है कि कुछ कीटाणुओंके कारण बहुतसे रोग पैदा हो जाते हैं। ये कीटाणु खाली आँखोंसे, बिना सूक्ष्मदर्शकयंत्रके नहीं देखे जा सकते। यह सूक्ष्मदर्शकयंत्र

अन्तिम शताब्दीकी बुद्धिका कैसा विलक्षण नमूना है। यह यंत्र उस अणु समान वस्तुको, जो केवल आँख द्वारा कभी नहीं देखी जा सकती, अपनी अनुपम शक्तिसे २००० गुना बड़ा करके दिखा देता है! यदि आपको हम इस यंत्रका इतिहास सुनाने लग जाँय, तो आप लोग हमारे युगके वैज्ञानिक विकासकी कथा सुनते सुनते थक जाँयगे। इतना कहना यथेष्ट है कि यद्यपि चरकमें यह लिखा था कि 'सूक्ष्मत्वाच्चैके-भवन्त्यदृश्या:' (च० सं० वि० स्थान), तथापि यह सौभाग्य उन्नीसवीं शताब्दी ही के भाग्यमें था कि वह उस वस्तुको भी दिखला दे जिसे शताब्दियोंसे लोग अदृश्य समझते आते थे। आयुर्वेदकी भविष्य उन्नतिके लिये यह आवश्यक है कि आप लोग निदानके कार्योंके लिये इसका उपयोग करें।

हालही में वम्बईसे एक रोचक पुस्तक प्रकाशित हुई है। इसके लेखक वम्बई आयुर्वेद विद्यालयके ख्यातनामा श्रीयुत् गणपतराव पाण्डुरंग कालोखे महाशय हैं। इसका नाम "रोग जंतु" है। इसमें मराठी भाषामें, पृष्ट ५१ में वे यों लिखते हैं:—

"जन्तु सम्बन्धी वर्णन आर्यवैद्यकमें एकही स्थानमें नहीं वल्कि स्थान स्थान पर ( उदाहरणार्थ व्रण, कुष्ठ, कृमि आदि रोगोंके प्रकरणमें ) दिया हुआ देखा जाता है। इसके सिवाय वहुतसी जानने योग्य वातें आर्य संहितामें लिखी गयी हैं।

( द्वितीय काण्ड, पञ्चम अनुवाक, पञ्चम सूक्त, और पञ्चम काण्ड, पञ्चम अनुवाक, द्वितीय सूक्त )।

जिस दिनसे सूक्ष्मदर्शकयंत्रका आविष्कार हुआ उसी दिनसे वनस्पति और जानवरोंके सूक्ष्म शारीर ( Histology ) की उन्नतिका युग आरम्भ हुआ। जो टिशू ( tissue ) दिखलाई नहीं पड़ते थे वे अब दिखलाई पड़ने लगे और उनकी वनावट आदि समझमें आने लगी। कीटाणुशास्त्रमें हमें जो सफलता हुई है, उसका कारण यही सूक्ष्मदर्शकयंत्र है। कीटाणुओंका जो सम्बन्ध निदानसे है, उसके समझलेने पर, कीटाणुओंके रहन सहन तथा उनके स्वभाव सम्बन्धी वातोंका ज्ञान लेना कठिन नहीं है। यही नहीं, किन्तु कीटाणुशास्त्रसे यह भी मालूम होता है कि सभी कीटाणु मनुष्यके शत्रु नहीं हैं। वनस्पतिशास्त्र और रोग—लक्षणशास्त्र ( Pathology ) में उनकी उपयोगी आदतें भली भाँति मालूम पड़ती हैं। कीटाणु अभी पूरी तौरसे श्रेणीवद्ध नहीं हैं। जो कीटाणु लाभ पहुँचाने वाले हैं—उनका उदाहरण देनेके लिये उन कीटाणुओं [ वेक्टीरिया ] का नाम लिया जा सकता है, जो वृक्षोंके भोजनके लिये पृथ्वीमें आमोनियासे नाइट्राइट और नाइट्रेट वनाकर, नाइट्रोजन देते हैं। दूसरी वेक्टीरिया भी हैं जो वायुसे नाइट्रोजन लेकर दूसरे मिश्र पदार्थ वनाती हैं। इस जातिकी वेक्टीरिया ट्यवरकलसमें पायी जाती हैं जो लेग्यूमिनस जातिके पेड़ोंकी छोटी छोटी जड़ों पर वढ़ती हैं।

( Muir and Ritchie, P. 24. )

सर ऐडविन रे लैङ्कस्टरने रायल माइक्रोस्कोपिकल सोसाइटीके वार्षिक उत्सवके समय, जो वक्तृता, १९ जनवरी सन् १९१० में सभापति की हैसियतसे दी थी, उसमें उन्होंने कहा था कि—"अब हमें बेक्टीरिया ( कीटाणु ) से सम्बन्ध रखनेवाले दूसरे पुश्त पर विचार करना चाहिये। इस विषय पर हम तत्त्ववेत्ता और शारीर-शास्त्रज्ञ होनेके कारण, वैद्योंके अनुसार विचार नहीं करेंगे।

"बेक्टीरियाका जो असर मनुष्यके पेट और उससे सम्बन्ध रखनेवाली नली पर होता है—उसका अनुसन्धान एक बड़ा महत्वपूर्ण प्रश्न हो गया है। अब इस बातका प्रयत्न किया जा रहा है कि उन सड़नेवाली ( Putrefactive ) बेक्टीरियाको रोका जाय जिनके बढ़नेके लिये क्षारकी जातिकी ( Alkalive ) वस्तुकी आवश्यकता हो। मेकूनिकाफका यह विचार है कि इनकी बाढ़ एसिड पैदा करनेवाली बेक्टीरियाको वहाँ पहुँचा देनेसे रोकी जा सकती है और खासकर उन ( बेक्टीरिया ) से, जो पाचकरस लेक्टिक ( Lactic ) एसिड उत्पन्न करती हैं। इस जातिकी बेक्टीरिया खट्टे दूधसे ली जाती हैं और यह बात अनुभव द्वारा सिद्ध कर दी गयी है कि ये बड़ी अँतड़ियोंमें एक प्रकारका एसिड पैदा करती हैं। जिससे कई प्रकारके हानिकारक कीटाणु बढ़ने नहीं पाते। मनुष्यकी पाकस्थली पर कीटाणुओंके प्रभावका विषय अभी अन्वेषण चाहता है और उसके लिये बड़े अनुभवकी आवश्यकता है। इस विषयमें यह कहा जा सकता है कि और जीवोंकी पाकस्थली पर इन कीटाणुओंके प्रभावका विषय बड़ा रोचक है। कुछ वैज्ञानिकोंका कथन है कि भोजनके पाकके लिये कीटाणुओंका होना आवश्यक है। पर मेकूनिकाफने यह दिखला दिया है कि भारतके चमगीदड़की अँतड़ियोंमें भोजनके पाकके लिये कीटाणुओंकी कुछ आवश्यकता नहीं पड़ती। ( रायल माइक्रोस्कोपिक सोसाइटी, लन्दनके अप्रैल १९१० की कार्यवाहीमें से पृष्ट १४० )।

अन्तिम शताब्दिके तीसरे कालमें माइक्रोस्कोपको जो विजय मिली है उसमें 'क्रिप्टोगेम' ( Cryptogamie ) जातिके 'लिचेन' नामक पेड़की दोहरी आदतका पता लगाना है। श्वीएडनरने 'लिचेन' के स्वभावके सम्बन्धमें आविष्कार किया था। बीस वर्षके गहरे वादविवाद और तर्कके बाद अब सिद्धान्त मान लिया गया है। इस सिद्धान्तने वनस्पतिशास्त्रमें युगान्तर उपस्थित कर दिया है। यह 'लिचेन' छोटे किन्तु सुन्दर पौधे होते हैं। ये अपने रहनेकी जगहों और अपने स्वरूपके कारण चट पहिचान लिये जाते हैं। साधारण रीतिसे ये पौधे पार्थिव नहीं होते; किन्तु एपिफाइट ( Epiphyte ) की तरह वायुमण्डलमें रहनेवाले ( aerial ) होते हैं, और अमरबेल ( Misletoe ) की तरह पेड़ों और चट्टानों पर फैले रहते हैं जिस तरह कि अङ्गरेजी रीनडियर लिचन पहाड़की घाटी, पथरीली जमीन (Moorland) को सफेद कर देते हैं। वे प्रकाशमें रहना पसन्द करते हैं। वे बहुत कम अन्धेरी या

एकान्त जगहमें पैदा होते हैं। वे नगर या गाँव, सड़क या मनुष्यके निवासस्थानमें नहीं मिलते। उनमेंसे कुछ तो बिल्कुल खुले मैदानमें और कुछ दुर्गम स्थानमें जैसे पहाड़ोंमें, समुद्रके पथरीले टीलों पर रहना पसन्द करते हैं। मैं आपको बम्बईकी तरफ के पार्मीलिया जातिके कुछ लिचनके पौधे दिखलाता हूँ, जिन्हें दुग्धफूल कहते हैं। इस जातिके लिचन पौधे पुराने मकानों और पेड़ोंपर रहते हैं। बम्बईके 'थाने' जिलेमें अन्धेरीके पास बी० बी० एण्ड सी० आई० रेलवेकी लाइनसे लगे बहुतसे ताड़के पेड़ हैं, जिनकी छाल सफेद पार्मीलियासे ढकी है। यह एक ध्यान देने योग्य दृश्य है। 'लिचन' का आन्तरिक जीवन कैसा है ? इनकी मितव्ययिता कैसी है ? जरा-सी चपटी चीजमें जड़, पेड और पत्ती सब मिली हुई हैं, प्रत्येक भाग इस सूखी-सी चपटी वस्तुमें अलग अलग बँटा रहता है। एक ऋतुमें तो ऊपरी सतह पर 'प्याले' या 'ढाल' के समान दिखलाई पड़ेंगे। सबसे छोटी जातिकी लिचनको छोड़कर और सब लिचनमें एक विशेष प्रकारका अवयव रहता है, जो बड़ा आवश्यक है और जिसे 'गोनिडिया' कहते हैं, ये 'गोनिडिया' या तो गोल 'सेल' ( Cell ) होते हैं जो इकेले होते हैं, जिनमें हरियालीका आदि पदार्थ ( Chlorophy ) होता हैं, या छोटे छोटे कई एक 'सेल' के बने झोथरे (Filaments) होते हैं। यहाँसे लिचनके दुहरे स्वभाव अर्थात् पौधोंकी दो भिन्न जातियोंका मिलान एकमें होनेका हाल मालूम होना आरम्भ होता है। जिन्हें 'गोनिडिया' कहते हैं वे यथार्थमें 'एलजी' हैं, जो पत्ते-की तरह सतहमें बन्द हैं जिन पर कि 'फङ्गाई' पैदा हो गये हैं और 'एलजी' के ऊपर अपना भरण पोषण कर रहे हैं, यहाँ दो बिल्कुल भिन्न जातिके पौधे इस तरह रहते हैं कि वे एक ही मालूम होते हैं। 'हर्मिट क्रैब' और 'सी एनिमोनिसका' प्रसिद्ध मिलाप है वह इस रीतिसे बिल्कुल बढ़ जाता है; और प्रकृतिमें लिचनका यह दृष्टान्त 'सिम्बियोसिस' के लिहाजसे तो सर्वोत्तम और सर्वोच्च है। इस कहानीको आगे जाननेके लिये मैं आपको बतलाना चाहता हूँ कि 'श्वीएडनर' ने इस अद्भुत दृश्यका क्या वर्णन किया है। वे यों कहते हैं कि ' लिचन साधारण पौधे नहीं हैं ' और न प्रत्येक लिचन एक अलग पेड़ है ? वे प्रायः उपनिवेशकी तरह रहते हैं, प्रत्येकमें सहस्रों लिचन होते हैं; किन्तु उनमें एक मुख्य रहता है, शेष अपने लिये और अपने स्वामीके लिये, कैदीकी तरह, भोजन इकट्ठा करते या बनाते हैं। यह स्वामी 'फङ्गस' होता है जो दूसरेके ऊपर अपना निर्वाह करनेका आदी होता है, इसके सेवक हरे 'एलजी' होते हैं, जिन्हें वह ढूँढ़ खोजकर अपने मतलबका बना लेता है। यह उन्हें इस तरह घेरे रहता है जिस तरह मकड़ी अपने शिकारको महीन तारोंसे घेरे रहती है, जो समय पाकर मकड़ी ढकनेसी हो जाती है, लेकिन मकड़ी अपने शिकारको चूस लेती है और उसका मुर्दा शरीर छोड़ देती है; किन्तु इसके विरुद्ध 'फङ्गस' अपने 'एलजी' को मारता नहीं किन्तु उससे और अधिक लाभ लेता है। यह सब

ज्ञान सूक्ष्म दर्शक यंत्रकी कृपाका फल है। इस यन्त्रका आयुर्वेदमें प्रत्येक रीतिसे उपयोग कीजिये।

आयुर्वेदके लिये आवश्यक है कि आयुर्वैदिक शास्त्रसे सम्बन्ध रखनेवाली वनस्पति शालाएँ बनायी जायँ। बहुतसे योरोपियन वनस्पतिशास्त्रज्ञोंने हमारे देशमें हिमालयसे लङ्का तक, अफगानिस्थानसे ब्रह्मदेश तक, लकद्वीपसे, फिलपाइन, जावा, मलाया, सिंगापुर तक तथा और द्वीपोंमें परिश्रम करके हमारे इस विषयमें बहुत ज्ञानवृद्धि की है। इस विषयमें राक्सबर्ग, ग्रिफिथ, रायल, वालेस, वालिक, वाइट, ब्राउन, थ्वेट्स, ट्रिमेन, टाम्सन, कुर्ज इत्यादिका नाम लिया जा सकता है। इन सबमें मुख्य सर जोजफ हूकर हैं, जो हिमालय, तिब्बत, शिकम आदिमें भ्रमण करते रहे और सहस्रों कष्ट, भयका सामना करते हुए हिमालयकी सबसे ऊँची चोटी तक पहुँचे।

आप मेज पर एक गुजराती पुस्तक पाइयेगा जिसका नाम 'वनस्पति शास्त्र' है। इसके लेखक मेरे आदरणीय सुयोग्य मित्र श्रीयुत जयकृष्ण इन्द्रजी ठाकुर हैं। ये पहिले पोरबन्दर राज्यके फारेष्ट आफिसर अर्थात् जङ्गलविभागके अफसर थे, अब ये पेंशन ले चुके हैं और पोरबन्दर राज्यके बागके इञ्चार्ज हैं। इनमें हिन्दुस्तानी वृक्ष पहिचाननेकी अद्भुत शक्ति है। यह पुस्तक, जो आपके सम्मुख है विलक्षण ज्ञान और वृद्धावस्थाके उत्साहका नमूना है। भारतमें ऐसे बहुत कम मूल लेखक हैं।*

वनस्पति शास्त्र केवल ज्ञानवृद्धिहीका सम्पादन नहीं करता किन्तु रोग नष्ट करनेका भी यह सरल उपाय है। इसने उन मनुष्योंमें खोज और मननका उत्साह उपस्थित कर दिया है, जो जीवन भर मनुष्यके रोगोंको दूर करनेका उपाय सोच रहे थे और जो मनुष्यकी ज्ञानवृद्धिके इच्छुक हैं।

यह इसी विज्ञानकी महिमा है कि हम्बोल्टने 'कास्मस और 'एस्पेक्टस आव वेजेटेशन' हूकरने 'हिमालयन जर्नल' (११वीं नवम्बर १८४७ से २४ जनवरी १८५१ तक) डार्विनने 'इन्सेक्टिओरस प्लेन्ट्स एण्ड मूवमेण्ट आव क्लाइम्बिङ्गप्लैंएटस, कर्नरने 'फ्लावर्स एण्ड देयर अनबिडन गेस्टस' और बेट्स, वालेस, और स्पैन्सकी अमेजनकी यात्रा सदृश पुस्तकें लिखीं। जिस विज्ञानकी प्रेरणासे अमेजन और 'बेल्टस नैचुरलिस्ट इन निकारागुआ', डाक्टर जार्ज बैन्थम और बैरन वॉन मूलरकी वांडरिंड इन आस्ट्रेलेशिया, तथा जान लबक (लार्ड एवबरी) का 'ब्रिटिश वाइल्ड फ्लावर्स इन रिलेशन टू इन्सेक्टस' किङ्सलीकी 'डाइङ वायोज टू दी वेस्ट इण्डीज'

---

* यह प्रकाशित करते बड़ी प्रसन्नता होती है कि, जब यह व्याख्यान पढ़ा जा रहा था, इस बातकी घोषणा की गयी कि विराट आयुर्वेदिक प्रदर्शिनी मथुरा (१९१३) ने श्रीयुत जयकृष्णजीको दो रौप्य पदक, एक इस पुस्तकके लिये और एक वरडा पर्वतके पौधोंकी प्रदर्शिनीके लिये प्रदान किये हैं।

फिट्ज़ मूलरके वनस्पति शास्त्र सम्बन्धी अन्वेषण आदि तथा 'ट्रैवलर और नैचुरलिस्ट' के समान और पुस्तकें लिखी गयी हैं, वह महान् विज्ञान आयुर्वेदके भावी वैद्यों और कविराजोंको कदापि कम रोचक न रहेगा।

जब हम पाश्चात्य वनस्पति शास्त्र सम्बन्धी उद्योगोंको देखते हैं तब आशा करते हैं कि यह विज्ञान भारतके भावी वैद्यों और श्रीमन्तोंको अवश्य रोचक होगा। इसका मनन भारतही नहीं किन्तु और भी देशोंके रोग दूर करनेका कारण होगा। सभ्य संसारमें यह भली भाँति विख्यात है कि जावा द्वीपके न्यूरिनजार्ग नगरमें एक ऐसा वनस्पति उद्यान है जो संसारके प्रसिद्ध उद्यानोंमें है। यह उद्यान सन् १८१७ में स्थापित हुआ था और समुद्र तलसे ३०० गज़ ऊपर, बुलाक पर्वतकी उत्तरी ढाल पर बना है। वनस्पति उद्यानके सिवाय साथही उसमें कृषि और वन सम्बन्धी उद्यान भी हैं। अन्तिम उद्यान एक नये जंगलमें है। उस द्वीपकी तरगर्म आबहवा पेड़ोंके लिये इतनी लाभदायक है कि कहा जाता है कि ताड़के पेड़ ५ वर्षमें ३० फीट लम्बे होगये और आलबिजिआ मलुक्कानाका पेड़ उसी समयमें ६० फीट लम्बा होगया। इस बागमें विशेषतः ताड़, पातालनीम और बेल तथा लतर अधिक हैं। विद्यार्थी, चाहे वे डच हों या विदेशी, वहाँ पढ़ने पाते हैं और उन्हें पुस्तकालय तथा फोटोग्राफीके भवनका उपयोग करने दिया जाता है। रूसी, अङ्गरेज, जर्मन, स्वीडिश तथा दूसरी जातियोंके विज्ञान विशारद वहाँ कृषि और वनोद्यानोंसे लाभ उठाते हैं।

लज्जाके साथ कहना पड़ता है कि भारतमें कोई ऐसा उद्यान नहीं है। जब छोटेसे जावाने १०० वर्षोंमें ऐसी उन्नति करली तो हमने भारतवर्षके लिये क्या किया? क्या इसकी अत्यन्त आवश्यकता नहीं है? क्या यह निखिल भारतवर्षीय आयुर्वैदिक-सम्मेलन इस विषयपर गम्भीरतासे विचार करेगा? यदि आज मैं इस पदसे आपके हृदयोंमें वनस्पतिशास्त्रके लिये कुछ भी प्रेम या सहानुभूति पैदा कर सकूँ तो मैं अपना परिश्रम सफल समझूँगा और मैं यह समझूँगा कि मैंने जो आपकी सेवा की है वह आपकी तथा देशकी भविष्य भलाईकी सूचक है। भारतमें ऐसे बहुतसे हृदयग्राही स्थान हैं जहाँ कि यह उद्योग किया जा सकता है। पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण सभी जगह ऐसे स्थान हैं, पहाड़ोंमें या तराइयोंमें, चपटे मैदानोंमें, बहु संख्यक, विस्तृत नदियोंके उपजाऊ किनारों पर, और पृथ्वीके इस सर्वोत्तमप्राय द्वीपके समुद्र किनारे पर, ऐसे बहुतसे स्थान मिल सकते हैं। समुद्र किनारेके इतने नगरोंमेंसे हम क्या किसी नगरका उपयोग 'मैरीन बायोलोजी' Marine Biology के लिये नहीं कर सकते? आयुर्वेदिक सम्मेलन इस प्रश्न पर विचार करे कि समुद्रकी जो बहुतसी वनस्पति या जीव सम्बन्धी पैदावार हमारे पास हैं और जो व्यर्थ पड़ी हुई हैं, क्या उसका उपयोग नहीं हो सकता, ? जिसके होनेसे देशको बड़ा लाभ होगा। शोक! शोक! ईश्वरकी दी हुई वस्तुको हम किस तरह व्यर्थ फेंक रहे हैं, मैं 'प्रधान अजायबघर' के लिये

इतना कहना अलम् समझता हूँ कि वह जीवशास्त्र या वनस्पतिशास्त्रसम्बन्धी किसी भी और किसी भी वस्तुका संग्रह हो, जो मनुष्यके दुख दर्दके समय काम आसके। वैद्यका केवल यह कर्तव्यही नहीं है कि वह अपने रोगीकी परीक्षा या निदान भरही करे, किन्तु उसका यह कर्तव्य भी है कि वह उसकी चिकित्सा उन वनौषधियों और अन्य औषधियोंसे करे जो उसके आसपास देशमें हों। काष्टौषधियोंके उपयोगमें उसे इस वात पर ध्यान रखना चाहिये कि उसे मनोनीत पत्ती, लकड़ी, जड़ या छाल मिल रही है, इन औषधियोंके रखने और नियमवद्ध रखनेके लिये हमें जावा की भाँति एक 'म्यूजियम' की आवश्यकता है। आजकल हमारी दशा यह है कि जव हमें ऐसी औषधियोंकी जरूरत पड़ती है तव हमें, पसारी या मालीकी शरण लेनी पड़ती है। वम्बई प्रान्तमें ऐसे गान्धी ( पसारी ) साधारणतः घूमा करते हैं, उन्हें 'नाकाडोल्याचा वैद्य' कहते हैं और वे 'वइद' कहते पुकारते फिरा करते हैं, ये पसारी स्वयं वे पढ़े होनेके कारण जङ्गलसे औषधिलानेवालोंसे धोखा खाजाते हैं अर्थात् वे माँगते कुछ औषधि हैं और उन्हें मिलती कुछ दूसरी औषधि है, इस प्रकार इन लोगोंसे गरजमें पड़कर वेचारे ग्राहक ठग जाया करते हैं।

जो कह रहा हूँ वह अनुभव सिद्ध है, मैं अपने कथनकी पुष्टि उदाहरण द्वारा करूँगा। ( १ ) एक वार मुझे ( Caesal pinia dygina ) 'वाकेरींचें भातें' के 'ट्यूवर' की आवश्यकता पड़ी; किन्तु वनौषधिवालेने मुझे केवल उसकी जड़ही मात्र दी। 'ट्यूवर' जड़ पर जमता है और धरतीके भीतर कई फीट नीचा रहता है। इसका वजन कभी कभी आधसेर तक होता है, जो जड़ मुझे मिली वह प्रायः एक इञ्च मोटी और छै इञ्च लम्बी थी। मैंने 'ट्यूवर' को राजापूर तालुकामें फटी हुई चट्टानी जमीनमें देखा था। यह मुझे रत्नागिरि जिलेमें हलवाकके पास घाट माठा सड़क पर भी दृष्टिगोचर हुई थी। ( २ ) एक वार मुझे औषधिके लिये 'कवाथी' के तेलकी आवश्यकता पड़ी किन्तु मुझे कुसुम्वाका तैल दिया गया ( ३ ) एक वेर ही नहीं किन्तु कई वार गुर्चका सत्त्व माँगने पर मुझे विलायती वना हमारी साधारण मकईका आटा मिला, कई वार तो लोगोंने मुझे उसके वदले यानी गेहूँका पिसान तक दे दिया है! गुर्चका सत्त्व गुर्चकी कांडसे ( Tinospora Cordifolia ) निकाला जाता है। इसे हिन्दू लोग अगणित वर्षोंसे वलवर्द्धनके लिये काम में लाते रहे हैं। ( ४ ) मैं केवल एक उदाहरण और दूँगा और वह 'अगर' के पेड़का है, यह लकड़ी वड़ी कीमती होती है। कमसे कम २४ रुपयेसे ३० रुपये सेर तक विकती है, यह वड़ी भारी होती है और नाकके वहने तथा Rheumatic enlargement of joints पर काममें लायी जाती है, पुरानी लकड़ीमें जो एक प्रकारका लिवलिवा पदार्थ होता है उससे वड़ा सुगन्धित द्रव निकाला जाता है, यह सुगन्धित द्रव वहुधा शीशम आदि भारी लकड़ीमें लगाया जाता है और वह लकड़ी अगरके नामसे वेंची

जाती है, 'अगर' की चिप्पियोंमें चन्दनकी और खासकर लाल चन्दनकी, चिप्पियाँ मिली रहती हैं जो अगरकी सुगन्धिसे सुगन्धित रहती हैं। इसी प्रकार 'तगर' की लकड़ीका भी दुरुपयोग किया जाता है। ऐसा डाक्टर डाइमाक कहते हैं।

## कुछ सम्मतियाँ।

अब मैं आयुर्वेदकी भावी सफलताके बारेमें कुछ कहना चाहता हूँ। सारे भारत भरमें ऐसे बहुतसे वैद्य हैं जो सचमुच आयुर्वेदके पण्डित हैं और चिकित्सा करनेमें बड़े निपुण हैं; किन्तु अभाग्यवश वे न तो एक दूसरेकी सम्मतिसे सहमत होते हैं और न हो सकते हैं। उसका कारण यह है कि वे अपनी इच्छाके अनुसार समय समय पर आयुर्वेदकी भिन्न भिन्न, मुद्रित या अमुद्रित, पुस्तकें पढ़ते हैं। समय समय पर वे न तो गुरूकी कुछ सहायता ही लेते हैं और न उन्हें कुछ ऐसा अभ्यास करनेका सौभाग्य ही मिलता है, जिसे हम रोगीकी शय्याके पासकी शिक्षा कहते हैं। परिणाम यह हो गया है कि कहीं भी आयुर्वेदकी पाठ्यप्रणालीकी कोई नियमित सीमा निर्धारित नहीं रह गयी। इस प्रकार बड़े बड़े विद्वान् वैद्य भी कभी कभी बड़े महत्त्वके प्रश्नों पर, बहुत भिन्न भिन्न सम्मतियाँ दे देते हैं। इस कारण उनकी वृत्ति सम्बन्धी सम्मति और उनकी चिकित्सा प्रणालीमें बड़ा फर्क पड़ जाता है। यह दशा बिल्कुल सन्तोषजनक नहीं है। इससे आयुर्वेदके प्रचार और उन्नतिमें बाधा पड़ती है। आपका कर्तव्य है कि आप इस महत्त्वपूर्ण विषय पर ध्यान दें। आपको इस विषयका विचार बड़े गम्भीर रूपसे करना चाहिये; क्योंकि इसी झगड़ेके कारण भारतके भिन्न भिन्न प्रान्तोंके वैद्योंमें एक मत नहीं है। सबसे अधिक अभाग्यकी बात तो यह है कि वे अभी तक इस घरेलू झगड़ेको तय करनेके लिये उद्यत नहीं हुए। बड़े हर्षकी बात है कि आप लोगोंने पिछले चार वर्षोंसे आपसमें ऐक्य बढ़ानेके निमित्त इस आयुर्वेद सम्मेलनको जन्म दिया है, जहाँ पढ़े लिखे और सभ्य वैद्य सालमें एक बार इकट्ठे होकर आयुर्वेदके भिन्न भिन्न विषयों तथा चिकित्सा प्रणाली पर विचार करते हैं। केवल यही बात यदि देखी जाय तो आपके आयुर्वेदको बहुत उचित सफलता प्राप्त करा सकती है। यह आपका कर्तव्य है कि आप अपनी स्थितिकी गम्भीरताको यदि चाहें तो समझें। और मेरा विश्वास है कि यह आपकी इच्छा है कि आप अपने आयुर्वेदके पुराने अधिकारोंको, यूरोप और अमेरिकाके विज्ञानवेत्ताओंके विचार-प्रकाशमें फिर स्थापित करें। यह सच है कि आयुर्वेदका जन्म भारतमें तीन हजार वर्ष पहिले, नहीं नहीं इससे भी पहिले हुआ था; किन्तु अब हमें पश्चिमके प्रकाशका सामना करना और उससे लाभ उठाना है।

मैं यह साहसके साथ कहता हूँ कि आयुर्वेदविद्याकी चाल बिल्कुल ही धीमी रही है; और मैं यह बड़े शोकके साथ कहता हूँ कि उसकी इस दशाका कारण वैद्योंका

वैद्यक विषयक वातोंका छिपाना ही है। मैं आपसे इस वातको याद रखनेकी प्रार्थना करता हूँ कि वैद्योंमें अपनी विद्याको छिपाने, उसे अपने शिष्य तकको न बतलानेकी आकांक्षा आयुर्वेदके लिये विष हो गयी है। इस प्रकार कितने ही ऐसे भेद, भेद जाननेवालेकी अपमानकारक मृत्युके साथ सदाके लिये संसारसे विदा हो चुके हैं, जिससे कितने ही रोगियोंको लाभ या हानि पहुँची है। मैं निम्नलिखित वातोंको आपके शीघ्र और उचित ध्यान देनेके लिये कहता हूँ—(१) आयुर्वेदविद्याकी एक (Standard) निर्धारित सीमा रखिये, जिससे उसके सीखने और प्रचार करनेमें सरलता हो। (२) आयुर्वेदका उद्देश्य, उसका क्षेत्र, धीरे धीरे पश्चिमके आविष्कारोंको उपयोगमें लाकर वढ़ा दीजिये। (३) अब यह वात निर्विवाद सिद्ध हो गयी है कि चरक, सुश्रुत, वाग्भट, वृद्ध वाग्भट, राजनिघण्टु, वृहन्निघण्टु, माधवनिदान और अन्य अगणित संस्कृत ग्रन्थोंमें जो तत्त्व वैद्यविद्याके लिखे हैं वे सत्य हैं और उस समयमें भी जब यूरोपका नाम भी भारतमें नहीं सुना गया था, उनके द्वारा अगणित पीड़ित मनुष्योंको लाभ पहुँचा था। अधिकांश वैद्योंकी सम्मतिके अनुसार वैद्यककी पुस्तकोंके विषयमें यह प्रख्यात है कि—

निदाने माधवः प्रोक्तः सूत्रस्थाने तु वाग्भटः।
शारीरे सुश्रुतः प्रोक्तश्चरकस्तु चिकित्सिते॥

(खेमराजजीके हिन्दी टीका समेत माधवनिदानकी भूमिका, १९०७)

मेरे आदरणीय मित्र मेजर वी० डी० वसुने अपने 'हिन्दू चिकित्सा प्रणाली' के लेखमें (कलकत्ता जून १८९४) में कहा है कि सैकड़ों शताब्दियाँ बीत गयीं जब हिन्दू वैद्य वगदादके राजाके दर्वारमें सुशोभित होते थे। एक समय था जब हिन्दू वैद्योंकी चिकित्सा प्रणालीकी तारीफ मकदूनियाके विश्वविजेता और उसके साथियोंने मुक्तकण्ठसे की थी। यह विश्वविजेता वह सुप्रसिद्ध सिकन्दर है जो ईसाके जन्मसे ३५६ वर्ष पहिले हुआ। यह इतिहासका अङ्ग है कि उसने सिन्धु नदी पर कितनी लड़ाइयाँ लड़ीं, उसने कितने नगर बसाये, उसने भारतका धन और रत्न कैसे लूटा, उसने हिन्दू मन्दिरोंको कैसे ढहाया और उसने कैसे हिन्दू-विद्वानोंसे आयुर्वेदका अनुवाद संस्कृतसे ग्रीक भाषामें करवाया। इसी प्रकार यूनानीचिकित्सा प्रणालीकी वाल्यावस्थामें अरववालोंको हमारे आयुर्वेदसे कुछ कम सहायता नहीं मिली।

न तो यह मेरी इच्छा है और न मेरे पास इतनी योग्यता या समय ही है कि मैं आयुर्वेदके रोग लक्षणशास्त्रके अनुसार माने गये 'कफ, वात, पित्त" के सिद्धान्तकी विवेचना करूँ। यह मेरे लिये ठीक वैसा ही असमंजस पूर्ण होगा जैसे वर्तमान विज्ञानकालमें केवल माने हुए, पश्चिमीय टेम्परामेण्ट्स (Tempraments) के विषयमें विवेचना करना कठिन है। मेरे सुयोग्य गुरु डाक्टर फ्रेडरिक टी० रावर्ट्सने जो कि युनिवर्सिटी कालेज लण्डनमें थे, अपनी 'थिअरी एण्ड प्रेक्टिस आव मेडिसिन'

( Theory and practice of medicine Edition 1894 London ) नामकी पुस्तकमें इन 'टेम्परामेण्ट्स' के बारे में लिखा है—चार मुख्य टेम्परामेण्ट्स कहे गये हैं। यथा—सेनज्यूनिअस (Sanguineous) लिम्फैटिक (Lymbatic) विलिअस ( Bilious ) और नर्वस ( Nervous ) । यह केवल मान लिया गया है ( इस पर ध्यान दीजिये ) कि इनमेंसे प्रत्येक किसी विशेष रोगका होना या उसका प्रारम्भिक स्वरूप बतलाता है ।" फिर स्वयं डाक्टर साहब कहते हैं कि 'बहुधा इनके द्वारा बतलाये स्पष्टीकरण यथार्थ अवस्था या तत्त्वसे बिलकुल भिन्न होते हैं ।' डाक्टर साहबका कथन है कि लोगोंका यह विश्वास है कि सेनज्यूनियस टेम्परामेण्ट Asthenie जातिके ज्वर, Haemorrhage, और acute inflammations का होना बतलाता है। लिम्फैटिक टेम्परामेण्ट Passive congestion, dropsy, low inflammation आदि करता है । नर्वस टेम्परामेण्ट Digestive और Heptic गड़बड़ी बतलाता है । महाशयो ! मैंने इन तत्त्वोंका ४० वर्ष हुए गोवर-स्ट्रीट लन्दनके युनिवर्सिटी कालेज हास्पिटलमें डाक्टर राबर्ट्सके चरणोंमें बैठ कर मनन किया था ।

आपके छपे हुए व्यवस्थापत्रको देखनेसे मालूम पड़ता है कि आपने आयुर्वेदके व्यवस्थित पाठ्यक्रमको आरम्भ करनेके लिये हालही में विद्यालय खोले हैं । वास्तवमें ऐसाही होना चाहिये । बम्बईमें एक सभा है जिसका नाम भारतीय वैद्य सभा है; और एक संस्था भी है जिसका नाम आयुर्वेद विद्यालय है । इस संस्थाको १६वीं जून १८९६ में मेरे आदरणीय मित्र स्वर्गीय वैद्यराज प्रभुराम जीवनरामजीने अपने दो पुत्रों, श्रीयुत विश्वनाथ बी० ए० बैरिस्टर बम्बई हाईकोर्ट और डाक्टर पोपटराम एल० एम० एण्ड एस०, जे० पी० ( मेरे प्राचीन शिष्य और वर्तमान मित्र ) की सहायतासे स्थापित किया था * इस संस्थाकी सन् १९०५–०६ की रिपोर्ट सन् १९०७ ई० में प्रकाशित हुई थी, उसमें इस संस्थाकी सची सफलताकी सादी और स्पष्ट कहानी कही गयी है। १९०७ तक इसने १७ भिषग्वर, १० मिडवाईव्स ( डाक्टरिन ) ६ परिचारक और १५ परिचारिकाएँ तैयार कीं । सन् १९०६ में इस संस्थामें ३० पुरुष और १७ स्त्री विद्यार्थी शिक्षा पाते थे । इस संस्थाके सहायक और इससे सहानुभूति रखनेवाले यूरोप और भारतमें शिक्षा पाये हुए बड़े बड़े डाक्टर भी हैं । इस संस्थामें हड्डी और बड़े अवयवादि ( शरीर ) कारीगरोंके बनाये उत्तम और ठीक माडेल ( आदर्श ) द्वारा सिखलाये जाते हैं। मेरी सम्मति तो यह है कि शारीरशास्त्र व्यवच्छेद करके सिखलाया जाय; किन्तु जहाँ यह सम्भव नहीं है वहाँ माडेल आदिसे भी काम निकल सकता है। पाश्चात्य रीतिसे शिक्षा प्राप्त डाक्टर

* इसके स्थापनमें स्वर्गवासी शङ्करदाजी शास्त्रीपदे महोदयका भी एक प्रधान हाथ था ।
मन्त्री ।

घृणाके साथ कहा करते हैं कि वैद्य लोगोंको शारीरशास्त्र नहीं सिखलाया जाता, और न तो आयुर्वेदमें कभी यह शास्त्र था और न अब है। इस सम्बन्धमें मुझे मेजर वसुके निबन्धसे यह भाग यहाँ उतारना उचित है—हिन्दुओंकी इस बातके लिये प्रशंसा करनी चाहिये कि उन्होंने जीवित मनुष्योंकी जगह मुर्दोंका उपयोग शारीर-शास्त्रके अभ्यासके लिये सिखलानेमें किया। इस विषयमें प्राचीन हिन्दू ऋषियोंकी जितनी प्रशंसा की जाय थोड़ी है कि उन्होंने जिन्दोंके स्थानमें मुर्दोंका उपयोग किया और यह बात तो माननीही पड़ेगी कि आयुर्वेदविद्याके सबसे अधिक महत्त्वके विषय-में सबसे पहिले वे ही सफल हुए। क्योंकि जब आर्यवैद्य शारीरशास्त्रकी खोजमें इस प्रकार तन मनसे लगे थे उस समय दूसरी जातियोंकी दशा क्या थी? यहूदियोंमें लाशको केवल छू लेना ही बड़ा भारी पाप समझा जाता था, और मिश्र देशवालोंका शारीर सम्बन्धी ज्ञान केवल उन अछूत और निकाली हुई नीच जातियों तक परिमित था जिनका काम लाशमें सुगन्ध लगाना था। वास्तवमें वे इतने नीच माने जाते थे कि उनको राजा और सुन्दर स्त्रियोंके शव तबतक नहीं दिये जाते थे जबतक कि वे बिल्कुल सड़ न जाते थे। प्राचीन ग्रीसमें भी इस विद्याका प्रादुर्भाव न था; क्योंकि ग्रीक लोग शवको मृत्युके बाद ही गाड़ देना परम आवश्यक और पवित्र समझते थे; और जो कोई इसमें ढीलढाल करता था वह कड़ा दण्ड पाता था। प्रसिद्ध इतिहास लेखक जिनोफनने लिखा है कि ग्रीसवालोंने अपने छ उच्च श्रेणीके सेनापतियोंको जो एक सामुद्रिक लड़ाई जीतकर आये थे, मृत्यु दण्ड दिया था; इस दण्डके देनेका कारण यह था कि उन्होंने कुछ मुर्दोंको जो समुद्रमें गिर पड़े थे नहीं उठा पाया था।" फिर मेजर वसु प्राचीन हिन्दुओंके शारीरशास्त्रके बारेमें कहते हैं कि—'यहाँ यह कह देना उचित है कि उनका शारीरशास्त्रका ज्ञान इतना उत्तम नहीं था कि जितना आयुर्वेदके लिये होना चाहिये। यद्यपि आरम्भके कुछ वैद्योंने चीरफाड़ कर इस शास्त्रका अध्ययन किया था; किन्तु पिछले वैद्योंने यह आवश्यक अभ्यास छोड़ दिया था। भगवान् बुद्धके द्वारा भारतमें जो धार्मिक आन्दोलन हुआ था उसने विद्या सीखनेके लिये शरीरकी चीरफाड़को एकदम रोक दिया होगा। भगवान् बुद्धका आदेश केवल यह था कि 'किसी भी जीवको न मारो' किन्तु उनके शिष्योंने इसे एक सीमासे आगे बढ़ा दिया, यहाँ तक कि वे शवको छूना अपवित्र समझने लगे। इस प्रकार बौद्धधर्मके प्रकाशने शारीरशास्त्रका चीरफाड़ द्वारा अध्ययन बहुत करके रोक दिया। अब हम सुशिक्षित बृटिशराज्यमें कितने सुखी हैं।

वैद्यराज प्रभुरामजीके आयुर्वेदिक विद्यालयके सिवाय बम्बईमें एक और भी वैद्योंकी सभा है जिसके सभापति डाक्टर गोपालराव देशमुख एम० डी०, बी० एस० सी०, जे० पी० हैं। इस सभामें एक आयुर्वेदिक पुस्तकालय है जिसमें अधिकांश पुस्तकें श्रीवेंकटेश्वर प्रेसके अध्यक्ष सेठ खेमराज श्रीकृष्णदासजी जे० पी० ने प्रदानकी

हैं। इसके संरक्षक श्रीमान् महाराजा दरभंगा हैं। इसके उपसभापति श्रीमान् वैद्य त्र्यम्बकलाल त्रिभुवनदासजी मुनि और मंत्री श्रीयुत अमृतलाल जटाशङ्कर चाँदलिया हैं। ये दोनों महानुभाव इस सभाकी शोभा बढ़ा रहे हैं।

अभी हालमें ही यूरोपमें जो विशुद्ध औषधियोंको गोली, गोलियाँ आदि बनानेकी वैज्ञानिक रीति चली है—वह भी आपके मनन करने योग्य है। आपके आयुर्वैदिक चूर्ण, वटक और गोली प्राचीन कष्ट, समय और धन साध्य रीतिसे पुराने बेढङ्गे वर्तनोंमें बनायी जाती हैं। यदि आप उस रीतिसे इन्हें बनावें जिस रीतिसे यूरोपके औषधि—विक्रेता बनाते हैं तो क्या उससे आपके समय, धन और मेहनतकी बचत न होगी? मैं आपकी प्राचीन रीतियोंकी बुराई नहीं करता। मेरी सम्मतिको आप केवल आयुर्वेदकी भावी उन्नतिका रूप समझकर ग्रहण कीजिये।

अब मैं केवल कुछ शब्द उन लापरवाह लोगोंके लिये और कहना चाहता हूँ जो अपनेको वैद्य कहते हैं और मनुष्यके प्राणोंके साथ खेल खेला करते हैं और जो विश्वासी मनुष्योंको बड़े सङ्कटके समय निराश कर देते हैं। मेरी तुच्छ समझमें किसी भी व्यक्तिको तबतक वैद्यक न करनी चाहिये जबतक वह अवस्थामें परिपक्व न हो जाय और तबतक कि वह कमसे कम ३ वर्ष तक आयुर्वेदका अध्ययन न कर ले और जबतक कि उसे योग्य परीक्षक उत्तीर्ण न कर दें। इस बातको हृदयमें अच्छी तरह बैठा लेना चाहिये कि चाहे वह वैद्य विज्ञानकी किसी भी शाखामें चिकित्सा क्यों न करता हो; किन्तु जबतक कि उसे योग्य और उचित परीक्षक योग्य न बतलावें और जबतक कि वह इस विद्याको अपना मननका विषय न बना ले और जबतक उसने इस शास्त्रको योग्य वैद्यसे न पढ़ा हो, तबतक उसे राज्य और समाजकी तरफ़से कभी वैद्यक करनेकी आज्ञा न मिलनी चाहिये। सिंसिनेटीके अध्यापक कार्नीलियस जी० कामेगीजका कथन है कि 'यह रीति बिल्कुल सरल और न्यायानुमोदित है।' उन्होंने यह १ नवम्बर १८९५ में कहा था। यही महाशय फिर कहते हैं कि समाजका यह कर्तव्य केवल अपने बचावके लिये ही न होना चाहिये किन्तु उसका यह कर्तव्य वैद्यकशास्त्रका उचित आदर करनेके लिये भी होना चाहिये' वैद्यक कर्तव्यकी गम्भीरताको एक भक्त हिन्दू और आयुर्वैदिक वैद्यके सिवाय और कौन जान सकता है? डाक्टर कामेगीज पूछते हैं कि "जब घरका कोई आदमी बीमार होजाता है तब जो अवस्था परिवारवालोंकी होती है उसका आधा भी अनुभव किसे हो सकता है? राजासे लेकर रङ्क तकका, गृहविहीन, बन्धुविहीन, स्थानविहीन और मित्रविहीन सहस्रों अनाथोंका बीमारीके समय कौन साथी है? कौन है जो रोगोंको नाशकर रोते हुए रोगीको हँसाते हँसाते घर भेजता है? कौन है जो युद्धके मैदानमें गोलियोंकी अग्निवर्षाके समय आगे बढ़ता चला जाता है, इसलिये नहीं कि वह युद्धकी भीषण देवीका साथ देकर संहारका कार्य बढ़ावे; किन्तु इसलिये कि वह संहारके कार्य

अर्थात् घावोंको ठीक करे ? इस व्यक्ति अर्थात् वैद्यसे अधिक पवित्र वह मनुष्य भी नहीं है जो धार्मिक पवित्रताके कारण पवित्र हुआ है।" धार्मिक व्यक्ति और आचार्य आत्माको बचानेका वचन भर देते हैं किन्तु वैद्य शरीरके दुखोंको दूर करनेका उद्योग करता है। वैद्यको अपनी जवाबदेही याद रखनेके लिये इस बातको कदापि न भूल जाना चाहिये कि वह ऐसा तभी कर सकता है जबकि वह शरीरके नियमोंको जानता हो,—"उन नियमोंको जिनके द्वारा हम चलते फिरते और जीते हैं।"





श्रीमान् आयुर्वेदमार्तण्ड पं. लक्ष्मीराम स्वामी
आयुर्वेदाचार्य, जयपुर।
अध्यक्ष, नि. भा. व. ६ वैद्यसंमेलन कलकत्ता।
प्रधानाध्यापक, आयुर्वेदविभाग महाराजासंस्कृतकालेज जयपुर।

॥ श्रीः ॥

अखिल भारतीय षष्ठ वैद्यसंमेलन कलकत्ताके सभापति, राजवैद्य आयुर्वेद मार्त्तण्ड

# श्री लक्ष्मीराम स्वामी, जयपुरका

## जीवन चरित।



जगत्में आज तक जितने महापुरुषोंने जन्म लिया है—उनके जीवनमें प्रायः अलौकिकताका ही परिचय मिलता है। एक अंश में ऐसे असाधारण प्रभावशाली पुरुषोंको समय निर्माणका प्रधान कारण भी कहा जाय तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी। हमारे श्रद्धेय चरित नायक पूज्यपाद स्वामीजी महाराजका जीवन भी कई अद्भुत घटनाओंसे संघटित हुआ है।

राजपूतानेको ही नहीं किन्तु भारतवर्षको आयुर्वेदके सच्चे कर्णधार पर वास्तविक गर्व हो सकता है। घटनाओंके विवरणसे यह बात आगे चलकर स्वयं स्पष्ट हो जायगी।

स्वामीजीका जयपुर राज्यान्तर्गत सांगानेर कस्बेके पास एक छोटेसे ग्राममें एक कुलीन गौड़ ब्राह्मणके घरमें वि. सं. १९३० श्रावण कृष्ण ६ को हुआ था। आपके पिता साधारण परिस्थितिके पुरुष थे। आप छ वर्षकी अवस्थामें ही जयपुरके यशस्वी वैद्य स्वामी श्री चन्दनदासजी दादू पन्थी ( जो कि पूज्य महाराज ( आप ) के पितृव्य ही थे ) के शिष्य अपने पिताकी अनुमतिसे बना दिये गये। उसी दिनसे आपका जीवन एक प्रकासे गृहस्थ मार्गसे भिन्न ही हो गया। छोटी अवस्थामें ही अपने दीक्षा गुरु श्री चन्दनदास जीके देहावसानके अनन्तर अपने साधु अभिभावकों द्वारा आपकी प्रारम्भिक शिक्षा—आरम्भ हुई। बाल्यकालमें ही आपकी अलौकिक बुद्धि का परिचय पाकर अध्यापक अत्यन्त संतुष्ट रहते थे। जयपुर राजकीय संस्कृत विद्यालयमें ही स्वामीजीने 'प्रवेशिका' 'उपाध्याय'-शास्त्री तथा आचार्य परीक्षाओंको सम्मान पूर्वक नियत समयमें ही पास कर लिया था।

वि० १९५२ में आप आचार्य परीक्षामें २२ वर्षकी अवस्थामें ही उत्तीर्ण हो गये थे। आयुर्वेद विभागमें उन दिनों जयपुरके सुप्रसिद्ध विद्वान् वैद्य कवि-शिरोमणि भट्ट श्री कृष्णारामजी पढ़ाते थे, कहते हैं कि उनको स्वामीजीके बुद्धिवैभव पर इतना विश्वास था कि जिस ग्रन्थको टीका टिप्पणी सहित भली प्रकार पढ़ा दिया फिर यदि उसी ग्रन्थका पारायण दूसरे शिष्योंके लिये आवश्यक समझा तो स्वामीजीको ही पढ़ानेकी आज्ञा प्रेम पूर्वक दे दी। एक प्रकारसे अध्ययनके साथ ही अध्यापन कलाका प्रावीण्य भी स्वामीजी भट्टजीके चरणाश्रयमें प्राप्त कर रहे थे। स्वामी जीके परीक्षा समयमें तत्कालीन कलकत्तेके सुप्रसिद्ध कविराज महामहोपाध्याय श्री विजयरत्न सेनजी परीक्षक हुए थे। उन्होंने परीक्षककी हैसियतसे सन्तोष प्रकाशनार्थ स्वयं कुछ आयुर्वेदके ग्रन्थ पारितोषिक रूपमें भेजे थे।

समयकी गति बड़ी विचित्र है, वैद्यवर्य भट्ट श्री कृष्णाराम जीके देहावसान पर स्वामीजी महाराजकी नियुक्ति यद्यपि जयपुर राजकीय संस्कृत विद्यालयमें अपने यशस्वी आचार्यके स्थान पर प्रधानाध्यापकके रूपमें हो चुकी थी, फिर भी अपनी ज्ञान गरिमाको विशाल बनानेकी

कामनासे आयुर्वेद सिद्धान्तके अनुकूल प्रायोगिक प्रक्रियाको सीखनेके उद्देश्यको ध्यानमें रखते हुये तत्कालीन शिक्षा विभागाध्यक्ष श्री कालीपद बनर्जीकी अनुमतिसे कलकत्तेके सुप्रसिद्ध कविराज महामहोपाध्याय श्रीद्वारकानाथ सेन जीके पास स्वामीजी महाराज गये। यह कहना अप्रासंगिक नहीं होगा कि कविराजजी आपके वैदुष्यसे इतने प्रसन्न हुए कि उन्होंने हृदय खोलकर चिकित्सा मर्म अति शीघ्र ही अवगत करा दिया और आशीर्वाद दिया कि तुम वैद्य जगत्में प्रशंसाके पात्र और आयुर्वेदोद्धारक बनोगे। उनका लिखा हुआ एक पद्य भी दृष्टिगोचर हुआ है वह यह है—

"सम्भरौषधसम्भारान् चिकित्सावहितो जनान्।
चकाशयतु ते सौम्य यशो दश दिगन्तरम् ॥"

स्वामी जीने चिकित्सा शास्त्राध्ययनके साथ ही जयपुरके सुप्रसिद्ध विद्वानोंसे साहित्य-धर्मशास्त्र-सांख्य-वेदान्त आदिकी सच्ची शिक्षा भी प्राप्त की थी। कलकत्तेसे लौटते समय बनारसमें जब स्वामीजी स्वर्गीय कविराज श्री परेशनाथ रायजीसे मिले, तब उन्होंने स्वामीजीके वैदुष्यको पहिचान कर भूरि २ प्रशंसा की थी और एक प्रशंसापत्र भी दिया था। कविराज श्री परेशनाथ रायजी आयुर्वेदके प्रकाण्ड विद्वान् समझे जाते थे और वह चरक संहिताके जल्प कल्पतरु-भाष्यके निर्माता लोक प्रसिद्ध स्वर्गीय कविराज श्रीगङ्गाधर जीके प्रधान शिष्य थे।

कहना नहीं होगा कि स्वमी जीकी अलौकिक चिकित्सा बुद्धिका परिचय प्राप्त कर आयुर्वेदके सभी प्रसिद्ध विद्वान् एकमतसे आप पर कृपालु हो गये।

आपके आयुर्वेदके प्रधान आचार्य भट्ट श्री कृष्णारामजीका बनाया हुआ 'सिद्ध भेषज मणि-माला' नामक ग्रन्थ वैद्य जगत्में प्रायः प्रसिद्ध है। भट्ट जीने इस ग्रन्थकी टिप्पणी लिखनेकी आपको आज्ञा दी थी। भट्ट जी उन दिनों बहुत अस्वस्थ रहते थे इसलिए स्वामी जी महाराजने विस्तृत टीका न लिखकर टिप्पणी ही लिखी, भट्टजीने जब अपने हार्द भावोंको टिप्पणीमें यथावत् पाया तब एक आशीर्वाद पद्य स्वयं बनाकर अपने अनुग्रहका परिचय दिया। यह पद्य मणि-मालाके प्रत्येक गुच्छकी टिप्पणीके अन्तमें मुद्रित है। वह यह है कि—

यः प्राचां भिषजां विवेद महितास्तिस्रोऽपि ताः संहिताः
साहित्यं च सधर्मशास्त्रमभितः स्वच्छन्दवाक्छन्दसि।
लक्ष्मीरामसुधीः स एष भिषगाचार्यप्रशस्तिं वहन्
व्याचष्ट प्रथमं गुलुच्छममलं भैषज्यरत्नस्रजः ॥

स्वामीजी अपनी छात्रावस्थामें कविताके बहुत अभ्यासी थे, प्रायः आपके तत्कालीन पद्य भी बड़े ही मधुर और कवित्व चमत्कार पूर्ण होते थे।

अध्ययन कालमें ही आपकी परम मितभाषिता गाम्भीर्य और मनस्विताको देखकर आपके अध्यापक आपको होनहार कहा करते थे।

स्वामीजीने ३६ वर्ष तक जयपुर राजकीय संस्कृतविद्यालयमें आयुर्वेदाध्यापन कार्य करते हुए जो आयुर्वेदकी ठोस सेवाकी है वह भूली नहीं जा सकती। यह तो सत्यही है कि आयुर्वेद-की उन्नति इस समयमें भारतमें जिस प्रकार दृष्टिगोचर हो रही है उसका यदि प्रान्तीय विभागके द्वारा श्रेयोविभाजन किया जाय तो राजपूतानेमें स्वामीजीने ही आयुर्वेदकी अपूर्व जागृति पैदा करनेमें असाधारण प्रयत्न किया है। आपकी अध्यापनकलाके प्रावीण्यसे अनेक देशोंके छात्र

आयुर्वेद पढ़नेके लिए जयपुर आते रहे हैं, जनताके हृदयमें जयपुर संस्कृत कालेजसे उत्तीर्ण छात्रोंका समुचित समादर होना एकमात्र स्वामीजीके अध्यापनका प्रभाव ही समझा जा सकता है। ग्रन्थ को आमूलचूड़ सपरिष्कार प्रायोगिक शिक्षा सहित पढ़ाना एकमात्र आपका उद्देश्य रहा है। अध्ययन प्रक्रिया आपकी इतनी परिमार्जित थी कि थोड़े अंश पढ़ने पर भी छात्रको ग्रन्थके पौर्वापर्यका ज्ञान भलीप्रकार हो जाया करता था। आपका छात्रोंके प्रति प्रेमवात्सल्य अपूर्व रहा है। जिसके सैकड़ों उदाहरण मिल सकते हैं। आपके पढ़ाये हुए छात्र विद्यालयोंमें अध्यापनका कार्य व अनेक स्थानोंमें चिकित्साका कार्य सफलतापूर्वक कर रहे हैं। यह कहना अत्युक्ति नहीं होगी कि अध्यापनके साथ प्राचीन पद्धतिके रक्षणार्थ स्वामीजीके श्रद्धापूर्ण उपदेशोंका जिन लोगोंने श्रवण किया है उनके विशुद्ध आयुर्वेदीय चिकित्साप्रणालीका प्रचार करते रहनेका श्रेय सब कुछ स्वामीजी महाराजको ही है। स्वामीजी के विविध प्रान्तवासी शिष्योंकी नामावली तैयार की जाय तो बहुत बड़ी बन सकती है। किन्तु कुछ असाधारण शिष्योंका नाम परिचय करा देना असंगत न होगा। लाहौरमें चिकित्साके परम मर्मज्ञ वैद्यवर्य श्री ठाकुरदत्तजी मुलतानी और स्वर्गीय पं० श्री नारायणदत्तजी आयुर्वेदाचार्य खुर्जा, पं० श्री मणिरामजी आयुर्वेदाचार्य रामगढ़, पं० श्री श्यामलालजी भिवानी, वैद्यवर्य श्री नारायणजी शास्त्री बीकानेर आदि अपने २ कार्योंकी सफलताके कारण विशेष प्रसिद्धि तथा प्रतिष्ठा प्राप्त कर चुके हैं।

स्वामीजीके स्वभावमें एक बात बहुतही आश्चर्यजनक मालूम होती है कि इन्होंने आधुनिक-कलाकी एक प्रकारसे इस सम्बन्धमें उपेक्षाही की है। आजकल प्रायः छोटे बड़े वैद्य तथा व्यवसायी व्यक्ति विज्ञाप्न साइनबोर्ड आदिसे ख्याति प्राप्त करनेमें प्रयत्नशील रहते हैं। किन्तु पूज्य स्वामीजी महाराज इस बातका सदासे घोर विरोध करते आ रहे हैं। इस प्रकारके प्रचार व्यवसायके अभावमें यहाँ तक कि मुद्रित व्यवस्थापत्र आदिको भी न रखते हुए भारतके उच्च चिकित्सकोंमें गणनीय रहे हैं। मेरा तो विश्वास है कि यह केवल निराडम्बर निःस्वार्थ आयुर्वेद सेवाकाही पुण्य प्रभाव है। आपकी गणना आयुर्वेदीय चिकित्सापद्धतिसे चिकित्सा करनेवाले उच्च चिकित्सकोंमें की जाती है। दूर दूरसे यू०पी०, पंजाब, बरार, राजपूताना प्रान्तके प्रायः सभी स्थानोंसे अपरिमित दुःसाध्य रोगी जयपुरमें आपकी चिकित्सा करानेके उद्देश्यसे आते हैं, और यथोचित लाभ प्राप्तकर आयुर्वेदकी गुणगरिमासे प्रभावित होते हुए प्राचीन चिकित्साशास्त्रके भक्त बन जाते हैं। आपकी विशुद्ध आयुर्वेदीय चिकित्साप्रणालीके चमत्कारको देखकर कई बार विदेशी चिकित्साके मर्मज्ञ विद्वानोंने भी मुक्तकण्ठसे प्रशंसाकी है। आपका राजा, महाराजा, सेठ, साहूकार, देशके नेता अथवा शिक्षित समुदाय आदिमें समानरूपसे समुचित समादर पाना चिकित्सा सफलताका ही पूर्ण प्रभाव है। यह कहा जा सकता है कि बूंदी-जयपुर-बीकानेर-ग्वालियर-किशनगढ़-भरतपुर-सिरोही आदि नरेशोंकी चिकित्साके लिए समय समय पर आपका अनेक बार आह्वान हुआ है। इनमें कई नरेशोंने आपकी चिकित्सामें पूर्ण विश्वासकर अपने स्वास्थ्यमें अपूर्व परिवर्तन होनेसे परम श्रद्धा अक्षुण्ण बना रखी है। आयुर्वेदकी दृष्टिसे आपके चिकित्साका गौरव बहुतही संमानास्पद है। कारण यह है कि आप प्रायः अनुभूत तथा मुष्टि योगोंका प्रयोग बहुतही कम करते हैं। आपकी चिकित्साप्रक्रिया विशुद्ध शास्त्रीय कही जा सकती है। यदि कभी किसी अनुभूतयोगका प्रयोगभी किया तो उसके गुण, धर्म आदि

शास्त्रीय सिद्धान्तोंसे पूर्ण विवेचनाकी कसौटी पर कस लिए जाते हैं। फिर भी अनुपान आदि सब कुछ शास्त्रीय ही बने रहेंगे। सारांश यह है कि किसी भी प्रकारकी विदेशी दवाओंका प्रयोग प्रायः स्वामीजी अपनी चिकित्सामें नहीं आने देते हैं। यही कारण है कि यह चिकित्साशास्त्रके अपने समयके युगप्रवर्त्तक कहे जाँय तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी। मेरा यहाँ यह कहना असंगत नहीं होगा कि कठिन से कठिन रोगकी व्यवस्थामें स्वामीजी अपने शास्त्रीय परिमार्जित ज्ञान पर धैर्यपूर्वक विश्वास रखते हुए एक एक पद बड़ी दूरदर्शितासे उठाते हैं। चिकित्सा-व्यवसायमें इनकी अलौकिक बुद्धिका परिचय साथ रहनेसे ही हो सकता है। इन संयमी सुचरित्रपूर्ण दयालु महानुभावके आदर्श गुणोंसे वैद्यसंसार कदाचित् पूर्ण परिचित नहीं भी हो, किन्तु जिन्हें रोगीके रूपमें अपनी चिकित्सा करानेका अवसर मिला है, वे जानते हैं कि चिकित्सकके सब गुण किस प्रकार इस जगह सुसंघटित हुए हैं।

स्वामीजी महाराज भारतके प्रसिद्ध आयुर्वेद विद्यालयोंके प्रायः परीक्षक रहा करते हैं। परीक्षा समयमें भी ग्रन्थके मर्मान्वेषणमें आपका खयाल रहता है। छात्रने ग्रन्थको किस प्रकार और कहाँ तक पढ़ा है इस बातकी छानबीन आपके प्रश्नोंमें रहा करती है। प्रसङ्गवश कुछ संस्थाओंके नाम निम्नलिखित हैं। ( १ ) हिन्दू यूनिवर्सिटी बनारस ( २ ) निखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद विद्यापीठ ( ३ ) पटना गवर्नमेण्ट आयुर्वेदिक कालेज ( ४ ) ऋषिकुल आयुर्वेदिक कालेज ( ५ ) डी. ए. वी. कालेज लाहौर ( ६ ) वैद्यशास्त्र पीठ कलकत्ता ( ७ ) वैद्यक एण्ड यूनानी कालेज देहली। ( ८ ) बनवारीलाल विद्यालय देहली। (९) जयपुर राजकीय संस्कृत विद्यालयान्तर्गत आयुर्वेद विभाग इत्यादि।

स्वामीजीकी विद्वत्ताका प्रचार प्रायः देशमें सर्वत्र ही समान रूपसे व्याप्त है। इस कारण जब मद्रास, बंगाल और यू० पी० गवर्नमेण्टोंने आयुर्वेद सम्बन्धी अन्वेषण कार्य आरम्भ किया था, तब इस कार्यमें सहयोगार्थ स्वामीजीका सम्मानपूर्वक आह्वान किया गया था। मद्रास-गवर्नमेण्टने तो आयुर्वेदकी वैज्ञानिकता सिद्ध करनेके लिये देशके विभिन्न प्रान्तोंके विद्वान् वैद्योंकी गवाहियाँ लेनेके लिये जो कमीशन नियत किया था वह स्वामीजीकी गवाही लेनेके लिए स्वयं जयपुर आया था। उस समय स्वामीजीने आयुर्वेदके सम्बन्धमें विस्तृत-विवेचन पूर्वक जो सम्मति प्रकाश की थी वह आदरपूर्वक स्वीकृत हुई थी। कमीशनने अपनी रिपोर्टमें भी इस सम्मतिका सम्मानपूर्वक समुचित आदर माननीय शब्दोंमें प्रकाशित किया था। इस सम्मतिको 'आयुर्वेदे विज्ञानम्' नामक संस्कृत निबन्धमें प्रकाशित किया गया था। यू० पी० में भी हिन्दू यूनिवर्सिटीमें सम्मति ग्रहणार्थ जिन प्रसिद्ध वैद्योंका आह्वान किया गया था उनमें स्वामीजी महाराज की दी हुई सम्मतिका अधिकारियोंने समुचित स्वागत किया था। इन सब बातोंसे स्पष्ट है कि स्वामीजी महाराजका वैदुष्यके साथ साथ आयुर्वेद सम्बन्धी समुन्नतिके उपायोंमें भी तथा सामयिक कार्यप्रणालीको कार्य रूपमें परिणत करनेका अनुभव भी कितना प्रबल है।

यहाँ यह प्रकाशित कर देना भी अनुचित नहीं होगा कि स्वामी जी महाराजको जिन संस्थाओं और विद्वानोंने जिस प्रकार सम्मानित किया है वह निम्नलिखित हैं।

( १ ) निखिल भारतीय आयुर्वेद सम्मेलनकी ओरसे 'आयुर्वेद मार्त्तण्ड' उपाधिसे विभूषित किया गया था।

( २ ) बंबई प्रभुराम आयुर्वेदिक कालेज की ओरसे "प्राणाचार्य"—

( ३ ) जयपुर राजकीय संस्कृत विद्यालयसे सर्वप्रथम परीक्षाओंमें उत्तीर्ण होनेके कारण "भिषगाचार्य"—

( ४ ) कविराज श्री द्वारकानाथ सेनजी महामहोपाध्यायने "वैद्यरत्न" और जयपुरके सुप्रसिद्ध विद्वान् कविवर्य भट्ट श्री कृष्णरामजी महाराजने "वैद्यवर्य" उपाधिसे अनुगृहीत किया था।

स्वामीजी नि० भा० विद्यापीठके सभापति पद पर अनेक बार कई वर्षों तक काम करते रहे हैं। मेरे विचारसे वैद्य-संसारमें यह पद अधिकाधिक सम्माननीयको दिया जाता है। प्रति वर्ष सैंकड़ोंकी संख्यामें उत्तीर्ण होनेवाले छात्र विद्यापीठके सभापति रूपसे स्वामीजीके हस्ताक्षर सहित प्रमाणपत्र पाकर अपनेको गौरवान्वित मानते हैं। उनका दृढ़ विश्वास है कि स्वामीजी जैसे विद्वान् वैद्यके हस्ताक्षर उनको वास्तविक वैद्य प्रमाणित करनेमें अत्यन्त सहायक होंगे।

भारतवर्षमें वङ्गप्रान्त बहुत समयसे आयुर्वेदिक चिकित्साके लिये प्रसिद्ध तथा मान्य स्थान समझा जाता है। यह निःसन्देह है कि आधुनिक चिकित्साप्रणालीको परिमार्जित करनेमें तथा पाश्चात्य चिकित्सकोंके समान प्रतिष्ठा प्राप्त करनेमें वङ्गालका स्थान सर्व प्रथम है। यदि यह कहा जाय कि आयुर्वेदीय चिकित्साके सम्बन्धमें वङ्गाल प्रान्त गर्व रखता है और वहाँ उत्पन्न होनेवाले विद्वान् वैद्योंसे देशका गौरव बढ़ रहा है तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी। वहाँकी राजधानी कलकत्तामें जब षष्ठ-आयुर्वेद सम्मेलनका समारोह होने लगा तब एकमतसे देशने स्वामीजी महाराजको प्रेसीडेन्ट चुननेके लिये आग्रहपूर्ण समर्थन किया था। उस समय सभापति पदसे आपका दिया हुआ भाषण कितना पाण्डित्यपूर्ण और आयुर्वेदकी वैज्ञानिक गवेषणाओं से भरा हुआ था, इस बातका परिचय तत्कालीन समाचार पत्रोंके दिये गये विवरणोंसे स्पष्ट हो जाता है। इस भाषणके अनन्तर स्वामीजीजीके आयुर्वेद विषयक अगाध वैदुष्यका प्रभाव सर्वत्र व्याप्त हो गया था।

## "सार्वजनिक कार्य"

जयपुरमें राजकीय पाश्चात्य चिकित्सालयमें राज्यकी ओरसे प्रति वर्ष लक्षाधिक रुपया व्यय किया जाता है। यहाँ सिर्फ कुछ एक राजवंशसे अनुगृहीत परम्पराप्राप्त वैद्योंको जागीरके सिवा एवं राज्यके बड़े २ कस्बोंमें कुछ वैद्योंको साधारण वेतन रूपमें सहायता मिलनेके अतिरिक्त देशीय चिकित्सा पद्धतिके अर्थ उचित धनका व्यय नहीं किया जाता था। राज्यकी ओरसे सार्वजनिक रूपसे देशी औषधियोंके वितरणका कोई प्रबन्ध नहीं था। राजकीय संस्कृत विद्यालयके आयुर्वेद विभागमें एक वैद्य केवल ग्रन्थोंका अध्यापन करते थे। आयुर्वेदकी प्रायोगिक शिक्षाका कोई प्रबन्ध नहीं था। स्वामीजीके हृदयमें यह बात बहुत दिनसे खटकती थी। आयुर्वेदिक चिकित्सा-प्रणालीका सिक्का किस प्रकार जमाया जाय। ईश्वरकी कृपा और समयकी अनुकूलतासे स्वामीजीका नागरिकों और राज्याधिकारियोंमें सहानुभूतिपूर्ण एवं संकटापन्न अवस्थाओंमें चिकित्सक रूपमें सहायक होनेके कारण उत्तरोत्तर अतुल प्रभाव बढ़ रहा था। फलस्वरूप जयपुरमें सार्वजनिक औषधालयके रूपमें "श्री धन्वन्तरी औषधालय" की स्थापना स्वामीजीके द्वारा हुई और इस विभागमें धन्वन्तरि आतुरालय, ध० भेषज निर्माणशाला,

ध० प्रदर्शिनी, ध० प्रयोगशाला ( laboratory ), ध० पुस्तकालय आदि अनेक विभाग हैं। इस समय राज्यकी ओरसे भी इन विभिन्न विभागोंमें सहायता प्राप्त हो रही है। इसी प्रकार राजकीय संस्कृत विद्यालयके आयुर्वेद विभागमें भी आज ४ वैद्य और शारीर शास्त्र (anotomy) शारीरिक क्रिया-विज्ञान ( Physiology ) आदिके शिक्षणके लिये एक डाक्टरकी नियुक्ति हो गई है। साथही प्रायोगिक शिक्षाके उद्देश्यसे रसायनशाला, प्रदर्शिनी, लेबोरेटरी आदिका भी सुप्रबन्ध कर दिया गया है। यह सब स्वामीजी की आयुर्वेद सेवा की सची लगनके फल हैं।

## स्वभाव

स्वामीजीकी शिक्षा जिस प्राचीन पद्धतिके अनुसार हुई है उस प्राचीन प्रणालीका संरक्षण उनकी चिकित्सामें, व्यवहारमें, भाषामें और स्वभावमें भी मिलता है। वे सच्चे आस्तिक, धार्मिक, और दयालु स्वभावके पुरुष हैं। कई बार कण्ठरवसे आधुनिक अपहरण पद्धतिका सर्वथा विरोध करते रहते हैं। मैं पहले भी कह चुका हूं विज्ञापन-शून्य, आडम्बर शून्य सादी चिकित्सापद्धतिसे भी जिस अच्छी संपत्तिका स्वामीजीने उपार्जन किया है वह उनका निस्सन्देह इस आदर्शमें सफल होनेका पूर्ण परिचायक है। इस समय प्रायः वार्धक्यके कारण और कुछ सुकुमार स्वभावके हेतुसे स्वामीजी महाराज बाहर जाना बहुत कम पसन्द करते हैं। उनका बहुत समय ईश्वराराधनमें व्यतीत होता है। ५००) रु० नित्य फीसकी आयको भी छोड़ कर स्वतन्त्रतावश ही बाहर जाना उनको पसन्द है। उनके स्वभावमें लोभशून्यताके सैकड़ों उदाहरण हैं।

स्वामीजीके रहन सहनसे साधारण पुरुषको मितव्ययिताका खयाल होता है, किन्तु उनका आवश्यक कार्योंमें रुपयेका उदारतापूर्वक त्याग इस बात का परिचायक है कि वे किस प्रकारके वीतराग-स्वभाव साधु पुरुष हैं। अभी थोड़े दिन पहले ही उन्होंने अपनी सम्पत्तिका एक ट्रस्ट नियुक्त कर दिया है, जिसमें एक लाख रुपया नकद और करीब १॥ लाख रुपये लागतकी स्थावर सम्पत्ति शामिल है। इसके विभाजनमें आयुर्वेदका प्रधान भाग रखा गया है। ट्रस्टके नियम उदारतापूर्वक बनाये गये हैं। इस ट्रस्टनामेके पढ़नेसे स्वामीजीकी मननशीलता और दूरदर्शिताका पूर्ण परिचय मिलता है। कोई भी व्यक्ति स्वोपार्जित सम्पत्तिका ऐसा समुचित विनियोग ईश्वरके अनुग्रहके विना कैसे कर सकता है। इसमें सन्देह नहीं कि यह कार्य राजपूतानेमें विशेषकर जयपुरमें बिलकुल नवीन है। अपनी ६० वर्षकी अवस्थामें भी साधारण शारीरिक स्वास्थ्यके रहते यह कार्य करना स्वभावतः भविष्यमें कुछ अन्य देशसेवाओंका कदाचित् प्रथमाभास हो। बहुधा देखा गया है कि उनकी गाम्भीर्यपूर्ण मितभाषितायुक्त नीतिसे अधिक काल तक पास रह कर भी सहसा परिचय प्राप्त करना सामान्य मनुष्यका कार्य नहीं है। जटिल राजनैतिक और सामाजिक प्रश्नोंका धार्मिक विचारपूर्ण उत्तर यदाकदा उनके मुखसे सुनकर लोग चकित हो उठते हैं। उनका आध्यात्मिक बल और मनोबल इतना प्रभावोत्पादक है कि मनुष्य अपना हृदय खोलकर सारी बात विश्वस्तरूपसे उनके सामने प्रगट कर देता है। वे रोगियोंके प्रति दयालु स्वभाव, जगत्के कार्योंमें विरक्तचित्त, आयुर्वेद सेवामें सतत जागरूक, अनवहित पुरुषोंपर थोड़ेसे उग्र स्वभाव भी जान पड़ते हैं।

देशी राज्योंमें आयुर्वेदके पतनकालमें यह प्रवाद प्रायः बद्धमूल हो गया था कि चिकित्सा

करनेवाले वैद्य प्रायः विना पढ़े होते हैं। शास्त्रश्रमी चिकित्सामें अनुभवशून्य समझे जाते थे। इस निर्मूल प्रवादका समूलोच्छेद करनेके लिये स्वामीजी आदर्श कहे जा सकते हैं। उनके अनेक चिकित्सा कुशल विद्वान् शिष्य प्रशिष्य देशमें इस प्रवादके अपवाद हैं। अब जनता पर विश्वास हो चला है कि शास्त्रीय ज्ञानगरिमा जितनी प्रबल होगी वह उतना ही यशस्वी चिकित्सक होगा। स्वामीजी इसके ज्वलन्त उदाहरण हैं। कहना नहीं होगा कि इसमें समयने भी सहायता की है।

## जयपुरमें वैद्य सम्मेलन।

स्वामीजीकी प्रगाढ़ इच्छा थी कि एक बार जयपुरमें भी वैद्यसम्मेलन किया जाय। आमन्त्रण देनेके अनन्तर ही इस कार्यमें स्वामीजीने एक परिष्कृत कार्यप्रणाली बनाई। तत्कालीन राज्याधिकारियों विदेशी-शासकों तथा सम्पूर्ण प्रजावर्गके गण्यमान्य नागरिक तथा अन्य मित्रोंके द्वारा इस कार्यमें जो अद्भुत सहयोग प्राप्त हुआ इसका सम्पूर्ण श्रेय स्वामीजी महाराजको ही है। यह बात विशेष उल्लेखनीय है कि श्री दरबारके माइनारिटीके जमानेमें जो अंग्रेज प्रेसिडेन्ट पद पर काम करते थे उन्होंने आदरपूर्वक स्वयं सहयोग दिया था। देशके माननीय नेता महामना मालवीयजीने इस अवसर पर सभापति पद ग्रहण किया था। राजपूताना प्रान्तमें इस विचित्र ठाटबाटसे सम्पन्न होनेवाले वैद्य सम्मेलनमें कई अपूर्वताएँ दृष्टिगोचर हुई थीं। स्वागतकारिणी समितिने प्रत्येक कार्यके लिये कई उपसमितियाँ बना रखी थीं। प्रत्येक कार्यमें साधुसेवकोंके रहते हुए भी सारा नियन्त्रण स्वामीजी महाराजके हाथमें था। कहते हैं कि जयपुरमें सार्वजनिक समारोह इससे पूर्व दृष्टिगोचर नहीं हुआ था। प्रदर्शिनी-विभागका सुचारु प्रबन्ध और आगन्तुक सज्जनोंके सैर करानेके साधन इतने उत्तम थे कि प्रत्येक व्यक्ति इस बातको बार बार प्रशंसाके शब्दोंमें कह कर अपने हृदयका सन्तोष प्रकाशित करता था। सम्मेलनके अवसर पर स्वामीजीकी कार्यपरिचालन शक्तिका विशाल स्वरूप दिखाई देता था। आज तक प्रायः २४ वैद्य सम्मेलन हो चुके हैं। इनमें करीब १५ सम्मेलनोंमें स्वामीजी सम्मिलित हुए हैं। इनमें स्मरणानुसार निम्नलिखित नाम प्रकाशित किये जाते हैं—

कानपुर, मथुरा, कलकत्ता, पूना, लाहौर, इन्दौर, बम्बई, कोलम्बो, हरिद्वार, जयपुर, फतहपुर (शेखावाटी), नासिक, करांची, ग्वालियर, बीकानेर, आदि। कोलम्बो जैसे सुदूर स्थानोंमें भी परिश्रम और व्यय आदिका भार उठाकर भी सम्मेलनमें शामिल होना आयुर्वेदके प्रगाढ प्रेमका परिचायक है। प्रायः स्वामीजीका यह मत रहा है कि सम्मेलनकी स्वागतकारिणी समितिको किसी प्रकारका कष्ट न दिया जाय। इसी उद्देश्यसे अपने निवास भोजनादिका सब प्रबन्ध प्रायः पृथक् ही रखते हैं। अपनी ओरसे तथा सुविधानुसार-स्थानीय उच्च नागरिकोंके द्वारा भी यह प्रबन्ध सम्पन्न किया जाता रहा है।

## राज्य सम्मान

यह तो मैं पूर्व ही स्पष्ट कर चुका हूँ कि स्वामीजीमें महत्त्वाकांक्षा अथवा लोभ-प्रवृत्ति देखनेमें नहीं आती है। जब बूँदीके महाराजाधिराज श्री रघुवीरसिंहजीने स्वामीजीको पैरमें सोनेका कड़ा बखशीस किया था। तबसे शायद एक बार दरबारमें पहननेके सिवा आजतक

स्वर्णकटकका स्पर्शमात्र पैरमें नहीं किया है। साधारणजनोंकी प्रवृत्तिमें छोटेसे सम्मानको भी विशाल रूपमें दिखानेकी लालसा रहती है, किन्तु, आश्चर्य है कि स्वामीजीको इन सब बातोंसे प्रायः वैराग्यसा ही रहता है।

जयपुरके वर्तमान महाराजाधिराज श्री सवाई मानसिंहजी बहादुरने भी आपको अपने दरबारमें कुर्सीका सम्मान प्रदान किया है। वर्तमान महाराज अपने स्वर्गीय पूज्य पिताकी तरह ही आपका समुचित आदर करते हैं।

## उपसंहार

आयुर्वेदके इतिहास पर दृष्टि डालनेसे पता चलता है कि संहिताकारोंका समय और उससे आगेका सम्बन्धित समय सबही प्रायः आयुर्वेदका स्वर्ण समय अथवा दूसरे शब्दोंमें आयुर्वेदका मध्यान्ह सूर्य कहा जा सकता है। इसके अनन्तर मध्य कालमें आयुर्वेदकी जो स्थिति थी वह प्रायः बहुत ही विकट पाई जाती है। मुगलोंके समयमें तो आयुर्वेदको राज्याश्रयहीन ही कहा जा सकता है। आयुर्वेदके मार्मिक सिद्धान्तोंके विशद विवेचन यद्यपि आंशिक रूपसे अथवा मौलिक रूपसे ही सही यूनानी चिकित्सामें हो चुके थे। सौदा-सफरा-बलगमके साथही खूनको भी दोष गणनामें सामिल करनेका श्रेय यूनानी चिकित्साको नहीं दिया जा सकता। स्वयं 'सुश्रुत' ने शोणितको चतुर्थ दोष स्वीकृत किया है। निस्सन्देह यूनानी चिकित्सामें निघण्टु आदिके सम्बन्धमें कुछ बारीकियाँ मिलती हैं पर वह भी मेरे विचारसे अनुच्छिष्ट नहीं हैं। यह बात अत्यन्त दुखास्पद है कि भारतीय ज्ञानगरिमाको नष्ट करनेके विविध उपाय इस समयमें प्रायः हुए हैं। साथही देशमें रात दिन अशान्ति, युद्ध और आक्रमण कार्योंकी वीभत्सताके कारण सुख साम्राज्यकी इतिश्री होनेसे भी अवश्यही आयुर्वेदको हानि पहुँची थी, फिर भी कुल-परम्परागत वैद्योंके वंशोंमें अध्ययन क्रमके अविरत चलते रहनेसे शास्त्रकी केवल शास्त्रीय परिभाषा रूपमें रक्षा हुई थी। प्रायोगिक शिक्षासे प्रायः छात्रशून्य ही रहते थे। पढ़े लिखने पर भी शास्त्रीय योगोंको चिकित्सा मार्गमें बरतने का अभ्यास वैद्योंका प्रायः शिथिल ही था। भेषज निर्माणकी भी यही दुर्दशा थी, एक व्यक्ति एक बातको जानकर ही अपने को सर्वज्ञ मानता था, यह समय प्रायः आयुर्वेदका ह्रासका कारण ही हुआ है। इसका परिणाम यह हुआ है कि ज्ञानके विशेष आलोकके शुभ अवसर पर भी, सम्प्रदायके सिलसिलेके भंग होनेके कारण, आज भी रसग्रन्थोंके रहस्य प्रयोग बनानेमें वैद्य असमर्थ हैं। यदि यह भी कहा जाय कि समय इन बातोंको भी ठीक कर लेगा तो यह तो अवश्यही है कि आयुर्वेदकी इस क्षतिको सहसा पूर्ण करनेमें असाधारण परिश्रम और ज्ञान की आवश्यकता है।

संसारका नियम है कि जो पूर्ण पददलित हो जाता है कभी तो उसका भाग्य उन्नतिकी ओर अग्रसर होता ही है। यह आयुर्वेदका पुनरुद्धार समय कहा जा सकता है। जब देशमें एक प्रकारसे प्रशान्त वातावरण उत्पन्न हो रहा था, युद्ध और अशान्ति प्रायःसमाप्त हो चुकी थी, उस समय आयुर्वेदकी भी दशा परिवर्तित रूपमें देख पड़ती थी। सामूहिक रूपसे कार्य करनेकी प्रथा इस युगमें विशेष महत्त्व रखती है। सबसे पहले बङ्गालमें उपयुक्त वातावरण होनेके कारण आयुर्वेदका यशः सौरभ शीघ्र ही फैल गया, एक प्रकारसे अन्य चिकित्सा पद्धतियोंका प्रभाव इस प्रान्त पर बहुत कम पड़ा था। बङ्गालियोंकी अभिरुचि अध्ययनशील होनेके कारण पश्चिमसे

आनेवाली ज्ञान राशि भी उनके मस्तिष्कोंमें स्थान कर रही थी। फलतः आयुर्वेदकी चिकित्सा-पद्धतिको परिष्कृत करनेमें समयानुकूल परिबृंहण करनेमें वङ्गीय विद्वानोंका विशेष हाथ कहा जा सकता है। चिकित्साके कई एक संग्रह ग्रन्थ इसके प्रमाण भी हैं, एक वार यह भी स्वीकृत कर लिया जाय कि आयुर्वेदकी ज्ञानगरिमाको प्रकाशित करनेमें इन लोगोंका श्रम विशेष स्तुत्य है तो कोई अत्युक्ति न होगी। भारतके विभिन्न प्रान्तोंमें यह जागृति प्रशान्त वातावरणमें अवश्य ही होनहार थी। राजपूतानेमें भी इस अमन चैनके कारण कुछ दूरदर्शी महाराजाओंके समयज्ञ होनेमें कोई सन्देह नहीं है। जयपुर इस प्रगतिमें सर्व प्रथम गणनीय है। ईस्ट इन्डिया कम्पनीसे प्रथम सन्धि करनेवाले महाराजाधिराज सवाई प्रतापसिंहजीके समयमें यहाँ एक वैद्यमण्डल था, जिसके अधीन आयुर्वेदके अनुपम ग्रन्थोंसे उज्ज्वल योगरत्न संग्रह करनेका महाराजाधिराजने कार्य सुपुर्द कर रखा था। इन्हींके समयमें अमृतसागर नामक (हिन्दी) आयुर्वेद ग्रन्थ सम्पन्न हुआ था। आयुर्वेदकी क्रमिक उन्नति राजपूतानेमें दृष्टिगोचर होती है। यहाँके महाराजाओंके वैद्योंको दिये हुए सम्मान जागीरें इस बातकी परिचायक हैं।

स्वर्गीय श्री महाराजाधिराज रामसिंहजीने संस्कृत विद्यालयकी स्थापना करते समय आयुर्वेदाध्यापक पद पर गुजरात प्रान्तके विशिष्ट विद्वान् वैद्यवर्य श्री कुन्दनरामजीको प्रतिष्ठित किया था। मणिमालाकार कविवर श्रीकृष्णरामजी इन्हींके पुत्र थे। यह बात स्पष्टरूपसे उद्घोषित होती है कि जयपुर राज्यमें वैद्योंका इतना सम्मान रहते हुये भी अवश्य कहा जा सकता है कि चिकित्साप्रणालीमें परिष्कार बहुत अपेक्षित था। वैद्योंके घरों पर जो रोगी आते थे उन्हें प्रायः नुसखेही मिला करते थे, सिद्धौषधियोंके देनेका प्रचार बहुत कम था। यद्यपि शीतकालमें धातुओंके भस्म, चन्द्रोदय आदि वैद्य लोग पौष्टिक पाकोंमें अपने पाससे ही डाला करते थे। ख्याति प्राप्त और प्रतिष्ठित वैद्योंके घरानेमें ही चन्द्रोदय आदि रसायन मिला करते थे। साधारण जनता इन प्रयोगोंसे प्राय लाभ नहीं उठाया करती थी।

यह कहना स्वतन्त्र सत्य है कि स्वामीजी महाराजने इस सम्बन्धमें सर्व प्रथम राजपूतानेको जागृत किया है, यह निःसन्देह है कि यह भी प्रसाद बहुत अंशोंमें वङ्गालका कहा जा सकता है, किन्तु मौलिकता देशकालोपयोगिता और कुछ ऐसे ही आवश्यक चिकित्साविषयक सिद्धान्त इनके मस्तिष्ककी स्वतन्त्र उपज कहे जा सकते हैं। मैं इस समयको आयुर्वेदका पुनरुद्धार स्वीकृत कर चुका हूँ, अतः स्वामी जीको उद्धारक श्रेणीमें कहनेका सौभाग्य भी प्राप्त करना उचित है। ऐसे स्वामीजीके गुणोंका प्रकाश करना नितान्त दुर्लभ है किन्तु आचार्य 'वाग्भट' के शब्दोंमें निम्न पद्यको कह कर विरमित होता हूँ।

भिषजां साधुवृत्तानां भद्रमागमशालिनाम्।
अभ्यस्तकर्मणां भद्रं भद्रं भद्राभिलाषिणाम्॥

ता० २७-१२-३४

भिषगाचार्य—
नन्दकिशोरशर्मा राजवैद्य
आयुर्वेद प्रधानाध्यापक
राजकीय संस्कृतविद्यालय, जयपुर



श्रीधन्वन्तरिर्विजयते ।

निखिल भारतीय-वैद्यसम्मेलनस्य षष्ठाधिवेशन-सभापतेः,

आयुर्वेद मार्तण्ड-राजवैद्य-जयपुर वास्तव्य—

# पण्डित लक्ष्मीराम स्वामि-भिषगाचार्य महोदस्य भाषणम् ।



बलेः सर्वस्वहरणं प्रवणं भवतारणे ।
साधूनामेकशरणं श्रीकृष्णचरणं नुमः ॥१॥
यत्प्रभापटलोद्भासि भासतेऽद्यापि भारतम् ।
आयुर्वेदात्मकं ज्योतिः शाश्वतं नः प्रकाशताम् ॥२॥

विद्यावैभवभासुरा गुणगणैरापूरिताशान्तरा
मातुर्नः खलु भारतीयधरणेः सेवासु हेवाकिनः ।
ये ये संप्रति सोत्सवाः सुमनसः संभूय वैद्यागमो-
न्नत्यै संदधते कृतिं सविनयं संमानये तानहम् ॥३॥

राज्ये यस्य वयं निरस्तविपदः प्रारब्धभद्रोद्यमा
एवं संप्रभवाम उन्नमयितुं भैषज्यशास्त्रं परम् ।
वीराग्र्योपि च पञ्चमो विजयतां श्रीजार्जराजेश्वरः
कुर्वन् दुर्मदजर्मनारिनिकरे शार्दूलविक्रीडितम् ॥४॥

सद्वैद्यागमनित्यखेलनकलारङ्गानुपागामिमान्
बद्धान् भेषजसंप्रयोगपटुताकामः कदाचित् पुरा ।
एतेष्वेव च सत्क्रिये यदधुना मन्दोऽप्यहं द्वारका-
नाथस्याखिलवैद्यभूषणमणेः सोऽयं प्रसादोदयः ॥५॥

अथवा—

पूर्वैः साधुगुणोज्ज्वलैरुपचिताभिख्ये सभानायक-
स्थाने दोषमलीमसस्य मम यन्निर्वाचनं साधु तत् ।
षड्वर्षीयशिशोरसौ समभवत् संमेलनस्यालिके
कृष्णा कज्जलरेखिकेव जनतादृग्दोषनिर्मूलनी ॥६॥

अयि श्रीमन्तो महाशयाः ! प्राच्यभैषज्यविज्ञानानुशीलनोपकृताशेषजनताः पीयूष-पाणयो जगदगदङ्कारवर्य्याः सभास्तारा भिषग्भैषज्योपकारकृतमतयः पुरुषार्थबहुलाः

सज्जनधुर्य्याश्च, दिष्ट्या जन्ममरणमहारोगजीवातोर्निखिलब्रह्माण्डसूत्रधारस्य भगवतः कृपया समवेतमेतत् षष्ठं निखिलभारतीयवैद्यसम्मेलनम्। समुचितमेवास्य तेषु तेषु भारतजनपदेषु भ्राम्यतो लब्धप्रतिष्ठस्य नवोत्साहसंपदे कलिकातायां भारतस्य राजप्रतिनिधिना नातिचिराद्धुत्सृष्टायामपि वाणिज्यविद्यासंपदा यथापुरा समेधमानायां प्रधाननगर्य्यामधिवेशनम्। यावत्पाश्चात्यचिकित्सावात्ययोत्सारिते लोकोपेक्षातपेन क्लान्तचिकित्सकपाशोपेक्षया क्षीणे यथायुर्वेदो भूमिमिमामाजगाम वाङ्गी निवाताय शान्त्यै पुष्ट्यै च, तथैव वयमपि सोत्साहकृतीनां स्वनिर्भराणां विघ्नैरदूयमानानां वर्त्तमाने ऽपिप्रवर्त्तितायुर्वेदप्रचारे कनिष्ठिकागणनीयानां वाङ्गविदुषां करावलम्बं लब्धुमायाताः स्मः। अन्यत्र पुस्तकेषु वृद्धेषु कथासु वा स्मृतिशेषतां गतश्चिकित्सकाम्नायोऽत्र गुणबहुलां वैद्यजातिमाश्रित्य न केवलं जीवति, परमपसारयति स्वचमत्कारैः प्रतिद्वन्द्विविहितापलापान्। अत्र हि सुगृहीतनामधेया महामहोपाध्यायपदालङ्कारा मद्गुरुचरणाः श्रीद्वारकानाथसेनमहानुभावाः, श्रीविजयरत्नसेनमहाशयाश्च नानादेशागतेषु छात्रेषु तद्विद्याबीजमवपन्, यत् पुष्पितं फलितं काण्डप्ररोहवदायूंषि पुष्णाति बहूनां चिकित्सान्तरविप्रलब्धानाम्। अत्र हि युवापि विद्यया वृद्धो गणनाथसेनमहोदयः पाश्चात्यव्यावहारिकविज्ञानात् प्रयोगसापेक्षां सूक्ष्मगवेषणां भाषान्तरजह्नौ लीनामुद्धृत्य भगीरथ इवायुर्वेदमहोदधौ समयोजयत्। अत्र हि यूरोपाख्यातयशा लब्धवर्णः प्रफुल्लचन्द्ररायः प्राचीनार्य्यरसायनशास्त्रस्येतिहासं गुम्फन् रसार्णवं विलुप्तं पुनः समस्करोत्। अत्र हि वैद्या न यथेतरत्र वैयाकरणकिरातापसारितापशब्दमृगसुखविहाराय कन्दरीकृताननाः, किन्तु शब्दार्थोभयविदो नामानुसारं कविराजा एव। न ते शुष्काः स्तब्धाः स्थाणवः परं रसाढ्याः। नियतमेतेषां कृपया पुरीमेनां समागतैरस्माभिः कापि नवीना संजीवनी शक्तिरुपलभ्येत, यथा वङ्गेष्विवान्यत्रापि भूयादग्निवेश-सनत्कुमार-चरकादीनामाचार्यवर्य्याणां तपसो ज्योतिषः प्रकाशः।

परं स्थानमेतत्। इयं चाभियुक्तभूयिष्ठा परिषत्। एते च दोषज्ञाः परीक्षकाः। कार्य्यं चैतेषां नायकत्वमिति सत्यं वेपते मे हृदयम्। श्लथीभवति चोत्साहो मम पीठमेतदधिकर्तुं, यत्र भवद्भिर्गुणलेशगवेषिभिरामन्त्रितोऽस्मि। वरतरमभविष्यद् यदि कश्चित् प्रवया लोकशास्त्रविचक्षणो माननीयेषूपस्थितेष्वन्यतमः सर्वेषामस्माकं धुर्यतायां क्षमो वृतोऽभविष्यत्। अहं व्यवहारानभिज्ञः श्रीगुरुचरणप्रसादावाप्तकतिपयज्ञानकणः कोणस्थ इव कांश्चिच्छात्रान् यथामत्यध्यापयामि, कांश्चिदपरिचितभिषगन्तरान् रोगिण उल्लाघीकर्तुं महतः शास्त्रसंभारस्य पृष्ठभेकमाश्रित्य यते। न मया गणनाथेनेव गणिताः शिराः, न योगीन्द्रनाथेनेव योजितं ग्रन्थजातम्, न च कीर्त्तिकरेणेव संचिता वनस्पतिचयपरिचयकीर्त्तिः। विशेषतश्च जिहेमि प्रातःस्मरणीयानां गुरुचरणानां लीलाभूमावत्र प्रधानतां धार्ष्ट्येन नाटयितुम्। परं तत्रभवतां भवतां निदेशैकपरवशः स्वस्खलनसहस्रशङ्कान्दोलितमानसोऽपि स्वीकारोम्यनर्होऽपि यद्भवद्भिरुचितमिति यथारुचि विहितम्। आशासे च दोषमर्षणं मुहुर्मुहुर्दयालुभ्यः।

केनापि देशकालचर्चामन्तरा न कापि सभा प्रारब्धुं शक्या। आपामरं चैतत् कर्णपथमायातं सर्वेषामस्माकं भारतीयानां यदस्मद्राजराजेश्वरेण प्रबलप्रतापप्रचय-प्रभविष्णुना जिष्णुना पञ्चमजार्जेन स्वीयाभिः सेनाभिराक्रान्तो वेलजियमस्वाधीनताभङ्गा निजयशोपहन्ता सन्धिभेत्ता जगतां शान्तिहर्त्ता जर्मनभूदारः। धर्मपथाध्वनीनस्य दुर्बलोदासीनराज्यसत्तायै युध्यमानस्य सम्राजोऽस्मदीयस्य भारतादिनानादेशायातसेना-समूहैरुपचीयमानबलस्य बलानां पुरतो नश्यतु जर्मनमयं जगन्कर्तुं दुरुत्साहो, यथारुचि मृदितपत्रखण्डमिव राजप्रतिज्ञां दलयितुं दुरभिनिवेशो, जगदुन्नायकविज्ञानानां जनपद-विध्वंसने दुरुपयोगाय गर्हणीया प्रवृत्तिः, विद्यालयौषधालयमन्दिरादिभङ्गे शूरायितं च जर्मनराजस्याचिरादेवेति राजभक्तानां शान्तिप्रियाणामस्माकं सर्वेषां हार्दी प्रार्थना। तत्र रणक्षेत्रेषु ये भारतीयाः शूराः सूर्यमण्डलभेदिनो वीरगतिं यान्ति, ये च शत्रोरेव पृष्ठं द्रष्टुमिच्छवो वीरायन्ते, ये चायुर्वेदस्य पाश्चात्यसंस्करणे शल्यकर्मप्रधाने दक्षा दक्षतरा ( Doctors ) मृत्योर्दंष्ट्रातः पान्ति निःसपत्नमित्रभेदं शस्त्राहतान् व्रणांश्च सान्त्वयन्ति, तेषां सर्वेषां महता गौरवेण यश उद्घोषयामः। परमेश्वरानुग्रहेणास्माकं वाहिनीनां तथा निरुद्धङ्गो जयोऽस्तु यथा न कोऽपि परो बलदृप्तः शस्यश्यामलां जननीमिव सर्वसुख-दात्रीं भारतभुवं बृटिशैः सौराज्यरञ्जितां समुद्रपरिखां शान्तिमधु समास्वादयन्तीं धर्षितुमुत्सहेत। येन वयं निजनिजविद्यानां विकाशने जागरूकाः सार्वदैशिक-मुत्कर्षं बृटिशच्छत्रच्छायायां प्राप्नुयामः। इतः परं वयमस्मत्प्रभोर्भारताधीश्वरस्य प्रतिनिधेर्धैर्यगाम्भीर्याद्यनेकगुणगणपारावारस्य श्रीलार्डहार्डिञ्जमहोदयस्य पत्नीपुत्रयोरसा-मयिकवियोगरूपां विपदमनुशोचन्तो हार्दिकीं समवेदनां सखेदं प्रकाशयामः।

सर्वेषामप्यायुर्वेदप्रणयिनां - परमाभिप्रशस्तिस्थानं सुगृहीतनामधेया ये खलु महाभागा मन्दायमानां दशामुपगतस्यायुर्वेदस्य तदुदितानां च चिकित्सादिविधीनां पुनरुन्नतये यावद्बुद्धिबलोदयं प्रयतमाना गतेस्मिन् वत्सरे त्रिदशालयमध्यारुहंस्तेषां महानुभावानां मनःपावनानि नामधेयानि परिचयं च पूर्ववतः प्रकाशयन् हार्दमुच्छ्वा-समभिव्यञ्जयामि।

(१) एतेष्वायुर्वेदसमुन्नतौ परमोत्साही पूनानगरनिवासी रसायनाचार्य्यः पण्डित-गुरुनाथकालेमहोदयो 'भारतीयं रसायनशास्त्रम्,' इत्यादीनानमुपयोगिनां महाराष्ट्र-भाषामयानां पुस्तकानांमुपनिबन्धा, 'समालोचका' ख्यमासिकपत्रस्य प्रचारकः, पञ्चत्रिंशद्वर्षवयस्क एव परलोकपथिकोऽभूदिति परं नो विषादः। विषमाया-मप्यार्थिकदशायामेष महाभागो रसायनग्रन्थानामन्वेषणे, तेषामालोचनायां च मन्दीकृतान्यव्यापारो व्याप्तृत आसीत्। श्रीमतोऽस्य रसायनशास्त्रे परमाध्यवसायमा-लोक्यास्मिन्नेव संवत्सरे अनेनाखिलभारतवर्षीयवैद्यसंमेलनेन कालेमहोदयाय वितीर्णासीत् रसायनाचार्येति पदवी।

(२) रावलपिण्डी नगरवास्तव्यो वैद्यवरः पण्डितगणपतिशास्त्री आयुर्वेदविषयाणां

परमाभिज्ञो विद्वानासीत् । वैद्यसंमेलनस्योत्साहिषु गणनीयोऽयं महाभागः शारीर-विषयकमेकं ग्रन्थमपि रचितवान्, यस्य हि चतुर्दशसहस्रैः श्लोकैः पादमात्रोनो भागः संपूरितोऽभवत् । अनेन महाभागेन साकमासीन्मम परिचयः । आसीदस्मिन् महाभागे भूयसी खल्वायुर्वेदपुरुषस्य प्रत्याशा ।

(३) प्राणाचार्यो गोपालरामचन्द्रविवलकरमहोदयो नासिकनगरमध्यवात्सीत् । अयं महोदयः सद्वैद्येषु गणनीयः सरलचेताश्चासीत्, एतस्य वंशः शताब्द्याः पूर्वत एव महाराष्ट्रेषु वैद्यकव्यवसाये प्रसिद्धोऽभूत्, श्रूयते अनेन महाशयेन सुश्रुतानुसारमस्त्राण्यपि चिकित्सार्थं निर्मापितान्यासन् । एष हि प्रथमवैद्यसंमेलनस्य स्वागतकारिण्याः सभापतिरपि नियमितोऽभूत् ।

(४) पनवेलनगराभिजनः पण्डितविष्णुकृष्णपुराणिक महाशयः कार्यकुशलो वैद्य आसीत् । एतेन महाभागेन श्रीधूतपापेश्वर आर्यौषधशाला नाम्न्येका वैद्यौषधशाला स्थापितासीत् । एतस्यां शालायां यन्त्राणां साहाय्येनायुर्वेदीयानि भेषजानि निरमायन्त । महाभागस्यास्यैवोद्योगेन द्वितीयं वैद्यसंमेलनं पनवेलस्थानेऽधिष्ठितमभूत् ।

(५) अजमेरनगरनिलयो वैद्य मनीषिसमर्थदानोऽपि वैद्यकशास्त्राभिनिविष्ट आसीत् । पूर्वमेष मनीषी राजस्थानसमाचारनामकं हिन्दीभाषामयं पत्रं साप्ताहिक दैनिकरूपेण प्रकाशयामास । वयसोऽन्तिमे समये वैद्यकव्यवसाये व्याप्रियते स्म मनीषिमहोदयः ।

(६) प्रयागनिवासी पण्डितवैद्यनाथशर्मा राजवैद्यः प्रयागीयवैद्येषु प्रसिद्ध आसीत् । एष हि सुप्रसिद्धस्य राजवैद्यपण्डितजगन्नाथशर्मणो लघुभ्रातासीत् । एतेन महोदयेन वैद्यकसंबन्धिमासिकपत्रमप्येकं प्रकाशयितुं प्रक्रान्तमासीत । परं चतुरङ्कप्रकाशनानन्तर-मेव तद् व्यरमत ।

(७) काशीपुरव्रराई निकेतनः पण्डितमुकुन्दरामजोशी महाभागोप्यायुर्वेदविषयेष्व-भिनिविष्ट आसीत् ।

एतेषां सर्वेषामेव महाभागानां परलोकयात्रया नितरां खिद्यतेऽस्मद्दृशां चेतः । एतस्मिन् वत्सरे प्रजारञ्जनकारिणा राज्यतन्त्रेण निम्नप्रकाशिताभ्यां महाभागाभ्यां 'वैद्यरत्न' पदवी वितीर्णा ।

(१) चिदानन्द मुसद अनर्गलगोद दामोदरम् ( मलाबार )

(२) टी० के० परकेश्वरशर्मा मुसद त्रिपुरा गोदा कडकल ( मलाबार ) । एतेन खलु वैद्यविद्याप्रोत्साहनेन निकामं प्रीयते वैद्यसंमेलनम् । श्रीमतां राजतन्त्राधि-कारिणामनुग्रहं संमानयामो सर्वे वयमान्तरेण ।

अथ खलु सर्व एव भवन्तो विद्वांसो मननशीलाः कर्मदक्षाः सतताभ्यस्तचिकित्सा-कर्माणः सिद्धिमन्तः सद्गुर्वाद्याश्रयवन्तश्च, अत एव सद्भूतं वैद्यशब्दमर्हन्तः पुनश्चापि प्रकृतिज्ञाः प्रतिप्रतिज्ञा देशकालमात्राविभागविदश्च सन्ति भूयांसश्च महापुरुषाः प्राचीनायुर्वेदविशारदा नवनवाविष्कृतकलाकलापकोविदा वैदेशिकस्वतन्त्रलेखकोद्धावि-

ततत्त्वपर्यालोचनासमुल्लसितान्तःकरणाः स्वयमपि स्वतन्त्रलेखनकलाप्रवीणाः प्रतिभाशालिनः समुदिताः, तदत्राल्पज्ञेन परिचितकतिपयसंग्रहग्रन्थेन संग्रहमन्तरा किमुच्यतामिति वलावरुद्धवागपि भवन्नियोगपरवशः किञ्चिदभिधातुं प्रसरामि।

सर्वथा विजयते खलु समग्रसर्गरचनाप्रकटितनैपुणस्य भगवतः स्वयम्भुवो मानसजन्मा प्रजापति-दस्र-सुरपति-धन्वन्तरिप्रभृतिभिरादिवैद्यैराविष्कृतस्त्रैकालावबोधविदितवेदितव्यैस्तपःसमाधिनिर्जितरजस्तमःप्रसरणातिशयै रुग्णजनताविलोकनसंजातकरुणाद्रुतहृदयैरखिलजगदातङ्कोद्धरणकृतप्रतिज्ञैः महर्षिभिश्चिरमुपासित उद्भासितः प्रतिसंस्कृतः पुनश्चालौकिकप्रभावैः सिद्धैः प्रभावितः संसाधितश्चायुर्वेदो नाम।

स चायमायुःप्रदत्वेनायुर्बोधकत्वेन वा आयुष्यानायुष्यद्रव्यगुणकर्मनिर्देशकत्वेन वा आयुःपरिपन्थिव्याधिसमूहस्य हेतुलक्षणौषधसंवेदनकारित्वेन वा यथार्थयति निजाभिख्याम्। दिनचर्य्यर्तुचर्य्यासद्वृत्ताद्युपदेशद्वारा अनागताबाधप्रशमनोपदेशं रसायनवाजीकरणद्वारा च ऊर्जस्करद्रव्यगुणकर्मोपदेशं विदधदुपकरोति स्वस्थान्। तथैव च सर्वेषां व्याधीनां निदानपूर्वरूपरूपोपशयसम्प्राप्तिमुपदिशन्नुपकरोति व्याधितान्। उभयथा च वैद्यानिति।

न च प्रतिकुर्वन्नुत्तिष्ठति म्रियते च, अप्रतिकुर्वन्नुत्तिष्ठति म्रियते चेत्युभयदर्शनाद्धिताहितोपदेशोऽकिञ्चित्कर इति मन्तव्यम्। यथा चाष्टाङ्गसंग्रहे—सकलोऽपि चायं रोगसमूहः प्रतिकारवानायुर्वेदविहितमुपदेशमपेक्षते, यस्मान्नियतहेतुकोऽप्यामयः सम्यगभिपन्नादेशानुष्ठानादुपात्तायुःसंस्कारापरिक्षये जातोऽपि वा सद्यवेदनतां प्रतिपद्यते, अनुपक्रम्यमाणस्तु सर्व एव प्रायशो भिनत्त्यकाण्डे। स्वयमपि च दैवान्निदानाल्पतया वा निवर्त्तमानः षोडशगुणसमुदितक्रियोपलम्भादाशुतरमपरिक्लिष्टस्य चापगच्छति। अनियतफलदायिनि तु दैवे हिताभ्यासरतस्यावकाशमेव न लभते व्याधिः। तस्मान्न कस्यांचिदवस्थायामात्मवान् हिताहितयोस्तुल्यदर्शी स्यात्, इति।

एवं चास्य गौरवमहिमानमौदार्य्यगाम्भीर्य्ये चोपदर्शयितुं कथं पारयति मादृशः। पूर्वैः सभापतिभिश्चात्र निर्णीयते स्म सुनिपुणतरम्। केवलं केषांचिदायुर्वेदविषयाणामवतारयामि सहृदयहृदयाह्लादनाय प्रतिकृतिम्।

आयुर्वेदो हि व्याधिप्रतीकारव्याख्यानम्। व्याधयश्च सहगर्भजातपीड़ाकालप्रभावस्वभावजा इति सप्तविधाः। ते पुनः पृथग् द्विविधाः। तत्र शुक्रार्त्तवदोषान्वयाः कुष्ठार्शोमेहादयः सहजाः पितृजा मातृजाश्च। जनन्यपचारात् कौष्ठयपैङ्गल्यकिलासादयो गर्भजा अन्नरसजा दौर्हृदविमानजाश्च। स्वापचारान्मिथ्याहारविहारादितो जातजाः सन्तर्पणजा अपतर्पणजाश्च। क्षतभङ्गप्रहारादयः क्रोधशोकभयादयश्च पीड़ाकृताः शारीरा मानसाश्च। शीतादिकालत्रयहेतुका ज्वरादयः कालजा व्यापन्नर्तुजा असंरक्षणजाश्च। देवगुरूल्लङ्घनशापाथर्वणादिकृताः प्रभावजा ज्वरादयः पिशाचादयश्च। क्षुत्पिपासाज्वरादयः स्वभावजाः कालजा अकालजाश्च। तत्र कालजा रक्षणकृता अरक्षणजा अकालजाः, एतेष्वेव सर्वे

उक्ता अनुक्ता वा नानाविधा व्याधयोऽन्तर्भवन्ति। ते पुना रुक्सामान्यादेकाकाराः प्रत्येकं समुत्थानस्थानवर्णनामवेदनाप्रभावोपक्रमविशेषादसंख्यभेदा वा भवन्ति।

वस्तुतस्तु शारीराणां द्रव्याणां रसरक्तमांसादिधातूनां मूत्रस्वेदादिमलानां धमनीसिरारसायनीप्रभृतिनानाविधस्रोतसां हृदयफुप्फुसयकृदादियन्त्राणामन्येषां च शरीरोपकरणानां सूक्ष्माङ्गोपाङ्गानां तथा तत्तद्द्रव्यवर्त्तिनां नानाविधानां गौरवलाघवशैत्यौष्ण्यश्लक्ष्णकार्कश्यवैशद्यपैच्छिल्यसान्द्रद्रवसुगन्धदुर्गन्धरूपरसस्पर्शादीनां गुणानां तथा तत्तदवयवद्रव्यक्रियमाणानामुत्क्षेपणाक्षेपणसङ्कोचविकाशप्रसारणाकुञ्चननिमेषोन्मेषादीनां नानाविधानां कर्मणां च विपत्, वृद्धिः, क्षयो, विकृतिर्वा रोगः। संपच्च साम्यमारोग्यम्। तदुक्तम्—

येषामेव हि भावानां संपत् संजनयेन्नरम्।
तेषामेव विपद् व्याधीन् विविधान् समुदीरयेत्॥ इति

तेषां सर्वेषामपि व्याधिनामारोग्यस्य च वातपित्तकफाएव भवन्ति मूलं कुपिताकुपिताः। यतस्तत्साम्यवैषम्यद्वारैव सर्वेषां शारीरभावानां विकृताविकृतकार्य्यकर्तृत्वम्। धातुसाम्यकारणैराहारविहारादिभिरासेवितैः समयोपयुक्तैः कालार्थकर्मरूपैर्वातादिसाम्यरक्षणद्वारैव विधीयतेऽनवरतमान्तरं बाह्यं च कृत्स्नं कार्य्यजातम्। एवं धातुवैषम्यकारणैरसात्म्येन्द्रियार्थसंयोगप्रज्ञापराधपरिणामाख्यैरपि वातपित्तकफानां सञ्चयप्रकोपप्रसारणस्थानसंश्रयादीन् विधायैव विधीयते नानाविधव्याधिजातम्। तथा च कार्य्यनियतपूर्ववृत्तितया धातुवैषम्यस्यव्याधेर्धातुसाम्यस्य चारोग्यस्य वातादिकोपाकोपावेव कारणमिति सिद्धम्।

अथवा वातादिसाम्यमेवारोग्यम्, वातादिवैषम्यमेव च व्याधिः। ज्वरादीनां च व्याधित्वं दोषवैषम्यरूपव्याधिजत्वादेव। यथा—मनुष्यो मनुष्यप्रभव इत्यादि। तथा च चरकः—

रोगस्तु दोषवैषम्यं दोषसाम्यमरोगता इति।

तथा तत्कोपाकोपौ च वस्तुस्तेषां वैकृती प्राकृती गतिरेव। तदुक्तं चरके—

गतिश्च द्विविधा दृष्टा प्राकृती वैकृती च या।
पित्तादेवोष्मणः पक्तिर्नराणामुपजायते॥
तच्च पित्तं प्रकुपितं विकारान् कुरुते बहून्।
प्राकृतस्तु बलं श्लेष्मा विकृतो मल उच्यते॥
स चैवौजः स्मृतः काये स च पाप्मोपदिश्यते।
सर्वा हि चेष्टा वातेन स प्राणः प्राणिनां स्मृतः॥
तेनैव रोगा जायन्ते तेन चैवोपरुध्यते। इति

त्रिशोर्षीयेऽपि—

नित्याः प्राणभृतां देहे वातपित्तकफास्त्रयः।
विकृता प्रकृतिस्था वा तान् बुभुत्सेत पण्डितः॥

उत्साहोच्छ्वासनिश्वासचेष्टा धातुगतिः समा ।
समो मोक्षो गतिमतां वायोः कर्माविकारजम् ॥
दर्शनं पक्तिरूष्मा च क्षुत्तृष्णा देहमार्दवम् ।
प्रभा प्रसादो मेधा च पित्तकर्माविकारजम् ॥
स्नेहो बन्धः स्थिरत्वं च गौरवं वृषता बलम् ।
क्षमा धृतिरलोभश्च कफकर्माविकारजम् ॥ इति

एषां वातपित्तकफानां कुपिताकुपितानां लिङ्गानि वातकलाकलीये द्रष्टव्यानि ।

कुपितानां च तेषां सामान्यज नानात्मजभेदाद्विविधविकारकरणं कर्म । तत्र नानात्मजा नखभेदादयोऽशीतिर्वातजाः । तेष्वन्येषु च तद्धुद्भवेषु वायोरात्मरूपं रौक्ष्यादि शरीरावयवप्रवेशनिमित्तं स्रंसभ्रंशादिकर्म च नियतं भवति । ओषादयश्च चत्वारिंशत् पित्तजाः । तेष्वन्येषु च तद्धुद्भवेषु पित्तस्यात्मरूपमौष्ण्यतैक्ष्ण्यादि तत्तच्छरीरावयवावेश-निमित्तं च दाहौष्ण्यादिकर्म नियतं भवति । तृप्त्यादयश्च विंशतिः श्लेष्मजाः । तेष्वन्येषु च तद्धुद्भवेषु श्लेष्मण आत्मरूपं स्नेहशैत्यादि शरीरावयवावेशनिमित्तं च श्वैत्यशैत्यकण्ड्वादि कर्म नियतं भवति । तदिदं महारोगाध्याये विस्तरतः प्रोक्तं भगवता तत्रैव द्रष्टव्यम् ।

अत्रेत्थमपरे प्रत्यवतिष्ठन्ते—यत् हृदययकृत्प्लीहान्त्ररक्तादिषु शारीरभावेषु यद् वैकृत्यमुपजायते तद् बाह्यान्निदानादेव । एतेष्वेव च भावेषु संचलनादिक्रिया पृथक् पृथक् विभज्यमाना प्रत्यक्षतो वानुमेया वा दृश्यते, न हि या हृदयस्य क्रिया सैव यकृतः, अन्त्रस्य वा; तयोर्वा तस्य । सिराधमनीनां या रक्तसञ्चरणादिक्रिया न सामाशयस्येति सर्वेषामेव पृथक् पृथक् सिद्धौ व्याधीनां च तथैव पृथक् पृथग्व्यवस्थितौ वास्तवीं शारीर-स्थितिमपरिच्छिद्यैवासत्कल्पनामूलकोऽयं वातपित्तकफप्रपञ्चः, कृतमन्तर्गडुनामुना ।

तत्रेदं प्रतिविधानम्—रक्तार्शःप्रदररक्तपित्तसिराव्यधव्रणादिषु रक्ते कासश्वासक्षय-यक्ष्मादिषु च कफे, स्तन्यरोगेषु स्तन्ये, मेहादिषु मूत्रे, ज्वरातीसारपाण्डूदरादिविविध-रोगपरिगृहीतेषु नानारोगिषु विण्मूत्रत्वङ्नखनेत्रादिषु वैवर्ण्यरौक्ष्यकार्कश्यविविधवर्णत्व-पाककोथक्लेदोपलेपादयो नानाविधा विकृतयो दृश्यन्ते । तत्त्वतो विविच्यमानास्तास्त्रि-विधा एव सम्पद्यन्ते—आग्नेय्यः सौम्या वायवीयाश्च । तत्र निखिलेष्वपि शारीरभावेषु रौक्ष्यलाघवशैत्यखरत्वसौक्ष्म्यसञ्चलनादयः स्रंसव्यासादयो या विकृतयस्ता वायवीयाः । यास्तु औष्ण्यतैक्ष्ण्यविस्रतासरत्वशुक्लारुणवर्ज्यवर्णता कट्वम्लरसतादयो दाहकोथादय-स्ता आग्नेय्यः । याश्च स्निग्धत्वगौरवमाधुर्य्यमात्स्न्यादयः श्वैत्यशैत्यकण्डूस्थैर्य्यगौरवस्त-म्भसुप्तिक्लेदोपदेहचिरकारित्वादयस्ताः सौम्याः । एवं ताः सर्वा विविधा विकृतयोऽन्या-श्चानुक्ताः स्वयमूह्यमाना अपि एतास्वेवान्तर्भवन्ति त्रिविधासु । यतश्च लोके रौक्ष्यादयो गुणा स्रंसव्यासादयश्च क्रिया वायौ औष्ण्यादो दाहादयश्च वह्नौ, स्निग्धत्वादयश्च जलेऽनुभूयन्ते । अतः शरीरेऽपि रौक्ष्यादयो वातस्य, औष्ण्यादयः पित्तस्य, स्निग्धत्वा-दयश्च श्लेष्मण एव निर्धार्य्यन्ते । तत्रापि शरीरे पृथिवीजलपरिणामः श्लेष्मा, आकाश-

वाय्वोर्वातः, तेजसः पित्तम् । तथा च तत्समानगुणबहुलैर्द्रव्यगुणकर्मभिरेता उत्पद्यन्ते विवर्द्धन्ते च; तद्विपरीतगुणैश्च शाम्यन्ति । अर्थात् वातपित्तकफप्रत्यनीकैरेव औषधान्नविहारैः सर्वा अपि विकृतयः प्रायो निवर्त्तन्ते । अतोऽप्यनुमीयते सर्वासामासां विकृतीनां कारणं वातपित्तकफा एव, आप्तोपदेशाच्च निश्चिनुमः—यद्वातपित्तकफानामेवैताः क्रियाः । तथा च चरके—नास्ति रोगो विना दोषैः, इति ।

वृद्धवाग्भटेऽपि—सर्व एव विकारा नान्यत्र वातपित्तकफेभ्यो निवर्त्तन्ते—इति, दोषा एव हि सर्वरोगैककारणम् इति । यथा च विद्युद्वर्षादयो नभसि भवन्ति, न त्ववश्यम्, निमित्ततस्त्ववश्यं भवन्ति, तरङ्गबुद्बुदादयश्चाम्भसस्तथा दोषेषु रोगाः । इति च ।

न च केवलं निजेष्वेव दोषसम्बन्धः, आगन्तुष्वपि दोषसम्बन्धेनैव रुगनुबन्धदर्शनात् । तथा च वृद्धवाग्भटः—

निजेषु पूर्वं वातादयो वैषम्यमापद्यन्ते ततो व्यथाभिवर्त्तते, बाह्यहेतुजाश्चागन्तवस्तेषु व्यथापूर्वमुपजायते ततो दोषवैषम्यम्, दोषवैषम्येणैव च बहुरूपा रुगनुबध्यते प्रवर्द्धते च; एवं च कृत्वा न च दोषव्यतिरेकेण रोगानुबन्धः केवलं पौर्वापर्ये विशेषः, इति ।

तथा च सर्वासां विकृतीनां प्रत्यक्षानुमानाप्तागमैर्वातपित्तकफा एव मूलं सिद्ध्यन्ति, अमुमेवार्थमुररीकृत्य भगवानुपदिशति धन्वन्तरिः—

सर्वेषां च व्याधीनां वातपित्तश्लेष्माण एव मूलं तल्लिङ्गत्वाद् दृष्टफलत्वादागमाच्चेति । सु० सू० २४ अ० ।

यच्चोक्तं प्रत्यक्षेण (यन्त्रसाहाय्येन) अनुमानतो वा हृदादिष्वेव वैकृत्यं सञ्चलनादिक्रिया च पृथक् पृथग्विभज्यमाना दृश्यते, तेष्वेव च चिकित्सयाऽन्यथापादनेन स्वास्थ्यमुपलभ्यते, नातो वाताद्यपेक्षा लेशतोऽपीति । तत्रोच्यते—हृदादियन्त्रेषु यत्किमपि संस्फुरणादि दृश्यते, नैतत्तेषाम । तानि हि स्थानानि, न हि स्थाने जायमाना क्रिया स्थानस्य किन्तु तदधिष्ठातुः । तथा हि—या कस्मिन्नपि शरीरयन्त्रे क्रिया जायते सा तद्यन्त्रस्य वा तत्स्रोतःपरिवाहिनो रसरक्तादिधात्वन्तरस्य वा तदधिष्ठातुर्वातपित्तकफान्यतमस्य वेति मीमांसायाम्—न तावत्तद्यन्त्रस्य, प्रायस्तत्क्रियाया अन्यत्रापि दर्शनात् । न वा धात्वन्यतमस्य तत्क्रियाणां प्रीणनं वर्जनमित्यादिना परिगणितत्वात् । तथा च पारिशेष्यात्तदधिष्ठातुर्वातपित्तकफान्यतमस्यैव । न हि वाष्पयन्त्रपरिचालितयन्त्रक्रिया तस्य, प्रत्युत तत्परिस्पन्दनाधायकवाष्पस्यैवेति को नाम न स्वीकर्तुमुत्सहते । क्वचिच्च तद्यन्त्रस्य तद्वर्त्तिधातोर्वा क्रियापि गुणान्तरद्योतनाय वातादीनामेव निर्दिष्टा, शीतत्वपावनत्वद्योतनाय गङ्गायां घोष इत्यत्र तटेऽपि गङ्गाप्रयोगवत् । अत एव शरीरे हृदादियन्त्राणां क्रिया पृथङ् न निर्दिष्टा, प्राणादिवायु-साधकादिपित्तावलम्बकादिश्लेष्मक्रियाकथनेनैव गतार्थत्वात् । तेषामपि यन्त्रविशेषेषु क्रियावैशिष्ट्यं तु जिज्ञासुभिर्विवेचीयनम् । अत एव स्वोपार्जितकर्मफलातङ्कानलदह्यमानमानसान् मानुषान् उद्दिधीर्षवः

दूसरा नहीं है।) इससे उन्हींका अनुभव बढ़ेगा। लोगोंमें खूब यश होगा, और वे ऋपिऋणसे मुक्त होंगे।

## भारतवर्षके सब स्थानोंमें आयुर्वेदका पाठ्यक्रम, परीक्षा और पदवियोंके एक समान होनेकी आवश्यकता।

आज सारे भारतवर्षमें आयुर्वेदके जितने विद्यालय हैं, उन सबमें पाठ्यक्रम भिन्न २ रखा गया है और परीक्षायें भी अपनी २ भिन्न २ रखी गई हैं, तथा पदवियाँ भी भिन्न २ दी जाती हैं। इस तरह सबको अपनी अलग २ खिचड़ी पकाना ठीक नहीं है। सम्पूर्ण भारतवर्षके लिये आयुर्वेदकी पाठ्यप्रणाली, परीक्षा और पदवियाँ एक प्रकारकी होनी चाहिए। ऐसा करनेसे हमारी पदवियोंका लोगोंमें गौरव बढ़ेगा और लोग उनका अधिक विश्वास करेंगे। नि. भा. आयुर्वेद विद्यापीठने एक पाठ्यप्रणाली तैयार की है और नि. भा. वैद्यसम्मेलनने इस पाठ्यप्रणालीको स्वीकार भी किया है। मेरी राय है कि सब आयुर्वेदविद्यालयोंमें इस पाठ्यप्रणालीके अनुसार ही पढ़ानेका प्रबन्ध हो और सभी विद्यार्थियोंको विद्यापीठकी परीक्षामें बैठाया जाय।

आजकल कई संस्थायें नि. भा. आयुर्वेदविद्यापीठके सदृश अपनी २ परीक्षा लेकर पदवी देने लग गई हैं, यह भी ठीक नहीं है। यदि वे लोग कुछ कार्य करना चाहते हैं तो सम्मेलनमें आकरही कार्य करें। यदि हमारे हाथमें राज्यसत्ता होती तो ऐसी डिग्री (पदवी) देनेवालोंको कानून बनवाकर रोक देते। हालमें ऐसी सत्ता हमारेमें नहीं है, तथापि इतना हमको अवश्य जाहिर कर देना चाहिए कि एक २ संस्थायें स्वतन्त्र रूपसे परीक्षा लेनेका आडंबर करके जो डिग्रियाँ देती हैं वे विश्वास योग्य नहीं है।

## नि. भा. आयुर्वेदविद्यापीठके पाठ्यक्रमानुसार नई पाठ्यपुस्तक बननेकी आवश्यकता।

हम ऊपर कह चुके हैं कि संपूर्ण भारतवर्षके लिये आयुर्वेदका पाठ्यक्रम एक होना चाहिए। इस बातको लेकर वैद्यसम्मेलनने एक पाठ्यक्रम तैयार करके प्रकाशित किया है। पाठ्यक्रम वर्तमान समयमें उपयोगी और बहुत अच्छा है। परन्तु इसमें व्यवहारायुर्वेद, प्रसूतितन्त्र, विषतन्त्र, मानसरोग आदि कई विषय ऐसे रखे गये हैं कि जिन विषयोंपर अभी तक कोई स्वतन्त्र ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है। इसके अलावा शारीर, शल्यतन्त्र, शालाक्यतन्त्र आदि और विषयोंपर भी जब तक पाठ्यक्रमानुकूल ग्रन्थ तैयार न हो जाँय तब तक विद्यार्थियोंको और पढ़ानेवालोंको पठन-पाठनमें बड़ी ही असुविधा होती है, और पाठ्यक्रमानुसार सब स्थानोंपर पढ़ानेका प्रबन्ध न होनेसे और परीक्षाके समय परीक्षकोंके द्वारा पाठ्यक्रमानुसार प्रश्नपत्र निकलनेसे विद्यार्थियों-

को परीक्षा देना कठिन हो जाता है, इसलिये मेरी रायमें या तो पाठ्यक्रमानुसार पुस्तक शीघ्र बन जानी चाहिए या परीक्षाप्रणालीमें परिवर्तन होना चाहिए। पाठ्यक्रमानुसार नये ग्रन्थ लिखनेका प्रारम्भ कई महोदयोंने किया है। जैसा कि श्रीमान् महामहोपाध्याय कविराज गणनाथसेनजीने प्रत्यक्षशारीरके दो खंड और सिद्धान्त-निदानका एक खंड प्रकाशित भी किया है। परन्तु ये दोनों ग्रन्थोंके संपूर्ण न छप जानेसे पढ़ने-पढ़ानेवालोंको बड़ी असुविधा होती है, क्योंकि शारीरका विषय आधा इस ग्रन्थसे पढ़ाया जाता है और अवशिष्ट भाग "हमारे शरीरकी रचना" प्रभृति पुस्तकोंसे पढ़ाया जाता है। दोनोंमें जो पारिभाषिक शब्द दिये गये हैं वे कई अंशमें भिन्न २ हैं, इस कारण विद्यार्थी लोग अधिक भ्रममें पड़ जाते हैं। इसलिये कविराज महोदयजीसे हमारी प्रार्थना है कि वे इन दोनों ग्रन्थोंको संपूर्ण करके शीघ्र प्रकाशित करें। नेत्ररोगके ऊपर नागपुरवाले श्रीमान् डाक्टर मुंजेजीने एक पुस्तक संस्कृत भाषामें लिखी है। जिसके छपनेकी सूचना श्रीमान् पंडित कृष्णशास्त्री कवडेजीने राजमहेन्द्रीके वैद्यसम्मेलनके अध्यक्षस्थानसे दी थी, जिसको आज दो वर्ष हो चुके हैं, परन्तु अभी तक वह पुस्तक प्रकाशित नहीं हुई है। श्रीमान् डाक्टर मुंजेजीसे भी हम प्रार्थना करते हैं कि वे अपनी पुस्तकको शीघ्र प्रकाशित करें।

## आयुर्वेदीयपारिभाषिकशब्दकोशनिर्माण।

जब हम पाठ्यक्रमोपयुक्त नवीन पुस्तक निर्माण करनेका विचार करते हैं, तब हमारे सामने यह विचार आकर उपस्थित होता है कि उन ग्रन्थोंके लिखनेके समय जो नूतन पारिभाषिक शब्दोंका प्रयोग करना पड़ेगा, उन शब्दोंका निर्माण कैसे करना चाहिए। नया ग्रन्थ बनाते समय इस विषयमें आयुर्वेदकी अपेक्षा यूनानी या पाश्चात्य चिकित्साशास्त्रमें जो बातें अधिक और संग्राह्य मालूम हों उनको लेनेके लिये अरबी और अंग्रेजी ग्रन्थोंकी जरूर सहायता लेनी पड़ेगी, और उस समय उन नये अरबी और अंग्रेजी शब्दोंके स्थानपर किन २ संस्कृत शब्दोंका प्रयोग होना चाहिए, इस प्रश्नका निर्णय सब प्रान्तके वैद्योंकी सम्मतिसे होना चाहिए, बाद उसको एक कोश-( Dictionary ) के रूपमें छपवाकर प्रसिद्ध करना चाहिए। इस कोषमें जहाँतक मिलसकें प्राचीन शब्दोंको उपयोगमें लाना चाहिए और नये शब्दोंको भी तदनुकूल ही बनाना चाहिए; तथा सब ग्रन्थलेखकोंसे प्रार्थना करनी चाहिए कि वे सब लोग उन ही शब्दोंका प्रयोग करें, अपने २ नये २ शब्द न बनावें; क्योंकि एक द्रव्यके लिये कई नये पारिभाषिक शब्द बननेसे अव्यवस्था होनेकी संभावना रहती है।

## हस्तलिखित पुस्तकोंका संग्रह और प्रकाशन।

आयुर्वेदका प्राचीन ग्रन्थभाण्डार बहुत बड़ा है। हमारे पूर्वज हमारे लिये बहुत बड़ी ग्रन्थसंपत्ति छोड़ गये हैं। बीकानेर, मैसोर, जम्मू, नेपाल, तांजोर, अलवर,

बडोदा आदिके राजकीय पुस्तकालयोंमें तथा ऐशिआटिक सोसायटी बंबई, ऐशिआटिक सोसायटी कलकत्ता, संस्कृतकॉलेज कलकत्ता, कीन्स् कॉलेज बनारस, भाण्डारकर रिसर्च इन्सस्टीट्यूट् पूना, आनंदाश्रम पूना, डी. ए. वी. कॉलेज लाहोर, गवर्नमेंट ओरिएन्टल् लाइब्रेरी मद्रास, इन्डिआ ओफिस लाइब्रेरी लंडन आदिके पुस्तकालयोंमें तथा भारतवर्षके भिन्न २ प्रान्तस्थ वैद्योंके घरोंमें वैद्यकके सब विषयोंके सैकड़ों ग्रन्थ रखे हुए हैं। विशेष यत्न करनेसे इन ग्रन्थोंकी नकल (प्रतिलिपि) मिल सकती है। परंतु यह बात सबके लिये सुलभ नहीं है, इसलिये वैद्यसंमेलनको इन ग्रन्थोंका संग्रह करके अपना एक पुस्तकालय बनाना चाहिए। इसकार्यमें लाखों रुपयोंकी जरूरत नहीं है। हालमें दसहजार रुपयोंके चन्देसे कार्यारंभ किया जा सकता है। ऊपर कहे हुए पुस्तकालयोंसे ग्रन्थ लिखवाकर मँगाये जाँय। प्रत्येक ग्रन्थकी दो दो नकल (प्रतियाँ) रखीं जाँय। कोई वैद्य महाशय इनको देखनेके लिये मँगाना चाहें तो उनसे द्विगुण या त्रिगुण द्रव्य जमानत (Deposit) रखवाकर निर्धारित समयतकके लिए पुस्तक दी जाँय। ऐसे ग्रंथसंग्रहालयके होनेसे वैद्योंका बड़ा भारी उपकार होगा।

जिसतरह इन पुस्तकोंका संग्रह करना आवश्यक है वैसेही इन ग्रन्थोंका संशोधन करके छपवाना भी परम आवश्यक है। आजकल ये ग्रन्थ खानमें पड़े हुए रत्नोंके सदृश किसीके भी उपयोगमें नहीं आते। इन ग्रंथोंका संशोधन करके प्रकाशन करना बहु धन और समय सापेक्ष है। यह किसी एक व्यक्तिसे होनेवाला कार्य नहीं है। यदि भारतवर्षके विद्वान् और धनी वैद्य महोदय इन ग्रन्थोंमेंसे एक-एक ग्रन्थ भी संशोधन करके निज-निजके व्ययसे छपवाकर प्रसिद्ध करें तो थोड़े ही समयमें यह ग्रन्थसंग्रह सबका सब प्रसिद्ध हो जायगा। इससे वैद्य समाजको बड़ा भारी लाभ होगा, और साथ-साथ उन ग्रन्थप्रकाशकोंका भी संसारमें बड़ाभारी यश होगा। इस ओर ध्यान देनेके लिये मैं अपने वैद्य भाइयोंसे विशेष रूपसे आग्रह करता हूँ।

## विशेषफलप्रद प्रयोगोंका संग्रह।

आयुर्वेदके ग्रन्थभाण्डारमें एक-एक रोगपर सैकड़ों प्रयोग लिखे हुए हैं। उनमेंका कोई भी प्रयोग सर्वथा निष्फल नहीं है। देशकालादिके अनुसार प्रयोग करनेसे सब प्रयोग कुछन कुछ काम देते ही हैं। तथापि उनमेंके कई प्रयोग तो विशेषरूपसे फलप्रद सिद्ध हुए हैं। कई प्रयोग ऐसे भी हैं कि जिनको एक-एक प्रान्तवाले विशेषरूपसे काममें लाते हैं, और उससे बहुत लाभ उठाते हैं, परंतु दूसरे देशके वैद्य उन प्रयोगोंके नाममात्रसे भी अज्ञात रहते हैं। जैसे सूतशेखररसको महाराष्ट्र देशमें आबालवृद्ध सब जानते हैं और आरोग्यवर्धनीरसको काठियावाड़ प्रान्तके वैद्य बहुत उपयोगमें लाते हैं, ऐसेही तत्तप्रान्त प्रसिद्ध और विशेषफलप्रद प्रयोगोंका संग्रह करके उसको

ग्रन्थरूपमें प्रकाशित करना चाहिए। उसमें किस प्रान्तमें, किन किन बीमारियोंपर, किस हालतमें और किस अनुपानसे उसका व्यवहार करते हैं, यह भी लिखना चाहिए। ऐसी पुस्तक वैद्योंको चिकित्सामें अत्यन्त उपयुक्त होगी।

## औषध द्रव्योंकी और प्रयोगोंकी देशकालानुसार मात्रा ( Dose ) का निर्णय होनेकी आवश्यकता।

यद्यपि "मात्राया नास्त्यवस्थानं कालमग्निं वयो वलम्। प्रकृतिं देशदोषौ च वीक्ष्य मात्रां प्रयोजयेत्।" ऐसा आयुर्वेदका सिद्धान्त है। तथापि नवीन चिकित्सा करनेवाले और अल्पबुद्धि तथा अल्पज्ञानवाले वैद्योंके लिये औषध द्रव्यों और प्रयोगोंका सामान्यरूपसे तथा मात्राका ज्ञान होना अति आवश्यक है। इसी उद्देश्यसे शास्त्रकारोंने कई स्थानोंपर प्रयोगोंकी मात्रा लिखी भी है। परंतु वह मात्रा उस समयके अनुकूल होनेपर भी वर्तमान समयके क्षीण-बल-शरीरवाले लोगोंके लिये अधिक होनेसे अयोग्य है, और औषधद्रव्योंकी मात्रा प्रायः निघण्टुओंमें लिखी ही नहीं गई है। इसीलिये प्रसिद्ध २ प्रयोगोंकी वर्तमान समयोपयोगी मात्राको अनुभवी वैद्योंके द्वारा निर्णीत कराकर प्रसिद्ध करना चाहिए। औषधद्रव्योंकी मात्राका निर्णय करते समय यूनानी हकीमोंके 'मखजन उल अदविया' तथा डाक्टरोंकी 'मिटीरिया मेडिका' से भी सहायता मिल सकती है। इनकी सहायता और विद्वान् वैद्योंके अनुभवसे उनकी भी मात्राका निर्णय कराकर प्रसिद्ध करना चाहिए।

## मानपरिभाषाके निर्णयकी आवश्यकता।

चरक, सुश्रुत, शार्ङ्गधर, भैषज्यरत्नावली आदि ग्रन्थोंकी मानपरिभाषामें अन्तर है। हालके व्यवहारमें भी बङ्गालके और दूसरे देशके वैद्य जो मानपरिभाषाका व्यवहार करते हैं, उसमें भी फरक है। द्रवद्वैगुण्यपरिभाषाके विषयमें ग्रन्थकारोंमें भी मतभेद देखा जाता है और वर्तमान समयका वैद्यव्यवहार भी भिन्न-भिन्न है, इससे व्यवहारमें बहुत असुविधा होती है। इसलिये सब प्रान्तके वैद्योंकी सम्मतिसे सारे भारतवर्षके लिए एकही मानपरिभाषा निश्चित होनी चाहिए, और तदनुकूल सर्वत्र व्यवहार होना चाहिये।

## रसशास्त्रके प्रतिसंस्कारकी आवश्यकता।

आयुर्वेदके चिकित्साविभागमें रसशास्त्रका स्थान बहुत ही उच्च है। वर्तमान समयमें रसचिकित्सासे हम लोग बहुत ही लाभ उठा रहे हैं, आयुर्वेदके ग्रन्थभांडारमें रसग्रन्थोंका संग्रह आधेसे कम नहीं है। परन्तु इन रसग्रन्थोंके अन्दर कई बातें ऐसी भी हैं, जिनको वर्तमान समयमें वैद्यलोग चिकित्साके काममें नहीं लाते। उदाहरणस्वरूप जैसेकि जारण, रञ्जन, सारण, क्रामण, वेधन, आदि संस्कारोंको ठीक-ठीक जाननेवाले

और जानकर भी उसको काममें लानेवाले वैद्य इस समय भारतवर्षमें विरलेही हैं, रसशास्त्रमें कहे हुए धातुवादको कई लोग कृत्रिम ( Imitation ) सोना रूपा बनानेकी विद्या बताते हैं, और कई लोग इसको बिलकुल मिथ्या ही बताते हैं। रसशास्त्रमें कही हुई दिव्यौषधि, शिलोदक आदिका परिचय हालमें किसी वैद्यको है या नहीं इसमें भी सन्देह है। रसशास्त्रके अंदर कई बातें ऐसी हैं जिनका ठीक २ मर्म समझना हम लोगोंके लिये, गुरुपरंपरा नष्ट होनेके कारण कठिन काम हो गया है। अध्यापनके समय इन बातोंका शब्दार्थ ही हम विद्यार्थियोंको बता देते हैं। स्वयं अनुभव न होनेसे इन बातोंका ठीक-ठीक मर्म हम विद्यार्थियोंको नहीं बता सकते। मेरी रायमें पाठ्यपुस्तकोंसे ऐसी बातें जिनको कि हम हालमें काममें नहीं लाते उनको हटा देना चाहिए, यातो उनको समझनेके लिये सम्मिलित प्रयत्न करना चाहिए या प्रयत्न करनेवालेको पुरस्कार देनेका निश्चय करना चाहिए। लाहोरके वैद्यराज श्रीमान् कविराज नरेन्द्रनाथ मित्रने रसतरंगिणी नामक ग्रन्थ हालमें प्रसिद्ध किया है। जिसमें उन्होंने बहुत-सी नयी; परंतु उपयुक्त बातोंका संग्रह किया है और अनुपयुक्त बातें प्रायः छोड़ दी हैं। इसलिये हालमें और ग्रन्थोंकी अपेक्षा यह ग्रन्थ विद्यार्थियोंको पढ़नेके लिये विशेष उपयुक्त होगा। उन्होंने प्राचीन ग्रन्थोंसे संगृहीत कई द्रव्योंको संदिग्ध समझकर छोड़ दिया है। आशा है कि भविष्यमें उन द्रव्योंका भी निर्णय करके अपने ग्रन्थमें समाविष्ट कर देंगे।

इसी प्रकार रसशास्त्रमें प्रसिद्ध और अति उपयोगी ऐसे कई द्रव्य हैं, जैसे कि वैक्रान्त, चपल, खर्पर, कंकुष्ठ, रसाञ्जन, अग्निजार, सौराष्ट्री आदि द्रव्य भी अभी वैद्योंके सामने संदिग्ध हैं। वैक्रान्त शब्दसे कई लोग तुरमरी ( Tormalina ) और कई लोग चकमकका पत्थर ( Quartz ), कंकुष्ठ शब्दसे कई लोग मुरदारसींग ( Litharge ) और कई लोग उशारेरेवंद ( Gamboge ) लेते हैं। रसाञ्जन शब्दसे बंगालके वैद्य कालासुरमा लेते हैं। सौराष्ट्री शब्दसे कई वैद्य गोपीचंदनकी मिट्टीको भी काममें लाते हैं। ऐसे ही और चीजोंके विषयमें भी सन्देह है। परंतु विस्तारभयसे मैंने संक्षेपमें कुछ चीजोंको उदाहरणके तौरपर यहाँ बताया है। इन चीजोंका निर्णय न होना हमारे लिये एक बड़ी भारी लज्जाकी बात है, इस विषयमें हमारे बंबईके परममित्र श्रीमान् डाक्टर वामन गणेश देसाईने बड़े परिश्रमसे कई पदार्थोंका निर्णय करके एक पुस्तक लिखी है, जो थोड़े दिनोंमें प्रसिद्ध होगी। हम लोगोंमें जो वैद्य महोदय विद्वान् और साधनसंपन्न हैं, उनसे मेरी प्रार्थना है कि रसतन्त्रके जारणादि संस्कार और धातुवादके विषयमें स्वयं अनुभव करके उससे जो फलनिष्पत्ति हो उसको प्रसिद्ध करें।

## रोगविशेषके चिकित्सक।

इस समय भी भारतवर्षमें लिंगनाश ( cataract ), ग्रहणी, अर्श, भगन्दर

आदि विशेषरोगोंकी चिकित्सामें सिद्धहस्त बहुत वैद्य हैं, उनका विशेषरूपसे समादर करना चाहिए। दूसरे नेत्रकर्णादि रोगचिकित्साओंके विशेषज्ञ तैयार हों, ऐसा यत्न करना चाहिए।

## आयुर्वेदीयपद्धतिके अनुसार शिक्षित परिचारक, परिचारिका और साविका ( दाई ) तैयार करना।

चिकित्साका एक अंग परिचारक भी है। बहुत-से रोगी अच्छी परिचर्यासेही अच्छे हो सकते हैं, इस बातको ध्यानमें लेकर पाश्चात्यवैद्योंने एक परिचारिका ( Nurse ) का वर्ग तैयार किया है। हमको भी अपनी सहायताके लिये ऐसा एक वर्ग तैयार करना चाहिए, और उनको आयुर्वेदानुकूल रोगीपरिचर्या सिखलाकर प्रमाणपत्र देना चाहिए। उनकी शिक्षाके लिये रोगीपरिचर्याके विषयमें अंग्रेजीमें अच्छे-अच्छे ग्रन्थ बने हैं, उनमेंसे जो बातें अपने देशकालानुसार अनुकूल हों उनको ग्रहण करके तथा उनमें आयुर्वेदानुसार पथ्यविधान, काथादि बनाना आदि विषयको बढ़ाकर संस्कृत और देशीय भाषाओंमें पुस्तकें तैयार करना चाहिए।

इसी प्रकार आयुर्वेदीय पद्धतिके अनुसार शिक्षित साविका ( Midwife ) का एक वर्ग भी वैद्योंकी सहायताके लिये तैयार करना चाहिए। अपने देशमें परदेका रिवाज होनेसे पुरुषवर्ग प्रसव-कार्य नहीं करा सकता। इस समय अपने देशमें इस कामको करनेवाली बहुत स्त्रियाँ हैं, परन्तु वे अनुभवी होनेपर भी अशिक्षित हैं। इसलिये इस विषयमें भी प्राचीन वैद्यक और पाश्चात्य वैद्यककी सहायतासे अपने देशकालानुसार ग्रन्थ तैयार करके कुछ पढ़ीलिखी स्त्रियाँ इस विषयकी शिक्षा देकर तैयार की जाँय, तो इससे भी वैद्योंको बहुत सहायता मिलेगी।

## आयुर्वेदविद्यालयोंमें प्रत्यक्षकर्मदर्शनके प्रबन्धकी आवश्यकता।

हालमें हिन्दुस्तानके प्रायः सब प्रान्तोंमें देशी राजाओंकी और धनी लोगोंकी तरफसे आयुर्वेद विद्यालय खुल गये हैं, यह हर्षका विषय है। परंतु उनमें अधिकांश विद्यालय ऐसे हैं, जिनमें प्राचीन प्रणालीसे केवल ग्रन्थ मात्र पढ़ा दिये जाते हैं, वहाँ प्रत्यक्षकर्मदर्शनके लिये कुछ भी व्यवस्था नहीं है। आयुर्वेदशास्त्रमें न्याय-व्याकरण आदिके सदृश केवल पठन-पाठनमात्रसे ही काम नहीं चल सकता। जो पढ़ाया जाय उसके अधिकांश भागको प्रत्यक्ष करके दिखलानेकी भी जरूरत है। सुश्रुतने लिखा है कि "यस्तु केवल शास्त्रज्ञः कर्मस्वपरिनिष्ठितः। स मुह्यत्यातुरं प्राप्य प्राप्य भीरुरिवाहवम्।" अतः उन विद्यालयोंके संस्थापकोंसे हमारा निवेदन है कि जिस तरह उन लोगोंने धन लगाकर विद्यालय खोलकर अपनी उदारताका परिचय दिया है, उसी प्रकार उसमें प्रत्यक्षकर्मदर्शनका भी प्रबन्ध करके अपने कार्यकी सफलताके लिये विशेष प्रयत्न करें। ताकि किया गया खर्च विशेष रूपसे सफल हो।

## निघण्टुओंमें अधिक द्रव्य, तथा अधिक द्रव्यगुणके संग्रह करने और वनस्पतियोंके नवीनरूपसे वर्गीकरण करनेकी आवश्यकता।

हम लोग चिकित्सामें जिन द्रव्योंको कार्यमें लाते हैं, उनकी अपेक्षा कई अधिक दृष्टफल ( Useful ) द्रव्योंको यूनानी हकीम और डाक्टर लोग काममें लाते हैं। जैसेकि इपेकाक्युआन्हा डिजिटेलिस्, अर्गट, सिंकोना, उशवा, कोकेन आदि उनमें कई द्रव्य ऐसे हैं, जो वास्तवमें चिकित्सामें अत्यन्त उपयोगी हैं। अपने निघण्टुओंमें उनका संग्रह अवश्य करना चाहिए। कई उपयुक्त द्रव्य ऐसे भी हैं जिनका संग्रह प्राचीन निघण्टुओंमें नहीं है। जैसेकि—गुड़मार, वाकेरी, सप्तरंगी, अमरकंद आदि, और उनसे हम विशेष लाभ भी उठाते हैं। हमारे निघण्टुओंमें ऐसे द्रव्योंका संग्रह होना चाहिए।

कई द्रव्योंके कई विशेष गुण हमारे निघण्टुओंमें नहीं लिखे हैं, परंतु यूनानी हकीमोंने मखजनमें और डाक्टरोंने मिटीरिआ मेडिकामें उन गुणोंको लिखा है। जैसे कि दाडिमके मूलकी छाल और पीतकुष्मांडबीजका कृमिनाशक गुण, बिंबी ( कुंदरू )का मधुमेहनाशक गुण आदि। इनका संग्रह भी परीक्षणपूर्वक अपने निघण्टुओंमें करना चाहिए।

अपने निघण्टु ग्रन्थोंमें प्रायः प्रत्येक ग्रन्थोंमें जुदे जुदे प्रकारसे वनस्पतियोंका वर्गीकरण किया गया है। किसी भी एक निघण्टुके वर्गका दूसरे निघण्टुके वर्गके साथ मेल नहीं बैठता। इस प्रकार अपने निघण्टुओंके वर्गीकरणके ज्ञानसे वैद्योंको अपेक्षित लाभ नहीं होता। पाश्चात्य वनस्पतिशास्त्रज्ञोंने वनस्पतियोंकी नैसर्गिक रचना और धर्मके अनुसार उनका वर्गीकरण किया है। इस वर्गीकरणके अनुसार एक वनस्पतिके ज्ञानसे उस वर्गकी कई वनस्पतियोंका ज्ञान हो जाता है, या हो जानेकी संभावना रहती है, और साथ साथ उस वर्गके सामान्य गुणोंका भी ज्ञान हो जाता है। इसलिये हमको चाहिए कि पाश्चात्य विद्वानोंने वनस्पतियोंके वर्गीकरणके लिये जिस पद्धतिसे काम लिया है उसीसे हम भी काम लें और हमारे निघण्टुओंकी सुगम रचना फिरसे हो।

### संदिग्धद्रव्यका निर्णय।

चरक, सुश्रुत, वाग्भट, और निघण्टुओंमें जो औषधद्रव्य लिखे गये हैं, उनमेंसे कई द्रव्य वर्तमान समयमें हमारे विचारमें संदिग्ध हैं। एक ही शास्त्रीय नामसे, हिन्दुस्तानके भिन्न भिन्न प्रान्तवाले जुदा जुदा द्रव्यको काममें लाते हैं। उदाहरण लीजिये। जैसे—रास्ना, बंगालके वैद्य वृक्षोंपर होनेवाले एक प्रकारके बांदेको रास्ना कहते हैं। पञ्जाब, राजपूताना और युक्तप्रान्तके कई भागोंमें सनायके जैसी पत्तीको रास्ना-नामसे काममें लाते हैं। गुजरातमें एक प्रकारके सफेद मूलको रास्ना कहते हैं। महाराष्ट्र और मद्रास इलाकेवालोंकी भी रास्ना जुदी जुदी है। इसी प्रकार ब्राह्मी, तगर,

प्रसारणी, जीवन्ती, कंकोल आदि वनस्पतियाँ एक ही नामसे जुदा जुदा देशोंमें जुदा जुदा काममें लाई जाती हैं। ग्रन्थिपर्ण, स्थौणेयक, चोरक, स्पृक्का आदि शास्त्रमें लिखी गई वनस्पतियोंका पता भी हम लोगोंको कुछ नहीं है। इन द्रव्योंका निर्णय—प्राचीन ग्रन्थमें आये हुए उन वनस्पतियोंके परिचय दिलानेवाले नाम, कहीं कहीं टीकाकारोंके दिये हुए वर्णन, हकीमोंकी मखजन उल अदवीया और भारतीय वनस्पतियोंके विषयमें लिखे गये पाश्चात्य विद्वानोंके ग्रन्थके सामग्री की सहायतासे करना चाहिये।

## आयुर्वेदकी परिपूर्तिके लिये यत्न।

वर्तमान समयमें अपने पास जो आयुर्वेदीय ग्रन्थभाण्डार उपलब्ध हैं, उनमें बहुतसे विषयोंमें जो जो बातें वर्तमान डाक्टरी चिकित्सामें पाई जाती हैं वे बातें उपयुक्त होनेसे अवश्य संग्राह्य हैं। जैसे कि रोगविज्ञान, शल्य ( शस्त्र ) चिकित्सा, रोगजीवाणुविद्या ( क्रिमिशास्त्र ) व्यवहारायुर्वेद, सार्वजनीनस्वस्थवृत ( Hygiene and public Health ) अगदतन्त्र, मानसरोगविज्ञान, प्रसूतितन्त्र, उद्भिज्जशास्त्र ( वैद्यकोपयोगी ), स्त्रीरोगविज्ञान आदि विषयोंमें वर्तमान पाश्चात्यवैद्यककी अपेक्षा कई बातोंमें हमारे वर्तमान आयुर्वेदीयग्रन्थोंमें न्यूनता है, यह हमको अवश्य मानना पड़ेगा। अतः बाहरसे आयुर्वेदमें इन विषयोंकी पूर्ति करना भी हमारा परम कर्तव्य है। इसलिये इन विषयोंमें आयुर्वेदकी अपेक्षा यूनानी, ऐलोपैथी आदि चिकित्साशास्त्रोंमें जो जो बातें अधिक हों उनको देशकालानुसार परीक्षापूर्वक अपने पारिभाषिक शब्दोंमें ( संस्कृत या हिन्दीमें ) अनुवाद करके आयुर्वेदमें मिलालेना चाहिये। दक्षिण भारतमें आयुर्वेदकी एक शाखा अगस्त्यसंप्रदायके नामसे प्रचलित है, जिसका कुछ परिचय हमको स्वर्गीय भिषगग्रगण्य श्रीमान् पं० डी० गोपालाचार्लुजीके 'दक्षिणभारते आयुर्वेदविद्याप्रचारः, नामके निबन्धसे मिलता है। इस संप्रदायमें भी कई नई-नई बातें हैं, जो विद्यमान आयुर्वेदके अन्यग्रन्थोंमें नहीं हैं। परंतु वे सब ग्रन्थ द्राविड़ भाषामें हैं। संस्कृत भाषामें नहीं हैं। उन ग्रन्थोंमें जो नई-नई बातें हों उनका भी संस्कृतमें अनुवाद करके उसे आयुर्वेदमें मिलालेना चाहिये। इस कार्यको आयुर्वेदमहामण्डलके वर्तमान मन्त्री श्रीमान् पं० दूरैस्वामी अय्यंगरजी बहुत अच्छे प्रकारसे कर सकते हैं; क्योंकि आप द्राविड़ और संस्कृत दोनों भाषाओंके परिपूर्ण पण्डित हैं।

## आयुर्वेदीय औषधनिर्माणशालाओंकी आवश्यकता।

मैंने भ्रमण करते समय भारतवर्षके बहुत-से भागोंमें देखा है कि बंबई, कलकत्ता, देहली, मद्रास-जैसे कुछ बड़े शहरोंके अलावा छोटे-छोटे कसबोंमें भी तैयार डाक्टरी दवा बेचनेकी कई दूकानें हैं। परन्तु तैयार देशी दवा बेचनेवाली एक भी दूकान वहाँ

नहीं है। अगर दवा बनाना भी चाहें तो वहाँ पसारी ही नहीं है, या पसारी भी है तो उसके यहाँ अच्छी-अच्छी दवाइयाँ नहीं मिलतीं। यह स्थिति आयुर्वेदके उन्नतिकी नहीं परन्तु अवनतिकी सूचक है। डाक्टरी दवा सबस्थानोंमें सुलभतासे मिल सकती है इसीलिये उस चिकित्साका प्रचार खूब बढ़ रहा है। हमारी यदि यह इच्छा है कि डाक्टरीके सदृश देशी चिकित्साका प्रचार खूब बढ़े तो हमको भी उत्तम तैयार औषधप्रयोग सब स्थानोंमें सुलभतासे मिले ऐसा प्रबन्ध करना चाहिये। डाक्टरी दवाइयाँ जिस तरह प्रायः सर्वत्र एक भावसे और सुलभ मूल्यमें मिलती हैं, उसी तरह देशी दवाइयोंका भाव भी प्रायः सर्वत्र एकसा रहना चाहिये, और वह सुलभ भी होना चाहिये। जिसे वैद्य लोग भी तैयार औषध लेनेके लिये आकर्षित हों। इसलिये जहाँ वनौषधियाँ सुलभतासे अच्छी मिल सकती हों, मजदूरी कम हो और रेल भी समीप हो ऐसे स्थानोंपर औषधनिर्माणशाला ( फार्मसी ) खोलनी चाहिये। उनके प्रबन्धकर्ताओंको चाहिये कि वनस्पतियोंमें जो वस्तु जहाँ अच्छी मिलती हो वहाँसे तत्काल ताजी मँगावें। प्रयोग शास्त्रानुसार पठित और अनुभवी वैद्योंकी देखरेखमें हो। सूचीपत्रमें तथा बोतलके ऊपर किस ग्रन्थके पाठानुसार यह दवा बनी है यह भी लिख दें। जैसा डाक्टरी दवाओंके ऊपर बी. पी. ( अर्थात् ब्रिटिश फार्माकोपियाके अनुसार बनी ) आदि लिखा रहता है। ऐसा होनेसे वैद्य लोग मालूम कर सकेंगे कि यह दवा अमुक ग्रन्थके पाठानुसार बनी है। आयुर्वेदीयचिकित्सा-प्रचारार्थ ऐसी फार्मसियोंके खोलनेकी और गाँव-गाँवमें देशी दवाइयाँ सुलभतासे मिलने लग जाँय ऐसी व्यवस्था होनेकी परम आवश्यकता है।

## धर्मार्थ दातव्य देशी औषधालय खोलनेकी आवश्यकता।

इस समय देशी राजाओंकी और धनी लोगोंकी तरफसे जो धर्मार्थ दातव्य औषधालय हैं, उनमें अपेक्षाकृत डाक्टरी दवाखाने खोलनेकी ओर लोगोंकी अधिक प्रवृत्ति देखी जाती है। अतः वैद्योंको उचित है कि वे इसमें क्या कारण है, यह सोचकर उस कारणको दूर करनेका प्रयत्न करें। धनी लोगोंका मन देशी औषधालय खोलनेकी ओर झुके ऐसे उपाय सोचें। अर्थात् देशी औषधसे होनेवाले लाभोंको धनियोंके समक्ष रखें। दूसरी बात यह है कि जो देशी धर्मार्थ औषधालय हैं, उनकी व्यवस्था डाक्टरी औषधालयोंकी अपेक्षा निकृष्ट है। वहाँ औषधादिकोंका प्रबन्ध जैसा होना चाहिये वैसा नहीं है। इससे इन औषधालयोंसे लोगोंको जैसा लाभ चाहिये नहीं पहुँचता, इतनाही नहीं बल्कि देशी चिकित्सासे रोगी अच्छे नहीं होते ऐसी बदनामी भी होती है। इसलिये उन औषधालयके खोलनेवालोंसे प्रार्थना है कि यदि आपने परोपकार-बुद्धिसे औषधालय खोला है तो उसमें और थोड़ा-सा अधिक धन लगाकर उन औषधालयोंको सर्वाङ्गपूर्ण बनानेकी चेष्टा कीजिए।

## म्युनिसिपलिटी और लोकलबोर्डोंकी तरफसे आयुर्वेदीय औषधालय खुलवानेकी आवश्यकता।

प्रत्येक प्रान्त और जिलोंके प्रधान-प्रधान शहरोंमें म्युनिसिपलिटी और लोकल-बोर्डोंकी तरफसे धर्मार्थ आयुर्वेदीय औषधालय खुलवानेके लिये हमको कोशिश करनी चाहिये। इससे लोगोंको आयुर्वेदीय चिकित्साका विशेष बोध होगा और लाभ भी होगा और लोगोंमें आयुर्वेदीय चिकित्सा सम्बन्धी अधिक विश्वास उत्पन्न होगा। इस समय सर्वत्र म्युनिसिपलिटी और लोकलबोर्डोंमें स्वराज्यपक्षीय सभासदोंकी संख्या अधिक है और वे लोग देशीय औषधालय खुलनेके विषयमें अनुकूल भी हैं। बम्बई म्युनिसिपलिटीने बम्बईके प्रत्येक वॉर्डमें एक-एक आयुर्वेदीय और यूनानी औषधालय खुलनेका प्रस्ताव हालहीमें पास किया है। इसलिये उसको मैं धन्यवाद देता हूँ और आशा करता हूँ कि और म्युनिसिपलिटी और लोकलबोर्ड इसका अनुकरण करेंगे।

## आयुर्वेदकी उन्नतिके लिये वैद्योंका कर्त्तव्य।

वर्तमान समयमें आयुर्वेदकी घोर अवनत दशा हो रही है, इस दशासे आयुर्वेद-का पुनरुद्धार करनेके लिये हमारे आगे अनेक कर्त्तव्य उपस्थित हैं। उनमेंसे कुछ तो मैंने अपनी बुद्धिके अनुसार आप लोगोंकी सेवामें निवेदन किए हैं। इन कार्योंको अपना कर्त्तव्य समझकर इनके सुसंपन्न वैद्योंको अपने तन-मन-धनसे यथाशक्ति निरंतर यत्न करना चाहिए। इन कार्योंके सम्पादनके लिये सबसे पहिले धनकी और स्वार्थत्यागपूर्वक पूर्वोक्त कार्योंमेंसे जो जो कार्य वैद्यगणसे होने योग्य हों उनके संपादनमें वे सत्त्वर लग जाँय, और अपनेसे जितना बने धनकी सहायता भी करें। "वैद्यः कथं दास्यति याचमानो यो मर्तुकामादपि हर्तुकामः" यह लोकोक्ति कुवैद्यपरक है, सद्वैद्योंके लिये नहीं है, यह बात अपने कर्त्तव्यसे सिद्ध करके दिखलावें। यूरोपके लोग आज-कल चिकित्साशास्त्रकी उन्नतिके लिये इतना भगीरथ प्रयत्न कर रहे हैं कि एक-एक विषयके आविष्कारके लिये अपने जीवन तक खर्च कर देते हैं। परन्तु इधर हम लोग अब भी घोर निद्रामें सो रहे हैं। अब समय ऐसा आया है कि हमको भी शीघ्र जागृत होना चाहिए। मैंने आयुर्वेदकी उन्नतिके लिये ऊपर जो जो कर्तव्य बताए हैं उनमेंसे बहुतसे कर्तव्योंको ऋषिकुल आयुर्वेदविद्यायल हरद्वार, डी. ए. वी. आयुर्वेद-विद्यालय लाहोर, आयुर्वेदिक एण्ड युनानी तिब्बी कॉलेज देहली आदि संस्थाएँ कर सकती हैं। इस विषयमें हिन्दूविश्वविद्यालय बनारससे भी हम बहुत आशा कर सकते हैं; क्योंकि इन संस्थाओंमें और संस्थाओंकी अपेक्षा आयुर्वेदकी उन्नतिके लिये अधिक सामग्रियाँ विद्यमान हैं, और हो सकती हैं।

## आयुर्वेदके अभ्युदयार्थ राज्याश्रय संपादनकी आवश्यकता ।

इस समय भारतवर्षमें अंग्रेजोंका राज्य है। अंग्रेज जातिको अपने विद्या और ज्ञानका भारी अभिमान है। वे सहसा दूसरेके ज्ञानकी कदर करनेके लिये तैयार नहीं होते। इसके सिवा यह भी कारण है कि चिकित्साके साथ व्यापारका भी घनिष्ट संबंध है। करोड़ों रुपएकी विलायती दवाइयाँ हिन्दुस्तानमें हरसाल बिकती हैं। इसलिये भी वे यह नहीं चाहते कि हिन्दुस्तानमें देशी चिकित्साकी उन्नति हो, इस कारण इस राज्यमें आयुर्वेदको सहसा राज्याश्रय मिलना कठिन है। राज्याश्रयके विना किसी भी विद्या—कलाकी ठीक ठीक उन्नति नहीं हो सकती यह बात स्पष्ट है। ऊपर कहे हुए कारणोंसे अंग्रेज लोग आयुर्वेदको खुशीसे आश्रय देवें यह संभव नहीं है, तथापि महान् प्रयत्न करनेसे इन लोगोंसे कुछन कुछ आश्रय मिल सकता है। इसका एक उदाहरण इस हरद्वार ऋषिकुल आयुर्वेद विद्यालयका लीजिये। इसको यू. पी. गवर्नमेण्टकी तरफसे प्रारंभिक ५०००० रुपये और प्रतिवर्ष ५००० रुपये सहायता श्रीमान् देशहितैषी परमोदारचेता लाला सुखवीरसिंहजीके अति परिश्रमसे मिलती है। इस उपकार उपलक्ष्यमें हम लोग श्रीमान् लालासाहबको शतशः धन्यवाद देते हैं। लालाजी आयुर्वेदके सच्चे प्रेमी और सेवक हैं। आप जब बंबई आये थे तब मैंने देखा कि आप दिनरात आयुर्वेदकी उन्नतिके विचारमें लगे रहते हैं। लालाजीने आप लोगोंके समक्ष यह एक कल्पवृक्ष लगा दिया है। इसको अपनाना और इसकी उन्नतिके लियें यत्न करके उनके उत्साहको बढ़ाना यह वैद्योंका परम कर्तव्य है। दूसरा उदाहरण मद्रासका लीजिये। वहाँकी जनताके अत्याग्रहसे मद्रास गवर्नमेण्टको देशी वैद्यककी जाँचके लिये एक कमिटी बनानी पड़ी। इस कमिटीने सारे हिन्दुस्तानमें भ्रमण कर और सब वैद्योंके मन्तव्यको सुनकर आयुर्वेदके पक्षमें अपने निर्णयकी रिपोर्ट प्रसिद्ध की है, इस रिपोर्टकी सिफारिशसे मद्रास सरकारने एक आयुर्वेदिक स्कूलकी स्थापना की है। ऐसीही एक कमिटी बंगाल गवर्नमेन्टने भी बनाई है। इन दो उदाहरणोंसे प्रतीत होता है कि यदि हम लोग जनताके द्वारा इस विषयमें भगीरथ आंदोलन करते रहेंगे तो कुछ राज्याश्रय भी प्राप्त कर सकेंगे। इस प्रयत्नको देशी राज्योंमें भी करना चाहिए। उसका भी कुछन कुछ उत्तम फल अवश्य होगा। हालमें बड़ोदा राज्यके पाटण शहरमें वहाँके आयुर्वेदप्रेमी श्रीमान् सेठ उजमशी पीतांबरने एक लक्ष रुपये आयुर्वेदीय पाठशाला और आतुरालयके लिये इस शर्तके साथ देनेकी प्रतीज्ञाकी थी कि श्रीमान् गायकवाड़ सरकार भी उतनीही सहायता इस कार्यमें करे। श्रीमान् बड़ोदा नरेश सयाजीराव महाराजाने सेठजीकी इस शर्तको स्वीकार करके एक लक्ष रुपये राज्यकी तरफसे दे दिया, जिससे दो वर्षसे वहाँ एक आयुर्वेदीय विद्यालय और आतुरालय सफलताके साथ चल रहा है।

## उपसंहार।

अन्तमें अपने वक्तव्यका उपसंहार करते हुए मुझे कहना पड़ता है कि अखिल भारतवर्षीय वैद्यसंमेलनका यह पंद्रहवाँ वार्षिक संमेलन है। इस संमेलनसे हमारे वैद्योंमें आयुर्वेदकी उन्नतिके लिये कुछ जागृति जरूर उत्पन्न हुई है, और हम दूर दूर देशनिवासी अपने व्यवसायबन्धुओंके विशेष परिचयमें तो आये हैं, परंतु ऐसे ऐसे संमेलनोंके प्रबन्धमें जो हम कष्ट उठाते हैं और धनव्यय करते हैं, उसके प्रमाणमें संमेलनसे कोई विशेष लाभ हम नहीं उठा रहे हैं। अलबत्ता संमेलन-द्वारा उत्पन्नकी हुई जागृतिसे कई विद्यालय और धर्मार्थ दवाखाने खुलगए हैं। कुछ नवीन ग्रन्थ-रचनाका भी आरंभ हुआ है। सम्मेलनने अगर कोई भी कार्य निजकी तरफसे चलाया है तो वह आयुर्वेदविद्यापीठ है। इसको अभीतक हम लोग परीक्षा लेनेवाली संस्थाही बना सके हैं। परंतु शिक्षा देनेवाली या शिक्षाका प्रबन्ध करनेवाली संस्था नहीं बना सके। विद्यापीठका कार्य जैसा अभी होता है, उससे भी विशेष नियमबद्ध हो एतदर्थ हमको और विशेष यत्न करना चाहिए। परीक्षाकेन्द्र थोड़े ही रहें तो कोई हर्जकी बात नहीं है। परंतु वहाँका प्रबन्ध विशेष नियमानुकूल हो इस बातपर हमको अधिक ध्यान देना चाहिए। हमारा यह संमेलन अब बाल्यावस्थासे उत्तीर्ण होकर यौवनावस्थामें प्रवेश कर रहा है, अतः हम लोगोंको भी युवाओंकी तरह विशेष उत्साहके साथ कर्तव्यक्षेत्रमें अग्रेसर होना चाहिए। आयुर्वेदकी उन्नतिके लिये अभी हमको बहुत कुछ करना है, उनमेंसे जो बातें वर्तमान समयमें आयुर्वेदकी उन्नतिके लिये मुझे विशेष रूपसे आवश्यक माल्म हुई हैं और जिनको हम वर्तमान परिस्थितिमें सरलतासे कर सकते हैं उनही विषयोंपर मैंने अपने अल्प विचार अपनी निज बुद्ध्यनुसार आप लोगोंकी सेवामें निवेदित किया है। आपने इन विचारोंको कृपा दृष्टिसे सुना इसलिये मैं आप लोगोंको हार्दिक धन्यवाद देता हूँ और आशा करता हूँ कि इनमेंसे कोई बात आपको यदि आवश्यक माल्म हो तो उसके करनेमें आप अग्रेसर हों।

भिषजां साधुवृत्तानां भद्रमागमशालिनाम्।
अभ्यस्तकर्मणां भद्रं भद्रं भद्राभिलाषिणाम्॥

# The Life of Pandit Madan Mohan Malaviya

Seventy four summers.

Four more than the Biblical three score and ten. And may the summers lengthen into a full hundred for the good and glory of India.

Each summer is brighter than the previous one.

It is a great blessing indeed to be so singularly gifted in earthly life.

In 1861 Pandit Madan Mohan Malaviya was born.

He is a child of Prayag, and of the Trebeni.

To-day by common consent he is the most distinguished citizen of Allahabad—nay of the whole province.

Pandit Malaviyaji has had a beautiful carreer from the beginning

From his saintly father, Pandit Braj Nath ji, he inherited his passionate love for Sanskrit and Srimad Bhagwat. From his venerable mother, his ocean like heart and love for all sentient things. From his childhood he learnt to walk in the path of Dharma. In his childhood he studied in Pathshalas.

Then he went on to the English School and then to the Muir Central College.

While yet a boy he founded the "Hindu Samaj" at Allahabad.

Pandit Aditya Ram Bhattacharya was his earliest Guru in the College. It is remarkable that the Guru lived to see his chela founding the Benares Hindu University of which he himself became the first Venerable Rector in 1918.

In 1884 Madan Mohan graduated from the Calcutta University and seven years later he took his LL. B.

Pandit Malaviyaji started his life as a teacher. Then he became a journalist and edited the "Hindustan". During the last 50 years he has founded more than half a dozen news papers in India. The "Abhyudya", "The Leader", "The Hindustan Times", "the Sanatan Dharma Patrika." In 1893 Panditji joined the Bar at Allahabad and it is said that he was one of the leading members of the Bar. At one time his earnings were Rs. 8000/- a month.

But he gave up the legal profession after being 10 or 15 years in it, for Panditji's mind, from the day he joined the Congress in 1886, was in the service of his country. Year after year he attended the National Congress and became conspicuous in the public life of India.

In Allahabad he undertook civic responsibilities, was Vice-Chairman of the Municipality and did yeomen service in the days of plague.



श्रीमान् महामना पं. मदन मोहन मालवीय
अध्यक्ष, नि. भा. व. १६ वैद्यसंमेलन जयपुर, सन १९२६ ई.।
वाइस चान्सलर, बनारसहिन्दुयुनिवर्सिटी.

Panditji entered the Provincial Legislative Council in 1905 and was an active member for many years.

In his 48th year Pandit Madan Mohan Malaviya became the President of the Indian National Congress. Thrice he presided over that august Assembly, once in Lahore and twice at Delhi.

In 1911 Malaviyaji became a member of the Imperial Legislative Council. He was later a member of the Legislative Assembly and for a time leader of opposition. Till 1930 Malaviyaji was a Legislator.

During the Civil Disobedient Movement he courted imprisonment thrice and was in the Bombay and Allahabad jails.

Panditji with Mahatma Gandhi went to Europe in 1931 and attended the Second Round Table Conference in London.

He returned to India in 1932 in his seventieth year.

Who does not know the Benares Hindu University and the great part which Panditji has played in bringing this unique institution into existence ? For sixteen years he has been its Vice-Chancellor and guardian angel. The University is the result of Panditji's tapasya and heroic endeavours. He has collected large sums of money for the institution and he has given to Young India a monument which will last for generations. In the Benares Hindu University, Arts and Sciences flourish, as well as ancient Hindu Culture. Panditji's love for Ayurveda is well known. From the beginning of his life he has taken an absorbing interest in Hindu Medicine and Surgery. He presided over the All India Ayurvedic Conference in 1926. Under his watchful care the Ayurvedic faculty has developed excellently and the University Ayurvedic Hospital is a great boon to the poor.

Panditji is 75 years now. He is quite fit and works hard for 12 to 14 hours a day. He takes a pleasure in continuously working for the good of the Mother Land. Malaviyaji can well be called Karamyogi.

# 16

# The sixteenth All-India Ayurvedic Conference, Jaipur.

( 1926 )

## THE PRESIDENTAL SHORT SPEECH.

*( REPORTED )*

After the speech of Rai Bahadur Sir Pandit Gopinath Ji, M. A. C. I. E., the Hon'ble Pandit Madan Mohan Malaviya rose up and said before occupying the chair that as he was not a scholar of Ayurveda or a Vaidya, he was not at all fit for this place which up till now used to be occupied by the learned and famous Vaidyas of the country. He was elected as a president evidently for other reasons. The Vaidyas had probably done so, because they sometimes, for curing a serious disease, made use of an ordinary remedy as honey or cloves, etc, as a vehicle; so they had elected him thinking him to be Sewak सेवक of Ayurveda probably for the collection of the necessary Samagri ( articles ) required for the completion of this Ayurvedic Yagna यज्ञ of which the former presidents as noted above, were so many more able and learned physicians or Vaidyas of India. There was little doubt in his being a Sewak or servant of Ayurveda from his boyhood when the bleeding from his throat or lungs, not relieved by allopathic Doctors, was cured by an Ayurvedic medicine known as Sarvadyaghrit. They had probably also elected him, because recently they knew an Ayurvedic College had been sanctioned for Benares Hindu University.

He then thanked the Vaidyas and delegates present for the honour done to him and proceeded with his address which was in Hindi. He spoke for over two hours often quoting passages from Charka substantiating his view-point, and explaining them in Hindi.

He said he was not a Vaidya and would therefore lay before the Vaidyas certain ideas which in his opinion were urgently needed to be spread into the public mind and which he requested them to

remember. These were to prevent the occurrence of diseases amongst them to prevent the further spread of consumption amongst the youth of the country and spread shastric Swastha Vritta स्वस्थवृत्त hygienic rules and also spread the rules of Rasayan amongst the grown-up persons and the weak to prevent untimely decay. The chapter of Charak dealing with the Swasth Vritta and the Rasayan was the speciality of Ayurveda and deserved special culture and attention from the Vaidyas.

He then read out or quoted extracts from the writings of various scholars ( foreign and Indian ) speaking highly of the development, progress and usefulness of Ayurveda even at the present day.

He then referred to the origin of Ayurveda from Charak from which several Sutras of the Ist chapter were read out and explained. The primary object was to attain long life and to prevent the occurrence of disease and to cure it. He laid great stress upon the rule of Swastha Vritta ( good conduct in his words ) of Charak from which many passages were read out and explained. He requested the Vaidyas to teach the public, the principles of Yukta Ahar Vihar upon which so much stress was laid by Bhagwan Shree Krishna also. He read out the important principle which he called Choupuria of Charak, viz, ( 1 ) Brahmacharya, ( 2 ) Pathya, (3) Vijayam, ( use of hita-congenial Ahar and Vihar ) and ( 4 ) Avoidance of Droha, excesses.

He then drew the attention of the Vaidyas towards the increase of consumption and diseases of women amongst young females as a result of which the young men and women of this country were prematurely succumbing to preventable disease. He further described the treatment of this disease ( consumption ) as it is described in Sushruta with goat's milk and living outside the towns, etc.

He then referred to the Rasayan Chikista, so important for the prolongation of life. He said he at first hated the name;—*Vajikaran* but when he read Charak's description of Rasayan, his views were changed as the aims of Rasayan were not bad. He said the Swasth Vritta and the Rasayan portion of Ayurveda were the special and distinctive features of Ayurveda and help to prolong the lives of their countrymen. He also pleaded further preservation of the goats and extensive use of their milk also for the cases of consumption.

In his opinion, the foremost duty of the Vaidyas and this conference was to have a complete and fully equipped Ashtanga Ayurvedic Institute or Vidyalaya—where complete education in all other branches of Ayurveda may be rendered possible. This, the Vaidya Conference has not yet been able to do. In his opinion, one such Vidyalaya is an immediate necessity whether it is in Kashi Vidyalaya ( if

they think it advisable ) or any other Institute. It matters little to him whether they help the Kashi or any other but there should be one such College.

1. A Research department.
2. A big Aushadhalaya or Bhandar.
3. An Ayurvedic paper ( All-India )
4. One fresh vegetable drugs house or store.
5. One Sanshodhan section for publication of correct books.
6. Nursing house for consumptives outside the town-where goats may be kept and their milk used plentifully.



श्रीमान् आयुर्वेदपञ्चानन, भिषग्मणि पं. जगन्नाथप्रसाद शुक्ल प्रयाग।
सभापति, नि. भा. व. १७ वैद्यसम्मेलन, पटना ( सन १९२७ )।
बिहारप्रान्तीय प्रथम वैद्यसम्मेलन मुस्तफापुर पो. नगवाँ पटना।
संयुक्तप्रान्तीय २ वैद्यसम्मेलन, हरदोई ( स. १९१९ ) संपादक "सुधानिधि"।

॥ श्रीः ॥

निखिलभारतीय सप्तदश वैद्यसम्मेलनाधिवेशन पटनाके सभापति,

# आयुर्वेदपंचानन श्री पं० जगन्नाथप्रसाद शुक्लका

## जीवन चरित्र।

आयुर्वेदपञ्चानन पण्डित जगन्नाथप्रसाद शुक्लका जन्म महर्षि भरद्वाजके कुलमें हुआ है। आपके वंशजोंका स्थान असनी भी गंगातटपर एक प्रसिद्ध स्थल है। यह स्थान अश्विनीकुमारोंका लीला-निकेतन कहा जाता है। यहाँ अब तक अश्विनीकुमारोंका मन्दिर और मूर्ति है। आपके वंशमें बराबर वैद्य होते आये हैं; क्योंकि आपके पूर्वजोंके रहनेका जो मकान है, वह भी वैद्योंवाला घर कहा जाता है। यहाँ पर प्रतिष्ठित कान्यकुब्ज ब्राह्मणोंकी बस्ती है। यहींके रहनेवाले शुक्ल वंशमें आपका जन्म फतेहपुर जिलाके एकडला ग्राममें संवत् १९३६ भाद्रशुक्ल ८ सोमवारको हुआ। आपके पितामह पं० रामकृष्ण शुक्ल असनीसे आकर यहीं बस गए थे। आपके पिताका नाम पण्डित गयाप्रसाद शुक्ल था।

आयुर्वेदकी ओर आकर्षण—वंशपरम्परागत वैद्यकुलमें उत्पन्न होने पर भी इन्हें अपने घरवालोंसे वैद्यक सीखनेका अवसर नहीं मिला। इनके पिताका स्वर्गवास उस समय हो गया जब इनकी अवस्था केवल ३॥ वर्षकी थी। जेष्ठ पितृव्य पण्डित रामरत्न शुक्ल संस्कृतके विद्वान, हिन्दीके कवि, तन्त्रशास्त्रके ज्ञाता और आयुर्वेदके प्रेमी तथा अभ्यासी थे; किन्तु बालकपनमें ही उनके पितृव्यको पक्षवध हो गया और उनकी मस्तिष्क सम्बन्धी शक्ति भी बिगड़ गयी। जिस समय शुक्लजी ११ वर्षके थे उस समय उनकी माताको सन्निपात हो गया और उनकी सेवा-सुश्रूषा भी इन्हींको करनी पड़ी। गाँवमें कोई प्रसिद्ध वैद्य नहीं था रावत जवाहिर सिंहजीके पास एक हिन्दी भाषाकी वैद्यक-पुस्तक थी। वे उसीसे कुछ वैद्यक किया करते थे। उनके बताये औषधि-प्रयोगसे इनकी माता आराम हुईं। तब इनके मनमें आयुर्वेदके प्रति श्रद्धा उत्पन्न हुई। तब गाँवके एक प्रतिष्ठित पण्डित गौरीदत्त तिवारीसे संस्कृत सीखने लगे। किन्तु घटनाक्रमसे यह सिलसिला भी टूट गया और मध्यप्रदेशमें जाकर पढ़ने और फिर अध्यापकी करनेमें इन्हें प्रवृत्त होना पड़ा। सन् १९०१ में आप 'प्रयाग समाचार' के सम्पादक होकर प्रयाग आये। यह पत्र स्वर्गीय राजवैद्य पण्डित जगन्नाथ शर्माका था। इस समय आपका आयुर्वेद-प्रेम फिर जागृत हुआ। अतः शुक्लजी पत्रके लिये शर्माजीसे आयुर्वेद सम्बन्धी लेख लिखाते और उन्हें अपने ढंग पर सजाकर पत्रमें छापते। डेढ़ साल बाद "श्री वेंकटेश्वर समाचार" के सम्पादक होकर आप बम्बई गये, और वहाँ चार वर्ष तक स्वर्गीय आयुर्वेदमहोपाध्याय पण्डित शंकरदाजी शास्त्री पदेके सन्निधिमें रहनेके कारण इनका आयुर्वेद सम्बन्धी प्रेम परिपक्व हुआ। सन् १९०७ में "हिन्दी-केसरी" के सम्पादक होकर आपको नागपुर आना पड़ा। यहाँ भी पदे शास्त्रीजीका शाखा कार्यालय और विद्यालय था; जो वैद्यपञ्चानन पण्डित लक्ष्मण शास्त्री फणशीकरके तत्वावधानमें चल रहा था। अतएव सम्पादनकार्यके अतिरिक्त आपका फणशीकरजीके पास आयुर्वेदका

अध्ययन भी चलता रहा। सन् १९०८ के अन्तमें सरकारी कोपसे हिन्दी-केसरी बन्द हो गया और फरवरी १९०९ में पदे शास्त्रीजीके आग्रहसे आप प्रयाग चले आये।

प्रत्यक्षकार्यारम्भ—आयुर्वेदमहोपाध्याय पण्डित शंकरदाजी शास्त्री पदे वैद्यसम्मेलनका काम स्थायी और दृढ़ बनानेके लिये उसका कार्यालय उत्तर भारतमें स्थापित करना चाहते थे और इस कार्यके लिए उन्होंने प्रयागराजको पसन्द किया था। शुक्लजीको यद्यपि कलकत्तेके "भारत-मित्र" वाले बुला रहे थे; किन्तु शंकरदाजी शास्त्री पदेने उन्हें सम्पादकीय कार्यसे परावृतकर वैद्यकके प्रत्यक्षकार्यमें लगनेका आग्रह किया। फाल्गुनशुक्ल एकादशी सं० १९६५को आप प्रयाग आए और पदे शास्त्रीजी उससे पहले ही यहाँ पहुँच गये थे। संवत १९६६ के प्रारम्भ दिवस चैत्रशुक्ल प्रतिपदको शुक्लजीके हाथोंही आपने प्रयागकी शाखाका मुहूर्त किया। बीचके पन्द्रह बीस दिन आयुर्वेदकी आवश्यक बातें समझाने, आवश्यक नोट देने और वैद्यसम्मेलन तथा आयुर्वेद-विद्यापीठका सञ्चालन करनेके सम्बन्धकी आवश्यक चर्चा करनेमें शास्त्रीजीने बिताये। इसी बीच पदे शास्त्रीजी बीमार पड़े और रामनौमीके दिन स्वर्गवासी हो गये। शास्त्रीजीके सौंपे हुए कार्यको स्वीकारकर और बीमारीके समयकी उनकी अन्तिम इच्छा और आयुर्वेदोद्धार सम्बन्धी प्रबल आकांक्षा एवं विकलताका ध्यानकर शुक्लजी उनके स्थापित "प्रयागराज महौषधालय" का सञ्चालन पदे शास्त्रीजीके स्मारक स्वरूप कर रहे हैं। शुक्लजीके अध्यवसायसे स्वयं शुक्लजीकी और इस औषधालयकी जो भारतव्यापी गौरवपूर्ण प्रतिष्ठा हुई है, वह सबको विदित है। खासकर गरीबोंके लिये यह औषधालय खासा अवलम्ब रहता आया है।

सुधानिधि—शुक्लजीकी प्रवृत्ति पठनकालसे ही सभाएँ स्थापित करने, उनमें भाग लेने, समाचारपत्र पढ़ने, उनमें लेख लिखने, पुस्तकोंका अवलोकन करने और कविता रचना करनेमें रहती आयी है। अतएव कोरी वैद्यकवृत्तिमें ही न तो उनकी तृप्ति हो सकती थी और न उनका पूर्ण मनोरञ्जन ही हो सकता था। इसके सिवाय स्वर्गीय शास्त्री पदेजीके अभीष्ट कार्यकी सफलताके लिये, आन्दोलनकी सुविधाके लिये एक समुचित साधनकी आवश्यकता थी। पदे शास्त्रीजीका "सद्वैद्यकौस्तुभ" बन्द हो चुका था। पण्डित जगन्नाथशर्माका आरोग्यदर्पण भी नहीं रहा था। कलकत्तेका "सारसुधानिधि" भी सूख चुका था। हिन्दी संसार वैद्यकपत्र और वैद्यक चर्चासे एकदम शून्य था। अतएव प्रयागस्थ बाघम्बरी गद्दीके महन्त स्वामी रामकृष्णानन्द गिरिजीकी सहायतासे संवत १९६७ के आषाढ़माससे आपने "सुधानिधि" नामक मासिकपत्र निकाला। आरम्भिक दो वर्षोंमें इसमें आयुर्वेदिक चर्चाके अतिरिक्त धार्मिक और साहित्यिक चर्चा भी रहती थी। पहले-दूसरे वर्ष महन्तजी महाराजकी सहायता रही, किन्तु तीसरे वर्षसे यह केवल वैद्यक सम्बन्धीपत्रके रूपमें चलने लगा और इसके संचालनमें जो घटी आती थी वह औषधालयकी आमदनीसे पूरी की जाती थी। वैद्यसम्मेलनको सफल और गौरवपूर्ण बनानेमें इस पत्रने बड़ा काम किया। आयुर्वेदिक आन्दोलनके हर एक पहलूपर इसने मार्मिक विचार प्रकट किये। आयुर्वेदका महत्त्व प्रकट करने और आयुर्वेदके आक्षेपोंका उत्तर देनेमें यह सदा आगे रहा। शास्त्रीय विवेचना और चर्चाके साथही इसने आयुर्वेदके सार्वजनिक विषयों-पर सदा और बराबर लेख लिखे, आन्दोलन किये। आयुर्वेदके वर्तमान अभ्युदयमें इसका आन्दोलन भी सहायक था। २१ वर्षतक यह पत्र अर्थ हानि होते हुए भी चलाया गया बीचमें शुक्लजीके राजनैतिक आन्दोलनमें अधिक लगे रहनेके कारण सम्पादनमें अड़चन पड़ने लगी,

घटी पूरी करना कठिन होने लगा। इसके सिवाय उस समय हिन्दीमें कई आयुर्वेदिक पत्र सफलतापूर्वक चलने लग गये थे। इसलिये सुधानिधिके न होनेपर भी आयुर्वेदकी कोई विशेष हानि न देख इसका प्रकाशन स्थगित कर दिया गया।

वैद्यसम्मेलन—स्वर्गीय आयुर्वेदमहोपाध्याय पण्डित शंकरदाजी शास्त्री पदेने वर्षोंके उद्योग, परिश्रम और तपस्याके पश्चात संवत् १९६३ में नासिकमें प्रथम वैद्यसम्मेलन किया। शुक्लजी उसमें सम्मिलित थे। द्वितीय सम्मेलन पनवेलमें हुआ। किन्तु वहाँ वैद्योंमें परस्परका द्वेष और ईर्षाका ऐसा भयंकर स्वरूप दिखाया कि आगे उसके काममें बाधा पड़नेका भय होने लगा। शंकरशास्त्री पदे सम्मेलनकी जड़ मज़बूत करना चाहते थे और प्रयागमें उसका केन्द्र-स्थल स्थापित करनेके उद्योगमें ही आये थे, किन्तु वे स्वर्गवासी हो गये। शुक्लजी वैद्यक संसारमें नये थे और प्रयागमें भी नये न होने पर भी सर्व परिचित नहीं थे। शास्त्रीजीका उद्देश्य अवश्य उनके सामने था। अतएव धीरे-धीरे आपने प्रयागके वैद्यों और हकीमोंसे परिचय प्राप्त कर "आयुर्वेद-प्रचारिणी-सभा" स्थापित की। इसके अनुकरण पर अन्य स्थानोंमें भी वैद्यक सभाएँ स्थापित हुईं। संवत् १९६८ आश्विनमें प्रयागमें द्वितीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन होनेवाला था। उसी समय प्रयागमें तृतीय "वैद्य सम्मेलन" का अधिवेशन भी किया गया। इस समयसे छः वर्षों तक आप वैद्य सम्मेलनके प्रधान मन्त्री रहे। वैद्य सम्मेलनकी नयी नियमावली, आयुर्वेद विद्यापीठका संगठन और पाठ्यक्रम तैयार कराकर परीक्षाओंका कार्य आरम्भ करनेमें आपको खूब परिश्रम करना पड़ा। आपके परिश्रम और प्रसिद्ध वैद्योंके सहयोगसे वैद्यसम्मेलन की जड़ मज़बूत हो गयी। इस प्रकार स्वर्गीय आयुर्वेदमहोपाध्याय पण्डित शंकरदाजी शास्त्री पदे वैद्यसम्मेलनके जन्मदाता और संस्थापक हैं और शुक्लजी उसे फिरसे संचालित करनेवाले सम्मेलनके प्रवर्तक हैं। इस समय भारतकी सुसंगठित संस्थाओंमें इसकी गणना है। सन् १९२१ में आप निखिलभारतवर्षीय वैद्यसम्मेलनके पटनामें सभापति भी हो चुके हैं।

प्रान्तीय-सम्मेलन—शुक्लजीने नि० भा० वैद्यसम्मेलनके संगठनमें ही नहीं; किन्तु भारतके प्रत्येक प्रान्तमें प्रान्तीयसम्मेलन स्थापित करनेके लिये वैद्योंको उत्साहित किया। इसके फलस्वरूप इस समय प्रायः सभी प्रान्तोंमें प्रान्तीय वैद्यसम्मेलन स्थापित है। विहार और मध्यदेशके वैद्योंका तो आपपर इतना अधिक अनुराग था कि वहाँ वालोंने अपने वैद्यसम्मेलनका आरम्भ आपके सभापतित्वसे ही किया। संयुक्तप्रान्तीय वैद्यसम्मेलनके भी आप हरदोई के द्वितीय अधिवेशनके सभापति हो चुके हैं।

अन्य आयुर्वेदिक कार्य—आयुर्वेदके लिये जहाँ कुछ कार्य होनेकी सम्भावना हो, वहाँ शुक्लजी अपनी सेवा और परिश्रम लगानेके लिये प्रायः तैयार रहते हैं। सन् १९१२ के लगभग वैद्यराज नारायणदत्तजी ऋषिकुल ब्रह्मचर्याश्रममें वैद्य थे और चाहते थे कि वहाँ आयुर्वेदके कार्योंका विस्तार हो। अतएव शुक्लजी मद्रासके स्वर्गीय वैद्यरत्न पं० डी० गोपालाचर्लू, आयुर्वेद-प्रेमी डाक्टर प्रसादीलालझा आदिके साथ ऋषिकुलके उत्सवमें पहुँचे और वहाँ एक आयुर्वेद-विद्यालय स्थापित करनेकी योजना तैयार की गयी। स्वर्गीय आनरेबुल सुखवीरसिंह तथा कलकत्तेकी ऋषिकुल सहायक कमिटीके उद्योगसे ऋषिकुलका आयुर्वेदविद्यालय स्थापित होकर अब अच्छी उन्नत दशामें पहुँच गया है। इस समय भी शुक्लजी उसकी प्रबन्धकारिणीसमितिमें हैं। आरम्भमें वैद्यसम्मेलनकी जड़ मजबूत करने, वैद्योंकी ओर उसका आकर्षण बढ़ानेके लिये

आपको मध्यप्रदेश, महाराष्ट्र, गुजरात, राजपूताना, दिल्ली, विहार, वंगाल तथा संयुक्तप्रान्तोंके स्थानोंमें दौरा करना पड़ा था। आगरा, दिल्ली, प्रतापगढ़, कानपुर, लखनऊ आदिके वैद्योंके प्रेमाकर्षणके कारण शुक्लजी वहाँ गये और स्थानिकसभा तथा उत्सव परिचालनमें वैद्योंके सहयोगी हुए। आयुर्वेदकी ओर इंडियन नेशनल कांग्रेसका आकर्षण वढ़ानेके लिये भी कई वार शुक्लजी-को कांग्रेस और कई प्रान्तिक कानफ्रेन्सोंमें उद्योग करना पड़ा। नागपुरकी कांग्रेसके समय उनके साथ पं० भिकाजीविनायकडेग्वेकरने भी वड़ा परिश्रम किया। विहारके वैद्योंका शुक्लजी पर वहुत विश्वास और प्रेम है अतएव विहारके आयुर्वेदिक कार्योंमें पण्डित रामावतारमिश्र और आयुर्वेद-रत्नाकर पण्डित वृजविहारी चौवेके आग्रह पर आप वहाँ प्रायः जाया करते थे और इस समय भी विहारी वैद्योंके उद्योगकी यशःपताका फहरानेवाले सरकारी आयुर्वेदविद्यालयकी परामर्शदात्री समितिके शुक्लजी सभासद हैं। संयुक्तप्रान्तीय आयुर्वेद-यूनानी जाँचकमेटीके समयसे आरम्भकर इस समय तक वे वोर्डआफइण्डियनमेडिसिनमें आयुर्वेदकी मान प्रतिष्ठा वढ़ानेके लिये आप वरावर उद्योग करते रहते हैं। हिन्दूविश्वविद्यालयके लिये आरम्भिक पाठ्ययोजनाके लिये मालवीयजी महाराजने भारतके सुप्रसिद्ध वैद्योंका आह्वान किया था उस समय शुक्लजीने भी इसमें योग दिया और इस समय भी हिन्दूविश्वविद्यालयकी आयुर्वेद फेकल्टी के आप मेम्वर हैं। आयुर्वेदविद्यापीठका पाठ्यक्रम निस्सन्देह उच्चकोटिका है और वही इस समयके समस्त आयुर्वेदिकपाठ्यक्रमोंका आधारभूत हुआ है; किन्तु देशमें वैद्योंकी संख्याका विस्तार करनेके लिये, देहातोंमें वैद्योंकी सेवा वढ़ानेके लिये यह आवश्यक है कि प्रान्तीयभाषओंमें और विशेकर राष्ट्रभाषा हिन्दीमें आयुर्वेदकी शिक्षा और परीक्षाका क्रम वढ़ाया जाय। कुछ विचारशील वैद्योंको भय है कि इससे संस्कृत-द्वारा आयुर्वेद सीखनेकी प्रवृत्ति ढीली पड़ जायगी। किन्तु शुक्लजीका विश्वास है कि संस्कृत जाननेवाले विद्यार्थी तो इस कामको करते ही जाँयगे साथ ही संस्कृत अल्प जाननेवाले; किन्तु आयुर्वेद सीखकर भारतीय जनताकी सेवा करनेकी इच्छा रखने-वाले वैद्योंकी भी एक श्रेणी इस प्रकार तैयार होगी। इसी विचारसे हिन्दीसाहित्यसम्मेलनके साथ हिन्दीविश्वविद्यालयकी परीक्षाओंमें आयुर्वेदकी भी स्वतन्त्रपरीक्षाकी योजना आपने आरम्भ करायी है। स्त्रियोंमें स्वास्थ्यसंरक्षण और सन्तानपालनकी योग्यता होना परमावश्यक जान महिलाविद्यापीठकी परीक्षाओंके साथ भी आपने वैद्यक विषय रखनेका प्रयत्न किया है। इस समय जिन संस्थाओंके द्वारा आयुर्वेदिक परीक्षाएँ ली जाती हैं और जिनका प्रयत्न शुद्ध आयुर्वेदकी उन्नतिके लिये है, जिनके प्रयत्न वैद्यसम्मेलनके उद्देश्योंकी पूर्तिमें सहायक हो सकते हैं, प्रायः उन सभी संस्थाओंकी परीक्षाओंसे परामर्शदाता या परीक्षक रूपसे शुक्लजीका सम्बन्ध है। यद्यपि इधर आपका स्वास्थ्य ऐसा नहीं रहता कि अधिक परिश्रम साध्य कार्य हो सकें इसके सिवाय अन्य कार्योंकी ओरसे आपमें कुछ उदासीनताके भाव भी वढ़ते देखे जाते हैं, तथापि आयुर्वेदकी सेवाका जहाँ भी अवसर मिले आप मुख नहीं मोड़ना चाहते। सारांश यह कि आयुर्वेदकी सेवा आपके जीवनका प्रधान लक्ष्य है।

श्रीयोगीन्द्रचन्द्रशुक्ल, प्रयाग।






श्रीधन्वन्तरये नमः ।

निखिलभारतीय सप्तदश वैद्यसम्मेलनाधिवेशन पटनाके सभापति,

## आयुर्वेदपंचानन श्री पं० जगन्नाथप्रसाद शुक्ल, वैद्यका अभिभाषण ।

श्रीमान् कलयतु शश्वत् क्षेमम् धन्वन्तरिस्सतां देवः ।
कामं सुरवरतत्यै कामितदानाय दुग्धवार्धि भवः ॥ १ ॥
करधृतदिव्यसुधावरकलशः परिपूर्णषड्गुणश्रीशः ।
परिहृतभक्तक्लेशस्सुरुचिरतरकान्तिकान्तवरवेशः ॥ २ ॥
विश्रुतविलसत्कीर्तिर्भक्तानन्दप्रदानवरमूर्तिः ।
निस्तुलकरुणाशक्तिर्भात्येष श्रीहरिः स्वयं जगति ॥ ३ ॥
करबदरसदृशमखिलं भुवनतलं यत्प्रसादतः कवयः ।
पश्यन्ति सूक्ष्ममतयः सा जयति सरस्वती देवी ॥ ४ ॥
सानन्दमानन्दकरं प्रसन्नं ज्ञानस्वरूपं निजबोधयुक्तम् ।
योगीन्द्रमीड्यं भवरोगवैद्यं श्रीमद्गुरुं "शंकर" मानतोऽस्मि ॥ ५ ॥

आत्रेय-भरद्वाज सदृश ऋषिकल्प पूज्य वैद्यवरो और आदरणीय मित्रो तथा आयुर्वेदप्रेमी सज्जनो !

आप सब ज्ञानवृद्ध और अनुभवसिद्ध महानुभावोंके समक्ष मुझे सभापतिके आसनपर आसीन होते हुए बहुतही संकोच हो रहा है। आसन सर्वोच्च और कार्य महान् है। मैं अल्पशक्ति, अज्ञान और सर्वथा अयोग्य हूँ। जिस आसन पर इसके पहले धन्वन्तरिकल्प और ऋषिकल्प विद्वान्, सुयोग्य तथा वाग्मी सज्जन सुशोभित हो चुके हैं। उस पर मेरे जैसे आयुर्वेदके "कुली" स्वरूप सेवकका बैठना कमसे कम मेरे लिये संकोचका कारण अवश्य हो सकता है। तथापि पाण्डव और कौरवदलके मध्य उपस्थित होने पर अर्जुनकी जो परिस्थिति हुई थी, उससे मेरी परिस्थिति कुछ भिन्न और आशाजनक है। वहाँ अर्जुनके सामने युद्धाकांक्षी और विनाशमुखी कौरव-दल दीख रहा था; किन्तु यहाँका जनसमुदाय मेरी सहायता करने और आयुर्वेदकी उन्नति-कामनाके लिये उत्सुक दिखाई पड़ रहा है। इसलिये बुद्धि कुंठित होने और

शरीर काँपनेके बदले मेरे मनमें धैर्य बढ़ रहा है और हृदय श्रद्धा-भक्तिसे पूर्ण होकर आप सब महानुभावोंको सप्रेम और साञ्जलि अभिनन्दन तथा अभिवादन करनेके लिये समुत्सुक हो रहा है। मैं अयोग्य हूँ सही; किन्तु आयुर्वेदका और आप सबका तुच्छ सेवक होनेके नाते आप लोगोंकी सहानुभूति, सहायता और कृपाका मैं पूर्ण-पात्र हूँ। इसके सिवाय हिम्मतका एक और भी कारण है कि विहारप्रान्तकी और विहारके सुयोग्य वैद्यवरोंकी कृपा मुझपर आयुर्वेदिक आन्दोलनोंके आरम्भसे ही विशेष रही हैं। विहारप्रान्तीय प्रथम वैद्यसम्मेलनसे लेकर अबतक मुझे विहारप्रान्तकी सेवा करनेका अनेक बार गौरव प्राप्त हुआ है। साथही अपने सेवकसे सब प्रकारकी सेवा लेनेका अधिकार मालिकको है ही, ऐसी दशामें जो भी सेवा सौंपी जाय, उसे विना आपत्ति पूर्ण करना सेवकका कर्तव्य है, इसलिये आप लोगोंकी सहायता और सहानुभूतिके भरोसे मैं भी आज्ञापालनमें तत्पर होता हूँ। सज्जनों, मैं समझ रहा हूँ, आजका यह आदर मुझे नहीं; बल्कि उन्नीसवीं और बीसवीं सदीके सन्धिकालीन युगके महान् कर्मवीर, राष्ट्रप्रेमी और आयुर्वेदीय आन्दोलनके उत्पादक तथा वैद्य-सम्मेलन-संस्थाके जन्मदाता स्वर्गीय आयुर्वेदमहोपाध्याय पं० शंकरदाजी शास्त्री पदेका स्मरणकर उन्हींकी श्रद्धा-पूर्तिके लिये आप लोग उन्हींका गौरव कर रहे हैं, अतएव स्वर्गसे उनकी आत्मा प्रसन्नता और आशीर्वादकी लहरी लहरा रही है, जिसका आभास हम सब पर परिलक्षित हो रहा है। जिस गौरवशाली और इतिहास प्रसिद्ध विहार-प्रान्तकी भूमिमें हमलोग सम्मिलित हुए हैं, वह बड़े-बड़े साम्राज्य-सुख भोग चुकी है, बड़े-बड़े तपस्वियों और ज्ञानियों-विज्ञानियोंसे पवित्र हो चुकी है, नालन्द-जैसे विश्वविद्यालय और बौद्धकालीन विहारोंके द्वारा सम्पूर्ण भारतवर्षही नहीं अखिल सभ्य जगतको अनेक विद्याओंकी शिक्षा-दीक्षा दे चुकी है और इस समय भी अपने कर्मशील और प्रभावपूर्ण सपूतोंके द्वारा अन्य किसी प्रान्तसे आयुर्वेदकी सेवा और कामोंमें कहीं आगे है। अतएव ऐसे कीर्तिशाली प्रान्तका अभिनन्दन करते हुए और अधिक गौरववृद्धिकी कामना करते हुए, हमें इस सम्मेलनरूपी यज्ञानुष्ठानमें प्रवृत्त होना चाहिये।

## स्वर्गीय वैद्योंके लिये शोक

आगे बढ़नेके पहले हमें अपने उन मित्रों और आयुर्वेदसेवियोंकी याद आये विना नहीं रहती, जो इसी वर्षके भीतर स्वर्गवासी हुए हैं और जिनके चिरवियोगके कारण उनकी प्रतिभा और कर्मशीलताका प्रत्यक्ष लाभ प्राप्त करनेसे हम वञ्चित हुए हैं। उनमेंसे मद्रास वैद्य सम्मेलनके सभापति और कलकत्तेमें अष्टाङ्गआयुर्वेद विद्यालय खोलनेके अनुष्ठानकर्त्ता कविराज यामिनीभूषण राय एम० ए०, एम० बी० महोदयका स्वर्गवास बहुत ही हानिकारक हुआ है। आपने उच्च डाक्टरी परीक्षा पास

करनेपर भी आयुर्वेदिक चिकित्सा आरम्भ की, उससे यश और ऐश्वर्य प्राप्त किया, यूनिवर्सिटीके फेलो और अनेक संस्थाओंके सदस्य रह आयुर्वेदका गौरव बढ़ाया और "अष्टाङ्ग आयुर्वेद विद्यालय" स्थापितकर अपनी सारी शक्ति और कमाईका बहुत-सा द्रव्य उसमें आपने समर्पितकर दिया। ऐसे यशस्वी कर्मवीरको खोकर आयुर्वेदिक संसार बहुत दुःखी और खिन्न हुआ है। 'जर्नल आफ आयुर्वेद' के शब्दोंमें सचमुच आप आयुर्वेदके लिये जिये और आयुर्वेदके लिये ही मरे। साथही 'जर्नल आफ आयुर्वेद'के सम्पादक कविराज ए० सी० विशारद महोदयके स्वर्गवाससे भी आयुर्वेद-की बहुत हानि हुई है और अपने कीर्त्ति विस्तारक कार्यकर्त्ताके चिरवियोगसे वैद्य-समुदाय बहुत ही दुःखी हुआ है। वर्तमान कालीन गुरुकुल शिक्षाका आदर्श स्थापितकर उसके पीछे अपना सर्वस्व समर्पित करनेवाले तथा गुरुकुल शिक्षामें आयुर्वेदिक शिक्षा-दीक्षाको भी महत्वपूर्ण भाग देनेवाले महात्मा स्वामी श्रद्धानन्दजी की एक निष्ठुर मुसलमान घातक-द्वारा हत्याका होना इस वर्षकी सबसे अधिक घृणित और खून खौला देनेवाली घटना हुई है। स्वामीजी-जैसे सच्चे आयुर्वेद-हितैषीके चिरवियोगसे हमें बहुत ही दुःख है।

## प्राचीन कीर्त्ति

अब यह बात निर्विवाद सिद्ध हो चुकी है कि हमारा आयुर्वेद इतना प्राचीन है कि इससे पहले संसारमें कोई चिकित्साशास्त्र विद्यमान नहीं था। भारतवर्षसे ही अरब, ईरान, रूम, यूनान, आदि देशोंमें चिकित्साविज्ञानका प्रकाश पहुँचा। यहींके चरकसुश्रुतादि प्राचीन ग्रन्थ अनुवादित होकर भिन्न भिन्न भाषाभाषियोंकी चिकित्सा-शास्त्र सम्बन्धी आकांक्षापूर्ण किया करते थे। यहाँ तक्षशिला, नालन्द आदिके विश्वविद्यालयोंमें समस्त विश्वके विद्वान आकर शिक्षा प्राप्त करते और फिर अपने देशमें जाकर विद्याका प्रकाश फैलाते थे। यदि वेद अनादि हैं (कमसे कम उनसे पहले कोई विधिवद्ध ऐसा ज्ञानका भंडार न था) तो ऋग्वेद और अथर्ववेदका उपाङ्ग होनेके कारण आयुर्वेद भी अनादि है। आयुर्वेद, संसारके चिकित्साशास्त्रका जगद्गुरु है, और यद्यपि आज वह राखमें ढके हुए अग्निके समान प्रभाहीन हो रहा था, तथापि कुछ ही प्रयत्नसे आज भी उसमें वही तेज, वही चमक दमक, वही प्रभाव और वही जगद्गुरु होनेकी गुणगरिमा आ सकती है। भारतीय-धर्म, भारतीय समाज, आयुर्वेदमय हैं। वेद, पुराण, इतिहास, ज्योतिष, काव्य, धर्मशास्त्र सब आयुर्वेदकी महिमा और प्रभावसे ओत प्रोत और भरे हुए हैं। यूरोप और अमेरिकाके सुप्रसिद्ध विद्वान और डाक्टर आयुर्वेदका लोहा मानते हैं। उसकी श्रेष्ठता और उपयोगिता स्वीकार करते हैं। इस विषयके प्रमाण भरे पड़े हैं और अनेक बार वैद्य-सम्मेलनके मञ्चसे भी दुहराये जा चुके हैं। विश्रुतकीर्ति महामहोपाध्याय कविराज

गणनाथ सेन सरस्वती, वैद्यरत्न कविराज योगेन्द्रनाथ सेन विद्याभूषण, 'आयुर्वेद-मार्तण्ड पण्डित श्री लक्ष्मीराम स्वामीजी महाराज प्रभृतिने इस विषय पर कहने योग्य बातें कह दी हैं। इसलिये मैं प्राचीन कीर्तिके गुणगानमें कुछ नहीं कहूँगा। उसे सब जान गये हैं; अतएव उसका कोई विशेष उपयोग भी नहीं है। मैं केवल इसी बातपर निवेदन करूँगा कि वर्तमान परिस्थितिके अनुसार हमारा कर्तव्य क्या है? हम पर किस बातका उत्तरदायित्व है और सम्मेलन-संस्थाको स्थायित्व देने और गौरवशाली बनाये रखनेके लिये हमें क्या करना चाहिये।

## वर्तमान कालीन उत्तरदायित्व

शान्तिके समयकी अपेक्षा क्रान्तिके समयमें प्रत्येक मनुष्यकी जिम्मेदारियाँ बहुत बढ़ जाती हैं। आयुर्वेदके लिये यह क्रान्तिका समय है। हमारे बहुतसे वैद्य भाई आँख खोलकर देखें अथवा न देखें; परन्तु पौ फट चुकी है, अन्धेरा विलीन हो रहा है, पूर्वकी ओर उषाकी लालिमा सहसा दृष्टिको अपनी ओर खींच रही है! जनताका अधिकांश भाग यद्यपि मुग्ध है, तथापि प्रबुद्धोंकी भी कमी नहीं हैं। कौंसिलोंमें आयुर्वेदके लिये प्रस्ताव पास होते हैं। सरकार उसके सत्व और स्वत्वका विचार करने लगी है, कहीं कहीं अपनी सदाशयताका भी परिचय देने लगी है। यही समय है कि यदि हम चाहें तो आयुर्वेदके लिये कुछ कर सकते हैं और आलस्य प्रमादमें यदि पड़े रहें तो अपने भविष्य, अपनी उन्नति और आयुर्वेदके उत्कर्षको भारी धक्का भी पहुँचा सकते हैं। यही हमारी कर्तव्यशीलताकी परख करने और अपना उत्तरदायित्व सँभालनेका समय है। कहीं सरकारी कमेटियाँ बन रही हैं, कहीं वैद्योंके नामकी रजिस्ट्री कराने और आयुर्वेदकी शिक्षा और पाठ्यक्रमका निर्णय करनेका आयोजन हो रहा है; कहीं पाठशालाएँ और कालेज खुल रहे हैं और कहीं वैद्यसम्मेलनका प्रतिनिधित्व स्वीकार किया जा रहा है। सारांश दूसरे लोगोंका ध्यान आयुर्वेदकी ओर खिंच रहा है, उसका भविष्य साँचेमें ढालनेकी तैयारी हो रही है। ऐसे समय क्या आँख मींचकर बैठना वैद्योंके लिये उचित होगा? यही समय है, जब वे कर्तव्य-निर्धारण कर अपना उत्तरदायित्व समझते हुए कमर कसकर भिड़ जावें। आलस्य-ईर्षा-डाह-परस्परका मनो-मालिन्य बड़े छोटेका विचार भूल कर केवल कर्तव्य पर दृष्टि रखें; व्यक्तिगत और समाजगत सभी कर्तव्य और उत्तरदायित्वको समझें और संभालें। यदि हम ऐसा नहीं करेंगे तो हम पर आत्महत्या, धर्मच्युति और राष्ट्रहननका महापातक लगेगा और संसारके इतिहासमें हम महाधिनौने जीव समझे जायँगे।

## सम्मेलनका भविष्यकर्तव्य

सम्मेलन-संस्थाको अवतीर्ण हुए २० वर्ष हो चुके और आज उसके सत्रह अधिवेशन भी पूर्ण हो रहे हैं। सम्मेलन अब युवा अवस्थामें पहुँच गया है। अब

उसकी नाबालगी छुट रही है, अब वह अपने प्रकृत अधिकारोंका अधिकारी होनेवाला है। अब तक उसने जान अथवा अनजानमें, भला अथवा बुरा, जो कुछ किया वह क्षमा योग्य भी हो सकता है, वह उसके बालचापल्यका द्योतक समझ विचारमें नहीं भी लाया जा सकता; परंतु अब आगे उसका प्रज्ञापराध किसी तरह क्षमा-योग्य नहीं हो सकेगा। उसे बहुत समझ-बूझकर अपना कर्तव्य सँभालनेकी आवश्यकता है। अब तक सम्मेलनके काम अधिकतर आन्दोलनात्मक रहे हैं। उसके स्वयं करनेकी बातें कम रही हैं; किन्तु वैद्योंमें और सर्व-साधारणमें सहानुभूति और जागृति करनेके लिये प्रयत्न किया जाता रहा है। किन्तु अब केवल उसीसे काम नहीं चलेगा, अब सम्मेलनको आन्दोलनात्मक-कार्य केवल सहारामात्रके लिये रखना होगा। अधिकतर उसे ठोस काम करना पड़ेगा, विधायक और संगठनात्मक कार्य करना पड़ेगा। उसे आयुर्वेदकी उन्नतिके अधिकांश कामोंको अपने सिरपर लेलेना पड़ेगा। उसे साहित्यकी पूर्तिके लिये, साधनोंकी सिद्धिके लिये, त्रुटियोंकी खोज और उनकी पूर्तिके लिये, अनुसन्धानका अनुष्ठान करनेके लिये बद्धपरिकर होना पड़ेगा। कार्यका विस्तीर्ण मैदान है, जो जिस लायक हो, उसके जिम्मे वैसेही काम सौंपने होंगे। सम्मेलनको एक चतुर व्यवस्थापक बनकर सूत्रधारकी तरह सूत्रसञ्चालन करना होगा। उसे अपने पुराने कामोंके साथही कुछ नये कामोंको भी स्वेच्छासे अपने ऊपर लेना होगा। समयसूचकतासे काम निकालना होगा। भविष्य-कर्तव्य निर्धारणमें बहुत सावधानी और विशेषज्ञोंकी सम्मतिका समादर करना होगा। अन्यथा सम्मेलन-संस्था निरर्थक हो जावेगी, समयकी दौड़में पिछड़ जावेगी। यह सत्य है कि सम्मेलनने अपने आन्दोलनमें आशानुरूप अच्छी सफलता प्राप्त की है। जनताके हृदयमें, कौंसिलरों और असेम्बलीके मेम्बरोंमें सरकार-दरबार देशी रजवाड़ोंमें, म्युनिसिपलबोर्ड और डिस्ट्रिक-बोर्डोंमें वैद्य और देशी वैद्यककी चर्चा उठने लगी है, उनके अधिकारोंपर विचार होने लगा है, ऐसे समयमें हमें गम्भीरताके साथ अपने भविष्य-कर्तव्यका निर्धारण करना होगा। कहीं ऐसा न हो कि हमारे आलस्य और प्रमादसे अबतकका किया कराया काम मिट्टीमें मिल जाय। ऐसे समय सम्मेलनके प्रति, देशके प्रति आयुर्वेदके प्रति,

## वैद्योंका कर्तव्य

—क्या है यह हमें और प्रत्येक वैद्यको सोचना और निश्चय करना चाहिये। इस समय देश उठनेका प्रयत्न कर रहा है; आँख मींचकर अँगड़ाई लेकर बैठ गया है, उठता और अन्धकार देखकर फिर बैठ जाता है। ऐसे समय उचित यह है कि देशके सभी अङ्ग, सभी विभाग और श्रेणीमें जागृति हो, देशको सभी श्रेणी और वर्गके लोगोंमें जागृतिकी ज्योति जगमगा उठनी चाहिये। विभावरीका अवसानसूचक प्रभावतीकी तान और भैरव राग के आलापसे देशके प्रत्येक हृदयकी आनन्द लहरी

लहरा उठनी चाहिये। सबका एक ध्येय, एक ज्ञेय, एक प्रेय और एक श्रेय देशकी उन्नति, देशकी स्वतन्त्रता और सर्वाङ्गीण स्वराज्यकी प्राप्तिका लक्ष्य होना चाहिये। जैसे समुद्रमन्थनके समय देवता और दैत्य सभी मिलकर समुद्रमन्थनमें भिड़ गये थे और एकके बाद दूसरे चौदह रत्नोंकी प्राप्ति कर सके थे, अमृत प्राप्त कर सके थे, उसी तरह सबके तन-मन और धनका झुकाव और उपयोग देशके उत्थानकी ओर होना चाहिये। यह आवश्यक नहीं और मनुष्य-स्वभावके अनुकूल भी नहीं कि सभी लोग एकही कार्य और ढङ्गमें लगें। अपनी-अपनी रुचि, अपनी-अपनी योग्यता तथा अपनी-अपनी बुद्धिके अनुसार कार्यविभाग और कर्त्तव्य-निर्धारण कर लेना चाहिये; किन्तु लक्ष्य सबका एक राष्ट्रीय उत्थान होना चाहिये। प्रत्येक राष्ट्रीय कार्यका विभागीकरण हो जाय और अपने-अपने विभागको सामूहिक पद्धतिके अनुसार सँभाल कर प्रत्येक व्यक्ति अपना कार्य और अपना कर्त्तव्य चुन ले। उस समूहका एक सङ्गठन हो और सभीको उसका कायल होकर काम करना चाहिये। केन्द्रीयशक्ति सम्पादित किये बिना कार्य निश्चित पद्धतिसे नहीं हो सकता और न उसमें प्रभावशाली और सफलतादायिनी शक्तिही आती है। अपनी-अपनी डफली और अपना-अपना राग अलग आलापनेसे स्वर-ताल सब अलग और कर्णकर्कश हो जायगा। वह किसीको आकर्षित नहीं कर सकेगा। सितार तार मिले हुए न होनेसे कभी इच्छित राग-रागिनीका स्वर उसमेंसे नहीं निकल सकता। अपने चिकित्सा-विज्ञानकी उन्नति करना उसे झाड़ पोंछकर निर्मल और दर्शनीय बनाना भी राष्ट्रीय कार्य है और इसे पूर्ण करनेका भार उस विज्ञानके अवलम्बियों परही निर्भर हो सकता है। हमारा आयुर्वेद जगत्-कल्याणकारी है और उसे जानने, समझने, उपयोग करने और उससे लाभ उठानेका अधिकार सबका होनेपर भी वह हमारी खास सम्पत्ति है, हम उसके परम्परागत वारिस और ट्रस्टी हैं। उसकी उन्नतिका काम हमें ही करना होगा, बिना हमारे उठे, बिना हमारे भिड़े अन्य कोई इसमें सहायक नहीं हो सकता। यह हमारे वैद्योंका ही कर्त्तव्य है कि देशके प्रत्येक व्यक्ति तथा प्रत्येक समष्टि तथा प्रत्येक शक्तिको उसकी सहायतामें प्रयुक्त करनेका उद्योग करें। हमारे कर्तव्यशील नहीं होनेसे इस अङ्गका उत्थान होना असम्भव है। इस लिये प्रत्येक वैद्यको समझ रखना चाहिये कि जब देश उन्नतिकी दौड़में सरपट जा रहा है, तब हमें अपने विभागको पीछे रखनेका कोई हक नहीं है। हमें अपने राष्ट्रीयधर्म और कर्तव्यसे पराँमुख होनेका कोई अधिकार नहीं है। हमें भी देशके अन्य विभागोंके साथ विवेचना पूर्वक आगे बढ़नाही होगा। धर्मपतित होकर अधोगतिमें जाना अक्षम्य अपराध है, आत्मघात और राष्ट्रीय अपमान है। इस बातको समझकर प्रत्येक वैद्यको अपनी केन्द्रीय शक्तिका अंग बनना पड़ेगा, और उसके अङ्गभूत होकर अपने योग्य कर्तव्य चुनकर उसमें आलस्य-प्रमाद और कुत्सित-स्वार्थको त्यागकर जुट जाना पड़ेगा। हमारा ध्येय आयुर्वेदकी उन्नति, हमारा

प्रेय उसकी केन्द्रीयशक्ति वैद्यसम्मेलनका सर्वाङ्गीण सङ्गठन और हमारा श्रेय सम्पूर्ण विश्वमें अपने चिकित्सा विज्ञानकी फिर एक बार धाक जमानेका है। उस कर्तव्यको सचाईके साथ निभाना होगा। इसी एक बातमें वैद्योंके सारे कर्तव्योंका समावेश हो जाता है। व्यक्तिगत योग्यता प्राप्त करना, शास्त्र लिखित मर्यादाका पालन करना, शास्त्रनिर्दिष्ट चिकित्सोपयोगी गुणोंका सम्पादन कर पीयूषपाणि और प्राणाभिसर-प्राणाचार्य पदको पहुँचना, पारस्परिक प्रेमभावकी वृद्धि और सहानुभूतिका वर्ताव रखना, सब मिलजुलकर अपना व्यक्तिगत और राष्ट्रीय कर्तव्य सँभालना प्रत्येक वैद्य का कर्तव्य, धर्म और अनुष्ठेय सदाचार है।

## संगठन

हम वैद्यसम्मेलनको इतना दृढ़ और सुसङ्गठित देखना चाहते हैं कि वह वैद्योंकी सरकार हो सके। आयुर्वेदके काममें प्रमाण हो, उसका इशारा हमारा प्राणवायु हो, उसकी आज्ञा हमारा शिरोधार्य विषय हो, वह हमारा पञ्च-परमेश्वर हो। इस सङ्गठनके जमानेमें "सङ्घशक्तिः कलौयुगे" के मन्वन्तरमें शङ्घशक्ति सम्पादन किये विना, अपना पूर्ण सङ्गठन किये विना किसी समाजमें न तो स्थिरता आती है, न प्रभावशाली स्वरूप प्राप्त होता, न कार्यसिद्धिकी शक्ति उसमें उत्पन्न होती है। अभी तक हमारा सङ्गठन शक्तिमान नहीं है। अभी तक हमने उसे अपना सर्वस्व नहीं बना लिया है। अभी तक उसके इशारे पर हम अपना कर्तव्य और रुख सञ्चालित करने पर बाध्य नहीं हुए हैं। अभी सम्मेलनका शासन आयुर्वेदीय जगतमें बहुमान्य होने पर भी सवमान्य नहीं हो पाया है। शासन दो प्रकारसे होता है, एक तो कानूनसे बँधकर, लाचारीके साथ, अनिच्छा होते हुए भी शक्ति और सख़्तीके साथ हमें उसके अधीन होना पड़ता है। ऐसा शासन शरीर पर भले ही हो जाय; परन्तु मन पर नहीं होता। उस शासन पर शासितकी श्रद्धा-भक्ति नहीं उत्पन्न हो सकती। दूसरा शासन स्वेच्छापूर्वक अपनी केन्द्रीय शक्तिके अधीन आत्मसमर्पण कर देनेसे होता है। कोई जनसमुदाय अपनी कार्य-सुविधाके लिये जब अपना सङ्गठन करनेके विचारसे अपनी एक केन्द्रीयशक्ति स्थापित कर अपने ही बनाये नियमोंसे आप ही बँध जाता है और शक्ति सम्पादनके लिये उसे दृढ़ करता है, उसके शासनाधीन आत्मसमर्पण कर उसका गौरव बढ़ाता और स्वयं गौरवशाली बनता है, तब वह शक्ति एक सरकारके समान हो जाती है। उस पर उस समूहकी स्वयं स्फूर्तिसे श्रद्धा भक्ति उत्पन्न होती है और न्याय तथा धर्म-विवेचनाके साथ उसका सञ्चालन होते रहनेसे दिनोंदिन वह शक्ति दृढ़ और प्रभावशाली होती जाती है। हमें ऐसे ही शक्ति संचय और ऐसे ही सङ्गठनकी अपेक्षा है। भगवान धन्वन्तरि हमारे सम्राट, आयुर्वेदीय जगत हमारा साम्राज्य, अन्य चिकित्सा जगतमें आयुर्वेदके प्रभावविस्तार

और गौरव-गरिमाकी स्वीकृति हमारे उपनिवेश, वैद्यसम्मेलन हमारी पार्लमेंट और प्रान्तीय सम्मेलन हमारी प्रान्तीय सरकार होंगी। यह सुख-स्वप्न कब सत्य हो सकता है ? जब हम स्वेच्छासे अपने ही नियमोंमें आप ही इस प्रकार बँध जायँ, सम्मेलनकी आज्ञाको अटल और अचल समझ उसकी पूर्तिमें आत्मसम्मान समझें, व्यक्तिगत स्वार्थ, व्यक्तिगत सम्मान और व्यक्तिगत अभिमानको उसीके स्वार्थ-सम्मान और अभिमानमें सम्मिलित कर दें। ऐसा सङ्गठन अच्छी विधिव्यवस्थाके साथ ही हो सकता है।

ऐसे संगठनकी इमारत तैयार करनेके लिये हमें गहरी नींव बहुत नीचे तक स्थापित करनी होगी। ऐसे संगठन रूपी अश्वत्थवृक्षकी जड़ें बहुत गहरे जाकर सुविशालवृक्ष हो और वह सब ऋतुसुखदायी शान्तिप्रद छाया दे सके इस विचारसे, बीजारोपण, और वृक्ष-संवर्धन करना होगा। अभी हम डाली और पत्ते सींच रहे हैं; किन्तु जड़की परवाह नहीं कर रहे हैं। यही कारण है कि हमारा सम्मेलन वृक्ष रूखा सूखा रोठियाया-सा बना है। हमें उसकी जड़में खाद पहुँचाना और जल सिंचन करना होगा। अभी हम सालमें एक बार आयुर्वेदमहामण्डलका चुनाव कर और प्रान्तीय मन्त्रियोंका नामनिर्देश कर सम्मेलन सरकारका कार्यसञ्चालन करने लग जाते हैं; परन्तु देशके गहरे हृदय तक नहीं पहुँच पाते। हमें सोचना चाहिये कि हमारा संगठन किस प्रकार दृढ़ हो। हमें अपने संगठनका एक सुन्दर स्वरूप तैयार करना चाहिये। कल्पनाका प्रसार होनेके लिये मैं एक मोटी कल्पना उदाहरणके तौर पर उपस्थित करता हूँ, जिससे हमारे अगुवा और विद्वान वैद्य उसका विस्तार कर स्वरूप निर्णय करनेमें मनोनिवेश कर सकें। संगठन वही स्थायी और दृढ़ होगा जो नीचेसे ऊपर बढ़ेगा। हमारे देशका अधिकांश जनसमुदाय नगरोंकी अपेक्षा देहातोंमें रहता है। वही नगरोंका भी पोषक है। अतएव हमें देहातोंकी ओर ध्यान देना होगा। देहातके अनेक गाँवोंमें प्रथम तो अभी वैद्य हैं भी नहीं और जहाँ हैं भी वहाँ उन्हें अभी नये ढँगसे कार्य संचालनमें असुविधा होगी। इसलिये प्रत्येक गाँवमें तो नहीं; किन्तु प्रत्येक तहसीलको केन्द्र मान कर हमें मण्डल सभाएँ स्थापित करनी चाहिये। प्रत्येक तहसील मण्डल अपने प्रभावक्षेत्र के सम्पूर्ण गाँवोंके वैद्योंको वैद्यसम्मेलनके सदस्य बनावें, पहले हरएक तहसीलके कुछ उत्साही वैद्य अपनी तहसीलमें सम्मेलनके सदस्य बनावें और फिर दश बारह ग्राम समूहका एक "ग्राममण्डल" मान उस मण्डलके सदस्योंकी ओरसे एक या दो दो प्रतिनिधि चुन "तहसील मण्डलका" संगठन करें, जिसमें २५ से ५० तक सदस्य रहें। फिर इन तहसील सभाओंकी ओरसे प्रतिनिधि चुन कर जिलेकी सभा बने और जिलेकी सभाओंके प्रतिधियोंके द्वारा प्रान्तिक सम्मेलनका चुनाव हो। इस प्रकार प्रान्तिक सम्मेलन पूर्ण प्रातिनिधिक संस्था होगी और उसके संगठनमें प्रत्येक गाँवका हाथ रहेगा। इन्हीं प्रान्तिक सम्मेलनोंके द्वारा आयुर्वेदमहा-मण्डलका चुनाव होवेगा ( जैसाकि आजकल भी किसी अंशमें होता है )। प्रान्तिक

सम्मेलनोंको और भी अधिक अधिकार पूर्ण और प्रभावशाली बनाना चाहिये, जिससे अपने प्रान्तका अधिकांश वही कार्य करे,"आयुर्वेद महामण्डल" केवल निरीक्षण रखे। इससे कार्यमें सुविधा होगी और आयुर्वेदमहामण्डलका प्रभाव तो बढ़ जायगा; किन्तु कार्य-जाल विस्तृत न होकर सुव्यवस्थित हो जायगा। यह आवश्यक है कि प्रान्तीयसम्मेलन अधिक सजीव कर्मदक्ष अवधानपूर्ण रहे, जिससे अपने प्रान्तका नियम निर्धारितकर पूरी व्यवस्था कर सके। मान लीजिए कि प्रत्येक सभासद की फीस १) रखी जाय, उसमें से ~) ग्राममण्डलोंके पास, =) तहसील मण्डलोंके पास, =) जिला मण्डलोंके पास, ।) प्रान्तिकमण्डलोंके पास और ।=) आयुर्वेदमहामण्डलके पास पहुँचना चाहिये। प्रत्येक वैद्यको सभासद बनानेके लिये कुछ आकर्षण भी होना चाहिये। अतएव सम्मेलनके सभासदोंको रुपयोंकी रसीदके सिवाय सभासद होनेके प्रमाणस्वरूप एक प्रमाणपत्र भी मिलना चाहिये। जिसका अर्थ योग्यता सूचक नहीं; बल्कि सभासद होनेका प्रमाणसूचक हो। इसके सिवाय ऐसे लोगोंको सम्मेलन-पत्रिका आधे दाममें और सम्मेलनसे प्रकाशित अन्य ग्रन्थसाहित्य भी आधे अथवा चौथाई कम दाममें मिलना चाहिये। सम्मेलनके कार्योंमें भाग ले सकनेकी सुविधा सूचक कुछ नियमशृंखला भी रहनी चाहिये। यदि आवश्यक समझा जाय तो आयुर्वेद-महामण्डलके प्रतिनिधि सदस्योंसे २), प्रान्तीय सम्मेलनके प्रतिनिधि सदस्योंसे १) तथा जिला मण्डलके प्रतिनिधि सदस्योंसे आठआना और तहसीलमण्डलके सदस्योंसे ।) वार्षिक अतिरिक्त शुल्क भी लिया जा सकता है। सभासद बनाने तथा इस कार्यकी सिद्धि और प्रचारके लिये सम्मेलनकी संस्थाओंको कुछ वैतनिक प्रचारक भी रखने पड़ेंगे। जिससे तहसील मण्डलके कार्यकर्त्ताओंका अधिक परिश्रम बचे और उनके अल्पप्रयास और अधिक प्रभावके कारण ही कार्य—व्यवस्था चलती रहे। इससे सम्मेलन बहुत प्रभावपूर्ण संस्था और पूर्ण प्रातिनिधिक संगठितशासनशक्ति बन सकेगी। उसके हजारों लाखों सभासद हो सकते हैं; वह अपना कार्य-विस्तार बहुत कुछ बढ़ा सकता है। उसे आन्दोलन कार्यके साथही बहुतसे विधायक कार्य और स्थिर साहित्य निर्माणके काममें ध्यान देनेका अवसर मिल सकता है। किन्तु इसमें सफलता तभी होगी जब प्रत्येक वैद्य सम्मेलनके प्रति अपना कुछ कर्तव्य समझेगा, अपने भाग्यविधाता आयुर्वेदकी सेवा करना अपना धर्म मानेगा और भगवान् धन्वन्तरिकी आज्ञाओं और आदेशोंको श्रद्धाभक्ति और सच्ची लगनसे पूर्ण करनेमें अपना गौरव और अपना कल्याण समझेगा। अन्यथा ये कल्पना प्रसूत कार्य कल्पना मात्र रह जायँगे। इस संगठन युगमें सङ्गठनके लिये तत्पर न होने वाला मनुष्य यथार्थ मनुष्य कैसे कहा जा सकेगा, यह विचारणीय विषय है। जापान, यूरोप और अमेरिकाके विद्वान अपने शास्त्र, अपने विज्ञान और अपनी अभीष्ट विद्याके लिये अपना-अपना जीवन समर्पित कर देते हैं और एकन एक सिद्धान्तके निकालनेमें

समर्थ होते हैं। वहाँ एक-एक सोसायटी इतनी दृढ़ और प्रबल है कि वह विश्वव्यापी काम करनेमें समर्थ होती है और अपने पास लाखोंका फण्ड रखती है।

## सर्वसाधारणका कर्तव्य

जनता जनार्दनका स्वरूप है। जिस काममें जनताका समर्थन और प्रोत्साहन नहीं होता, वह कभी सफल नहीं हो सकता। राष्ट्रीय और सार्वजनिक कामोंमें जनताकी पुष्टि बहुत अपेक्षित है। जनताकी शक्तिही प्रबल और असरकारक शक्ति है। जनताका जोर बड़े-बड़े साम्राज्योंको बनाता और बिगाड़ता है। जनताकेही जोरके कारण यूरोप और अमेरिकाकी क्रिश्चियन सोसायटियाँ, वैज्ञानिक और भौगोलिक अन्वेषण करनेवाली संस्थाएँ विश्वव्यापी काम करनेमें समर्थ होती हैं। संसारका ऐसा कौन देश है जहाँ ईसाइयोंकी सोसायटियाँ अपना धर्म फैलानेके लिये विविध उपायों-का जाल नहीं फैलाये हुए हैं। भिन्न-भिन्न संस्थाओंके प्रतापसेही कहीं उत्तरी ध्रुवकी खोज होती है और कहीं गौरीशङ्करकी चोटी नापी जाती है। हमारा वैद्य-सम्मेलन जो कुछ भी सफलता पा सका है वह जनताको सहानुभूतिके कारणही पा सका है। परन्तु यह कहना पड़ेगा कि अभी हमारे इस विभागको जनतासे यथेष्ट सहायता नहीं मिली है। यह सत्य है कि भिन्न-भिन्न व्यक्तियोंके द्वारा और कहीं-कहीं पञ्चायतों और संस्थाओंके द्वारा कुछ धर्मार्थ औषधालय खोले गये हैं, कुछ आयुर्वेदविद्यालय चलाये जा रहे हैं। अन्य आयुर्वेदिक संस्थाओंको भी कुछन कुछ सहायता मिलही जाती है। परन्तु अपने इस प्राचीन विज्ञान और जगद्गुरु विद्याके लिये, भारत गौरव स्वरूप आयुर्वेदके प्रचार और सुधारके लिये लाखों और करोड़ोंकी सहायता अनायास मिलनी चाहिये। मन्दिर बनाने, कुँवा खुदवाने, तालाब बनवाने और धर्मशालाएँ तैयार करानेमें हमारे धनियोंका धन सनातनसे लगता आ रहा है। उसी तरह अब अपनी विद्याके लिये, आयुर्वेदकी शिक्षा-दीक्षाके लिये, आयुर्वेदके अनेकों कार्यों की सिद्धिके लिये धनियोंका ध्यान आकर्षित होना चाहिये। देशकी ३२ करोड़ जनतामेंसे ५ करोड़ मनुष्य भी कुछ संयम स्वीकार कर एक बार एक-एक रुपया भी दें तो सम्मेलनके पास ५ करोड़ रुपयेका एक फण्ड हो सकता है। यही क्यों देशमें हजारों लाखों मनुष्य हैं, जो निस्सन्तान होनेके कारण, या धार्मिक उत्साहके कारण अपना स्मारक बनाये रखनेके लिये अथवा अपनी कीर्तिरक्षाकी, धार्मिक प्रवृत्तिकी तृप्तिके लिये कुछ करना चाहते हैं; वे यदि वैद्यसम्मेलन या अन्य आयुर्वेदिक संस्थाओंको ऐसी रकम देकर विल कर दें या सम्मेलनको अपना ट्रस्टी बनाकर विद्यालय, औषधालय, अन्वेषण, पुस्तकप्रकाशन, उद्यान प्रभृतिके लिये अपनी रकम लगा दें तो सम्मेलनकी अर्थकृच्छ्रता दूर हो और वह कुछ उपयोगी और स्थायी कार्य करनेमें समर्थ हो। यूरोप-अमेरिकाके धनी ऐसी संस्थाओंके नाम लाखोंका विल कर

जाया करते हैं। वैद्योंका उद्योग होना चाहिये कि जनताकी प्रवृत्तिको इधर झुकानेका प्रयत्न करें। मन्दिर और धर्मशालाओंसे राष्ट्रमन्दिर और विज्ञान मन्दिरकी स्थापना कहीं अधिक महत्वपूर्ण है। इससे देशवासियोंका क्षणिक तोष नहीं; बल्कि स्थायी और अनन्तकालव्यापी शारीरिक, धार्मिक और आत्मीय उन्नतिके साधन सुधरने और राष्ट्रीयउत्थान तथा देशके प्रभाव विस्तारमें सहायता मिलती है। इसीलिये वैद्योंका यह प्रधान कर्तव्य है कि वे जनताके निकटतम तो हैं ही, अपने उद्योग और कार्योंसे जनताके हृदयपर स्थान करें और केवल स्वार्थके लिये ही नहीं, अपने आयुर्वेदके लिये उनसे कुछ सहायता लेते रहनेका उपाय करें। जिस शास्त्रका सम्बन्ध राष्ट्रकी अभिवृद्धि और जीवन-मरणसे है, स्वास्थ्यरक्षा और अमनचैनसे है; राष्ट्रीयशक्ति तथा सार्वजनिक आनन्द और उन्नति-अवनतिसे है; झुकानेपर उसकी ओर जनताका झुकाव न हो यह कभी हो ही नहीं सकता।

## देशी रजवाड़ोंकी अनुकूलता

सुविस्तृत भारतवर्षकी एक तिहाई भूमि देशी रजवाड़ोंके द्वारा शासित होती है। इसके सिवाय देशमें ऐसे भी बहुत-से राजा, रईस, ताल्लुकेदार और जमींदार हैं, जो स्वयं अधिकार प्राप्त शासक तो नहीं; परन्तु बहुत-से भूखण्डपर एक तरहका शासन और प्रभाव रखते हैं; देशकी लाखों करोड़ों जनताके ये अधीश्वर हैं और बहुत कुछ करनेमें समर्थ हैं। एक विदेशी सरकार और शासकोंकी मनोवृत्तिपर अपने राष्ट्रीय भावोंकी छाप लगाना उतना सरल नहीं है जितना अपने ही देशवासी, अपने ही जाति और सहधर्मी तथा अपने ही रक्तमांस होनेके कारण देशी नरेशों और ताल्लुकेदार-जमींदारोंको अपनी आवश्यकता और अपने मनोभाव समझाकर उन्हें अपने अनुकूल बनाना सरल और सुसाध्य है। देशी रजवाड़ोंपर हमारा काफी प्रभाव पहलेसे चला आ रहा है, उसे दृढ़ और सुविस्तृत बनाना हमारा कर्तव्य है। हम मानते हैं कि आजकल अनेक देशी नरेश विदेशी भावापन्न होते जा रहे हैं, अपनी प्राचीनताको भुलाते जा रहे हैं, अपने गौरवसे गिर रहे हैं और अपनापन सुरक्षित रखनेके बदले विलासिता और व्यसनोंके-पीछे पड़ अपना और अपनी जनताका अपकार कर रहे हैं। तथापि ऐसे नरेशोंकी भी तो कमी नहीं है जो सहानुभूतिपूर्ण हृदय रखते हैं, अपने कर्तव्य पालनकी ओर दत्तचित्त रहते हैं। उन्हें अपनी इस विद्याकी ओर ले आना क्या हमारा कर्तव्य नहीं है। प्रत्येक राजवाड़ोंमें पहले राजवैद्य होते थे और वे प्राणाचार्य और प्राणाभिसर राजगृहके पास ही रह राजाकी प्राणरक्षा, प्रजाकी स्वास्थ्यरक्षा और सेनाकी शक्तिरक्षाका काम किया करते थे।

राजा राजगृहासन्ने प्राणाचार्य निवेशयेत्।
सर्वदा स भवत्येवं सर्वत्र प्रतिजागृविः॥

परन्तु आज जहाँ देखो वहाँ मेडिकल आफिसर और सिविलसर्जनोंकी तूती बोल रही है। कचित् अवसरोंको छोड़कर वैद्योंसे बात भी नहीं पूछी जाती! ऐसा क्यों होता है? क्या इसमें सारा दोष राजाओंका ही है? क्या अच्छी योग्यता सम्पादन न करनेके कारण राजवैद्य लोग अपना अधिकार खो नहीं बैठे? हाँ नरेशोंका भी इतना दोष अवश्य है कि अपने राजवैद्योंको योग्यता प्राप्त करनेके लिये उन्होंने बाध्य नहीं किया। कैसे वैद्यकी नियुक्ति होनी चाहिये, उन्होंने इसका विचार नहीं किया। शास्त्र कहता है—

श्रुतचरित समृद्धे कर्मदक्षे दयालौ भिषजि निरनुबन्धं देहरक्षां निवेदय।
भवति विपुल तेजः स्वास्थ्यकीर्तिप्रभावः स्वकुशलफलभोगी भूमिपालश्चिरायुः॥

अतएव देशी नरपतियोंसे हमें प्रार्थना करनी चाहिये कि वे अपने यहाँ अच्छे राजवैद्य नियुक्त करें राज्यमें औषधालय, विद्यालय, रुग्णालय प्रभृति खोलें और धीरे-धीरे अपने मेडिकल डिपार्टमेण्टमें राजवैद्यका काफी प्रभाव स्थापित करें। स्वर्गीय रीवाँ नरेश महाराज वेंकटरमणसिंहजू देव बहादुरने वैद्यसम्मेलनके सहयोगसे एक आयुर्वेद महाविद्यालय खोलवानेका उत्साह प्रकट किया था; किन्तु उनके अचानक स्वर्गवासके कारण वह कार्य न हो पाया। बड़े रजवाड़े तो अपना विद्यालय चाहें तो अलग भी कर सकते हैं; किन्तु यह अधिक सुविधाजनक होगा कि कई रजवाड़े मिलकर देशमें कई विद्यालय खोलें और उनमें कार्य कुशल तथा विद्याविशारद वैद्य तैयार करानेका उपक्रम करें। इस कामको वे चाहें तो वैद्यसम्मेलनके सहयोगसे कर सकते हैं और चाहे अपनी बनी बनायी हुई एक कमेटीके निरीक्षणमें लगा सकते हैं। उदाहरणार्थ एक विद्यालय राजपूतानेके रजवाड़ोंके द्वारा, एक बघेलखण्ड-बुन्देलखण्ड-मध्यभारत और मध्यप्रदेशके रजवाड़ोंके द्वारा प्रस्थापित हो सकता है। एक पंजाब और संयुक्तप्रान्तके बीच, एक दक्षिणमें और एक बिहार और बंगालके नरेशोंके द्वारा हो सकता है। ऐसा होनेसे सम्मिलित शक्तिके कारण ये विद्यालय अपने सम्पूर्ण अंग-उपांगोंके साथ चलाये जा सकते हैं। पटियाला, ग्वालियर, भरतपुर, जयपुर, इन्दौर, बड़ोदा, हैदराबाद, मैसूर, कोचीन, त्रावणकोर, दरभंगा, प्रभृति मान्य नरेशोंने इस कार्यमें जो उत्साह प्रकट किया है वह अभिनन्दनीय है और समय-समयपर सम्मेलन इस कार्यके लिये उन्हें कृतज्ञता पूर्वक धन्यवाद दे चुका है। यदि ये तथा अन्य देशी नरेश ऐसे कार्योंमें समय-समयपर वैद्यसम्मेलन और प्रतिष्ठित वैद्योंकी सलाह लेते रहें तो इस कार्यमें अधिक सुविधा हो सकती है। एक बात और भी सुझाये बिना मैं अपने इस अंशको समाप्त नहीं कर सकता। श्रीमान् निज़ाम सरकारने अपने यहाँ एक विश्वविद्यालय स्थापित किया है और बड़ोदा नरेश तथा मैसूर नरेशने भी अपने यहाँ विश्वविद्यालय स्थापित करनेकी तैयारी कर रहे हैं। हमें इन तीनों मान्य नरेशोंसे प्रार्थना करनी चाहिये कि इन विश्वविद्यालयोंमें

जहाँ अन्य शास्त्रोंकी शिक्षा-परीक्षा और उपाधि-दानकी व्यवस्था होगी तहाँ साथ ही आयुर्वेदकी सर्वाङ्ग-पूर्ण शिक्षा-परीक्षा और उपाधिदानकी व्यवस्था होनी चाहिये। देशी रजवाड़ोंका हमारा अभिन्न सम्बन्ध है और उसे प्रति दिन अधिक घनिष्ट, दृढ़ उपयोगी और प्रभावशाली बनानेका प्रयत्न करते रहना चाहिये।

## सरकारी सहायता

जैसे सूर्य अपनी किरणोंसे जलाकर्षण कर फिर मेघोंके द्वारा प्रजाकी रक्षा और भलाईके लिये जलवृष्टि करता है, उसी तरह राजा प्रजासे टैक्स वसूल कर विविध विभागोंके द्वारा प्रजाकी शिक्षा-रक्षा और हितके लिये खर्च करनेको बनाया गया है। एक समय था जब देशी रजवाड़ोंमें आयुर्वेदकी रक्षाके लिये अच्छी रकम खर्च करनेकी प्रवृत्ति रहती थी। तक्षशिला और नालन्दके विश्वविद्यालयोंमें राजकुमार लोग अतुल-सम्पत्तिके साथ आयुर्वेदकी शिक्षा प्राप्त करनेके लिये भेजे जाया करते थे। प्रजाके स्वास्थ्य और शक्ति-संचय पर नरेशोंका विशेष ध्यान रहता था। किन्तु जबसे भारत पराधीन हुआ तबसे अपने स्वास्थ्य, शक्ति और साहसमें भी दीन-हीन-मलीन होता जा रहा है। अवश्य ही मुसलमानी शासन कालमें आयुर्वेदविद्याकी रक्षा और प्रचारके लिये कोई प्रत्यक्ष कार्य नहीं हुआ; किन्तु अप्रत्यक्ष रूपसे उसके विनाशके साधन भी प्रवर्तित नहीं किये गये। अब अंग्रेजी शासन कालमें एलोपैथीके मोह और प्रचारके गुप्त प्रकट अभिप्रायके कारण और विदेशी औषधियोंकी विपुल बिक्रीकी वाणिज्य नीतिके कारण सरकारी नीति सदा आयुर्वेदके विपरीत ही रही। यह सत्य है कि विदेशी शासकजातिकी दृढ़ता और अस्तित्व इसी पर निर्भर रहता है कि वह सदा इस बातका प्रयत्न करे कि शासित जाति अपनेसे शासकजातिको अधिक योग्य और श्रेष्ठ मानने लगे। आयुर्वेदकी उत्कृष्टता यदि बराबर बढ़ने दी जाती तो शासित जातिको एक और अंशमें गौरव और अभिमान करनेका कारण होता। दुर्भाग्यसे उसकी इतनी उतरती कला भी हो चुकी थी कि वह सहसा जबरदस्ती विदेशी चिकित्सा पद्धतिपर प्रभाव डालनेमें समर्थ भी न हो सकी। यही कारण है कि डेढ़ दो सौ वर्षसे आयुर्वेद बराबर अधोगतिको पहुँचता रहा। उसे रसातल भेजनेके अभिलाषी उसकी लाचारी, दीनता और परवशतापर बराबर कहकहे लगाते और मजाक उड़ाते रहे। कभी बम्बई कौंसिलमें उसे रद्दी, निस्सार और जादू टोनेके समान अवैज्ञानिक पद्धति बतलाया जाता और कभी मद्रास कौंसिलमें किसी काफ्यू या जिफर्डके मुँहसे उसे गाली-सुननी पड़तीं और आयुर्वेदकी सहायता करना चलती घड़ीकी सूईको पीछे हटाना माना जाता, यह चिकित्सापद्धति निरर्थक कही जाती। वैद्योंका दर्पदलन करनेके लिये बम्बईसे आरम्भ कर धीरे धीरे सभी प्रान्तोंमें मेडिकल-रजिस्ट्रेशनएक्ट बने, डाक्टरोंको वैद्योंसे मिलने, उनसे चिकित्सा सम्बन्धी सलाह

मशविरा करने और उनके विद्यालयोंमें पढ़ाने जानेको रोका जाने लगा। आघात पर आघात जारी रहे। अपमान और उपमर्दसे वैद्य तलमला उठे। जनता और जनार्दनके दरबारमें उनकी पुकार और आहभरी साँसे पहुँचने लगीं! धूलि भी पादाक्रान्त होने पर सिर पर चढ़ती है फिर वैद्योंने कौंसिलके मेम्बरों और सरकारी अफसरोंके दरवाजे खटखटाये तो इसमें आश्चर्य ही क्या? कौंसिलमें लगातार प्रश्न और प्रस्ताव होते रहनेसे सरकारका आसन डोल उठा। सबसे पहले कलकत्ता यूनिवर्सिटी कमीशनने आयुर्वेदकी श्रेष्ठता स्वीकारकी और उसकी पढ़ाई प्रवर्तित करनेकी उपयुक्तता मानी। इधर देशी मिनष्टरोंके होनेसे भी कुछ मार्ग सुगम हुआ। मद्रास सरकारने एक इन्कायरी कमीशन (अनुसन्धान समिति) बैठाया। कुछ लोगोंने उसे ढकोसला और मामलेको टकराने तथा खटाईमें डालनेका जरिया समझा। पहले अनेक कमीशनोंकी यही गति हो चुकी थी। इसलिये संयुक्तप्रान्तके वैद्योंने यह कह कर उस कमीशनका बहिष्कार किया कि जब तक सरकारका दृष्टिकोण प्रमाण द्वारा सहानुभूति-सूचक न सिद्ध हो तब तक हम इसमें भाग न लेंगे। खैर धन्यवादार्ह डाक्टर लक्ष्मीपति जैसे सहानुभूति पूर्ण कमिश्नरोंके कारण कमीशनकी रिपोर्ट बढ़िया निकली। उसमें खुले दिलसे आयुर्वेदकी श्रेष्ठता, उपयोगिता और वैज्ञानिकता स्वीकार की गयी। सरकारने रिपोर्ट पर अपनी मुहर लगा दी और फलस्वरूप एक आयुर्वेदिक स्कूल भी मद्रासमें खोल दिया। सरकारी दृष्टिकोणमें परिवर्तन होनेका प्रमाण मिला। इसके लिये उसके उद्योगी सज्जन और सरकार धन्यवादके पात्र हैं। इसके बाद बंगाल सरकारने भी एक इन्कायरी कमेटी बनायी। मालूम नहीं उसकी रिपोर्ट कैसी रही; परन्तु कलकत्तेके अष्टाङ्ग-आयुर्वेदविद्यालयको कुछ सरकारी सहायता शायद मिली है और आगे मिलनेवाली है। संयुक्तप्रान्तीय सरकारने भी आनरेबल जस्टिस पं० गोकर्णनाथ मिश्रके सभापतित्वमें जाँच करनेकी कमेटी बनायी जिसमें वैद्य भी सम्मिलित किये गये और विशेष बात यह है कि उसमें वैद्यसम्मेलनको एक मान्य संस्था समझ उस कमिटीमें वैद्यसम्मेलनका भी एक प्रतिनिधि रखा गया। जिसके कारण कविराज प्रतापसिंहजी और मुझे भी उस कमेटीमें काम करनेका अवसर मिला। उस कमेटीकी रिपोर्ट भी देशी चिकित्सापद्धतिसे पूर्ण सहानुभूति प्रकट करनेवाली और उसकी उपयुक्तता तथा वैज्ञानिकता स्वीकार करनेवाली प्रकट हुई। संयुक्तप्रान्तीय सरकारने अपने ऊपर आयुर्वेदविद्यालय चलानेकी जहमत-झंझट तो मंजूर न की; परन्तु काशी हिन्दू विश्वविद्यालयको आयुर्वेदका कालेज चलानेके लिये पाँच लाख रुपया एक कालीन और पचास हजार रुपये सालकी सहायता देना स्वीकार किया। इसी तरह आनरेबल सुखवीरसिंहके उद्योगके फलस्वरूप हरिद्वार ऋषिकुल आयुर्वेदविद्यालयको भी एक लाख रुपया एक कालीन और पचीस हजार रुपया सालाना देना स्वीकार किया। यूनानी चिकित्सापद्धतिके

लिये भी इसी तरहकी सहायता स्वीकार की गयी। यही नहीं एक "बोर्ड आफ इंडियन मेडिसन" की स्थापना कर उसमें भी वैद्यसम्मेलनका प्रतिनिधि रखना स्वीकार किया गया; जिसमें इस समय हमारे सुहृद चिकित्सकचूड़ामणि पं० रामेश्वर मिश्रजी काम कर रहे हैं। बोर्डमें यद्यपि अभी चुने हुए वैद्य हकीमोंका मतबाहुल्य नहीं है; तथापि जो कुछ है वह प्रारम्भिक सन्तोषजनक है। इस बोर्डने आयुर्वेदकी शिक्षा और परीक्षाका विधान तैयार किया है और कई पाठशालाओं और औषधालयोंको वार्षिक सहायता देना भी आरम्भ किया है। अवश्यही इसके लिये संयुक्तप्रान्तीय सरकारके मिनिस्टर राय राजेश्वरवली, कौंसिलके मेम्बर और जस्टिस पं० गोकर्णनाथजी मिश्र धन्यवादके पात्र हैं। किन्तु सबसे आगे छलांग विहारप्रान्तने मारी है। जो आंशिक काम अन्य प्रान्तोंने बड़े आडम्बरके बाद करना आरम्भ किया है उससे अधिक काम विहारने चुपचाप बिना शोरगुलके कर डाला है। विहार प्रान्तके कौंसिलर जनताके जितने निकट हैं और जनताका हृदय-स्पन्दन जितनी कुशलतासे समझते हैं उतनी भावुकता शायद अन्य प्रान्तोंमें नहीं देखी जाती। यही नहीं इस प्रान्तके मिनिस्टर और शासक भी अधिक लगनवाले और प्रजारञ्जक हैं। इसका ताजा प्रमाण तो यही है कि इस प्रान्तके मिनिस्टर श्रीमान गणेशदत्तसिंहजीने इस सम्मेलनकी आयुर्वेदिक प्रदर्शिनीका उद्घाटन किया है। जो हो विहार सरकार पटनेमें एक आयुर्वेदविद्यालय और मुजफ्फरपुर तथा पुरीमें एक एक आयुर्वेदिक स्कूल चला रही है। यही नहीं जब अन्य प्रान्तोंमें डिस्ट्रिक्टबोर्ड और म्युनिसिपलबोर्ड आयुर्वेदिक औषधालय चलानेमें रोके टोके जाते थे तब भी यहाँ इसके लिये उत्तेजना दी जाती रही है। एक जमाना था जब सरकार म्युनिसिपलबोर्डों और डिस्ट्रिक्टबोर्डोंको वैद्य रखनेमें रोकती, फटकारती, उनका खर्च नामंजूर करती और हजार अड़ंगे लगाती थी; किन्तु अब इस विषयमें भी सुविधा कर दी गयी है। इस हृदय-परिवर्तनके कारण मैं सरकारका अभिनन्दन करता हूँ और जिन देशभक्त अगुवों और कौंसिलके मेम्बरों तथा मिनिस्टर महोदयोंके कारण यह अनुकूल परिस्थिति उत्पन्न हुई है उन्हें कृतज्ञतापूर्वक अनेक धन्यवाद देता हूँ। यहाँ यह कह देना आवश्यक है कि पञ्जाब सरकार वर्षोंसे दयानन्द एंग्लो वैदिक कालेजकी आयुर्वेदिकक्लासको जो मंजूर करती आ रही है अब उससे आगे उससे कमेटीको आयुर्वेदकालेज बनाने देना और सहायता करना स्वीकार किया है। किन्तु बम्बईकी सरकार सबसे पहले आयुर्वेदकी निन्दा और भर्त्सनाको प्रोत्साहन देकर तथा मेडिकल एक्ट बनाकर जो आयुर्वेदका अहित कर चुकी है उसके परिमार्जनकी उदारता उसने अब तक नहीं दिखाई है। अभी कुछ महीने पहले बम्बईकी कौंसिलमें यह सिफारिश करनेकी चर्चा चली थी कि मद्रासके समान बम्बई सरकार भी एक आयुर्वेद विद्यालय स्थापित करे। उसपर सरकारने टाल-मटूल की और कहा कि मद्रास सरकारके विद्यालयका अनुभव और परिणाम देखकर

सरकार विचार करेगी। हम लोगोंको सरकारोंसे उदारताके लिये आग्रह करना चाहिये। अभी हालमें ही मध्यप्रान्तकी लेजिस्लेटिव कौंसिलने डा० खरेके प्रस्तावपर प्रस्ताव पास किया है कि इस प्रान्तमें एक मेडिकल कालेज खोला जाय और उसमें सांगोपाङ्ग आयुर्वेदकी शिक्षा और परीक्षाका भी प्रबन्ध हो। आशा है सरकार इसे स्वीकार कर कार्यमें परिणत करेगी। इस प्रकार सरकारी दृष्टिकोणकी अनुकूलता अधिक उपादेय करनेके लिये हमें प्रयत्नशील रहना चाहिये और अपनी आवश्यकताएँ कौंसिलके मेम्बरों और मिनिस्टर महोदयोंके समक्ष रखते रहना चाहिये। प्रजाका यह हक है कि अपनी स्वास्थ्य रक्षा और सम्पन्नताके लिये उचित उपायोंको काममें लानेके लिये सरकारसे आग्रह करे और सरकारको भी एलोपैथीका मोह और दुराग्रह छोड़कर देशी चिकित्सा पद्धतिको अधिक अधिक अपनाते जाना चाहिये। वैद्योंमें सर्जरी और आधुनिक ज्ञानकी जो कमी बतलायी जाती है वह भी नये विद्यालयोंके द्वारा दूर करायी जा सकती है।

## सम्मेलन कार्यालय और कार्यकर्ता

जिस ढंगसे सरकारी रुख परिवर्तन हो रहा है, वह यदि उन्नतिके साथ बढ़ता जाय तो बहुत सम्भव है कि हर एक प्रान्तमें सरकारी तन्त्रसे चलनेवाले विद्यालय हो जायँगे, उनमें शिक्षा और परीक्षाके साधन दिनोंदिन बढ़ाये जायँगे! वैद्योंकी जैसी गति और परिस्थिति है उससे यह आशा करना अभी अधिक सम्भावनीय नहीं मालूम होता कि वे अपना पूर्ण उपकरणोंसे युक्त कोई आदर्श-विद्यालय स्थापित कर सकेंगे। ऐसी परिस्थितिमें यही होनेवाला दिखता है कि सरकारी परीक्षाएँ जोर पकड़ेंगी, वैद्य सम्मेलनका आन्दोलनकारी कार्य बहुत कुछ घट जायगा और आयुर्वेद विद्यापीठकी परीक्षाएँ प्रभाहीन हो जावेंगी। उस समय या तो वैद्य सम्मेलन-संस्थाको अपना काम सम्पुटित करना पड़ेगा या अधिक उपयोगी परिवर्तनके लिये सन्नद्ध होना पड़ेगा। अवश्यही परिवर्तन ऐसा करना होगा कि सम्मेलनका काम अधिक स्थायी और अधिक प्रभावशाली होजाय। ऐसी परिस्थितिमें सम्मेलनको कौन कौन-से काम करनेके लिये सन्नद्ध होना पड़ेगा उनका कुछ दिग्दर्शन मैं अपनी अल्पमतिके अनुसार करूँगा; जिससे हमारे कर्णधारों और विद्वानोंको विचारका आधार मिले। सबसे पहले मैं सम्मेलन कार्यालय और उसके कार्यकर्ताओंके सम्बन्धमें कुछ कहूँगा। स्थायीकार्य करनेके लिये यह भी आवश्यक है कि सम्मेलनका कार्यालय भी स्थायी हो। अभी सम्मेलनका कार्यालय परिवर्तनशील है। आज प्रयाग तो कल मद्रास और परसों कानपुर तथा नरसों दिल्ली जा सकता है। चाहे हम उसे हर साल बदलते रहें! इससे उसके द्वारा ऐसे कार्योंका सूत्रपात सहसा नहीं किया जा सकता, जिनका कार्यालयके साथ परिवर्तन होनेमें असुविधा उत्पन्न हो सके।

कार्यकर्ता लोग भी जानते हैं हमें चलतू कार्य ही करना है, इसलिये वे अपने दिमागको अधिक कष्ट नहीं देना चाहते। आवश्यकता यह है कि खूब सोच विचारकर, आगापीछा देखकर, मनको खूब तौलकर ऐसा स्थान चुनना चाहिये जहाँ सम्मेलनका कार्यालय स्थायी रूपसे रहे। जबतक कोई विशेष परिस्थिति न उत्पन्न हो, सम्मेलनका अस्तित्व खतरेमें न हो तबतक स्थान परिवर्तनका नाम न लिया जाय। ऐसा होनेसे एक नहीं अनेक स्थायी कार्योंका सूत्रपात हो सकेगा। हिन्दी साहित्य सम्मेलनका उदाहरण हमारे सामने है। उसका स्थायी कार्यालय स्थायीरूपसे प्रयागमें है। अतएव उसके द्वारा पुस्तक प्रकाशनका कार्य धड़ल्लेसे हो रहा है, सम्मेलनके शिक्षा क्रमके अनुसार शिक्षा देनेके लिये हिन्दी विद्यापीठकी स्थापना हो गयी है, उसके अन्तर्गत कृषि शिक्षाके लिये डिस्ट्रिक्टबोर्ड और सरकारसे सहायता मिलनेका सूत्रपात हो गया है। कृषि शिक्षाके प्रत्यक्ष ज्ञानके लिये सरकारकी सहायतासे १०० एकड़ जमीन मिल गयी और एक सुविशाल ग्रन्थ संग्रहालय बनानेकी आयोजना हो रही है, जिसमें हिन्दीके मुद्रित-अमुद्रित नये पुराने ग्रन्थ और लेखकोंके चित्र, लेख, नमूने और कार्य संग्रहीत होंगे। भगेलू कार्यालयोंके द्वारा ऐसे कार्योंकी सुविधा नहीं हो सकती।

कार्यकर्ताओंके सम्बन्धमें भी कुछ कहना आवश्यक है। अभी सम्मेलनमें कार्यकर्ताओंका चुनाव होता है। बहुतसे लोग पदलालसामें उस समय स्वीकृत तो कर लेते हैं, परन्तु कामके समय समय नहीं दे सकते। फल यह होता है कि कागजोंमें नाम तो बहुतोंका छपा करता है; परन्तु एक दो कार्यकर्ता ही पिसते रहते और किसी तरह काम ढकेले जाते हैं। जिसका जिसपद पर चुनाव हो वह यदि उस पदका भार सँभालनेके लिये तैयार है तबतो उसे स्वीकार करे; अन्यथा संस्थाको हानि पहुँचानेका कारण न बने। एक बात और है, यदि हमें सम्मेलनसे प्रेम है और सम्मेलन चलाना है तो उसके लिये इतना फण्ड इकट्ठा करना चाहिये जिससे उसका काम अच्छी तरह चल सके। अवैतनिक माननीय कार्यकर्ताओंपर निरीक्षण और सिद्धान्त स्थिर करने मात्रका बोझ डालना चाहिये, शेष कार्य सम्पादनार्थ वैतनिक कार्यकर्ता होने चाहियें। यदि अवैतनिक कार्यकर्ताओंको क्लर्क और चपरासीका भी काम करना पड़ा तो उससे उसके सब काम चौपट होकर रहेंगे और एक बार फँस जानेके बाद फिर उस पदकी प्राप्तिका वह नाम भी नहीं लेगा। सबसे पहले हमें सम्मेलन कार्यालयके लिये एक योग्य, कार्यदक्ष वैतनिक सहकारी मन्त्री रखना चाहिये, जो सम्पूर्ण कार्यालयके सञ्चालनका मन्त्रीकी सलाहके अनुसार उत्तरदायी होगा। यथावश्यक क्लर्क तथा अन्य कार्यकर्ता भी रखकर सुव्यवस्थित कार्य सञ्चालन करना आवश्यक है।

### अन्य सार्वजनिक संस्थाओंसे सम्बन्ध

हमारा सम्मेलन एक वैज्ञानिक संस्थाका सञ्चालन करनेवाला महान विभाग है।

उससे यद्यपि राजनैतिक, धार्मिक, सामाजिक आदि संस्थाओंके आन्दोलनोंसे कोई प्रत्यक्ष सम्बन्ध नहीं है; तथापि अपने उद्देश्योंकी पूर्ति और सिद्धिमें जिस अंशमें कोई संस्था सहायक हो सके उस अंशमें हमें उससे सहयोग करनेमें हिचकना नहीं चाहिये। हमें समय समयपर अपना मार्ग साफ करनेके लिये, अपना कार्य साधनेके लिये जैसे सरकारके दरवाजे खटखटाने पड़ते हैं उसी तरह राष्ट्रके इस राष्ट्रीय अंगकी पूर्तिके लिये—

## राष्ट्रीय महासभा

—के सामने भी हमें समय समय पर अपने दावे पेश करने चाहियें। इस अंगकी पूर्तिके लिये योजना उपस्थित करनी चाहिये और उसकी सहायता और सहानुभूति प्राप्त करनेका प्रयत्न करना चाहिये। कुछ वर्ष पहले इस सम्बन्धमें कुछ उद्योग हमारी ओरसे होते थे तब कांग्रेसके प्रस्तावों और उसके सभापतिके भाषणोंमें देशी चिकित्सा पद्धतिका कभी कभी नाम निर्देश हो जाया करता था। राजनैतिक स्वराज्यके साथ यदि हमें चिकित्सा सम्बन्धी स्वराज्य प्राप्त न हो तो हम उस स्वराज्यको पूर्णांग-सम्पन्न नहीं समझेंगे। हिन्दू महासभा भी भारतके एक बहुत बड़े जनसमुदायकी प्रतिनिधि सभा है। इस हिन्दू विज्ञानकी उन्नतिके लिये उससे सहायता न मिले इसका कोई कारण प्रतीत नहीं होता। किन्तु उसके मञ्च तक हमें अपने विचार और अपनी योजना पहुँचानेका प्रयत्न करना चाहिये। हिन्दी-साहित्य सम्मेलनसे हमारा प्रत्यक्ष सम्बन्ध न होने पर भी हिन्दी भाषाके द्वारा आयुर्वेदीय ज्ञान फैलानेका, उसके द्वारा बड़ा प्रयास हो रहा है, उसकी परिक्षाओंमें आयुर्वेद एक विषय है और सर्वोच्च परिक्षामें तो "रत्न" की उपाधिकी एक प्रथक परीक्षा ही है। इसी तरह प्रयागकी महिलाविद्यापीठ भी अपनी परिक्षाओंके द्वारा स्त्रियोंमें आयुर्वेदिक ज्ञान फैलानेका बड़ा काम कर रही है। ऐसी सब संस्थाओंके साथ हमारी हार्दिक सहानुभूति है और आवश्यकता पड़ने पर हम उन्हें अपने विषयमें उचित सहायता और परामर्श देनेके लिये तैयार हैं। भारतीय यूनिवर्सिटियोंसे जब एलोपैथी चिकित्सा विज्ञानकी उपाधि देनेकी व्यवस्था है तब कोई कारण नहीं कि उनके द्वारा आयुर्वेदकी उपाधियोंकी व्यवस्था न हो। किन्तु इसके लिये खाली प्रस्ताव पास करनेसे काम नहीं चलेगा बल्कि प्रस्तावके साथही उन संस्थाओंके अधिकारियों और उनके कोर्टके सभासदोंसे भी बारम्बार मिलकर प्रयत्न करना पड़ेगा। जब काशीके हिन्दू विश्वविद्यालयने इसका स्तुत्य उदाहरण लेकर मार्ग प्रदर्शन किया है तब अन्य विश्वविद्यालयोंको भी उसका अनुकरण करना अनुचित कैसे कहा जा सकता है? हिन्दू विश्वविद्यालयमें आयुर्वेदकी खाली पढाई ही नहीं होती बल्कि १०० से अधिक रोगियोंके रखनेका अस्पताल, रोगियोंको दवा देनेका औषधालय, एक पुस्तकालय, वस्तु संग्रहालय, औषध निर्माण

शाला और वनौषधिउद्यानका भी प्रबन्ध होगया है। अभी विश्वविद्यालयके स्वरूपके अनुसार अस्पतालकी बिल्डिङ्गको छोड़ अन्य प्रयास भले ही स्वल्प जचें; किन्तु जो कुछ हो रहा है वह अभिनन्दनीय और आशाजनक है। इसी तरह सनातनधर्म सभा, आर्यसमाज, गुरुकुल; ऋषिकुल आदि जितनी सार्वजनिक संथाएँ हैं और जिनसे अयुर्वेदके अभ्युदयमें हमें कुछ सहानुभूति प्राप्त हो सकती है उनसे समय-समयपर हमें सम्बन्ध स्थिर करनेका प्रयत्न करते रहना चाहिये।

## आयुर्वेदमहाविद्यालय

वैद्योंकी शक्ति कितनी है, शक्ति होनेपर भी हमारी परस्परकी खींचातानीके कारण उस शक्तिका विनियोग कितना हो सकता है, यह तो दूसरी बात है; किन्तु यह आवश्यक अवश्य है कि प्रत्यक्ष वैद्योंकेही द्वारा प्रस्थापित और सञ्चालित एक आयुर्वेद महाविद्यालयकी नितान्त आवश्यकता है। इस विषयमें वर्षों पहिले सम्मेलनने प्रस्ताव पास किया था और कुछ प्रधान वैद्योंके उद्योगसे तथा स्वर्गीय रीवाँ नरेश महाराजा वेङ्कटरमणसिंहजू देव बहादुरके अवलम्बन दानसे इसका काम बहुत कुछ आगे बढ़ गया था, यही नहीं किन्तु एक छोटे विद्यालयकी स्थापना हो भी चुकी थी; किन्तु वैद्यसमाजकी शिथिलताके कारण, कृपणताके कारण और इस भावके कारण कि अमुक स्थानमें ही विद्यालय क्यों बने हमारे स्थानमें क्यों न बने, हम अपने यहाँका एकत्र किया हुआ रुपया दूसरी जगह क्यों जाने दें, वह विद्यालय बन्द हो गया और उसका उद्योग भी शिथिल पड़ गया। ये भावनाएँ मनुष्य स्वभावके अनुकूल कितनी ही हों; किन्तु कार्य साधनकी सुविधाके लिये रुकावट डालनेवाली और घातक हैं। कमसे कम एक आदर्श-आयुर्वेद-महाविद्यालय वैद्यसम्मेलन और वैद्योंके उद्योगसे स्थापित होना और उन्हींके सम्मिलित तन्त्रसे चलना आवश्यक है। इसके बिना हम आदर्श शिक्षाप्रणालीके प्रचलनके लिये आदर्श ढङ्गोंके व्यवहारके लिये, आदर्श वैद्योंकी तैयारीके लिये व्यावहारिक प्रयोग करनेमें समर्थ नहीं हो सकते। यह सत्य है कि जहाँ तहाँ सरकारी विद्यालय खुल रहे हैं और प्रगतिशील अनुकूलता रहनेसे प्रायः सभी प्रान्तोंमें ऐसे विद्यालयोंकी स्थापना हो जावेगी तो भी सरकारी तन्त्रका धीमापन हम अच्छी तरह जानते और समझ सकते हैं, उसपर प्रत्यक्ष दाब रखकर शीघ्र प्रगतिके लिये आदर्श द्वारा जोर देना हमसे बन नहीं पड़ेगा और जो उन्नति हम शीघ्र करना चाहते हैं वह हो नहीं सकेगी। यह सत्य है कि देशके अनेक भागोंमें उत्साही और दानी धनियोंके द्वारा अथवा सद्वैद्योंके उद्योग द्वारा कुछ विद्यालय स्थापित हुए हैं और इसके लिये उनके स्थापनकर्त्ता धन्यवाद-भाजन हैं; किन्तु ऐसे विद्यालयोंकी शक्ति परिमित है और उनसे यह आशा करना कि वे विद्यालयके सभी उपांग अपने यहाँ चला सकेंगे

यह सम्भव नहीं है। ऐसी दशामें होना यह चाहिये था कि ऐसे विद्यालय अपनी शक्ति और उपस्थित साधनोंके द्वारा शिक्षा देकर विद्यार्थी तैयार करें और विशेष ज्ञान तथा प्रत्यक्ष कार्यदर्शनके लिये उन्हें सम्मेलन सञ्चालित महाविद्यालयमें कुछ निश्चित समयके लिये भेजें। ऐसा होनेसे नये जमानेकी टक्कर लेनेके लिये हम अच्छे वैद्य तैयार कर सकेंगे और जमानेकी दौड़में अपनेको उपयुक्त सिद्ध कर सकेंगे।

एक अच्छे विद्यालयसे हमारा मतलब यह है कि उसके साथ आवश्यक सब अंग रहें। (१) अष्टांग आयुर्वेदकी शिक्षाके लिये विद्यालय रहे (२) रोगियोंको देखकर रोग और निदानका प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त करने, औषधि वितरणका ढंग सीखने, रोग और रोगीकी अवस्था विशेषमें निदान, पथ्यापथ्य और रोगपरिज्ञानका प्रत्यक्ष अनुभव प्राप्त करनेके लिये अतुरालय रहे (३) स्वास्थ्य सुधारने और रोग विशेषकी चिकित्साके लिये, विशेष ज्ञानप्राप्तिकी सुविधाके लिये आरोग्यशाला अथवा सेनिटोरियम रहे (४) औषधालयकी व्यवस्था और रोगी देखकर दवा देनेकी शिक्षा देनेके लिये धर्मार्थ औषधालय रहे (५) स्त्री और बालकोंके रोग और अवस्थाकी व्याधिके परिज्ञान और अभ्यासके लिये स्त्री विभाग रहे (६) औषधियोंके बनानेकी शिक्षा देने और रसप्रक्रिया सिखानेके लिये भेषजनिर्माणशाला और रसशाला रहे (७) प्राचीन तथा अर्वाचीन पद्धतियोंके अनुसार अनुभव प्राप्त कर विविध प्रकारके आविष्कार और अनुसन्धान करनेके लिये प्रयोगशाला रहे (८) प्रत्यक्षज्ञान और वस्तुपरिचयके लिये प्रदर्शिनी रहे (९) चिकित्साविज्ञानके तुलनात्मक ज्ञानसम्पादनकी सुविधाके लिये अच्छा पुस्तकालय रहे और (१०) वनौषधियोंके प्रत्यक्षज्ञान और अनुभवके लिये भेषज उद्यान रहे। यह कार्य छोटे साधनोंसे खुले हुए विद्यालयोंके द्वारा कभी नहीं हो सकता। अतएव एक केन्द्रस्थानमें देश भरकी शक्ति और पूँजीसे सञ्चालित एक आयुर्वेदमहाविद्यालयकी बहुत आवश्यकता है। किन्तु यदि इस समय यह अशक्य हो तो कमसे कम प्रत्येक प्रान्तमें किसी प्रचलित विद्यालयको सम्मेलन अपना ले और उसकी उन्नति और शिक्षा आदिका सञ्चालन करे। कलकत्तेके कविराज यामिनीभूषण राय और महामहोपाध्याय कविराज गणनाथसेन सरस्वतीके द्वारा स्थापित अष्टांगआयुर्वेदविद्यालय, मद्रासका पुण्यश्लोक स्वर्गीय पं० डी० गोपालाचार्लु संस्थापित विद्यालय, बम्बईके आदर्शकर्मी यादवजी भाई, पं० हरिप्रपन्न आदि द्वारा सञ्चालित विद्यालय अथवा प्रभुराम आयुर्वेदविद्यालय, पञ्जाबमें डी० ए० वी० कालेज सञ्चालित विद्यालय, दिल्लीमें बनवारीलाल आयुर्वेदविद्यालय, संयुक्तप्रांतमें कानपुर, पीलीभीत, ऋषिकेश अथवा हरिद्वारके विद्यालय, बिहारमें आयुर्वेदरत्नाकर पं० व्रजविहारी चतुर्वेदी द्वारा प्रस्थापित हाजीपुरका विद्यालय हाथमें कर अपने शिक्षाकेन्द्र स्थापित किये जा सकते हैं। इसके सिवाय कुछ बड़े शहरोंमें ऐसी पाठशालाएँ भी स्थापित हों जिनमें उस नगर के दो चार उत्साही और सुयोग्य वैद्य अवैतनिकरूपसे शिक्षा दें और यथासम्भव

प्रत्यक्ष कर्मदर्शनकी भी सुविधा करावें। इनमें तैयार हुए वैद्य अनायास कुछ दिनों किसी प्रान्तिक विद्यालयमें जाकर विशेषज्ञान और कर्मदर्शनका अनुभव प्राप्त कर सुयोग्य चिकित्सक बन सकेंगे। ऐसी पाठशालाओंमें छोटा पुस्तकालय, औषधालय, प्रयोगशाला, वस्तु-संग्रह, शारीरिक नकशे, अस्थिकंकाल तथा आवश्यक बैठने और पढ़ानेके फर्नीचर अलम् रखना बस होगा। बारी बारीसे प्रतिष्ठित वैद्योंके यहाँ जाकर भी प्रत्यक्ष कर्मदर्शनका अनुभव प्राप्त किया जा सकता है। इसके लिये आवश्यक व्यय वैद्योंके उद्योग और नगरके धनियोंसे प्राप्त किया जा सकता है।

## एकसा पाठ्यक्रम

ऐसा होनेसे आयुर्वेदविद्यापीठ निर्धारित पाठ्यक्रमका प्रचार सार्वदेशिक रूपसे किया जा सकता है और कहीं कोई, कहीं कोई पाठ्यक्रम प्रचलित होनेसे शिक्षाके आदर्शमें जो विषमता आ सकती है उससे देशको बचाया जा सकता है। इसके सिवाय पास पास और अधिक संख्यामें आयुर्वेदिक शिक्षाकी सुविधा होनेसे इस विद्याके अभिलाषियोंकी अभिलाषा सहज ही पूर्ण हो सकेगी। इससे उन लोगोंके उद्योगमें आपही रुकावट आवेगी जो परीक्षाओंका ढकोसला कर सस्ती पदवियाँ बाँटनेका व्यापारसा कर रहे हैं। एकसा शिक्षाक्रम होनेके साथही विद्यालयोंमें परीक्षा भी एकसी होनी चाहिये और उत्तीर्ण होनेवालोंको पदवियाँ भी एकसी देनी चाहियें। आयुर्वेद विद्यापीठकी पदवी हैं ही। सरकारी परीक्षा होनेसे उसकी पदवी भी प्रचलित होंगी। अब भिन्न भिन्न संस्थाएँ और विद्यालय अधिक पदवियोंकी संख्या न बढ़ावें यही उचित है। देशमें अधिक पदवियोंकी भरमार होनेसे जनताको असली और नकली पदवी समझनेमें अड़चन पड़ती है। इसलिये नकली पदवियोंकी वृद्धि हो रही है। ऐसी पदवियोंको रोकनेके लिये सम्भवतः सरकारी बोर्ड कुछ कार्रवाई करें; किन्तु सम्मेलन अधिक शक्ति न रखते हुए भी समय समय यह घोषणा कर सकता है, कि अमुक पदवियाँ मान्य हैं और अमुक विश्वास योग्य नहीं है।

## पाठ्यक्रम संशोधन

आयुर्वेदविद्यापीठ निर्मित और वैद्यसम्मेलन स्वीकृत पाठ्यक्रम इस समय देशमें एक आदर्श पाठ्यक्रमके रूपसे प्रचलित है। किसी विद्यालय अथवा संस्थाको जब आयुर्वेदिक शिक्षाका विचार करना पड़ता है, तब आयुर्वेदविद्यापीठका पाठ्यक्रम ही आधार और आदर्शरूपसे सामने आता है। सरकारी बोर्ड और हिन्दू-विश्वविद्यालय आदिको भी इसीसे अच्छी सहायता और सुविधा मिली है। यह सब गौरवकी बात अवश्य है; परन्तु समय समय पर हमें अनुभवके आधार पर उसमें संशोधन करते रहना चाहिये। हमारा पाठ्यक्रम सिद्धान्त और आदर्शकी दृष्टिसे तो बहुत

अच्छा है; परन्तु प्रत्यक्ष व्यवहारकी दृष्टिसे पढ़ानेमें उतना सुविधाजनक नहीं है। हमने प्रत्येक विषयके लिये चरक-सुश्रुत और वाग्भटके अंशों और अध्यायोंका उल्लेख किया है; किन्तु इससे एक तो एक विषय तीन तीन वार पढ़ना पड़ता है, दूसरे पढ़नेवालोंपर बोझा अधिक पड़ता है। आयुर्वेदाचार्य और आयुर्वेदविशारदवालोंके लिये तो यह ढङ्ग भी विषयानुसार पाठ्यक्रमकी पुस्तकें वननेसे ठीक होगा; किन्तु "भिषक" श्रेणीवालोंके लिये उनकी योग्यता और मस्तिष्कसे अधिक भार उन पर पड़ जाता है। साथही इसमें स्त्रीचिकित्सक तथा दाई-साविका तैयार करनेके लिये और कम्पौंडरीके कामके लिये उपयुक्त उपवैद्य तैयार करनेकेलिये पृथक योजना हमें उपलब्ध नहीं होती। अतएव इस सम्बन्धमें हम यदि कुछ पुनर्विचार कर संशोधन करें तो अनुचित नहीं होगा।

## हिन्दीमें वैद्यकशिक्षा

हमारी विद्याके सम्पूर्णप्रतिष्ठित और आर्षग्रन्थ संस्कृतभाषामें हैं; इसलिये उच्च आयुर्वेदिक शिक्षाका आदर्शतो संस्कृतमें हमें रखना ही पड़ेगा; परन्तु साथ ही यह भी रखने की बात है कि कोई भी विज्ञान कभी किसी भाषाकी चहारदीवारीमें वन्द नहीं रखा जा सकता। विज्ञानको विस्तृत मैदान चाहिये और किसी भाषामें ही आवद्ध रखना उसे सम्भव नहीं है। संस्कृत हमारी सभ्यताकी भाषा है, हमारी धर्मकी भाषा है, हमारी प्राचीन देशव्यापी भाषा भी है। किसी अंशमें यह भी सत्य है कि आर्ष-ग्रन्थोंका रहस्य संस्कृत भाषामें जैसी खूबीसे प्रकट होता है वैसी सफाईसे शायद अनुवादमें न खुले, मामूली ज्ञानविस्तारके लिये अनुवादसे काम चलाया जा सकता है। "आयुर्वेद विशारद" और "आयुर्वेदाचार्यकी" परीक्षाएँ ज्योंकी त्यों संस्कृतमें रहें और भिषक् परीक्षा भी सभी प्रान्तिक भाषाओंमें ज्योंकी त्यों प्रचलित रहे। हमारे देशकी राष्ट्रीयभाषा इस समय हिन्दी है। आलइण्डिया कांग्रेस कमेटीके काममें भी अब हिन्दी भाषा अनिवार्य रूपसे व्यवहृत होती है। हिन्दू महासभा और हमारे वैद्य-सम्मेलनके व्यवहारमें भी इसका अबाध व्यवहार होता है। यह भारतके सभी प्रान्तोंमें समझी और पढ़ी जाती है। मद्रास, आसाम, सिन्ध आदि जिन प्रान्तोंमें इसका विपुल प्रचार नहीं वहाँ भी हिन्दीसाहित्यसम्मेलनके उद्योगसे इसका आवश्यक प्रचार हो रहा है। संस्कृतकी अपेक्षा इसका सीखना सरल और कुछ महीनोंका काम है। इस समय देशमें हमें वैद्योंकी संख्या खूब बढ़ाना अभीष्ट है, देशके सभी भागोंमें पढ़े लिखे वैद्योंको पहुँचा देना हमारा कर्त्तव्य है। डिस्ट्रिक्टबोर्डों और म्युनिसिपल-बोर्डोंमें वैद्योंकी संख्या दिनों दिन बढ़ती जानेकी आशा है। कम आमदनीवाले और छोटे बोर्ड भी थोड़े वेतनमें शिक्षित वैद्य पा सकें, इसलिये हमें परीक्षाका ढंग कुछ उन्नति शील करना होगा। सभी प्रान्तिक भाषाओंमें परीक्षाओंकी वृद्धि करना

अनुविधाजनक है। ऐसी दशामें राष्ट्रभाषा हिन्दीमें कुछ परीक्षाएँ बढ़ा दी जाँय, तो शायद अनुचित नहीं होगा। हम नहीं चाहते कि परीक्षाका आदर्श घटाया जाय। इसलिये भिषक परीक्षाके बाद दो परीक्षाएँ और बढ़ा दी जायँ। किन्तु उनका पाठ्य-क्रम वही रहे जो विशारद और आचार्यका है। भेद इतना ही रहे कि जो परीक्षार्थी आयुर्वेद विशारदके प्रश्नोंका उत्तर संस्कृत भाषामें दें उन्हें उत्तीर्ण होनेपर "आयुर्वेद विशारद" की उपाधि दी जाय और जो उन्हीं प्रश्नपत्रोंका उत्तर हिन्दीभाषा द्वारा दें उन्हें "भिषग्भूषण" की उपाधि दी जाय; इसी तरह जो परीक्षार्थी आयुर्वेदाचार्यके प्रश्नपत्रोंका उत्तर संस्कृत भाषा द्वारा दें उन्हें "आयुर्वेदाचार्यकी" उपाधि दी जाय और जो उन्हीं प्रश्नपत्रोंका उत्तर हिन्दीभाषा द्वारा दें; उत्तीर्ण होनेपर उन्हें "भिषग्रत्न" की उपाधि दी जाय। इन दोनों परीक्षाओंमें बैठनेवालोंको "भिषक्" परीक्षा अनिवार्य हो। अर्थात् पहले भिषक् परीक्षा देनेके बादही "भिषग्भूषण" में परीक्षार्थी सम्मिलित किया जाय और भिषग्भूषण होनेके बादही भिषग्रत्नकी परीक्षामें कोई बैठ सके। अर्थात् परीक्षाओंकी एक श्रेणी भिषक, भिषग्भूषण और भिषग्रत्नकी रहे और दूसरी उच्च श्रेणी आयुर्वेद विशारद और आयुर्वेदाचार्यकी रहे। सम्मेलन चाहे तो इस विषयको विचार कोटिमें लेकर इसे कार्यमें परिणत कर सकता है।

## भिषक्परीक्षा

भिषक्परीक्षा इसलिये प्रवर्तित की गयी थी कि साधारण कोटिके वैद्य तैयार किये जायँ जो विशेषकर देहातोंके लिये उपयोगी हो सकें; क्योंकि देहातियोंको पठित वैद्योंकी औषधि कम व्ययमें मिलना सुगम हो जाय। किन्तु भिषक्परीक्षा इस समय त्रिशंकुकी अवस्थामें है। न तो कोई उसका पाठ्यक्रम है और न कोई उसका आदर्श मालूम होता है। हमारी नियमावली एक वाक्यमें उसके भाग्यका निपटारा कर देती है कि भिषक्का पाठ्यक्रम "आयुर्वेद विशारदके समान होगा" किन्तु इस श्रेणीके परीक्षार्थियोंके साथ सहृदयता और सहानुभूतिके साथ विचार करनेसे विदित होगा कि यह उनकी शक्ति और मस्तिष्कसे अधिक उनपर बोझा लादना है। विशारदके पाठ्यक्रममें प्रत्येक विषयके लिये चरक-सुश्रुत और वाग्भटके अध्याय और अवतरण अनिवार्य रूपसे छोयांश रखे गये हैं। इन आर्षग्रन्थोंका समझना उनके लिये सुविधा-जनक नहीं है। मेरी समझमें इस श्रेणीके परीक्षार्थियोंके लिये कुछ पुस्तकोंका निर्देश कर देना आवश्यक है। जिससे वे निश्चित रूपसे पठनीय ग्रन्थोंको तैयार कर सकें। उदाहरणके लिये मैं विषयानुसार यहाँ कुछ पुस्तकोंका निर्देश करता हूँ—

१ स्वस्थवृत्त—आरोग्यविधान और अष्टाँगहृदयके १ से ८ अध्याय तक।

२ रोगविज्ञान—माधवनिदान और नाड़ी परीक्षा।

३ द्रव्यगुणशास्त्र—हरीतक्यादि निघण्टु और अभिनव निघण्टुके वे द्रव्य और अंश जो हरीतक्यादि निघण्टुमें नहीं है।

४ शारीरशास्त्र—हमारे शरीरकी रचना।
५ कायचिकित्सा—चक्रदत्त, भावप्रकाश, शार्ङ्गधर, गदनिग्रह, इनमेंसे कोई
६ रसायन और वाजीकरण—अष्टांगहृदयका ३९ और ४० अध्याय।
७ रसतन्त्र—रसेन्द्रसार संग्रह अथवा भावप्रकाश और शार्ङ्गधरके सम्बन्धी अंश और औषधिय।
८ अगदतन्त्र—पं० धर्मानन्दशास्त्री आयुर्वेदाचार्य कृत अगदतन्त्र अथवा हृदयके उत्तर स्थानके ३५, ३६, ३७ और ३८ अध्याय।
९ शल्यतन्त्र—अष्टांगहृदय सूत्रस्थान अध्याय २५ से ३० अध्याय शारीरस्थान ३, ४ अध्याय, चिकित्सा स्थान १३, १८ अ और उत्तर स्थान ८ से ३० अध्याय तक।
१० प्रसूतितन्त्र—कानपुर चिकित्सक कार्य्यालयसे प्रकाशित प्रसूतितन्त्र।
११ कौमारभृत्य—कौमारभृत्य पं० किशोरीदत्तशास्त्री-प्रकाशित।

सम्मेलन और आयुर्वेदविद्यापीठ इसमें आवश्यक संशोधन कर अपनी वलीमें इसका पृथक् उल्लेख कर दे तो इस परीक्षाके परीक्षार्थियोंका पाठ्यक्रम निश्चित रूपमें आजायगा।

## स्त्रीचिकित्सकवर्ग

यद्यपि कुछ स्त्रियोंने आयुर्वेद विद्यापीठकी परीक्षाएँ उत्तीर्ण की हैं, तथापि इ संख्या अभी अंगुलियोंमें गिनने लायक है। विद्यापीठके पाठ्यक्रमने पढ़ी-ि स्त्रियोंका उतना भी आकर्षण नहीं किया, जितना "महिलाविद्यापीठके" वैद्यक ि ने उसकी परीक्षामें बैठनेके लिये स्त्रियोंको खींचा है। देशमें स्त्रीचिकित्सकोंकी आवश्यकता है। पर्दे और लज्जाशीलके कारण अधिकांश स्त्रियाँ पुरुष वैद्योंसे खोलकर अपनी बीमारीके हाल नहीं बतला सकतीं और यदि उन्हें सुयोग्य चिकित्सक प्राप्त हों तो पुरुषोंकी अपेक्षा उन स्त्रियोंसे दवा कराना वे अधिक करेंगी। हमारे विद्यापीठकी परीक्षा उत्तीर्ण करनेवाली स्त्रियोंने चिकित्सा-व्यव कैसी सफलता प्राप्त की इसकी रिपोर्ट और जानकारी तो हमारे पास नहीं है, ि हम देखते हैं कि स्त्रीचिकित्सा-सम्बन्धी कुछ नवीनताको प्रवर्तितकर प्रयागकी यशोदा देवीजीने रोगी संख्यः और द्रव्य प्राप्तिकी दृष्टिसे अच्छी सफलता पायी आवश्यकता तो यह है कि स्त्रीचिकित्सा सम्बन्धी शिक्षाके लिये एक पृथक विद्या हो, जिससे पढ़ी-लिखी स्त्रियोंको आयुर्वेदकी शिक्षा प्राप्त करनेमें कोई संकोच न इस ओर उन स्त्रियोंको उत्तेजना दिलायी जा सकती है जिनके जिम्मे सन्तान और गृहस्थीके कामोंका अधिक भार नहीं है। यदि ऐसा हो जाय तो देशकी अ विधवाओंकी जीविकाका प्रश्न भी इसके द्वारा सहजही हल हो सकता है। विद्य

का प्रश्न तो सहजही हल नहीं हो सकता; किन्तु आयुर्वेदविद्यापीठ स्त्रीचिकित्सकोंके लिये एक अच्छा पाठ्यक्रम शीघ्रही तैयार कर सकता है और उसे ऐसा करना भी चाहिये। ऐसे पाठ्यक्रममें १ स्वास्थ्यविज्ञान २ द्रव्यगुणशास्त्र ३ शारीरका सामान्य और स्त्री तथा बालकोंकी शरीर रचनाका विशेषज्ञान ४ रसशास्त्रका सामान्य ज्ञान ५ साधारण रोगोंका साधारण ज्ञान और स्त्रियों तथा बालकोंके रोगोंका विशेष ज्ञान ६ कायचिकित्सा सम्बन्धी साधारण रोगोंका साधारण ज्ञान और स्त्री रोगोंका विशेष ज्ञान ७ गर्भधारण, गर्भ रक्षण, धात्रीशिक्षा और प्रसूतिशास्त्रका विशेषज्ञान ८ कौमार-भृत्य ९ शल्य और शालाक्य तन्त्रका सामान्यज्ञान १० अगदतन्त्रका सामान्य ज्ञान और ११ नर्स तथा सेविकाका ज्ञान प्राप्त हो ऐसी बातें रखना आवश्यक होगा। भिषकपरीक्षाके सामान स्त्रीचिकित्साकी परीक्षा भी अलग होनी चाहिये और उसके प्रश्नपत्र भी अलग ही बनाये जायँ। उत्तम तो यह होगा कि पाठ्यक्रम स्त्रीचिकित्साके लिये और दूसरा दाई-साविका तथा नर्स तैयार करनेके लिये बनाया जाय। पाश्चात्य विद्वानोंने इस विषयके साहित्यका निर्माण किया है। उसका उपयोगी अंश अपने ढङ्ग पर लेकर इस सम्बन्धकी पुस्तकें तैयार होनी चाहिये।

## उपवैद्य-कम्पौण्डर

हमारे विद्यापीठमें कम्पौण्डर अर्थात् उपवैद्य तैयार करनेके लिये भी एक पाठ्य-क्रम तैयार करना चाहिये। जमानेकी माँग और आवश्यकताके अनुसार अब वैद्योंको भी कम्पौंडर रखने पड़ते हैं और नये आदमी तैयार करनेमें बहुत समय लग जाता है। यदि आवश्यक शिक्षा और औषधिदानक्रम सीखे हुए उपवैद्य तैयार होने लगें तो वैद्योंको बहुत सुविधा हो जायगी। इस श्रेणीके लिये निम्नलिखित विषयोंका ज्ञान अपेक्षित है—

१ पारिभाषिक शब्द कोष—परिभाषाप्रदीप, २ पथ्यापथ्य—पथ्यापथ्यदर्पण, पथ्यापथ्य निरूपण, ३ अनुपान—अनुपान तरङ्गिणी, अनुपानकल्पतरु, औषधि-निर्माणपद्धति, ५ औषधिमिश्रण पद्धति, ६ औषधिदान व्यवस्था, ७ औषधियोंका हिसाब रखना, ८ सांकेतिक चिह्नोंका ज्ञान, ९ नुसखे लिखनेका ढङ्ग, १० औषधालय-आलमारी, यन्त्रशस्त्र और शीशियोंके रखने और सजाने का ढङ्ग। इन विषयोंको लेकर एक पुस्तक निर्माण करनेकी आवश्यकता है।

## पाठ्यक्रमकी पुस्तकें

हमने विद्यापीठकी नियमावलीमें प्रत्येक विषयके ज्ञानके लिये चरक-सुश्रुत और वाग्भटके अध्यायोंका उल्लेख किया है; किन्तु पढ़ने और पढ़ानेवालोंके लिये इसमें बहुत असुविधा होती है। पाठ्यक्रमको आधार रख नयी पुस्तकें तैयार करनेकी बहुत

आवश्यकता है। पुस्तकोंका विवेचन ऐसा हो कि जहाँ विषयवर्णन तीनों आर्ष ग्रन्थोंमें समान रूपसे हो वहाँ उसका वर्णन कर मतभेदकी बातें खोल दी जायँ। यदि कोई बात किसी ग्रन्थमें कुछ अन्तर या घुमावके साथ हो तो वह भी दर्शा दी जाय। श्रीमान् महामहोपाध्याय कविराज गणनाथ सेन महोदयने शारीर और निदान ग्रन्थकी कमी पूर्ण करनेकी आयोजना की है और आशा है वह शीघ्र समाप्त हो जायगा। इसी तरह व्यवहारायुर्वेद, मानसरोग, शल्यतन्त्र और शालक्यतन्त्र पर भी संस्कृत अथवा हिन्दीमें पुस्तकें तैयार होनी चाहिये। नाड़ीविज्ञान, प्रसूतितन्त्र और कौमारभृत्यपर हिन्दीमें राजवैद्य किशोरीदत्त शास्त्रीजीने एक-एक पूर्ण पुस्तक छपायी है, इनसे अभी काम निकाला जा सकता है? अगदतन्त्र परभी एक नयी पुस्तक पं० धर्मानन्द शास्त्रीजीने तैयार की है; आशा उससे भी एक सामयिक आवश्यकता पूर्ण हो जायगी। नेत्ररोग चिकित्सापर भी एक पूर्ण ग्रन्थ श्रीमान् डाक्टर मुञ्जे तैयार कर रहे थे। आयुर्वेदविद्यापीठको अप्रस्तुत ग्रन्थोंकी पूर्तिके लिये उद्योग करना चाहिये और आवश्यकता हो तो पुस्तकें तैयार कर उसे स्वयं प्रकाशित करना चाहिये।

## सम्मेलन-पत्रिका

जब पहिले वैद्यसम्मेलनपत्रिका प्रकाशित हुई तब उसका यही उद्देश्य सोचा गया था कि वैद्यसम्मेलनके कार्योंका उसके द्वारा सर्वसाधारणको ज्ञान कराया जा सकेगा, आयुर्वेदके आवश्यक विषयोंपर प्रकाश डाला जा सकेगा। किन्तु सम्मेलनपत्रिकाकी परिस्थिति कुछ अच्छी नहीं है। उसका अच्छा सम्पादक होना चाहिये। वह चाहे मासिक पत्रिका रहे, चाहे ऋतुपत्रिका अथवा चाहे त्रैमासिक रूपमें रहे, परन्तु उसकी व्यवस्था अच्छी हो। आयुर्वेद और चिकित्सा विज्ञानके सामयिक विषयोंपर उसमें विवेचन होता रहे, समय-समयपर देशी चिकित्सापद्धति और वैद्योंपर. जो आक्षेप हुआ करते हैं, उनका जोरदार उत्तर दिया जाया करे और जहाँ वैद्योंको सच-मुच कमजोरी हो वहाँ भी विविध लेखों द्वारा वैद्यसमाजका ध्यान आकर्षित करते रहना चाहिये। आयुर्वेदके किन अंगों-उपांगों और विषयोंकी पूर्ति अथवा संशोधनके लिये क्या करना चाहिये इसमें विद्वानोंकी सम्मति संग्रह करते हुए उपाय और ढंग काममें लाते रहना चाहिये। वैद्यसम्मेलनकी वार्षिक रिपोर्ट और प्रति वर्ष सम्मेलनमें पढ़नेके लिये स्वीकृत होनेवाले अच्छे निबन्ध भी इसमें प्रकाशित होते रहें पत्रिकाका अच्छा सम्पादन करनेके लिये सुयोग्य सम्पादक भी दरकार होगी। यदि अवैतनिक रूपसे इसके करानेमें असुविधा हो तो कुछ रकम सम्पादकको पुरस्कार अथवा आन-रेरियमके लिये भी स्वीकृत करना अच्छा होगा।

## आयुर्वेदका वार्षिक इतिहास

जहाँ वैद्य सम्मेलनके सालभरके किये हुए कार्योंका विवरण प्रति वर्ष प्रकाशित

होता है तहाँ आयुर्वेदके वार्षिक इतिहासपर भी प्रकाश डालनेवाली एक पुस्तक प्रति वर्ष प्रकाशित होनेकी आवश्यकता है। इसमें इन सब बातोंका वर्णन किया जाय कि साल भरके भीतर देशमें आयुर्वेदसम्बन्धी क्या क्या कार्य हुए, आयुर्वेदके सम्बन्धमें किसने कब और कहाँ क्या अभिप्राय प्रकट किया, सरकार, रजवाड़े, सर्व-साधारण, कौंसिल, सभा सोसायटियों, म्युनिसिपैलिटियों, डिस्ट्रिक्टबोर्डों आदिके द्वारा क्या हित और अनहितकी बातें हुईं; सार्वजनिक मासिक, साप्ताहिक, दैनिक आदि पत्रोंमें आयुर्वेदके सम्बधमें कैसी चर्चा रही; सालभरमें आयुर्वेद सम्बन्धी कौन बढ़िया पुस्तकें और सामायिक पत्र प्रकाशित हुए, कौन प्राचीन पुस्तकोंकी खोज कहाँ-कहाँ हुई, आयुर्वेदविद्यापीठ सम्बन्धी ज्ञातव्य विषय भी इसमें रहें, आयुर्वेद सम्बन्धी कहाँ-कहाँ कारखाने, धर्मार्थ औषधालय, अतुरालय, आरोग्यशाला, पाठ-शाला, उद्यान, प्रदर्शिनी प्रभृति हैं उनका वर्णन भी आना चाहिये मेरी समझमें इस कार्यके लिए एक अलग समिति रहे और वह सालभर बराबर इसके लिये साहित्य-संग्रह करती रहे। इससे हमारे आयुर्वेदकी उन्नति-अवनति और परिस्थितिका प्रतिवर्ष ज्ञान होता रहेगा और वैद्य सम्मेलनका प्रभाव विस्तार कहीं अधिक होता रहेगा। पहले कुछ वर्षों तक इसका एक स्वरूप लोगोंके सामने आता रहा है। इस क्रमको आगे जारी रखना अच्छा ही है।

## वैद्यडाइरेक्टरी

वर्षों पहले सम्मेलनने वैद्योंकी एक डाइरेक्टरी तैयार करनेकी आवश्यकता समझी थी और स्वर्गवासी पं० जटाशङ्कर लीलाधर त्रिवेदी महोदयने इस कार्यको अपने जिम्मे लिया था। उन्होंने इस विषयमें कुछ काम भी किया था; किन्तु वे अपने जीवनमें इसे पूरा न कर सके। अन्य सज्जनोंने भो इसे पूरा करनेका मंसूबा किया, किन्तु अभी तक यह हुआ नहीं। आवश्यकता है कि वैद्यसम्मेलनकी स्थायीसमिति स्वयं इस कार्यको उठा ले और एक उपसमिति बनाकर इसे पूर्ण करे। जो उपसमिति आयुर्वेदका वार्षिक इतिहास तैयार करनेके लिये रहे उसेही यह काम भी सौंपा जा सकता है। जिन सज्जनोंने इसके लिये जो सामग्री इकट्ठी की है उसे तथा नये प्रयत्नसे साहित्य उपलब्ध कर एक वर्षमें यह कार्य सम्पन्न किया जा सकता है। यों तो यह ऐसी वस्तु है कि कभी भी सम्पूर्ण न मानी जाय; परन्तु काम चलाऊ काम तैयार हो सकता है। प्रति तीन या पाँच वर्षमें इसका संशोधन या नया संस्करण निकाला जाया करे। सम्प्रति इसमें इतनी बातोंका उल्लेख बस होगा—

(१) अकारादि क्रमसे वैद्योंका नाम, पता, जाति, जन्म, सेवा, अभ्यास या योग्यता, भाषा, दी हुई परीक्षा कौन और कहाँ, कोई उपाधि है तो कौन और कहाँसे कोई आश्रय आदि है तो कैसा और कहाँ, वैद्यकके सिवाय कोई अन्य व्यवसाय है,

कोई पुस्तक लिखी है तो कौन-कौन, किसी प्रकारकी विशेष योग्यता या अनुभव किया हो तो, अन्य आवश्यक बातें।

( २ ) मुद्रित ग्रन्थ, अमुद्रित ग्रन्थका नाम, मुख्य विषय, लेखक-प्रकाशक, भाषा, मिलनेका पता या किसके पास है, अनुवाद ग्रन्थ।

( ३ ) वैद्यक शिक्षा सम्बन्धी संस्थाएँ, उनके नाम, सञ्चालक, आश्रय, अभ्यासक्रम, शिष्यवृत्ति, अभ्यासकी अवधि आदि।

( ४ ) वैद्यक सम्बन्धी सामयिक पत्र, उनके पते, सम्पादक और प्रकाशक कबसे निकलता है। वार्षिक मूल्य।

( ५ ) शास्त्रसिद्ध और अनुभव सिद्ध औषधियोंके बनने और बिकनेके कारखाने उनके स्वत्वाधिकारी और कबसे चलते हैं।

( ६ ) वनौषधि, खनिज, विषौषध आदि औषध द्रव्योंके मिलनेके पते, आयुर्वेदिक संग्रहालय, उद्यान, पुस्तकालय आदि।

( ७ ) किसी विषयका विशेष ज्ञान प्राप्त करनेवाले, अन्वेषण, शास्त्रीय प्रयोग और आविष्कार करनेवालोंकी सूची और संक्षिप्त परिचय।

( ८ ) वैद्यककी सहायता करनेवाले राजा, महाराजा, जमींदार, रईस; महाजन आदि।

( ९ ) कहाँ-कहाँ औषधालयोंके जङ्गल, खान और अन्य वस्तुओंके मिलनेकी जगह है ?

( १० ) आयुर्वेदिक सभाएँ और उनका विवरण।

( ११ ) आयुर्वेदका संक्षिप्त इतिहास।

( १२ ) वैद्यसम्मेलनका इतिहास।

## वैद्यसेवासमिति

आयुर्वेदका मुख्य सिद्धान्त जनताकी सेवा करना है। प्रत्येक वैद्य व्यक्तिगत रूपसे नित्य प्रति अपने द्वारा जनताकी सेवामें लगाही रहता है, अथवा उसे लगाही रहना चाहिये। किन्तु यह कार्य व्यक्तिगत उपायोंके अतिरिक्त समष्टि और संगठित रूपसे भी किया जा सकता है। तीर्थस्थानों और मेलों-ठेलोंके समय तथा कहीं कोई संक्रामक व्याधि फैली हो उस समय वैद्य सम्मेलनकी ओरसे जनताकी वैद्यक सम्बन्धी सेवाका काम होते रहनेसे हमारी संस्थाकी ओर लोगोंका प्रेम और सहानुभूतिकी दृष्टि अधिक और अवश्य रहेगी। इस कार्यके लिये वैद्य सम्मेलनकी स्वीकृतिसे और उसीकी अंगरूप "वैद्यसेवासमिति" नामकी एक संस्था स्थापित है। परन्तु यह अंग जितना उपयोगी और गौरवपूर्ण है, वैद्यसम्मेलन उतनाही उसकी ओरसे उदासीन है। प्रयाग, हरिद्वार, कुरुक्षेत्र आदिके मेलोंके समय यह अपना काम किया करती है।

यदि यह अधिक संगठित और सुव्यवस्थित बनायी जाय तो इसकी ओरसे प्रचारक नियुक्त कर उन स्थानोंमें औषधिवितरण हो सकती है जहाँ डिस्ट्रिक्टबोर्ड आदिका प्रबन्ध नहीं है। साथही सम्मेलनके उद्देश्योंका प्रचार, सभासद बनाने, उपदेश देने आदिके काम भी इसके द्वारा कराये जा सकते हैं। सम्मेलन इस संस्थाको अधिक अपनावे, उसका वार्षिक चुनाव, आयव्ययका निरीक्षण, कार्य पद्धति आदिपर दृष्टि रखनेके काम, सम्मेलनकी ओरसे हो। वह सम्मेलनका प्रत्यक्ष विभाग रहे और उसकी कार्यशैली और नीति सम्मेलनकी ओरसे निर्धारित हो। इसके द्वारा सम्मेलन एक महत्वपूर्ण विधायक कार्य करा सकता है। अभी पण्डित नारायणदत्तजी शर्मा वैद्यराज विशेषकर अपनेही उद्योग और परिश्रमसे इस संस्थाको चला रहे हैं। सम्मेलनका प्रत्यक्ष हाथ होनेसे उन्हें बहुत सहायता और सुविधा प्राप्त हो जायगी।

## दवाइयोंके कारखाने

कुछ वर्ष पहले इस बातकी आवश्यकताका अनुभव किया जाता था कि आयुर्वेदिक औषधियोंको तैयार करनेके कुछ ऐसे प्रामाणिक कारखाने रहें जो शास्त्रोक्त औषधियाँ तैयारकर वैद्योंको सुलभ मूल्यमें दिया करें। जिससे औषधियोंकी तैयारीमें वैद्योंका जो बहुत समय नष्ट होता है वह अन्य उपयोगी काममें लगाया जासके। इस समय कई ऐसे कारखाने चलने लग गये हैं और वैद्योंकी आवश्यकताकी पूर्ति भी करने लग गये हैं। अब उनके प्रति सम्मेलनकी कुछ जिम्मेदारीका समय आगया है। उन कारखानोंमें जिस पद्धतिसे औषधियाँ तैयार होती हैं, जिस तरह औषधियोंका शोधन-मारण आदि प्रयोग होते हैं, उनका निरीक्षण कर निश्चय करना चाहिये कि वह कहाँतक उपयुक्त है। इसके सिवाय तैयार हुई औषधि कहाँतक ग्रन्थोक्त कार्य करनेमें समर्थ होती हैं; इसका निर्धारण भी हमें जाना चाहिये। ऐसा होनेसे उन कारखानोंकी भी भलाई है और वैद्योंको भी सुविधा है। लाभके लोभसे कारखानेवाले सस्ती किन्तु कम गुणवाली औषधि तैयार करनेका लोभ कर सकते हैं और वैद्य मँगाकर यथेष्ट लाभ न उठा सकनेके कारण फँस सकते हैं। यह ख्याल रखना पड़ेगा कि जो निरीक्षण हो वह शास्त्रोक्त हो मुँह देखा न हो।

## आविष्कार और अन्वेषण

समयकी आवश्यकताके अनुसार वैद्यसम्मेलनका सबसे बड़ा जो काम है वह अब आयुर्वेदविद्याके संशोधन और पूर्ण करनेका है। केवल आन्दोलनसे अब कुछ काम नहीं चल सकता; अब संगठन और विधायक कार्योंमें सम्मेलनको स्वयं लग जाना होगा। आन्दोलनका उद्देश्य अपनी परिस्थिति दिखाकर उसके प्रति जनताको जागृत करने और कर्तव्य समझानेके लिये होता है, वह अधिकांशमें हुआ है। आयुर्वेदकी उन्नति और अभिवृद्धिके लिये क्या होना चाहिये, इसे सम्मेलनको

स्वयं करके बतलाना चाहिये। यह हो सकता है कि सम्मेलन एक आदर्श सामने रखे, एक ढर्रा चला दे, फिर उस कार्यमें दूसरी संस्थाएँ लग जायँ। परन्तु आरम्भमें कार्यपद्धति सोचकर कार्यमें परिणत करना यह सम्मेलनका ही काम है। जिन लोगोंका आक्षेप है कि आयुर्वेद जहाँ,चरकके जमानेमें था वहीं आज भी है, उसमें कोई आविष्कार नहीं होता, कोई नई खोज नहीं होती, प्रयोगोंके द्वारा सिद्धान्तोंका निर्द्धारण नहीं होता; उस आक्षेपका हमें खण्डन करना चाहिये। पहले तो यही ठीक नहीं कि चरकके बादके विद्वानोंने कुछ नया प्रकाश फैलाया ही नहीं। चरकके बाद सुश्रुत और फिर वाग्भटने बहुतसे विषयोंमें नयी बातें कही हैं, अपना स्वतन्त्र अभिप्राय दिया है। रससिद्ध आचार्योंने तो उथल पथल मचा दिया है, समयानुसार कुछ न कुछ नवीनता बादके लेखक लाते ही गये हैं। हमें ऐसे विषयोंकी खोजकर इसका एक व्यवस्थित इतिहास तैयार कराना चाहिये। वैद्यसम्मेलनको एक आविष्कार और अन्वेषणका विभाग खोलना चाहिये और उसके कई उपविभाग स्थापित करने चाहिये। उनमेंसे कुछ विभागोंका नामल्लेख मैं नीचे करूँगा। समय, आवश्यकता और सुविधाके अनुसार विभागोंकी रचना होती रहेगी। यह कार्य जैसा महत्वपूर्ण वैसा ही भारी और कठिन है। इस कार्यमें लाखों रुपयोंकी आवश्यकता होगी। रुपया इकट्ठा करना वैद्योंके लिये असम्भव तो नहीं है; परन्तु लगन और दृढ़ताके साथ इसमें जुटकर वे कितनी सफलता पाते हैं यह दिखा देना उनका काम है। दूसरी अड़चन मनुष्योंकी होगी पहिले तो सुयोग्य मनुष्य जो इस विषयमें अनुभव और योग्यता रखते हों कम मिलेंगे, फिर अपने व्यवसायमें वे जितना कमा लेते हैं, उतना सम्मेलन दे सके यह सम्भवनीय नहीं है। स्वार्थत्याग और विज्ञानप्रेमके व्रती होकर विद्वान कितना लग सकते हैं यह समय बतलावेगा। तीसरी अड़चन हमारी पराधीनताके कारण पड़ेगी; परन्तु प्रयत्नसे सम्भवतः यह दूर हो सकेगी। अतएव यह काम सम्मेलनके उठा लेने योग्य है। ऐसा नहीं होनेसे सम्मेलनकी आवश्यकता, उपयोगिता और अस्तित्वका कठिन विवादास्पद प्रसंग उपस्थित हो सकता है। प्रारम्भमें इस विभागके द्वारा कौन-कौन काम कराये जा सकते हैं इसका कुछ दिग्दर्शन कराना आवश्यक है।

## १ ऐतिहासिक खोज

अनादि होनेपर भी आयुर्वेदके प्रवर्तन और क्रम-विकासका काल निर्धारण करना, वेदकालीन समयसे लेकर पौराणिक और वर्त्तमान कालके सम्मेलनप्रवर्त्तन काल तक इसमें कौन कैसा विकास हुआ, उसका उल्लेख होना चाहिये। चरक-सुश्रुत आदि आयुर्वेदाचार्यों और रससिद्धोंके समय और कार्योंका निरूपण होना चाहिये। दूसरी खोज सम्मेलन कालसे इधर कार्यों, घटनाओं और उद्योगोंको लेकर एक इतिहास

तैयार करनेके लिये होना चाहिये। प्रसिद्ध ग्रंथकारों, उद्योगियों और वैद्योंके जीवन-चरित्रोंका संग्रह होना भी आवश्यक है।

## २ वैज्ञानिक खोज

दूसरा विभाग वैज्ञानिक खोजका होना चाहिये। एलोपैथी, होमियोपैथी, क्रोमोपैथी, यूनानी-मिश्रानी, प्राकृतिक आदि प्रचलित चिकित्सा-पद्धतियोंके सिद्धान्तोंका अन्तर्भाव हमारे आयुर्वेदके हेतुविपरीत, व्याधिविपरीत, हेतुव्याधिविपरीत, विपर्यस्ताकारी आदिमें हो जाता है; और सबके सिद्धान्तोंका बीज हमारे यहाँ मौजूद है; तथापि इन विषयोंका विवेचनकर विधिवद्ध करना बहुत आवश्यक है। पश्चिमी-विज्ञानमें नित्य उथल पथल मच रहा है, नये-नये सिद्धान्त स्थापित हो रहे हैं, पुराने सिद्धान्तोंका परिवर्तन हो रहा है, आश्चर्यजनक आविष्कार हो रहे हैं, बूढ़ोंको जवान बनाया जा रहा है। एक जीवधारी इन्द्रिय दूसरोंमें लगाकर प्रयोग हो रहे हैं, बन्दरकी इन्द्रियका कुछ प्रयोगकर नपुंसक और अल्पवीर्य पुरुष वीर्य सम्पन्न बनाये जा रहे हैं, यहाँ तक कि स्त्रियोंको साक्षात पुरुष बनाकर उन्हें किसी स्त्रीसे विवाह करने योग्य बनाया जा रहा है. ऐसे समयमें हमारा हाथमें हाथ धरे बैठा रहना कहाँ तक ठीक होगा? कुष्ट, श्लीपद, अण्डवृद्धि, नेत्ररोग आदि कई रोगोंपर हमें फिर नये सिरेसे छानबीन करनी पड़ेगी और अधिक उपयोगी तथा सफल प्रयत्नोंकी खोज करनी होगी। हमारा रसायन और कायाकल्पवाला सिद्धान्त इस समय पुस्तकोंमें ही दर्ज है, उसके विषयमें हमें बहुत खोज, बहुत प्रयोग और सिद्धान्त निर्द्धारण करने पड़ेंगे। पारदके संस्कार और उसकी शक्ति, अभ्रकादिधातुओंका सत्वपातन तथा रसविद्या सम्बन्धी कितनी ही बातोंपर विशेष प्रकाश डालना पड़ेगा। खेचरी गुटिका, कीमियाँ आदिकी बातें कहाँ तक सत्य है इसकी ऊहापोह करनी होगी। इस समय बिजलीकी शक्तिका चिकित्साके काममें आश्चर्यजनक प्रयोग हो रहा है; एक्सरेजके द्वारा शरीरके भीतरी हिस्सोंके विकार जाननेमें विलक्षण मदद ली जारही है, चर्मरोगोंपर इनसे काम लिया जारहा है। भगन्दर, नासूर आदिमें उनसे काम लिया जारहा है।

अदृश्य और सूक्ष्य कीटाणुओंका सिद्धान्त हमारे यहाँ मौजूद रहनेपर भी हमने उनके सम्बन्धमें नयी बातें नहीं जानीं; परन्तु पश्चिमी वैज्ञानिक सूक्ष्मदर्शक यन्त्र द्वारा उनकी गतिविधि वृद्धि और रोगोत्पादकशक्ति आदिकी जाँच कर रहे हैं, सूचिकाभेद (इनजेंकशन) द्वारा अधिकांश रोगोंमें प्रयोग किये जारहे हैं। ऐसे समय हमारा निस्तब्ध बैठना समय सूचकताके विरुद्ध होगा। हमें इन बातोंकी जानकारी प्राप्त कर देखना होगा कि हमारी चिकित्सापद्धतिमें कहाँ तक इनकी सहायता दरकार हो सकती है। सारांश रोगों और चिकित्सा तथा चिकित्सासिद्धान्त और चिकित्साके साधनोंके सम्बन्धमें नये पुराने विज्ञानका निचोड़ निकालकर हमें अपने अनुकूल

कुछ सिद्धान्त निश्चय करना और अपनी चिकित्साकी पूर्तिका प्रयत्न यह सच है कि हमारी चिकित्साविद्या अधिकांश पूर्ण है; परन्तु हमें घबड़ाना नहीं चाहिये। विज्ञान किसी एक जाति या देशकी बपौती नहीं है। विज्ञानसे जब अन्य देशोंने अब तक लाभ उठाया है तब उसका उपयोग समझ पड़े तो हम क्यों न करें ? अच्छी बात जहाँ से मिले वहाँ से लेना है। हाँ हमें आँख मूँद कर किसीका अन्धानुकरण नहीं करना है। बहुत खोज बहुत विचारके बाद उपयोगी अंश अपने ढङ्गपर हमें स्वीकार करना होगा। निश्चय हमारा वैज्ञानिकअन्वेषण विभाग ही करेगा। हमें अपना स्वरूप बिगाड़ कोई काम नहीं करना है।

## २ शस्त्रचिकित्सा

आज कलके वैद्योंको देखकर कोई यह कल्पना भी नहीं कर सकेगा कि भारतीय वैद्य भी प्राचीन समयमें प्रत्यक्षशारीरविज्ञानसे परिचित थे, सजीव मनुष्यों और मुर्दोंका चीर फाड़ किया करते थे और कुशल शस्त्रचिकित्सक हुआ करते थे। बौद्ध-कालमें मुर्दोंका छूना और शरीरका चीरफाड़ करना घृणित समझा जाने लगा और चिकित्साविद्याका सारा काम औषधियोंसे ही लिया जाने लगा। शस्त्रचिकित्साको हम लोग एक दम भूल गये। परन्तु हमारा प्राचीन साहित्य इस बातकी साक्षी दे रहा है कि भारतीय वैद्य पहले कुशलताके साथ शस्त्रक्रिया किया करते थे, कटे अंगोंको जोड़ते, नकली पाँव लगा देते, टूटे दाँतोंकी जगह नकली दाँत लगाते, कटी गर्दन पर दूसरे जीवोंकी गर्दन जोड़ दिया करते और कठिनसे कठिन मूढ़गर्भ आदिकी शस्त्र-क्रिया करते, पोते और जलोदरका पानी निकालते; पथरी तोड़ कर और चीर कर निकालते थे। पश्चिमी विद्वानोंने इस बातको स्वीकार किया है कि जिस समय दुनियाके सब देश अन्धकारमें पड़े हुए थे, उस जमानेमें भी भारतीय शस्त्रचिकित्सा इतनी ऊँचे पहुँची हुई थी जितनी कई बातोंमें आजकी उन्नत शस्त्रचिकित्सा भी नहीं पहुँच पायी है। सुश्रुतमें शस्त्रचिकित्साको चिकित्साका प्रधान अङ्ग माना है। महामहोपाध्याय कविराज गणनाथसेन महोदयने यह सिद्ध कर दिया है कि पश्चिमी सर्जरीका मूलाधार भारतीय शस्त्रचिकित्सा है, यहाँ तक कि चीर फाड़के यन्त्रोंके नाम और उनकी बनावट भी हमारी ही नकल है। कहीं कहीं तो प्रत्यक्ष रूपसे किसी किसी शस्त्र-कर्मका नाम ही इण्डियन सर्जरी है। परन्तु अब इन किस्सोंसे तो काम नहीं चलेगा। कई धनी और आयुर्वेद प्रेमियोंके द्वारा आयुर्वेदपाठशालाएँ खुली हुई हैं; परन्तु विशेष कर उनमें ग्रन्थ ही पढ़ाये जाते हैं। बहुत कम पाठशालाओंमें बहुत थोड़े स्वरूपमें प्रत्यक्ष कर्मदर्शनकी सुविधा है। केवल शास्त्र पढ़ा हुआ वैद्य अनुभवी वैद्य नहीं कहला सकता "यस्तु केवल शास्त्रज्ञः कर्मस्वपरिनिष्ठितः। समुह्यत्यातुरं प्राप्य प्राप्य

भीरुरिवाहवम् ।" हमें प्रयत्न करना होगा कि खुले हुए विद्यालयोंमें यथासम्भव प्रत्यक्ष कर्मदर्शनकी सुविधा हो और सरकार द्वारा तथा सरकारी सहायता द्वारा खुले हुए विद्यालयोंमें मुर्दे और जीवित शरीरोंके चीरफाड़का प्रबन्ध अवश्य रहे। मुर्देकी चीरफाड़से कर्मकी कुशलता आवेगी और जीवित शरीर चीरनेकी हिम्मत मिलेगी। यही नहीं शरीरकी शिरा-धमनी-नाड़ी-आशय आदि अवयवोंका प्रत्यक्ष ज्ञान होगा। प्रत्येक विद्यालयमें शारीरिक नकशे और शरीरकी बनावटके नमूने ( माडल ) रहनेकी आवश्यकता है, उनसे इसके समझनेमें बड़ी सहायता मिलेगी। यह ठीक है कि अभी भी कहीं-कहीं किसी-किसी बातके शस्त्रचिकित्सक हम वैद्योंमें ही मिल जाते हैं, नासिकके प्राणाचार्य महोदय यकृतप्लीहामें हाथके शिराकी दाह किया करते थे, काठियावाड़में प्रभाशङ्कर नानाभाई और उत्तरभारतके अनेक स्थानोंमें अच्छे नेत्र चिकित्सक हैं जो आँखोंकी सर्जरी करते हैं; किन्तु आरम्भमें इस विद्याके सिखानेके लिये हमें डाक्टरोंकी सहायता लेना पड़ेगी। हम जब इस अंशको भूले हुए हैं तब जो इसे जानता हो उससे सीखनेमें—कहींसे भी गुण प्राप्त करनेमें हमें लज्जा नहीं होनी चाहिये। चरकाचार्य कहते हैं—

"नचैवह्यस्ति सुतरामायुर्वेदस्य पारम्। तस्मादप्रमत्तः शश्वदभियोगमस्मिन् गच्छेत्। कृत्स्नो हि लोको बुद्धिमतामाचार्यः शत्रुश्चाबुद्धिमतामतश्चाभि समीक्ष्य बुद्धिमताममित्र स्याऽपि धन्यं यशस्यमायुष्यं पौष्टिकं लौकिकमभ्युपदिशतो वचः श्रोतव्यमनुविधातव्यश्चेति।"

( च० वि० अ० ८ )

अतएव जिसे हम नहीं जानते उसे बिना किसी प्रमादके सीखनेके लिये प्रयत्नशील रहना चाहिये। बुद्धिमान सारग्राही मनुष्यके लिये सारा विश्व अपना गुरु मालूम पड़ता है; किन्तु जो दोषदर्शी और अनुदार हैं उन्हें सारा विश्व शत्रुके रूपमें दिखाई पड़ता है। बुद्धिमान मनुष्यका कर्तव्य है कि यदि शत्रुकी भी कोई बात हितकारी हो, शत्रुका कोई गुण प्रशंसा योग्य हो, आरोग्यता वर्धक हो और जनसमाजके लिये अनुकूल हो तो उसे स्वीकृत करना और ग्रहण करना चाहिये।

अतएव आरम्भमें हमें डाक्टरोंकी सहायता लेने और डाक्टरोंसे सर्जरी सीखनेमें जरा भी हिचकिचाना नहीं चाहिये। किन्तु इसके बाद हमपर एक बड़ी जवाबदारी आ जाती है। आरम्भमें हमें डाक्टरी शस्त्र; डाक्टरी औषध और डाक्टरी साधनोंसे काम लेनाही पड़ेगा; किन्तु इसके बाद हमारे निपुण चिकित्सकों और वैज्ञानिकपरिशोधमण्डलके विद्वानोंको इस बातकी खोजमें लगजाना पड़ेगा कि हम किस प्रकार डाक्टरी परतन्त्रतासे मुक्त हों। हमें अपने प्राचीन और नवीन यूरोपीय अस्त्रों-शस्त्रोंकी समीक्षा कर निश्चय करना होगा कि हमारे अस्त्र-शस्त्रोंमें कहाँ परिवर्तन और उन्नतिकी आवश्यकता है। जिन विदेशी साधनोंके बिना ( उदाहरणार्थ क्लोरोफार्म ) काम न चले उन्हें तबतक स्वीकार कीजिये जब तक आप स्वयं कोई उपयुक्त साधन ढूंढ न

निकालें; किन्तु कीटाणुनाशक औषध और काढ़े; घाव धोनेकी दवा और काढ़े, घाव पकाने और घाव न बिगड़ने देना तथा घाव भरनेकी दवाइयाँ, मलहम, पट्टी आदि हमें बहुत शीघ्र अपने निश्चय कर लेने होंगे। सारांश हम किसी प्रकार सर्जरी सीखकर उसमें अपनापन ले आवें इसके लिये हमारे खोजी चिकित्सकों और वैज्ञानिकमण्डलको सावधान रहना पड़ेगा।

## ४ संदिग्ध औषधियोंका निर्णय

सालपर साल बीत रहे हैं, सम्मेलनपर सम्मेलन होते जा रहे हैं; परन्तु जिन औषधियोंके सम्बन्धमें हममें मतभेद, सन्दिग्धता और अज्ञान फैला हुआ है वह ज्योंका त्यों है। इसके लिये हमें विशेष ध्यान देना चाहिये। प्रतिवर्ष पहलेसे कुछ औषधियाँ निश्चयार्थ चुन ली जाया करें और प्रदर्शिनीमें उनके नमूने सभी प्रान्तोंसे मँगाकर संग्रह करना चाहिये। इसके बाद एकत्रित वैद्यसमुदाय शास्त्राधारसे यह निश्चित करें कि कौन नमूना शास्त्रानुकूल है और उसका निश्चय घोषित कर देना चाहिये। अथवा प्रत्येक सम्मेलनमें एक उपसमिति बनायी जाय और उसके जिम्मे कुछ वस्तुएँ निश्चयार्थ सौंप दी जायँ। वह उपसमिति साल भर ऐसी वस्तुओंके नमूने सभी प्रान्तोंसे मँगाकर इकट्ठा करे। उनकी परीक्षा करे, गुणोंका अनुभव करे, और दूसरे सम्मेलनमें अपने विचार उपस्थित करे सम्मेलनमें समवेत विद्वानोंकी उसपर आलोचना होनेका अवसर दें। इसके बाद सम्मेलन उसपर अपना निश्चय प्रकट कर दे। उन्नावके संयुक्तप्रान्तीय वैद्यसम्मेलनने रास्नाका और हरिद्वारके वैद्यसम्मेलनने अष्टवर्गकी एक दो औषधि तथा अन्य एक दो औषधिका निर्णय किया था। हमारे विद्वान् वैद्य इस बातकी चिन्ता न करें कि आज जिसे हम एक औषधिके रूपमें निश्चय करेंगे, कुछ वर्षों बाद वह सही न मालूम हो तो हमारी समझकी हँसी उड़ायी जायगी। ऐसा करनेसे तो हम कभी भी किसी बातका निश्चय न कर सकेंगे। निश्चय करते समय जितनी सावधानीकी और जाँचकी आवश्यकता है वह कीजिये। इसके बाद भी आगे चलकर हमारी भ्रान्ति प्रकट होजाय तो इसमें हमें प्रसन्न ही होना चाहिये। मनुष्यकी बुद्धि सदा निर्भ्रान्त ही नहीं हो सकती। अतएव प्रत्येक सम्मेलनमें हम कुछ-कुछ औषधियोंका निश्चय करते चलें तो कुछ वर्षोंमें बहुतसा काम समाप्त कर लेंगे। अष्टवर्गके नामसे दो तीन वर्षोंसे हमारे सामने कुछ नमूने आ रहे हैं उनपर हमें विचार करनाही चाहिये। मूर्वा, शालपर्णी, प्रसारणी, प्रियंगु, सोमलता, बलाचतुष्टय आदि पर हमें विचार करना चाहिये। इस सम्मेलनको उचित है कि एक उपसमिति बनाकर सन्दिग्ध औषधियोंकी एक सूची तैयार करा लें और फिर उसीके अनुसार प्रति वर्ष कुछ औषधियोंका निर्णय होता चले। इस विषयको ढीलमें डालना ठीक नहीं।

## ५ निघण्टु संशोधन

· हमारे अन्वेषण विभागमें एक उपविभाग निघण्टु संशोधनके लिये होना चाहिये। जमानेको देखते हुए हमारा निघण्टु पूर्ण नहीं कहा जासकता हमें श्रीयुक्त डाक्टर वामनराव देसाई और वनस्पतिशास्त्री जयकृष्ण इन्द्रजीके वनस्पतिज्ञानका लाभ लेकर वनस्पतियों और औषधियोंका वर्गसंशोधन करना चाहिये। वैद्यराज बापालाल भाई और श्रीयुक्त कृष्णाजी रामकृष्ण दातेका परिश्रम और अनुभूत भी हमारे लिये उपयोगी होगा। औषधियोंके वर्णन और गुणदोष विवेचनमें विचार करना चहिये। प्रत्येक औषधिके रस-गुण वीर्य-विपाक और प्रभावका निर्णय कर उसके स्वतन्त्र और संयुक्त प्रयोगोंका कुछ वर्णन तथा रासायनिक संयोग और विरुद्ध संयोग आदिका जिक्र आना आवश्यक है। प्रत्येक औषधिकी मात्रा, उसका शोधन और यदि उसके सेवन अथवा अतियोगसे कोई हानि हो सकती हो तो उसका दर्पदलन भी बतला देना चाहिये।

यन्त्र साहाय्य—सूक्ष्मदर्शक यन्त्रके द्वारा यूरोपीय विद्वान छोटी वनस्पतियोंके सम्बन्धमें बड़ी ढूँढ़ खोज कर रहे हैं। लिचन, पार्मीलिया, गोनिडिया, एलजी, फंगस आदि जातिकी वायुमण्डल अथवा वृक्षों और चट्टानोंमें होनेवाली सूक्ष्म औषधियोंका वे बहुतही मनोरंजक वर्णन करते हैं। हमारी विज्ञान शालाओंमें भी आवश्यक यन्त्रोंका अब समयानुसार उपयोग होना आवश्यक है। जंगल और पहाड़ोंमें जानेपर अपनी अल्पज्ञता पर बड़ाही क्रोध आता है। अनन्त औषधियोंका विशाल भण्डार भरा हुआ है; परन्तु हम नाममात्रको बहुत थोड़ीसी औषधियोंको पहचान पाते हैं। हमारे निघण्टुमें छः सात सौ औषधियोंका वर्णन है; किन्तु कहीं कहीं हजार बारह सौ औषधियों तकका वर्णन उपलब्ध हो जाता है। कर्नल कीर्तिकर, मेजर बी० डी० बसु महोदय की अंगरेजी पुस्तकमें बारह सौसे ऊपर वनौषधियोंका जिक्र आया है; किन्तु हम आधीका भी ज्ञान नहीं रखते। हमारे शास्त्रकारोंने वनवासी कोल, भिल्ल और गोपालक अहीर आदिकी सहायतासे अपनी वनौषधि पहचाननेकी प्यास बुझानेकी सलाह दी है। हमें ऐसेही अनेक उपायोंसे अपना ज्ञानवर्धन करना आवश्यक है।

नयीखोज—हमें उन औषधियोंका भी नाम, चित्र और गुण लिपिबद्धकर लेना आवश्यक है जो भिन्न भिन्न प्रान्तों और स्थानोंमें प्रसिद्ध हैं, वहाँ वाले उनका उपयोग करते हैं, किन्तु निघण्टुओंमें उनका कहीं जिक्र नहीं है। हिमालयकी तराई और कम ऊँचाईमें अनेक औषधियाँ प्रसिद्ध हैं और वहाँ वाले उनका उपयोग भी करते हैं; ज्वरांकुश, सीता सुपारी, निर्विषी आदि नामोंसे उन्हें अभिहित करते हैं, गयाकी पहाड़ोंमें एक बूटी छरीलाकी तरह होती है, जिसे प्रसूतिका विकारमें दिया जाता है। शिवरी नारायण, सोनाखान और नरसिंहपहाड़ीकी ओर कितनीही विचित्र वनौषधियाँ

प्रसिद्ध हैं। एकका नाम "रक्तविडार" अथवा रक्तविदारण है। जिन प्रसूतिका स्त्रियोंका दोप निर्गम और रक्तकी सफाई ठीक न हो सकनेके कारण, प्रसूतिक ज्वर, मक्कलशूल आदि हो जाते हैं, उन्हें वहाँ वाले इसका काढ़ा कालीमिर्च मिलाकर पिलाते हैं। इससे सब सञ्चित रक्त निकलकर स्त्री शुद्ध और आरोग्य हो जाती है। एक "माँझा" नामकी औषधि होती है 'माँझा मनहुँ मीन कहँ व्यापा' इसे कुचल कर पानीमें डाल दीजिये जब पानी काला हो जायगा, मछलियाँ और जलके छोटे जन्तु मर कर ऊपर उतरा आवेंगे। इसके बाद दो चार दिनमें जल निर्दोष और स्वच्छ हो जायगा। जैसे परमेंगनेट आफ पोटास डालनेसे होता है। नीलोत्पलका नाम ही नाम ग्रन्थोंमें पढ़ते थे और एक प्रकारके ईषन् श्याम कुमुदनीका उसके बदले प्रयोग करते थे; परन्तु वहाँ प्रत्यक्ष नीलोत्पल देखा। इसके फूल कुमुदनीसे छोटे होते हैं। रक्तोत्पल ( लालकुमुदनी ) तो कभी देखा ही न था, यहाँ उसका सुन्दर, लाल फूल देख चित्त प्रसन्न होगया। एक औषधि और देखी जिसके रहनेसे मूसे और मच्छड़ नहीं सताते। अमर कण्टककी पहाड़ीमें और उड़ीसाके जङ्गलोंमें कामराज, भोजराज, बलराज, तेजराज आदि सात प्रकारके राज होते हैं और कहीं कहीं औषधियोंके नुस्खोंमें उनका उपयोग भी होता है। हमें पता लगाना चाहिये कि यह सप्तराज हमारे निघण्टु ग्रन्थोंकी किन औषधियोंके नामान्तर हैं। यदि ये नयी औषधि हैं तो इनका वर्णन निघण्टुमें सम्मिलित करना चाहिये। उसबा, कोकेन, सिंकोना, अर्गट, गुड़मार, बांकेरी आदि देशी विदेशी अन्य औषधियाँ भी हैं जिनका जिक्र हमारे अभिनव निघण्टुमें होना चाहिये। इस प्रकारकी नयी औषधियोंकी खोजकर हमें एक "अभिनव निघण्टु" ग्रन्थ सङ्कलित करना चाहिये। इसमें पहिले उन उन स्थानोंके लोगोंसे पूछकर गुण लिखना चाहिये। इसके बाद अनुभव और खोजसे अन्य गुणोंका समावेश हो जायगा। कुछ औषधियोंमें ऐसे गुण भी हैं; जो हमारे ग्रन्थोंमें तो नहीं लिखे; परन्तु यूनानी हकीमोंके 'मखजन' और डाक्टरोंके "मटेरिया मेडिका" में उनका उल्लेख है। आचार्य यादवजी भाईने अपनी वक्तृतामें कचनारकी जड़की छाल और पीतकूष्माण्डके बीजकी कृमिनाशक शक्ति और कुन्दरूकी मधुमेह नाशक शक्तिका जिक्र किया था। इन सब बातोंकी परीक्षा कर हमें अपने अभिनव निघण्टुमें सम्मिलित करना चाहिये।

वर्ग-संशोधन—अपने निघण्टु ग्रन्थोंमें वनस्पतियोंका जो वर्गीकरण किया गया है वह एक मतसे नहीं हुआ। एक निघण्टुकारका वर्गीकरण दूसरेसे मेल नहीं खाता। किसीने एक औषधिको एक वर्गमें लिया है तो दूसरेने दूसरेमें। अब हमें आधुनिक ज्ञानका भी सहारा लेकर वनस्पतियोंकी नैसर्गिक रचना और गुणधर्मके अनुसार वर्गीकरण करनेका प्रयत्न करना चाहिये। ऐसा करनेसे सामान्यगुण और जातिवाली औषधि अपने-अपने वर्गमें आ जावेगी।

मात्रा-निर्णय—यद्यपि यह ठीक है कि किसी औषधिकी ठीक मात्रा काल-अग्नि-वय-बल-प्रकृति-देश-दोष परिस्थिति आदिका विचार कर प्रत्येक रोगीके अनुकूल वैद्य निश्चय कर सकता है। तथापि यह काम समय पाकर अभ्यास बढ़नेसे होगा। अल्प-मत और नये वैद्योंकी सुविधाके लिये हमें औषधियोंकी एक सामान्य मात्रा निश्चित कर देनी चाहिये। हमारे ग्रंथोंमें काष्ठौषधिकी सामान्यमात्रा एक तोला लिखी है अब नया चिकित्सक विचारमें पड़ेगा कि सोंठ भी एक तोला, धतूरा भी एक तोला, सफेद कनेरकी जड़ भी एक तोला। ग्रन्थोंमें जो मात्रा दी है वह समयके अनुकूल नहीं है। अब हमें समयके अनुकूल और पदार्थकी तीक्ष्णता आदिका विचारकर हर एक वर्ग अथवा हर एक औषधके लिये अलग-अलग मात्राका विचार करना होगा विद्वान और अनुभवी वैद्योंकी उपसमिति द्वारा इसका निर्णय कराना चाहिये और मखजनउलअद्-विया तथा मटेरिया मेडिकासे भी सहायता लेनी चाहिये।

मानपरिभाषा—हमारे ग्रन्थोंमें औषधियोंकी तौल और मापके लिये जो परिभाषा लिखी है वह सभी ग्रन्थोंमें एकसी नहीं है। मागधमान कुछ और कहता है और कालिंगमान कुछ और ही, इसके विपरीत आजकल हम लोग जो तौल व्यवहारमें लाते हैं वह कुछ और ही है। आज हम छः रत्तीका माशा नहीं ८ रत्तीका माशा मानते हैं, दश माशेका तोला नहीं १२ माशेका तोला मानते हैं, ६४ तोलेका सेर नहीं ८० तोलेका सेर और ४० सेरका मन मानते हैं। इस असमानतासे व्यवहारमें बहुत असुविधा होती है। इसके निर्णयके लिये वर्षों पहले वैद्यसम्मेलनने एक उप-समिति बनायी थी और आचार्य यादवजी भाईने इसके लिये कुछ परिश्रम भी किया था। अब हमें एक मानपरिभाषा निश्चय कर प्रसिद्ध कर देनी चाहिये।

वनौषधि उद्यान—सभी वनौषधि सभी जगहोंमें नहीं होतीं। इसलिये उनकी पहचान और अभ्यास करनेमें असुविधा होती है। विद्यार्थियोंके अभ्यासकी सुविधा और विद्वानोंकी खोज सुविधाके लिये यह आवश्यक है कि प्रत्येक प्रान्तमें नहीं तो भारतके किसी एक स्थानमें तो वनौषधियोंका एक बड़ा उद्यान रहे; जहाँ बैठकर विद्यार्थी और वैज्ञानिक अपनी ज्ञान पिपासा पूर्ण कर सकें। यों तो हर एक आयुर्वेद-विद्यालयके साथ उद्यान आवश्यक है; किन्तु यह विशेष विशाल और पूर्ण होना चाहिये। यूरोपियन विद्वान तो हमारे देशके अफगानिस्थानसे तिब्बत और हिमालयसे लंका तककी औषधियोंकी छानबीन कर ग्रन्थपर ग्रन्थ तैयार कर डालें और हम अपने घरमें बैठे मक्खी मारा करें यह कभी शोभा नहीं दे सकता। जंगलों और पहाड़ोंमें हमारी खोज जारी रहनी चाहिये तथा उपयुक्त औषधियोंको अपने उद्यानमें लाकर लगाना चाहिये। सुनते हैं जावाद्वीपमें सन् १८१७ में एक उद्यान स्थापित हुआ था वह आज तक मौजूद है उसमें बराबर अनेक प्रयोग होते रहते हैं। ३२ करोड़के विशाल जनपदमें ऐसा कोई महान उद्यान न हो यह न तो हमारी सरकारके लिये

प्रसिद्ध हैं। एकका नाम "रक्तविडार" अथवा रक्तविदारण है। जिन प्रसूतिका स्त्रियोंका दोष निर्गम और रक्तकी सफाई ठीक न हो सकनेके कारण, प्रसूतिक ज्वर, मक्कलशूल आदि हो जाते हैं, उन्हें वहाँ वाले इसका काढ़ा कालीमिर्च मिलाकर पिलाते हैं। इससे सब सञ्चित रक्त निकलकर स्त्री शुद्ध और आरोग्य हो जाती है। एक "माँफ" नामकी औषधि होती है 'माँफा मनहुँ मीन कहँ व्यापा' इसे कुचल कर पानीमें डाल दीजिये जब पानी काला हो जायगा, मछलियाँ और जलके छोटे जन्तु मर कर ऊपर उतरा आवेंगे। इसके बाद दो चार दिनमें जल निर्दोष और स्वच्छ हो जायगा। जैसे परमेंगनेट आफ पोटास डालनेसे होता है। नीलोत्पलका नाम ही नाम ग्रन्थोंमें पढ़ते थे और एक प्रकारके ईषत् श्याम कुमुदनीका उसके बदले प्रयोग करते थे; परन्तु वहाँ प्रत्यक्ष नीलोत्पल देखा। इसके फूल कुमुदनीसे छोटे होते हैं। रक्तोत्पल (लालकुमुदनी) तो कभी देखा ही न था, यहाँ उसका सुन्दर, लाल फूल देख चित्त प्रसन्न होगया। एक औषधि और देखी जिसके रहनेसे मूसे और मच्छड़ नहीं सताते। अमर कण्टककी पहाड़ीमें और उड़ीसाके जङ्गलोंमें कामराज, भोजराज, बलराज, तेजराज आदि सात प्रकारके राज होते हैं और कहीं कहीं औषधियोंके नुस्खोंमें उनका उपयोग भी होता है। हमें पता लगाना चाहिये कि यह सप्तराज हमारे निघण्टु ग्रन्थोंकी किन औषधियोंके नामान्तर हैं। यदि ये नयी औषधि हैं तो इनका वर्णन निघण्टुमें सम्मिलित करना चाहिये। उसवा, कोकेन, सिंकोना, अर्गट, गुड़मार, बांकेरी आदि देशी विदेशी अन्य औषधियाँ भी हैं जिनका जिक्र हमारे अभिनव निघण्टुमें होना चाहिये। इस प्रकारकी नयी औषधियोंकी खोजकर हमें एक "अभिनव निघण्टु" ग्रन्थ सङ्कलित करना चाहिये। इसमें पहिले उन उन स्थानोंके लोगोंसे पूछकर गुण लिखना चाहिये। इसके बाद अनुभव और खोजसे अन्य गुणोंका समावेश हो जायगा। कुछ औषधियोंमें ऐसे गुण भी हैं; जो हमारे ग्रन्थोंमें तो नहीं लिखे; परन्तु यूनानी हकीमोंके 'मखजन' और डाक्टरोंके "मटेरिया मेडिका" में उनका उल्लेख है। आचार्य यादवजी भाईने अपनी वक्तृतामें कचनारकी जड़की छाल और पीतकूष्माण्डके बीजको कृमिनाशक शक्ति और कुन्दरूकी मधुमेह नाशक शक्तिका जिक्र किया था। इन सब बातोंकी परीक्षा कर हमें अपने अभिनव निघण्टुमें सम्मिलित करना चाहिये।

वर्ग-संशोधन—अपने निघण्टु ग्रन्थोंमें वनस्पतियोंका जो वर्गीकरण किया गया है वह एक मतसे नहीं हुआ। एक निघण्टुकारका वर्गीकरण दूसरेसे मेल नहीं खाता। किसीने एक औषधिको एक वर्गमें लिया है तो दूसरेने दूसरेमें। अब हमें आधुनिक ज्ञानका भी सहारा लेकर वनस्पतियोंकी नैसर्गिक रचना और गुणधर्मके अनुसार वर्गीकरण करनेका प्रयत्न करना चाहिये। ऐसा करनेसे सामान्यगुण और जातिवाली औषधि अपने-अपने वर्गमें आ जावेगी।

मात्रा-निर्णय—यद्यपि यह ठीक है कि किसी औषधिकी ठीक मात्रा काल-अग्नि-वय-बल-प्रकृति-देश-दोष परिस्थिति आदिका विचार कर प्रत्येक रोगीके अनुकूल वैद्य निश्चय कर सकता है। तथापि यह काम समय पाकर अभ्यास बढ़नेसे होगा। अल्प-मत और नये वैद्योंकी सुविधाके लिये हमें औषधियोंकी एक सामान्य मात्रा निश्चित कर देनी चाहिये। हमारे ग्रंथोंमें काष्ठौषधिकी सामान्यमात्रा एक तोला लिखी है अब नया चिकित्सक विचारमें पड़ेगा कि सोंठ भी एक तोला, धतूरा भी एक तोला, सफेद कनेरकी जड़ भी एक तोला। ग्रन्थोंमें जो मात्रा दी है वह समयके अनुकूल नहीं है। अब हमें समयके अनुकूल और पदार्थकी तीक्ष्णता आदिका विचारकर हर एक वर्ग अथवा हर एक औषधके लिये अलग-अलग मात्राका विचार करना होगा विद्वान और अनुभवी वैद्योंकी उपसमिति द्वारा इसका निर्णय कराना चाहिये और मखजनउलअद-विया तथा मटेरिया मेडिकासे भी सहायता लेनी चाहिये।

मानपरिभाषा—हमारे ग्रन्थोंमें औषधियोंकी तौल और मापके लिये जो परिभाषा लिखी है वह सभी ग्रन्थोंमें एकसी नहीं है। मागधमान कुछ और कहता है और कालिंगमान कुछ और ही, इसके विपरीत आजकल हम लोग जो तौल व्यवहारमें लाते हैं वह कुछ और ही है। आज हम छः रत्तीका माशा नहीं ८ रत्तीका माशा मानते हैं, दश माशेका तोला नहीं १२ माशेका तोला मानते हैं, ६४ तोलेका सेर नहीं ८० तोलेका सेर और ४० सेरका मन मानते हैं। इस असमानतासे व्यवहारमें बहुत असुविधा होती है। इसके निर्णयके लिये वर्षों पहले वैद्यसम्मेलनने एक उप-समिति बनायी थी और आचार्य यादवजी भाईने इसके लिये कुछ परिश्रम भी किया था। अब हमें एक मानपरिभाषा निश्चय कर प्रसिद्ध कर देनी चाहिये।

वनौषधि उद्यान—सभी वनौषधि सभी जगहोंमें नहीं होतीं। इसलिये उनकी पहचान और अभ्यास करनेमें असुविधा होती है। विद्यार्थियोंके अभ्यासकी सुविधा और विद्वानोंकी खोज सुविधाके लिये यह आवश्यक है कि प्रत्येक प्रान्तमें नहीं तो भारतके किसी एक स्थानमें तो वनौषधियोंका एक बड़ा उद्यान रहे; जहाँ बैठकर विद्यार्थी और वैज्ञानिक अपनी ज्ञान पिपासा पूर्ण कर सकें। यों तो हर एक आयुर्वेद-विद्यालयके साथ उद्यान आवश्यक है; किन्तु यह विशेष विशाल और पूर्ण होना चाहिये। यूरोपियन विद्वान तो हमारे देशके अफगानिस्थानसे तिब्बत और हिमालयसे लंका तककी औषधियोंकी छानबीन कर ग्रन्थपर ग्रन्थ तैयार कर डालें और हम अपने घरमें बैठे मक्खी मारा करें यह कभी शोभा नहीं दे सकता। जंगलों और पहाड़ोंमें हमारी खोज जारी रहनी चाहिये तथा उपयुक्त औषधियोंको अपने उद्यानमें लाकर लगाना चाहिये। सुनते हैं जावाद्वीपमें सन् १८१७ में एक उद्यान स्थापित हुआ था वह आज तक मौजूद है उसमें बराबर अनेक प्रयोग होते रहते हैं। ३२ करोड़के विशाल जनपदमें ऐसा कोई महान उद्यान न हो यह न तो हमारी सरकारके लिये

और न हमारे ही लिये शोभाजनक है। देहरादूनका उद्यान इस कार्यके लिये काफी नहीं है। ऐसे उद्यानमें या अलग एक वस्तु संग्रहालय भी चाहिये जहाँ प्राणिज औषधि, प्राणि संग्रह, खनिज द्रव्य, विषोपविष, समुद्रमें मिलनेवाली वस्तुएँ आदि भी संगृहीत रहें।

## ग्रन्थ और साहित्यविभाग

आविष्कार और अन्वेषण विभागके समान ही हमें एक साहित्य विभाग भी बनाना होगा, जो प्राचीन ग्रन्थोंकी खोजकर उनका संग्रह करे अथवा कहाँ कहाँ ऐसे प्राचीन ग्रन्थरत्न हैं और उनमें किन विषयोंका वर्णन है, ग्रन्थ कितना बड़ा है इत्यादि बातोंकी सूची तैयार करे, नये ग्रन्थोंका निर्माण, पुरानोंका संशोधन, टीकाग्रन्थोंका संशोधन आदिपर दृष्टि रखेगा। सम्मेलनको अपना अस्तित्व बनाये रखने और अपनी उपयोगिता साबित रखनेके लिये इस विभागको खोलना ही पड़ेगा। पहले मेरा विचार था कि सम्मेलनको व्यावसायिक सम्बन्धसे अलग रहना चाहिये और उत्साही व्यवसायियोंको उत्तेजित करते रहना चाहिये। किन्तु मैं देखता हूँ कि हिन्दीटीका ग्रन्थोंमें जैसी अशुद्धि है और होती जारही है तथा प्रकाशकोंका ध्यान आकर्षित करानेपर भी वे जैसे इसमें लापरवाह हैं और सस्तेमें काम निकालनेके लालचसे जैसे ग्रन्थ तैयार कराते हैं उससे सम्मेलन जब तक स्वयं आदर्श साहित्यका दिग्दर्शन नहीं करावेगा तब तक इस विभागकी बुराइयोंकी रोक नहीं हो सकेगी। सम्मेलनको अपने तत्वावधानमें आयुर्वेदीय ग्रन्थरत्नोंके सम्बन्धमें बहुत बड़ा कर्तव्यपालन करना है। यह हो सकता है कि वह ग्रन्थ स्वयं प्रकाशित करे, चाहे, प्रकाशकोंको दे; परन्तु आयुर्वेदिक साहित्यपर उसकी आलोचक दृष्टि सदा बनी रहनी चाहिये। यह तब तक नहीं हो सकता जब तक इसके लिये एक अलग विभाग ही न हो। इस विभागको सामान्यतः निम्नलिखित कार्योंपर ध्यान रखना होगा।

प्राचीन ग्रन्थोंकी खोज—आयुर्वेदका बहुत सा ग्रन्थ साहित्य अभी तक अप्रसिद्ध अवस्थामें देशके अनेक स्थलोंमें भरा हुआ है, उसकी खोज होनी चाहिये। जर्मनी, फ्रांस, इंगलैंड आदिके खोजी लोग हमारे देशसे हजारों रुपये खर्च कर प्राचीन हस्त लिखित ग्रन्थ ले जाया करते हैं और उनका मनमाना उपयोग कर लाभ उठाया करते हैं। देशमें तो हैं ही; परन्तु आयुर्वेदके बहुतसे ग्रन्थ तिब्बत आदि दूर देशोंमें प्राप्त होजाते हैं। वैद्यसम्मेलनको इस कामको हाथमें लेना चाहिये। अखिलभारतीय वैद्यसम्मेलन और प्रान्तीय वैद्यसम्मेलन मिलकर इसे सम्पादित कर सकते हैं। अधिक नहीं तो प्रत्येक प्रान्तमें एक एक खोज करनेवाले नियुक्त किये जायँ वे एक एक जिलेको लेकर गाँव गाँव घूमें और पता लगावें कि कहाँ कौन हस्तलिखित ग्रन्थ हैं। उनमें जो मिल सकें उन्हें वैद्यसम्मेलनके संग्रहालयके लिये ले लिया जाय। जिनकी

मूल प्रति सम्मेलनके संग्रहालयके लिये न मिल सके उनकी नकल करा ली जाय। साथ ही प्रत्येककी सूची भी तैयारकी जाय। कौन पुस्तक कहाँ है, उसका नाम, लेखक और रचयिताका नाम, वर्णित विषय, रचनाकाल आदिका नोट ले लिया जाय। इसके सिवाय देशके अनेक पुस्तकालयोंमें भी ऐसे ग्रन्थरत्न बहुत मिल सकेंगे। जयपुर, बीकानेर, काश्मीर, नैपाल, मैसूर, तंजोर, अलवर, बड़ौदा, काशी, आदिके राजकीय पुस्तकालयोंमें तथा कलकत्ता और बम्बईकी रायलएशियाटिक, सोसायटी, कलकत्ता, और काशीमें संस्कृत कालेजके पुस्तकालय, आनन्दाश्रम पूना, भण्डार कर रिसर्च इन्स्टीट्यूट पूना, डी० ए० वी० कालेज लाहौर, गवर्नमेंट ओरिएण्टल लायब्रेरी मद्रास, इण्डिया आफिस लायब्रेरी लन्दन, खुदाबक्स लायब्रेरी पटना आदिकी लायब्रेरियोंमें भी बहुतसे ग्रन्थरत्न मिल सकेंगे। इनकी नकलें करा लेना भी आवश्यक है। ऐसी पुस्तकोंकी यदि दो दो नकलें रहें तो एक नलक सदा सम्मेलनके पुस्तकालयोंमें रहे और माँगने पर निश्चित समयके लिये खोजी वैद्योंको देखनेके निमित्त भी दी जा सके। इस कार्यमें सम्मेलन उद्योग करे तो देशी नरेशों, सरकार और धनी सज्जनोंसे सहायता मिलना कठिन न होना चाहिये। पचीस हजार रुपयोंके व्याजसे यह काम चलता रह सकता है।

ग्रन्थ-प्रकाशन—इन पुस्तकोंकी नकल ले कर खाली संग्रह ही न किया जाय; बल्कि धीरे धीरे आवश्यक ग्रन्थ संशोधनकरा कर छापे भी जायँ। एक त्रैमासिक पत्रिकाके द्वारा भी धीरे धीरे ऐसे ग्रन्थ छापे जा सकते हैं। व्यक्तिगत प्रयत्नसे आयुर्वेदमार्तण्ड पण्डित यादवजी त्रिकमजी आचार्य, राजवैद्य जीवराम कालिदास, श्रीयुत मोती लाल बनारसी दास, कविराज नरेन्द्र नाथ मित्र आदि सज्जन प्राचीन पुस्तकोंकी खोज कर उनके प्रकाशनका काम यथासाध्य और यथावकाश किया करते हैं; परन्तु ये काम संघशक्ति द्वारा जितनी सुलभतासे होंगे उतनी सुविधासे व्यक्तिगत प्रयत्न द्वारा नहीं हो सकते। सम्मेलन इस कार्यको उठा ले तो इन सब सज्जनोंकी सहायता भी उसे प्राप्त हो सकती है। यदि एक एक पुस्तक एक एक नरेश, धनी और उदार सज्जनके द्वारा सहायता पाकर भी छापी जा सके अथवा पैसा ले कर प्रकाशकोंको दी जा सके तो भी बहुत सा काम हो जायगा। अथवा सम्मेलन इस कामके लिये एक लिमिटेड कम्पनी खड़ी करावे, उसमें सौ सौ रुपयेके शेयर रखे जायँ और उसीके द्वारा ऐसे ग्रन्थ छापे जायँ। ग्रन्थोंकी तैयारी और स्वीकृति वैद्य सम्मेलनकी समित द्वारा हो और कम्पनीके लाभका एक निश्चित अंग सम्मेलनके फण्डमें दिया जाया करे। उद्योग होनेसे इस कार्यमें सफलता अवश्य हो सकती है।

नवीन ग्रन्थोंका निर्माण और प्रकाशन—प्राचीन पुस्तकोंकी खोजके साथ ही आवश्यक नवीन ग्रन्थोंका निर्माण और प्रकाशन भी होना चाहिये। सबसे पहले परीक्षोपयोगी पाठ्यग्रन्थ नियमावलीके अनुसार तैयार कराये जायँ। जिनमें आयुर्वेदके

अष्टांगमेंसे प्रत्येक अङ्गपर पूर्ण और समीक्षायुक्त ग्रन्थ तैयार हों। व्यवहारआयुर्वेद, मानसिकरोगविज्ञान, वनस्पतिशास्त्र, रसायनशास्त्र अथवा संयोगशास्त्र, कीटाणुशास्त्र, पदार्थविज्ञान तथा प्राकृतिक भूगोल सम्बन्धी आयुर्वेदिक विद्यार्थियों और वैद्योंके उपयोगी अंशोंसे युक्त पुस्तकोंकी तैयारी भी होनी चाहिये। इसके सिवाय अपने यहाँ जो विषय संक्षेपसे कहे गये हैं, उन्हें वैज्ञानिकपद्धति और खुलासेवार तैयार कर प्रकाशित किया जाय। त्रिदोष-विज्ञान, रसपरिज्ञान, प्राकृतिक चिकित्सा; धाराकल्प, सौरचिकित्सा प्रभृति परभी पुस्तकें लिखी जानी चाहिये। एलोपैथी, यूनानी, होमियो-पैथी आदिपर भी आयुर्वेदकी दृष्टिसे समालोचनात्मक ग्रन्थ निकलने चाहिये।

आयुर्वेदीय-पारिभाषिकशब्दकोष—एक विशेष आवश्यकता आयुर्वेदीय-पारिभा-षिक-शब्दकोषके निर्माणकी है। आजकल आयुर्वेदके जितने आलोचनात्मक और विवेचनापूर्ण ग्रन्थ प्रकाशित होंगे उनमें अनिवार्यरूपसे नये विज्ञानके विषयोंका उपयोग करना होगा और ऐसी स्थितिमें नये पारिभाषिक शब्दोंका प्रयोग करना पड़ेगा। हर एक लेखक अपने कल्पित शब्द न लिखकर निश्चित पारिभाषिक शब्दोंका निर्माण करना अच्छा होगा। सब लोग वे ही शब्द लिखें; इसके लिये पश्चिमी चिकित्साशास्त्र और यूनानीके शब्द लेते समय हमें उसके अर्थबोधक संस्कृत शब्द बनाने होंगे। काशी नागरीप्रचारिणी सभाने जैसे अपना वैज्ञानिक कोष तैयार किया था, उसी तरह हमें एक समिति बनाकर इस कार्यका सम्पादन करना होगा। शब्द निर्माणके समय जटिलता नहीं व्यावहारिकतापर ध्यान देते हुए ऐसे शब्द लिये जायँ जिनका प्रचार सुगमतासे हो सके। ऐसा होनेसे सभी लेखक एकसे शब्दोंका प्रयोग करेंगे। जैसे पारिभाषिक शब्दोंका निर्माणकर उन्हें कोषरूपमें संग्रह करनेकी आव-श्यकता है, उसी तरह प्राचीन आयुर्वेदिक पारिभाषिक शब्दोंका संग्रह, परिभाषा और व्याख्या, कोष रूपमें तैयार करनेकी आवश्यकता है।

आयुर्वेदिकफर्माकोपिया—इस बातको ओर वर्षोंसे लोगोंका ध्यान आकर्षित हो रहा है कि ऐसी पुस्तक तैयार की जाय जिसमें ग्रन्थोक्त ऐसे प्रयोगोंका संग्रह हो जो आयुर्वेदिक संसारमें प्रायः अधिक प्रचलित हैं। भिन्न भिन्न ग्रन्थोंमें अनेक औष-धियोंके पाठोंमें अन्तर है। विद्वानोंके अनुभवसे यह निश्चय होना चाहिये कि किस औषधिका कौनसा पाठ विशेष लाभदायक है, उसीका ऐसी पुस्तकमें संग्रह हो। यूरोप अमेरिकामें फर्माकोपियाके अनुसार निश्चित पाठोंके अनुसार ही कारखानोंमें औषधियाँ बनायी जाती हैं। आयुर्वेदिक औषधियाँ भी कारखानोंसे बनने और वैद्यों-के यहाँ पहुँचने लगी हैं। ऐसी स्थितिमें आवश्यक है कि हर एक औषधि एक निश्चित पाठके अनुसार ही तैयार की जाय। कुछ ऐसे भी प्रयोग हैं, जो हैं तो शास्त्रोक्त; परन्तु किसी प्रान्तके वैद्य तो उन्हें बहुतायतसे बनाते और उनसे लाभ उठाते हैं; किन्तु अन्य प्रान्तोंके लोग उनसे अनभिज्ञ रहते हैं। ऐसी पुस्तकमें उनका

भी संग्रह होना चाहिये, साथही एक ऐसी पुस्तक हो जिसमें शास्त्रीय प्रयोग तो न हों; बल्कि भिन्न भिन्न रोगोंमें भिन्न भिन्न वैद्योंके अनुभूत प्रयोगोंका संग्रह हो। आजकल विशेषकर नये वैद्योंमें ऐसे प्रयोगोंकी अभिरुचि बढ़ी हुई है, उसकी पूर्तिका प्रयत्न भी होना ही चाहिये। हमारे मित्र पं० ठाकुरदत्त शर्मा ऐसे साहित्यके संग्रहमें अच्छा परिश्रम कर रहे हैं। सम्मेलन चाहे तो ऐसे कामको अपने हाथमें ले और चाहे ऐसेही उत्साही सज्जनोंके द्वारा पूर्ण करावे। इसीके साथही ऐसी पुस्तक भी बननी चाहिये जिसमें रस-भस्म-रसायन और मात्रा औषधियोंके प्रसिद्ध वैद्यों द्वारा स्वीकृत भिन्न भिन्न रोगोंके लिये लाभप्रद अनुपानका निदर्शन हो। इसके होनेसे भी वैद्योंकी सुविधा बहुत बढ़ जायगी।

अंगपूर्ति—आयुर्वेदके जो अङ्ग विशेष परिपुष्ट नहीं हैं उन्हें उपलब्ध साहित्य और अन्य चिकित्साविज्ञानकी सहायतासे पूर्ण बनानेका प्रयत्न होना चाहिये। रोगविज्ञान हमारा पूर्ण होनेपर भी उसमें अभी और नये प्रकाश और विस्तारकी आवश्यकता है। विशेषकर रोगोंकी सम्प्राप्तिका खुलासा और बढ़िया होना चाहिये। हमारा स्वस्थ्यवृत्त बहुत संक्षिप्त है, सार्वजनिक स्वस्थवृत ( Hygiene and public Health. ) तथा व्यक्तिगत स्वस्थवृत पर अलग-अलग और पूर्ण विवेचना युक्त पुस्तकें बननी चाहिये। शल्यशालाक्यतन्त्र, प्रसूतितन्त्र, स्त्रीरोगविज्ञान आदिमें जहाँ कमी है, जहाँ विषय संक्षिप्त है, वहाँ उन्हें विशदकर पूर्ण करना चाहिये। दक्षिण भारतमें "अगस्त्यसम्प्रदाय" नामकी एक अलग चिकित्सापद्धति प्रचलित है और उसके ग्रन्थ द्राविड़ी भाषामें हैं। उन्हें संस्कृतमें लानेका प्रयत्न होना चाहिये। रसशास्त्रके विकासके लिये अभी बहुत मैदान खाली है। उसके लिये पारदसंस्कार, जारणमारण, रञ्जन, सारण, वेधन आदि क्रियाओंका अनुभव पूर्ण अन्वेषण और प्रयोगकर सिद्धान्त निश्चित करने चाहिये और सप्रयोग वर्णन ग्रन्थोंमें भी संशोधित और परिवर्धित होना चाहिये। हमारे मित्र कविराज नरेन्द्रनाथ जीने इस विषयमें कुछ प्रयास आरम्भ किया है। धातुवाद अर्थात किमियाके सम्बन्धमें कहाँ तक सफलता होती है, इसका सप्रयोग वर्णन लिखा जाना चाहिये। अभीतक अनेक आचार्योंने इसके लिये उद्योग किया; किन्तु प्रत्यक्ष सफलता कहाँ तक हुई यह अप्रकट है।

## टीका ग्रन्थ

आयुर्वेदिक ग्रन्थोंकी जो संस्कृत टीकाएँ हैं वे तो अपने-अपने ढंगकी अच्छी हैं; परन्तु देशी भाषाओंमें जो टीकाएँ हुई हैं वे सौभाग्यसेही कोई-कोई अच्छी हैं। विविध प्रकाशकोंने हिन्दी भाषामें जो टीकाएँ प्रकाशित की हैं उनमें अधिकांश पैसेके लोभसे अवैद्योंके द्वारा, शुद्ध वैयाकरणोंसे करायी गयी हैं अथवा छद्म वैद्यों द्वारा की

गयी हैं जिससे "विनायकं प्रकुर्वाणो रचयामास वानरम्" हो गयी है। अष्टांगहृदयकी बम्बईमें एक हिन्दी टीका प्रकाशित हुई है। उसमें अशुद्धि-अव्यवस्था और मूर्खता कमाल दर्जेको पहुँच गयी है, शिखरपर पहुँच गयी है। अरुणदत्तकी टीकामें अष्टांग वर्णन करते हुए बालतन्त्रके प्रसंगमें कहा गया है 'बालौपयिकभेषजं धात्रीदुग्ध लक्षणं दुग्धोद्भवव्याधिप्रशमादिनिर्देशाच्च" गजत्रके हिन्दी टीकाकारने धात्री शब्दका अर्थ आँवला ग्रहण कर लिख मारा है "बालकको उपयोग करनेवाला औषध आँवलेका दूध कहा है" इसलिये मालूम पड़ता है यह दिग्गज टीकाकार बालकके बीमार होनेपर आँवलेकी ही दवा करना विधेय समझता है। सुझानेपर भी प्रकाशकोंकी प्रवृत्ति इनके संशोधनकी ओर प्रबल रूपसे नहीं होती। इसलिये सम्मेलनको इस कामको भी हाथमें लेना पड़ेगा, इस गन्दगीको दूर किये बिना आयुर्वेदके यश विस्तारमें बाधा अवश्य आवेगी। केवल हिन्दीभाषी वैद्य ऐसी टीकासे धोखा खावेंगे और अनर्थ करेंगे तथा विद्वान ऐसी टीका देख हँसेंगे और वैद्योंकी परिस्थितिपर पश्चाताप करेंगे।

## अलोचना

इस समय आयुर्वेदके जो नये पुराने ग्रन्थ निकल रहे हैं, समाजमें उनकी यथेष्ट प्रतिष्ठा स्थापित करने और यथोचित उनका समादर करनेके लिये उनकी आलोचना प्रकाशित होते रहनेकी बड़ी आवश्यकता है। यह काम साधारण लोगोंके नहीं विद्वानोंके हाथमें सौंपा जाना चाहिये। इससे सुयोग्य ग्रन्थोंका समादर होगा और अयोग्य ग्रन्थोंका प्रचार रुकेगा। अनधिकारियोंका ग्रन्थकार बननेका शौक मर्यादित हो जायगा। यह काम प्रचलित वैद्यक पत्रों द्वारा भी हो सकता है; परन्तु आलोचना आदान प्रदानके तलपर नहीं खरी और बेलाग तथा उस विषयके निष्णात वैद्यों द्वारा होनी चाहिये।

## विद्वत्परिषद

इस समितिके अन्तर्गत अथवा अलग एक ऐसी विद्वत्परिषद् भी रहनी चाहिये जिसमें सुयोग्य और विद्वान वैद्य ही सभासद हों। ग्रन्थोंकी समीक्षा करने, और आयुर्वेद पर होनेवाले आक्षेपोंका समय पर उत्तर देने आदिके काम इसे सौंपे जावें।

## नोवलप्राइज-ग्रन्थकारोंको पारितोषिक

हमारी नियमावलीमें एक नियम है कि नये आविष्कार करनेवाले, वैद्यसमाजके लिये, उपकारी ग्रन्थोंका निर्माण करनेवाले सज्जनोंको आयुर्वेदविद्यापीठकी ओरसे प्रशंसापत्र, पदक तथा उपाधि आदिसे विभूषित कर सम्मानित किया जायगा। किन्तु इस नियमको काममें लानेकी प्रवृत्ति नहीं देखी जाती है। हमें अपने विभागके सुयोग्योंका समादर करनेके लिये तैयार रहना चाहिये और अपनी गुण ग्राहकता बराबर



श्रीमान डॉ. प. लक्ष्मीपति बी. ए. एम् बी. सी. एम् मद्रास।
अध्यक्ष, नि भा. व २३ वैद्यसंमेलन बीकानेर, ( राजपुताना ) १९३३ ई.
अध्यक्ष, आन्ध्रप्रान्तीय ३ वैद्यसंमेलन, विसाईनगरम् ( स, १९१९ );
८ वैद्यसंमेलन, नांधाल ( सन १९२६ ),
११ राजमहेन्द्री १४ वैद्यसंमेलन टुनी. ( सनं १९३१ )।

# Life Sketch of Dr. A. Lakshmipati,

## B. A. M. B. & C. M. Bhishagratna.

Lakshmipati. Dr. A.B.A.& C.M. born on 28th March 1880 at Madhavaram, West Godavary near Nidadavole. Education in Rajahmundry College and Presidency College, Madras, with a strong desire to learn Ayurvedic medicines. He became an apprentice under Pandit C. H. Seeta Ramayya of Rajahmundry, who is renowned for curing diseases incurable by even Western Doctors. He then joined Medical College, Madras as a scholarship student of the Godavary Dt. Board, and throughout, had a successful career, and passed M. B. & C. M. with certificates of honour in many subjects, and began allopathic Practice in 1909, which he continued for nearly ten years. Afterwards, finding that Ayurvedic System of treatment was tabooed by the introduction of Madras Medical Registration Act and that injustice was done to indigenous medical Practitioners, he joined the Madras Ayurvedic College conducted by Pandit D. Gopalacharlu, as a student and Hony. Professor of Surgery, in 1918. He was subsequently Principal of the College. Several Municipalities and Taluak Boards are supplied with Ayurvedic Physicians from this College. He is the founder of the Andhra Ayurvedic Pharmacy Ltd. 1920, where Ayurvedic Medicines are prepared on a large scale and on strictly sastric lines, with the aid of ancient and modern appliences, to be available to the Public at cheap cost. A Nationlist in Politics. Conducts a health resort at Avadi, known as "Arogya Ashram" where up-to-date open-air and natural treatment is given for all chronic ailments. He was selected President of all India Ayurvedic Conference held at Bikaner in December 1933. He published numerous popular medical Books on "Hundred Useful Drugs" "Degeneration of National Health", 'Secrets of Long Life", Vyayama Sastra", "Massage, and Bath", in English and Telugu.

Editor, Andhra Medical Journal, and Dhanvantri.

( Copy From "Who is Who" with some Corrections. )

# २३

निखिलभारतीयत्रयोविंशतितमवैद्यसम्मेलनाधिवेशन वीकानेरके सभापति,

## भिषग्रत्न, डाक्टर श्री ए० लक्ष्मीपति महोदय

बी० ए०, एम बी० एँड सी० एम०, मद्रासका

### अभिभाषण ।

नमामि धन्वन्तरिमादिदेवं सुराऽसुरैर्वन्दितपादपद्मम् ।
लोके जरारुग्भयमृत्युनाशं दातारमीशं विविधौषधीनाम् ॥
रागादिरोगान् सततानुषक्तानशेषकायप्रसृतानशेषान् ।
औत्सुक्यमोहारतिदाञ्जघान योऽपूर्ववैद्याय नमोस्तु तस्मै ॥

यह सम्मान वा गौरव जो स्वागत-कारिणी-समितिने मुझे प्रदान किया है, उसके लिए मैं चिर-कृतज्ञ हूँ और अनेकानेक धन्यवाद देता हूँ। किन्तु यह संकोच भी अवश्य है कि इस महान् उत्तर-दायित्वपूर्ण कार्यको यथावत सम्पादन कर सकनेमें मैं कहाँ तक समर्थशील हूँ।

हमलोग अपने परमादरणीय शासक श्री महाराजाधिराज वीकानेरके पूर्ण कृतज्ञ हैं, जिन्होंने भारतीय विद्या और विज्ञानके प्राकृतिक प्रेमसे प्रेरित होकर निज छत्र-च्छायामें हमें यहाँ सम्मिलित होनेका यह स्वर्णमय सुयोग प्रदान किया है।

हमारे जो भाई वैज्ञानिक विषयोंमें विशाल आलोकके लिए अभिलाषा कररहे हैं, और जो भीति या प्रीति की चिंता न करके अपनी सम्मति प्रकट करनेके लिए कटिबद्ध हैं, उनकी सराहनीय चेष्टाओंके प्रति गुण-ग्राहकताके भाव प्रकट करना भी हमारा कर्तव्य है।

हम आशा करते हैं कि वर्तमान आयुर्वेद-महा-विद्यालय चिकित्सा-विज्ञानको, वैदिककालके प्राचीन विद्यापीठोंके उस आदर्शसे प्रेरित होकर सिखलावेंगे; जिसके अनुसार सत्यकी खोज करनेवाला विश्वास और श्रद्धाके साथ निज गुरुवरके पाद-पंकजके पास बैठता था और उसके हृदयमें न तो वर्ण या जातिकी भेद-भावना रहती थी और न देश या परदेशका विचार रहता था; किन्तु सत्य और ज्ञानकी प्राप्ति ही एकमात्र लक्ष्य होता था।

आयुर्वेदकी चिकित्सा-प्रणालीके उन दोषोंकी विवेचना करनेका समय अब नहीं रहा। किसी समय आयुर्वेदके जो कट्टर शत्रु थे, वे भी भारतीय औषधियोंके निर्माणमें जो द्रव्य काममें लाये जाते हैं, उनमेंसे बहुतसीकी उपयोगिताको अब मानने लगे हैं। देशभरमें बहुतसा रुपया लगाकर अपनी प्रणालीके अनुसार अन्वेषण प्रयोगशालाएँ स्थापित की गई हैं; ताकि भिन्न-भिन्न प्रान्तोंमें वैद्य जिन द्रव्योंका औषधोंमें प्रयोग करते हैं, उनके मूल गुण अन्वेषण-द्वारा मालूम कर लिये जायँ। मेरी तुच्छ सम्मतिमें उनके अन्वेषणके ढंग एकपक्षीय हैं और उनका श्रीगणेश ही त्रुटिपूर्ण है। आवश्यकता तो इस बात की है कि रोगोपचारमें वैद्य जिस पद्धतिपर चलते हैं, उसका विधिपूर्वक और भलीभाँति अवलोकन किया जाय, न कि केवल मात्र औषधके द्रव्योंका व्यवच्छेद किया जाय। अन्वेषणकी वर्तमान-प्रणाली व्यय-साध्य ही नहीं; किन्तु आयुर्वेदके सिद्धान्तके अनुसार वैज्ञानिक भी नहीं है। जो औरोंको कुवैद्य पुकारते हैं, वे स्वयं कुवैद्य हैं; क्योंकि वे भारतीय-औषधोंके द्रव्योंके प्रयोगका तो बहाना करते हैं; परन्तु भारतीय-सिद्धान्तके अनुसार उनके प्रयोगकी पद्धति और प्रयोजनसे नितान्त अनभिज्ञ हैं। अन्वेषणकी इन चेष्टाओं-द्वारा पहिलेसे ही अति भाराक्रान्त अंग्रेजी औषध-शास्त्रमें कुछ द्रव्य और बढ़ जाय; परन्तु भारतके वैद्यों या वैद्य-शास्त्रके लिए निकट भविष्यमें तो वृथा हैं।

आधुनिक एलोपैथिक डाक्टरोंकी इस प्रणालीको भी दुश्चिकित्सा ही कहना चाहिये कि व्यापारियोंके केवल विपुल विज्ञापनोंसे प्रभावित हो करके ही भारत या विदेशोंमें बनी हुई दवाइयोंका अधिकतर प्रयोग, उनके तत्त्वोंको जाने बिना ही किया जा रहा है और यह अत्यन्त निन्दनीय है। प्रतिवर्ष बाजारमें नवीन औषधोंका प्रवेश होता है और दूसरे वर्ष वे तो भुला दी जाती हैं और वैज्ञानिक कहलाई जानेवाली नई-नई दवाइयें चलने लगती हैं। आयुर्वेदज्ञ कमसें कम यह तो पूर्णतया जानते हैं कि वे औषधिमें किन द्रव्योंका प्रयोग कर रहे हैं, अतएव बहुत कम हानि होनेकी संभावना रहती है। चरकमें कहा है:—

यथा विषं यथा शस्त्रं यथाग्निरशनिर्यथा।
तथौषधमविज्ञातं विज्ञातममृतं यथा॥ (चरक, सूत्र०, १ अ०)

मेरा अनुभव है कि आयुर्वेदिक चिकित्साकी महत्ता केवल औषधियोंमें नहीं है; किन्तु वैद्यकी वैज्ञानिक पद्धतिमें है; जिसके अनुसार रोगके कारण और लक्षणोंकी एक-एक बातकी सूक्ष्म परीक्षा करके निश्चित निदानपर पहुँचकर तब उपचारोंका प्रयोग किया जाता है। ये उपचार तीन प्रकारके हैं:—(१) औषध, (२) अन्न और (३) विहार।

दूष्यं देशं बलं कालं, अनलं प्रकृतिर्वयः।
सत्वं सात्म्यं तथाऽऽहारमवस्थाश्च पृथग्विधाः॥

सूक्ष्मसूक्ष्माः समीक्ष्यैषां दोषौषधनिरूपणे ।
यो वर्तते चिकित्सायां नस स्खलति जातुचित् ॥

जो वैद्य रोगोंके कारण, लक्षण और विकारोंकी सूक्ष्म-समीक्षा कर लेता है, वह चिकित्सा करनेमें कभी भयभीत नहीं होगा। उसे दूष्य, देश और कालकी निम्न-लिखित बातोंको रोगीकी चिकित्सामें जाँच लेना चाहिये।

दूष्यमें तमाम धातुओंकी परीक्षा सम्मिलित है और यह धातु मुख्यतया सात हैं, यथा—रस, रक्त, माँस, मेदा, अस्थि, मज्जा और शुक्र, और तमाम मलोंकी भी परीक्षा की जाती है, जो मुख्यतया विष्ठा, मूत्र, स्वेद इत्यादि हैं। धातुओंकी यथावत् क्रिया और मलोंका यथावत् उत्सर्ग ही स्वास्थ्य है और इसीसे अन्यथा होना ही रोग है।

देशके विचारमें रोगीके शरीरकी जो रोगका विषय होता है, परीक्षा की जाती है, और जिस देशमें वह रहता है उसकी जलवायुके सम्बन्धमें अनुसन्धान किया जाता है।

बलमें रोगीकी स्वाभाविक शक्ति और सहिष्णुताकी क्षमतापर विचार किया जाता है तथा रोगका बल और उसकी हीन, मध्य और अधिक अवस्थाओंकी परीक्षा की जाती है। शारीरिक बल तीन प्रकारका होता है:—

( १ ) सहज, ( २ ) कालज अर्थात् सर्द या गरम मौसम इत्यादि और युवाऽवस्था या वृद्धावस्था इत्यादिके कारण, ( ३ ) युक्तिज, अर्थात यथावत् आहार-विहारके द्वारा उत्पन्न शक्ति।

काल—समयको कहते हैं। यथा वर्षका समय, रोगीकी अवस्था और नक्षत्रोंकी गतिपर निर्भर रहनेवाली समस्त ऋतु सम्बन्धी बातें।

अनल—अर्थात् जठराग्निकी अवस्था मन्द, तीक्ष्ण और विषम होती है।

प्रकृति—रोगी वात-प्रकृति, पित्त या अन्य प्रकृतिवाला होता है। आयुर्वेदमें इस विषयकी विशद विवेचना की गई है और वात, पित्त या कफकी प्रधानताके अनुसार मुख्यतया तीन प्रकृति मानी गई हैं। स्वास्थ्य और रोगोंमें मनुष्यकी सारी जीवन-क्रियायें उसकी सहज प्रकृतिपर निर्भर रहती हैं। मनुष्यकी प्रकृतिका सम्यक् निदान करनेके लिए उसकी शारीरिक और मानसिक अवस्थाका विश्लेषण सावधानीसे किया जाना चाहिये।

वय—तन्दुरुस्ती या बीमारीमें शरीरकी संजीवनी शक्तिपर पुरुषकी अवस्थाका अधिक प्रभाव पड़ता है।

सत्त्व—मानसिक बल या ओजको कहते हैं।

सात्म्य-उपशय-अर्थात्—कतिपय पुरुष एक प्रकारके खान-पान और रहन-सहनके आदी होते हैं, और रोगोपचारमें इन बातोंका बड़ा प्रभाव पड़ता है। जो औषध कठिन परिश्रमी श्रमजीवीके लिए हितकर होती है, वह सुकुमार राजकुमारके लिए उपयुक्त नहीं हो सकती है।

आहार—भिन्न देशोंके लोगोंको जो भोजन रुचिकर हैं, उनका वर्णन चरकने किया है। इससे सिद्ध होता है कि किसी विशेष आहारके रुचिकर या अरुचिकर होनेके सम्बन्धमें उसने कितना सूक्ष्म निरीक्षण किया था। गेहूँ, माष, माध्विकमदिरा, शल्यचिकित्सा और अंगराग, वाह्लीक ( मध्यएशिया-निवासी ), पह्लव ( फारसवाले ), चीनी ( चीन-निवासी ), शुलीक ( इंडोचायनावाले ), यवन (अरब-रोम या ग्रीसवाले) और शक ( सीदियन ) लोगोंके लिए अधिक हितकर हैं। प्राच्य लोगोंके लिए दूध; सैन्धवों ( सिन्धु निवासियों ) के लिये मछली; आश्मकों ( मध्य भारतवालों ) और अवन्तिकों (मालवा देशवालों) के लिये तेल और घी; और जो लोग विन्ध्याचल और मलय पर्वतोंमें निवास करते हैं, उनके लिए कन्द, मूल और फल अधिक उपयुक्त हैं। दक्षिण देशवाशियोंके लिये पतली कांजी, और उत्तर-पश्चिम दिशामें रहनेवालोंके लिये घीमें बने हुए प्रगाढ़ रसेवाले पदार्थ और मध्यप्रदेशवासियोंके लिए गेहूँ, जौ और दूधसे निकाला हुआ मक्खन अधिक हितकर है। अतएव प्रत्येक वर्गके पुरुषोंकी आदतों और रिवाजोंके अनुसार आहार-विहारादि होना चाहिये। औषधियोंके अतिरिक्त उपचारके विधानोंका आयुर्वेद-शास्त्रकी पुस्तकोंमें विशद वर्णन है, और ऐसे उपायोंसे बड़ी सरलता और शीघ्रतासे इलाज हो सकता है। औषधोपचार तो चिकित्साका बहुत ही गौण अंग है।

अतएव अपने इस भाषणमें मुख्यतया औषधोंके अतिरिक्त मैं ऐसेही उपचारोंका वर्णन करना चाहता हूँ, जिनके विषयका अद्यपर्यन्त न तो डाक्टरोंने और न वैद्योंने पूर्ण महत्त्व समझा है। हमें इस बातका बहुधा अनुभव होता है कि कतिपय रोगोंमें अन्य नैसर्गिक उपाय ही औषधोंसे अधिक लाभदायक सिद्ध होते हैं। उदाहरणके लिये राजयक्ष्मामें खुली हवा, अच्छा भोजन, और शुष्क जलवायु अत्यन्त आवश्यक है। मधुमेहमें अधिकतर क्रमानुगत शारीरिक व्यायाम रोगीके लिए जितना हितकारी होता है, उतनी पौर्व्य और पाश्चात्य औषध-शास्त्रकी समस्त औषधियें नहीं हो सकतीं। उदाहरणके लिये मैं बतलाना चाहता हूँ कि मधुमेहकी चिकित्सामें जो उपचार अब प्रयोगमें आते हैं, वे भारतके महान ग्रन्थकारोंके उपचारोंसे भिन्न हैं। प्रमेहकी चिकित्सामें ( मधुमेह प्रमेहका एक प्रकार है ) चरक बतलाता है कि इस रोगका कारण दिनभर बैठे रहना और सब समय सोते रहना, दही-दूधका अधिक सेवन, ग्राम्य पशुओंके माँस या शोरबेका सेवन, नया धान्य यथा चावल और गेहूँ तथा नई मदिराका सेवन करना है।

आस्यासुखं स्वप्नसुखं दधीनि, ग्राम्यौदकाऽनूपरसाः पयांसि।
नवान्नपानं गुड़ वैकृतञ्च, प्रमेहहेतुः कफकृच्च सर्वम्॥ ( चरक )

चरक कहता है कि इस बीमारीका कारण अधिक भोजन और परिश्रमका अभाव है। अतएव मिताऽऽहार और व्यायाम-द्वारा रोगीकी चिकित्साकी जानी चाहिये।

व्यायामयोगैर्विविधैः प्रगाढैरुद्वर्त्तनःस्नानजलावसेकैः ।
सेव्य त्वगेलाऽगुरुचन्दनाद्यैर्विलेपनाद्याशु न सन्ति मेहाः ॥ ( चरक )

विविध प्रकारके कठिन व्यायाम, उद्वर्तन, जलावसेक खस, इलायची, दालचीनी, अगरु, चन्दन इत्यादि पदार्थोंका तथा अन्य उपचारोंसे, जो शरीरकी चर्बीको दूर करते हैं, यह रोग शीघ्र मिटता है ।

सुश्रुतमें विस्तारपूर्वक वर्णन है कि किस प्रकारकी व्यायाम किस पुरुषके लिए उपयुक्त है ।

वयोबलशरीराणि देशकालाऽशनानि च ।
समीक्ष्य कुर्याद् व्यायाममन्यथा रोगमाप्नुयात् ॥ ( सु० चि० २४ अ० )

किसी रोगीके लिए व्यायाम नियत करनेमें निम्नलिखित बातोंका विचार करना आवश्यक है—वय ( उम्र ), बल, शरीर ( शरीरिक प्रवृत्तियाँ ), देश ( जिस देशमें वह रहता है, और शरीरके जिस अंगकी वृद्धि करनी है ), काल ( वर्षकी ऋतु और भोजन ) ऐसा न करनेसे व्यायाम नया रोग उत्पन्न कर देता है ।

सुश्रुतमें निम्नलिखित व्यायाम मधुमेहके उपचारमें बतलाये गये हैं:—

अधनस्तु अबान्धवः पादत्राणाऽऽतपत्रविरहितो भैक्ष्याशी ग्रामैक रात्रानुवासी मुनिरिव-संयतात्मा योजनशतमधिकं वा गच्छेत् ।

धन और बन्धवोंसे विरहित हों कर और नंगे पैर तथा छातेके विना सौ योजन या अधिक चलना चाहिये । भिक्षा माँगकर उदर-पूर्ति करनी चाहिये और प्रत्येक ग्राममें एक रातसे अधिक निवास नहीं करना चाहिये, और मुनिके सदृश संयम रखना चाहिये ।

महाधनो वा श्यामकनीवार वृत्ति रामलककपित्थतिन्दुकाश्मन्तक फलाऽऽहारो मृगैः सहावसेत् तन्मूत्रशकृद्भक्षी सततमनुव्रजेद् ग्राम्, ब्राह्मणो वा शिलोञ्छवृत्तिर्भूत्वा ब्रह्मचर्य-मुपाचरेत् । पठेत् सततम् ।

यदि वह महाधनी हो, तब भी उसे जंगली-जानवरोंके साथ रहना, जंगली अन्न यथा सामक और नीवार खाना, कपित्थ, तिन्दुक, आमलक और अश्मंतकके सदृश जंगली फलोंका सेवन करना चाहिये । यदि ब्राह्मण हो, तो उसे गौके पीछे-पीछे जहाँ वह जाय वहाँ जाना चाहिये, और जहाँ वह विश्राम करे, वहाँ विश्राम करना चाहिये, और खुली हवामें रहना चाहिये, खलिहानमें जो अन्न अवशिष्ट रह जाय, उसीसे अपना निर्वाह करना चाहिये, गौमूत्रका पान और गोबरका सेवन करना चाहिये, सतत अध्ययन करते रहना चाहिये, ब्रह्मचर्यका आदर्श बनाना चाहिये । यदि वह इतर वर्णवाला हो, तो उसे अपने हाथोंसे कूआ या तालाब खोदना चाहिये । यदि इस प्रकारका व्यायाम करनेमें शरीर दुर्बल होने लगे, तो विश्राम और पौष्टिक आहार द्वारा अपने बलकी रक्षा सावधानीसे करनी चाहिये । 'सुश्रुत' हमें विश्वास दिलाता है

कि यदि कोई रोगी अपने वैद्यके आदेशानुसार इस उपचारका निःसंकोच व्यवहार करनेको कटिबद्ध होजाय, तो पहले नहीं, तो सालके अन्ततक उसे अवश्य आराम हो जायगा।

अधनो वैद्य सन्देशा देवं कुर्वन्नतन्द्रितः।
सम्वत्सरा दन्तराद्वा प्रमेहात् प्रतिमुच्यते ॥
प्रवृद्धमेहास्तु व्यायाम क्रीड़ा गजतुरगरथपदाति-
चर्य्या परिक्रमणा नन्याश्रयो पाश्रयान् वा सेवेरन्।

मधुमेह बढ़जाने पर भी व्यायाम, नियुद्ध, खेलकूद, हाथी-घोड़े या रथकी सवारी, पैदल चलना, तलवार और पट्टेका खेल और अन्य प्रकारके व्यायाम किये जाने चाहियें।

'सुश्रुत' में व्यायामकी परिभाषा इसप्रकार की गई है—

शारीरायासजननं कर्म व्यायाम संज्ञितम्। (सु० चि० २४ अ०)

जिस कर्मसे शरीरमें थकावट आजाय, उसे व्यायाम कहते हैं। सुश्रुतके टीकाकारोंने निम्नलिखित परिभाषा की है—

तुलभ्रम गुणाकर्ष धनुराकर्षणादिभिः; आयामो विविधाङ्गाना व्यायाम इति कीर्तितः।
सर्वदिग्भागभागेषु हस्त्यश्वरथपत्तिषु, शस्त्रास्त्रैर्यस्तु संयोगः सचर्येति प्रकीर्त्यतेः ॥

तुलको ( जिसे मुद्गर कहते हैं, जो ५ या १० सेर वजनमें होता है ) घुमाना, रस्सा खींचना, धनुष खींचना, शरीरके भिन्न-भिन्न अङ्गोंको झुकाना—इनको 'व्यायाम' कहते हैं।

तुलभ्रम संभवतः मुद्गरका पर्य्यायवाची है। यह मुद्गर पत्थर या हाथीकी लीदसे मिश्रित मिट्टीको छायामें सुखाकर बनाये जाते हैं, और आधुनिक समयमें भी इस देशमें "डम्बल" की तरह इनका व्यवहार होता है। हरेकका वजन घुमानेवाले व्यक्तिकी शक्तिपर निर्भर होता है। एक तुल कलिङ्गदेशमें ४०० रुपये भर होता है, और मगधमानके अनुसार ८०० रुपये भर होता है।

चर्याकी परिभाषा व्यायामका अभ्यास है—जिसमें शस्त्र और अस्त्र चलाना भिन्न-भिन्न दिशाओंमें हाथी-घोड़े या रथपर सवारी करना या पैदल चलना होता है। 'सुश्रुत' ने व्यायामकी, जो परिभाषा की है, वह बहुत ही सरल प्रतीत होती है; क्योंकि किसी कर्म या अङ्गसंचालनसे, जिसमें रक्तकी गति तीव्र हो उठे और श्वास-प्रश्वासका वेग बढ़ जाय, शरीरमें थकावट हो जाना ही पर्याप्त माना गया है।

हृदिस्थानस्थितोवायुर्यदावक्त्रं प्रवर्त्तते।
व्यायामं कुर्वतो जन्तोस्तद्बलार्धस्य लक्षणम् ॥

जब व्यायाम करते समय मुखसे साँस लेना पड़े, तब समझ लेना चाहिये कि आधी शक्तिका ह्रास हो गया।

परन्तु 'चरक' का कथन है कि व्यायामका अर्थ ऐसी कसरतोंसे है, जिनसे मनमें उत्साहका संचार हो और अङ्ग-प्रत्यङ्गोंमें बल और स्थिरताकी वृद्धि हो। इन कसरतोंको अपने बलकी मात्राके अनुसार करना चाहिये।

शरीरचेष्टा या चेष्टा स्थैर्यार्थं बलवर्द्धिनी।
देहव्यायाम सङ्ख्याता मात्रया तां समाचरेत्॥ (च० सू०, ६ अ०)

आजकल अखाड़ोंमें जो लोग व्यायाम सिखलाते हैं, वे इस कलाके सिद्धान्तोंसे जिनके अनुसार तरह-तरहके दाँव-पेंच काममें लाए जाते हैं, चाहे परिचित न हों; तथापि यह कला विज्ञानका एक जीता-जागता उदाहरण है। इन ग्रन्थोंमें विज्ञान, तो सुषुप्तिकी अवस्थामें है, परन्तु कला जागृत है।

संसारका सर्वोत्तम पहलवान आजकल एक भारतीय है। क्या इससे ही पूर्णतया सिद्ध नहीं होता कि ऐसे महान् पहलवानको उत्पन्न करनेवाली भारतीय व्यायाम-पद्धति ही अन्य पद्धतियोंसे अधिक वैज्ञानिक है?

जेविस्को, भारतीय पहलवान 'गामा' की प्रशंसा करते हुए कहता है कि "ये हिन्दू लोग संसारके सबसे अधिक विचित्र पुरुष हैं।"

उसके लिए हिन्दू और मुसलमान समान हैं। समस्त भारतीय विज्ञान वास्तवमें हिन्दुओंकी रचना हैं, और मुसलमानोंने तो उन्हींके विज्ञानका ज्ञान प्राप्त करके उन्नति प्रदर्शित की है।

उन्तीस जनवरी सन् १९२७ की घटनाका वर्णन इस प्रकार है, "भगवान् भास्करने शामके ४ बजे आरम्भ होनेवाले मल्लयुद्धको और भी रोचक बना दिया, अतएव दर्शकोंके समूहके समूह रङ्गविरङ्गी सुसज्जित रङ्गभूमिमें लगातार चले आरहे थे। गामा-जेविस्कोका मल्लयुद्ध आरम्भ होते समय ४०००० दर्शकोंके बैठने योग्य वह महान् स्थान खचाखच भर गया था। इस विचारसे कि कदाचित् कुश्ती बहुत देरतक होती रहे और लगभग इस प्रकार रात्रिका समय हो जावे, दो सर्चलाइट और एक दर्जन तेज रोशनीवाले बिजलीके लैम्पोंका आयोजन अखाड़ेमें कर दिया गया था। दर्शकोंकी श्रेणीमें श्रीमान् पटियालानरेश, सर हारकोर्ट बटलर और बहुतसे नरेश और शिमला-पहाड़ीके राजागण उपस्थित थे। दोनों पहलवान सन्ध्या चार बजे रङ्गमञ्च पर पधारे, और जनताने दीर्घकाल तक करतलध्वनि करके उनका सोत्साह स्वागत किया। जेविस्कोने जब अपने चोगेको उतार डाला तब उसका बलिष्ट शरीर और भुजदण्ड प्रकट हुए। गामा बहुत पतला दिखाई पड़ता था और अपने प्रतिद्वन्द्वीके सामने कुछ जँचता नहीं था।

कुश्तीका श्रीगणेश ही हुआ था कि गामाने बड़ी चतुराईसे जेविस्कोको दे मारा और उसको बिलकुल दबा लिया। वे जमीनपर ३० सेकन्ड तक ही जोर करने पाये थे कि इतनेहीमें विद्युत् सरीखे वेगसे गामाने इस पोलेन्ड देशके पहलवानको चित

कर दिया, और स्वयं उसकी छाती पर बैठ गया। उपस्थित जनता को बड़ा विस्मय हुआ कि संसार-विख्यात यह कुश्ती इतनी शीघ्र समाप्त होगई।

इधर गामा तो महाराजा पटियालाके पास दौड़कर गया और उनको साष्टाङ्ग दण्डवत् की, उधर जेबिस्कोने नितान्त निराश होकर अपने एकान्त स्नानागारकी शरण ली। उसने घोषित किया कि "गामा खिलाड़ियोंमें शेर है।" उपर्युक्त अवतरणसे भलीभाँति विदित होगा कि हमारी जातिका अन्य विषयोंमें चाहे कितनाही अधःपतन क्यों न हो गया हो, इस कलामें तो दिग्दिगन्तमें हमारी यशःपताका फहरा रही है।

जर्मन और अमरीकन भारतीय व्यायामकी पद्धतिके रहस्योंको हमसे सीखनेके लिए चेष्टा कर रहे हैं; परन्तु हमारे हृदयमें अपनी इस कलाके प्रति सम्मानका भाव नहीं है, और यह फैशनसा हो चला है कि शरीरको स्थूल और विशाल बनाया जावे और इसका परिणाम यह है कि राजयक्ष्मा-सरीखो कराल-कालके गालमें कवलित करनेवाली बीमारियोंके पंजेमें लोग पड़ते जा रहे हैं।

अब लोग यह मानने लगे हैं कि भारतकी दण्ड-कसरत सबसे सरल और इससेही शरीरके अंग-प्रत्यंगका विकास होता है। अमरीकाके एक सामयिक पत्रका अवतरण इस प्रकार है—"दण्डोंके सर्वोत्तम होनेका कारण वैज्ञानिकदृष्टिसे यह है कि किसीन किसी प्रकारसे शरीरके जिन अंगोंमें शक्तिका केन्द्र है, उनको आयास प्राप्त होता है।"

उदाहरणके लिए दण्डोंसे शरीरके जिन विशेष अङ्गोंको आयास होता है, वे यह हैं:—शरीरके मध्यभागके पुट्ठे यथा गुदी और रीढ़ जो स्नायुमण्डलके विशाल केन्द्र हैं, उदरके पुट्ठे, दोनों पार्श्वोंके पुट्ठे, कुल्हे और जङ्घायें और शरीरके मर्म्मस्थानोंके समस्त पुट्ठे। मनुष्यकी शक्तिका केन्द्र न तो विशाल भुजाओं और कन्धोंमें है और न प्रशस्त वक्षस्थलमें ही है; उसका निवासस्थान तो शरीका मध्यभाग है और इसी भागको हिन्दुओंकी दण्ड-कसरतसे पूर्ण आयास प्राप्त होता है। "यदि पुरुष औरोंकी अपेक्षा अधिक बलवान होना चाहे, तो उसे विशेषतः अपनी ग्रीवा और जंघाओंको पुष्ट करना चाहिये।"

यही कारण है कि भारतीय व्यायाम पद्धति सहस्रों वर्षोंसे शरीरके इन्हीं मुख्य अंगोंका विकास करती रही है, और कदाचित् इस पद्धतिकी महत्ताका यही रहस्य है। इसीलिये अंग्रेजोंने भारतीय कसरतोंको सीख लिया है, और वे इन्हें यूरुपकी कसरतों के साथ-साथ प्रयोगमें लाते हैं।

हमारे प्राचीन पुरुष प्रतिदिन नियमित रूपसे शारीरिक व्यायाम करके अपने बलकी वृद्धि और संरक्षण करते थे। सुन्दर और बलिष्ट शरीर बनानेके लिए दण्ड-बैठक और भारतीय मुद्गर ही पर्य्याप्त हैं और इनके निर्माणमें खर्चभी बहुत कम

होता है। सांसारिक संवन्धोंसे विरक्त संन्यासीके लियेभी नित्यके अभ्यासके लिये योगके आसन नियत हैं।

व्याधयोनोप सर्पन्तिसिंहं क्षुद्रमृगाइव। ( च० सू० ६ अ० )

जिस प्रकारसे सिंहके पास क्षुद्र पशु नहीं फटकने पाते, उसी प्रकार व्यायाम करनेवालेसे रोग दूर भागते हैं।

वयो रूपगुणैर्हीनमपि कुर्य्यात् सुदर्शनम्।

वय-रूप और गुणसे हीन पुरुपभी व्यायाम करनेसे सुन्दर दीखने लगता है।

व्यायामंकुर्वतो नित्यं विरुद्धमपिभोजनम्।
विदग्धमविदग्धंवा निर्दोषं परिपच्यते॥ ( सु० सू० २४ अ० )

जो पुरुप नित्य व्यायाम करता है; वह विरुद्ध, अतिपक, या कच्चे भोजनको भी पूर्णतया पचा सकता है।

नचाऽस्तिसदृशं तेन किञ्चित्स्थौल्याऽपकर्षणम्।

शरीरके मोटापनको मिटानेके लिए व्यायामके बराबर और कोई उपाय नहीं है।

नचव्यायामिनंमर्त्यमर्दयन्त्यरयोभयात्।

व्यायाम करनेवाले मनुष्यके निकट शत्रु भयके मारे नहीं।

नचैनंसहसाऽऽक्रम्य जरासमतिरोहति। ( सु० चि० २४ अ० )

ऐसे पुरुपको वृद्धाऽवस्था भी सहसा नहीं आती। शरीरको सुरूप, और पुट्ठोंको बल, और गठन, प्रदीप्तजठराग्नि, अङ्गस्फूर्त्ति, निरालसता, कठिन-परिश्रम और मानसिकश्रम करनेकी शक्ति और भूख-प्यास और शीतोष्णता सहन करनेकी क्षमता प्रदान करनेमें शारीरिक व्यायामसे बढ़कर और कोई चीज नहीं है। संक्षेपतः व्यायामसे ही शरीर सर्वथा स्वस्थ रहता है।

मैं यह जाननेके लिये लालायित हूँ कि समस्त भारतवर्पमें कोई ऐसा भी वैद्य, डाक्टर या अन्य चिकित्सक है, जो वास्तवमें अपने बीमारोंका व्यायामके विज्ञानके द्वारा जिसकी उन्नति करनेमें हमारे पूर्व पुरुपोंने इतना ध्यान प्रदान किया था, लाभान्वित करनेकी चेष्टा करता है? यह तो निस्सन्देह सत्य है कि डाक्टर सुबह या शाम मील-आधमील घूमने फिरनेके लिये अपने बीमारोंको उपदेश करता है; परन्तु यह पता लगानेका कष्ट नहीं उठाता कि उसका उपदेश कार्यरूपमें परिणत होता है या नहीं। यह तो सचमुच बहुतही सुलभ है कि गोलियों या अर्ककी बोतल सेवन करनेके लिए कह देना और शारीरिक व्यायाम करनेके लिए उपदेशका वचनाऽमृत रोगीको पान करादेना; परन्तु इन बातोंका परिणाम यह होता है कि अल्पकालके लिए रोगीको लाभ भले ही होजावे; किन्तु ऐसा उपचार वैज्ञानिक न होनेके कारण रोगको समूल नष्ट नहीं कर सकता। उपर्युक्त व्यायामों-द्वारा चिकित्सा करनेकी पद्धतिमें व्यय बहुतही कम होता है, यद्यपि चिकित्साके लिए ऐसा करनेमें बहुत

सर खपाना पड़ता है। अब मैं प्राचीन ग्रन्थकारों-द्वारा बतलाए हुए रोग निवारणके अन्य उपचारोंका वर्णन करूंगा, जिनका उपयोग यदि किया जावे, तो हमारे अस्पतालोंका कार्य्य बहुत ही हलका हो जावेगा।

## रोगनिवारण।

साधु वास्वानीका कथन है कि शरीरका निर्माण राष्ट्रका निर्माण है। प्रत्येक भारतीय चिकित्सक राष्ट्रके निर्माणका उत्तरादायित्व रखता है। जिससे स्वास्थ्यके विषयमें सर्वज्ञानसंपन्न होनेकी आशा की जाती है, उसे तो अपने व्यक्तित्व-द्वारा शक्तिका आदर्श उपस्थित करना चाहिये, और अपने ही उदाहरणको सर्वनागरिकोंके समक्ष प्रस्तुत करके उनका पथप्रदर्शक होना चाहिये।

चरकने सदाचारके सिद्धान्तोंपर विशेष ध्यान दिया है; क्यों कि विद्यार्थीकी शारीरिक उन्नतिका स्रोत इसी तत्त्वमें है, और इसी कारण चरकने आयुर्वेदके विद्यार्थीकी शिक्षाके पाठ्यक्रममें इस विषयको विशेष महत्व दिया है। समस्त भारतवर्षमें आचारके नियमोंकी सहायतासे प्रचार होता था, और सभी वर्गोंके लोग धार्मिक उत्साहके साथ उनका पूर्णतया पालन करते थे। पुरोहित घर-घरमें उनका प्रचार करता था और न्यायाधीश सामाजिक या स्वास्थ्य-सम्बन्धी साधारण नियमोंके भङ्ग करनेवाले अपराधियोंको दण्ड देता था; क्यों कि ऐसा कृत्य अधर्म था, जिसके लिए इतना घोर दण्ड होता था कि आधुनिक समयमें हमारे लिए यह असङ्गतसी बात प्रतीत होगी कि किसी आम जगहमें थूकने या पेशाव करने-सरीखे साधारण अपराधको इतना गुरुतर माना जाय! धर्मके इस कठिन अनुशासनका ही अद्भुत परिणाम था कि हमारा भारतवर्ष संसारभरमें परम पवित्र राष्ट्र था और सभ्यतामें सवका शिरोमणि था।

आयुर्वेदके अध्ययनका उद्देश्य केवलमात्र, वैद्यकशास्त्र और शल्यशास्त्रको प्रयोगमें लानाही नहीं था; किन्तु जीवनमें अधिकसे अधिक सुख-समृद्धिकी प्राप्ति करना था—'धर्मोऽर्थ सुखसाधनम्।' सप्तमवर्षके उपरान्त प्रत्येक विद्यार्थीकी शिक्षाके पाठ्यक्रममें औषधशास्त्रका अध्ययन अनिवार्य था। रोग निवारणका अध्याय निम्नलिखित श्लोकसे प्रारम्भ होता है:—

नित्यं हिताहारविहारसेवीसमीक्ष्यकारी विषयेष्वसक्तः।
दातासमः सत्यपरः क्षमावानाप्तोपसेवी च भवत्यरोगः॥

सदा नीरोग वही पुरुष रहता है, जिसका आहारविहार सर्वदा नियमित है, जो सोच-विचारकर कार्य्य करता है, जो विषय-भोगोंमें आसक्त नहीं है, जो दाता, सब प्राणियोंके साथ समताका व्यवहार करनेवाला सत्य-शील और क्षमावान् है, और जो कुछ प्राप्त हो, उसी पर सन्तोष करनेवाला है।

हित, आहार-विहार, इन तीन शब्दोंमें प्रातःकाल शय्यात्यागसे लेकर रात्रिको शयनपर्य्यन्त स्वस्थजीवन व्यतीत करनेसे समस्त सिद्धान्तोंका सार भरा हुआ है। निम्नलिखित चार उदाहरण ऐसे लोगोंके हैं, जो किसीन किसी रोगसे, पीड़ित बनेही रहते हैं। जैसे—श्रोत्रिय, राजकर्मचारी, वेश्या और दुकानदार। क्योंकि उनका कामही ऐसा है कि न तो समयपर भोजन कर पाते हैं और न नियत समयपर शौचादि-क्रियाही कर सकते हैं, और न उनका चित्तही शान्त रहता है।

सदाऽऽतुरा श्रोत्रियराज-सेवकास्तथैव वेश्या सहपण्य जीविभिः।
द्विजोहि शिष्याऽध्ययन व्रताह्निकक्रियादिभिर्देह हितं न चेष्टते॥
नृपोपसेवीनपचितरक्षणात्पराऽऽतुराधाद्दहुचिन्तनाद्भयात् ।
नृचित्त वर्त्तिन्युपचार तत्परा मृजाऽभिभूपानिरता पराङ्गना॥
सदासनादत्यनुबद्धविक्रय-क्रयादि लोभादपिपण्यजीविनः।
(च० सिद्धि० अ० ११)

मालिश, स्नान और भिन्न ऋतुओंके अनुसार दिन और रातमें काम और विश्रामके सम्बन्धमें जो नियम दिए गये हैं, वे हमारे आजकलके जलवायुके वातावरणके इतने अनुकूल सिद्ध होते हैं कि परमछिद्रान्वेशी आधुनिक वैज्ञानिकभी उनकी प्रशंसा किये विना नहीं रह सकता।

अभ्यङ्गमाचरेन्नित्यं सजराश्रमवातहा।
दृष्टि प्रसाद पुष्ट्यायुः स्वप्नसुत्वक्त्वदार्ढ्यकृत्॥

प्रत्येक स्वस्थ मनुष्यको तैलकी मालिश सदा करानी चाहिए जिससे वृद्धाऽवस्था, शरीरमें थकावट और दर्द दूर हो जाते हैं। मालिशसे दृष्टि बढ़ती है, और शरीर पुष्ट होता है। इससे नींद अच्छी आती है, शरीर गौरवर्ण और वलिष्ठ हो जाता है। संक्षेपतः इससे दीर्घजीवी हो सकता है।

यदि दुबले मनुष्यको मोटा और मोटेको दुबला बनानेका कोई उपाय हो सकता है, तो वह मर्दन व तेलकी मालिश है। मोटे मनुष्यकी चरबी, रक्तकी गति उन्नत होनेसे दूर हो जाती है और दुबला मनुष्य त्वचा और पुट्ठोंकी पुष्टि प्राप्त होनेसे हृष्ट-पुष्ट हो जाता है। तैलकी मालिश सौन्दर्य्यवर्द्धक और नवयौवन प्रदान करनेवाली रसायन है। जर्मन लोगोंने पुनर्यौवन प्रदान करनेके लिए जो उपचार निकाले हैं, उनके लिये असंख्य द्रव्य व्यय करना पड़ता है। यदि आप पुनर्यौवनके लिये कोई वैज्ञानिक उपचार चाहते हैं तो वह नित्य तैलकी मालिश है। तामिलमें एक कहावत है कि "लोग जो कुछ वैद्यको देते हैं, वह तैल मलनेवालोंको देदिया जावे, तो वैद्यकी आवश्यकता ही न पड़े।"

शारीरिक व्यायाम समाप्त करनेके पश्चात् समस्त शरीरका मर्दन करे। "तंकृत्वा-ऽनुसुखं देहंमर्दयेच्च समन्ततः।" भारतीय पहवान बहुत वृद्ध होनेपर भी अपनी शक्ति बनाए रखते हैं, इसका रहस्य यही है।

मर्दन तीन प्रकारका होता है—( १ ) मर्दन–व्यायाम सम्बन्धी मर्दन, ( २ ) संवाहन–या चिकित्सा सम्बन्धी मर्दन, ( ३ ) उत्सादन और केश मर्दन–अर्थात् स्वास्थ्य संबन्धी मर्दन । व्यायाम संबन्धी मर्दनका उद्देश्य यह है कि पुट्ठोंकी स्फूर्ति प्राप्त हो, शक्ति और सहिष्णुता बढ़े और व्यायामके पश्चात् आराम और विश्राम प्राप्त हो । इसमें अङ्गको जोरसे मसलते हैं । और इस प्रकार पुट्ठोंका संकोचन-प्रसारण होता है । चिकित्सा सम्बन्धी मर्दनका प्रयोजन यह है कि रोगीको आराम मिले, उसकी रक्तकी गति उन्नत हो और शोथ या दाहकारक रक्तग्रन्थियोंका विलयन हो हो जावे । इससे निद्रा आती है, स्थूलता और पीड़ा दूर होती है, और थकावट मिटती है । इसमें अङ्गोंमें तेल बहुत हलके हाथ लगाया जाता है, और ताड़न इत्यादि क्रियाएँ बड़ी ही सुखद रूपसे की जाती हैं । यह मर्दन अधिकतर बाह्य होता है; किन्तु व्यायाम सम्बन्धी मर्दन आन्तरिक होता है । स्वास्थ्य सम्बन्धी मर्दनका उद्देश्य त्वचाको साफ करना और स्नायुमण्डलको स्फूर्ति देना है । मर्दनकी इस कलामें अनेक क्रियाएँ होती हैं, जिनमें कतिपयकी परिभाषा इस कलाको समझनेके लिए की जाती है ।

(१) अनुलेपन—अर्थात् अङ्गों पर तैल को धीरे-धीरे लगाना और इसमें प्रायः दोनों हाथोंसे काम लिया जाता है । (२) घर्पण—शरीरको ऊपर-नीचे दाएँ-बाएँ अल्प ताड़नके साथ रगड़ना । (३) उद्धर्पण—साधारण घर्पणकी अपेक्षा इसमें अधिक बल और दबावके साथ घर्पण किया जाता है । कन्डू अर्थात् खुजलीमें खरउद्धर्पण उन अंगोंपर किया जाता है, जिनमें कन्डूके कण या मण्डल ( चकत्ते ) होते हैं । इष्टिका ( ईंटके टुकड़े ) का भी इस रोगमें विशेष प्रयोग होता है । विष या मूर्छासे आक्रान्त होनेके कारण निद्रित पुरुषको जाग्रत रखनेके लिए भो यह उपचार किया जाता है । इसमें खेद, पिपासा क्लान्तिकी शान्ति होना माना गया है । मृदु-उद्धर्पणमें इस बातका खयाल रक्खा जाता है कि घर्पण करनेसे पहले त्वचाको तनिक स्निग्ध कर दिया जावे । अन्यथा उसके छिल जानेकी आशङ्का रहती है । (४) उत्सादन—इसमें थोड़े तैलसे या तैलमें हल्दी या चनेका महीन आटा मिलाकर धीरे-धीरे शरीरपर घर्पण किया जाता है । यह घर्पण अधिक दबावके साथ ऊपरकी ओर किया जाता है । यथा हृदयकी ओर, कलाईसे कन्धेकी ओर, पैरसे नितम्बकी ओर ।

उत्सादनात् भवेत्स्त्रीणां विशेषात् कान्तिमद्वपुः ।
प्रहर्ष सौभाग्यमृजा लघ्वादिगुणान्वितम् ॥

उत्सादनसे स्त्रियोंके शरीरको विशेषतः कान्ति प्राप्त होती है । यह मनमें उल्लास उत्पन्न करता है, स्वरूप बढ़ाता है, त्वचाको शुद्ध करता है शरीरमें हलकापन लाता है ।

उद्वर्त्तन—इसमें चिकनाईके साथ मृदु या खरपदार्थोंको बत्तीसी बनाकर त्वचापर हथेलीसे शनैः-शनैः मालिशकी जाती है ।

उद्वर्त्तनं कफहरं मेदसः प्रविलापनम्।
स्थिरीकरणमङ्गानांत्वक्प्रसादकरं परम् ॥

उद्वर्त्तनसे कफ दूर होता है, चर्बी कम होती है, अङ्गोंमें स्फूर्ति आती है, और त्वचा चमकने लगती है।

स्वेदन—इसमें सारे शरीरको या शरीरके किसी अंगको पसीना दिलाते हैं। इसके दो प्रकार हैं। (१) साऽग्निस्वेद (२) निरग्निस्वेद। साऽग्निस्वेदके १३, और निरग्निस्वेदके १० भेद होते हैं। चरकमें वर्णित स्वेदकी यह क्रियाएँ भिन्न-भिन्न प्रकारके स्नानोंपर निर्भर प्रतीत होती हैं, जोकि कालान्तरमें रोम और तुर्कीके इतिहासोंमें प्रसिद्धिको प्राप्त हुए थे। चरकने ऐसे रोगोंकी सूची दी है जो स्वेदसे नष्ट हो जाते हैं। उनमेंसे मुख्य ये हैं। जैसे—नासाऽभिष्यन्द, गलायु, खासी, हिक्का, श्वासरोग, शिरश्शूल, अर्दित (लकवा), उदररोग, मूत्राऽऽघात, मूत्रग्रन्थी, सन्धिवात, त्वक्शून्यता, और अङ्गविकृति।

कतिपय रोगोंके उपचारमें हाथीकी पाँच प्रकारकी गतियोंके निम्नलिखित भेदोंसे बड़ी सफलता प्राप्त होती है। जैसे—ज्ञतावेष्टन, पिधान, अवपिधान, उद्वेष्टन, मन्थन, परिपिधान, सन्धिचालन, सन्धिमोक्ष, हर्षक, प्रहनन, छेदन, ताड़न, संपुटकम्, वादन, आस्फालन, मार्जन और केशमर्दन।

स्वास्थ्यके विचारसे स्त्री-पुरुषके सङ्गमको मार्यादाबद्ध करनेकी शिक्षा देनेमें शास्त्रकारोंने किसीप्रकारका संकोच नहीं किया। और मानव जीवनकी अवधिको ४ नियमित आश्रमोंमें विभक्त किया। ताकि समाजकी पूर्णसेवाके साथ-साथ ज्ञान और सुखकी परम-वृद्धि हो। नष्ट शक्तिको पुनः प्राप्त करने और वाजीकरणके उपाय यथा—स्वास्थ्यवर्द्धक जलवायु, और सुरम्यदृश्योंवाले आश्रमोंकी खुली हवामें निवास और स्नेह एवं स्वेदकर्म, जो आजकलके टर्किशबाथ (हम्मामका स्नान), स्वास्थकर व्यायाम, और पौष्टिक भोजन, ऐसे सरल और प्राकृतिक हैं कि पाश्चात्यजगतके विख्यात चिकित्सक जो गिल्टी इत्यादि अप्राकृतिक उपचारों-द्वारा जीवन रसायन प्रदान करना चाहते हैं उनका पूर्णतया सुविधापूर्वक अनुकरण कर सकते हैं। हमारा विज्ञान अधिकतर दो बातों पर निर्भर है। (१) प्राणायामसे अन्तःस्फूर्ति और (२) व्यायामसे स्वेदन।

वाजीकरणके रामबाणसरीखे निम्न पदार्थ गहन अनुशीलन और अन्वेषण करने योग्य हैं। (१) पशुओंकी ग्रन्थिसे उत्पन्न पदार्थ—कस्तूरी और गोरोचन, जो त्वचाको नवीन बल देनेमें विशेश प्रभाव रखते हैं। (२) वनस्पतिसे उद्भूत रङ्गीन पदार्थ। जैसे—केशर और मंजीठ। (३) दीपन पदार्थ। जैसे सरसों व कर्पूर। (४) माप और बला शामक हैं। (५) कीट नाशक पदार्थ। जैसे—नीमकी शाखा और हल्दी। (६) उत्तेजक तैल और लेप इत्यादि।

सेवेतकामतः काम वृष्यो वाजिकृतां हिमे।
त्र्यहाद् वसन्त शरदोः पक्षाद्वर्षानिदावयो॥

रसायनके अध्यायमें चरकका कथन है कि कर्मनिष्ठ नागरिकको अनेक कार्यों और झंझटोंके कारण अपने स्वास्थ्यपर ध्यान देनेका समय नहीं मिलता—

"नहिकिञ्चिद्रसायनम्—ग्राम्याना मन्य कार्य्याणा सिद्धयन्ति प्रयतात्मनाम्।"

(च० चि० ३ पाद)

स्वास्थ्यके लिये जो स्थान या कुटी बनाई जावे, वह सुन्दर सुभूमिमें होनी चाहिए, और नगरसे इतनी दूर न हो कि निज जीवन और सम्पत्तिका पूर्ण संरक्षण न हो सके। वह विशाल, हवादार, और ऊँची होनी चाहिए और ऐसे स्थानपर उसकी स्थिति होनी चाहिए कि समस्त ऋतुओंमें सुखदायक हो और रोगोत्पादक वायु वहाँ न आने पावे। उसकी दीवारें मोटी होनी चाहिएँ, जिसमें सर्दी व गर्मीसे रक्षा हो और वह पूर्णतया स्वच्छ और मनोहर होनी चाहिए। इस कुटीमें एकके भीतर एक ऐसी-ऐसी कोठड़ी होनी चाहियें, जिससे दुर्गन्ध कोलाहल और धूलि वहाँ न पहुँच सके। इस कुटीका निवासी अपने मित्रों, सलाहकारों, वान्धवों, गुरुओं और परम विख्यात और निजमान्य गृहचिकित्सकके साथ वहाँ जावे; क्योंकि ऐसा पुरुष रोगग्रस्त होकर वहाँ नहीं जाता है; किन्तु अपना वल वढाने और अपनेको वृद्धावस्थासे वचानेके लिए ऐसे स्थानकी शरण लेता है। निर्जनताके कारण उसके चित्तका उचाटन न होने पावे, और वहाँकी प्रत्येक वस्तु शुभ होनी चाहिए। रसायन सेवनके समयमें वहाँ स्त्रियें नहीं होनी चाहिएँ, परन्तु अन्य उपचारोंमें रोगीकी शय्याके पास स्त्रियोंके लिए निषेध नहीं है। मैं जानता हूँ कि योरुप और अमरीकाके आधुनिक स्वास्थ्यस्थानोंमें इस प्रकारका आयोजन नहीं है और इस बातकी आवश्यकता है कि दोनों प्रणालियोंको अनुभवकी कसौटीपर चढ़ाकर परस्पर परिवर्त्तन किया जाय। संभव है कि जिनकी विषयेन्द्रिय थककर अशक्त हो गई हो, ऐसे स्त्री या पुरुषोंको कुछ कालतक एक दूसरेसे पृथक रहना ही परम वाजीकरण हो। मैंने सुना है कि अन्य देशोंमें यह व्यवहारिक अनुभव किया जा रहा है कि छुट्टियोंमें ऐसे स्थानोंपर जानेवाले स्त्री-पुरुषोंको भिन्न-भिन्न सङ्गतिमें रक्खा जावे, जिससे दम्पतिके दैनिक साहचर्य्य एवं घनिष्ठ सम्बन्धके कारण एक दूसरेके प्रति जो अरुचि उत्पन्न हो जाती है कुछ समय तक परस्पर वियोग हो जानेके कारण वह दूर की जा सके। किन्तु यह विषय विवादग्रस्त है। उपकल्पनीयाऽध्यायमें इस बातका वर्णन किया गया है कि धनिक रोगीको चिकित्साके लिए क्या आयोजन होना चाहिए। यह बतलाया गया है कि निम्नलिखित वस्तुएँ पहलेसे ही तैयार होनी चाहिएं :—

दण्डनिवातप्रवातैकदेशं सुख प्रविचारं धूमातपजलरजसामनभिगमनीयं अनिष्टानंचशब्दस्पर्शरूपरसगन्धम्।

स्थान दृढ़ और निवात, खुला हुआ और हवादार होना चाहिए। वह इतना विस्तृत होना चाहिये कि सुविधापूर्वक घूमा-फिरना हो सके। वह किसी ऊँचे या विशाल-भवनके निकट न होना चाहिए। धूआँ, धूप और धूलका प्रवेश न होना चाहिए और न कोई ज्ञानेन्द्रियको आघात पहुँचानेवाली वस्तु पहुँचे।

शीलशौचाचाराऽनुरागदाक्ष्य, प्रादक्षिण्योपपन्ना नुपचारकुशलान्, सर्वकर्मसुपर्य्यवदातान्, सूपौदनपाचकस्नापकसंवाहकोत्थापक संवेशकौषधपेशकांश्चपरिचारकान् सर्वकर्मस्वप्रतिकूलान्, वादित्रोल्लासकश्लोकगाथाऽऽख्यायिकेतिहासपुराणकुशलानभिप्रायज्ञाननुमतांश्चदेशकालविदः पारिषद्यान्, तथा लावकपिञ्जलशसहरिणैण कालपुच्छकमृगमातृकोरभ्रान् गांदोग्ध्रींशीलवतमिनातुराम् जीववत्सां प्रविहिततृणशरणपानीयाम्। ( चरक. सूत्र० )

रोगीकी सेवाके लिए ऐसे परिचारक रक्खे जायँ, जो शीलवान शुद्धआचारवाले, अनुराग रखनेवाले चतुर और दयावान हों। जो सेवा रोगी करना चाहे उसमें कुशल हों। जैसे—नहलाना, धुलाना, अंगोंपर मालिश करना, रोगीको उठाने, या घूमने-फिरनेमें सहायता देना, शय्याको सजाना या साफ करना, औषध तैयार कराना। वे सावधान और धैर्य्यवान, रोगीकी सेवामें कुशल और आज्ञाके अनुसार प्रत्येक काम करनेको तैयार होने चाहिएँ। उनमेंसे कुछ ऐसे भी होने चाहियें, जो गाने-बजाने, भजन, प्रसन्न करनेवाले श्लोक, गाथा, आख्यायिका, इतिहास और पुराण इत्यादि सुनानेमें कुशल होवें। वे अभिप्रायको समझनेवाले, देश-कालको जाननेवाले और अपने सभ्यव्यवहारके कारण साथी होनेके योग्य होने चाहियें।

रोगीके भोजनके लिए वन्यपशुओं और पक्षियोंकी बहुतायत होनी चाहिए, और ऐसी गौ होनी चाहिए जो स्वस्थ और शान्त स्वभाव हो और खूब दूध देवे और उसके सब बच्चे जीवित हों। उसे खूब खिलाना-पिलाना चाहिए। स्वच्छ शालामें उसे रखना चाहिए।

उपर्युक्त वर्णनसे विदित होता है कि आधुनिक सुसज्जित चिकित्सालय, रोगीके उपचारके लिए जो वस्तुएँ और भिन्न-भिन्न प्रकारके मनोविनोद आवश्यक समझे गये हैं, उनका आयोजन करनेमें प्राचीनकालकी तुलना नहीं कर सकते।

## आयुर्वेद-शिक्षाका पाठ्यक्रम

आजकल सर्वत्र यह प्रयत्न हो रहा है कि येनकेनप्रकारेण आयुर्वेदके छात्रका पाठ्यक्रम कम किया जावे और यह अनुभव किया जा रहा है कि पूर्णसुधारका समय अब आ गया है। प्रत्येक वैज्ञानिक विषयके मुख्य सिद्धान्तोंके अध्ययनके लिए अनेक विभाग स्थापित किए गये हैं, जिनमें पारंगत होनेके लिए ४–५ वर्ष तक पढ़ाई करनी पड़ती है। किसी भी विज्ञानके केवल अंशमात्रसे अधिक किसी विद्यार्थीको सिखलाना हमारे लिए असंभव है। प्राचीन भारतमें भी यही भावना थी कि आयुर्वेद-

शास्त्रकी अनेक शाखाओं और विशाल साहित्यका किसी छात्रको पूर्ण ज्ञान कराना संभव नहीं था। शल्यतन्त्रकी चर्चा करते हुए चरक कहता है। पराऽधिकारेणन-विस्तरोक्तिः। अर्थात् इस विषयकी चर्चा मैं विस्तारपूर्वक नहीं करूँगा; क्योंकि यह पराऽधिकारके अन्तर्गत है। अतएव यह विचार हुआ कि केवल धर्म, अर्थ और काम इन तीन शास्त्रोंके मुख्य सिद्धान्त विद्यार्थीको सिखलाए जावें। आदर्श यह था कि अपने विषयका पूर्ण ज्ञान होना चाहिए; परन्तु अन्य विषयोंकी भी कुछ जानकारी होनी चाहिए, और तभी आयुर्वेदज्ञ रणक्षेत्रमें ध्वजाके समान सुशोभित होता है।

स्वतन्त्र कुशलश्चाऽन्य शास्त्रार्थेष्ववहिष्कृतः।
वैद्य, ध्वजाद्दवाऽऽभाति नृप तद्विधपूजितः॥

आयुर्वेदशिक्षाका यह मुख्य ध्येय होना चाहिये कि व्यवहार कुशल चिकित्सक तैयार किए जाएँ।

यह प्रयत्न करना तो असंभव है कि तमाम शास्त्रोंका कुछ ज्ञान विद्यार्थीको कराया जावे और साथही किसी एक शास्त्रका पूर्ण ज्ञान करानेका दावा किया जावे। हो तो केवल इतना ही सकता है कि शिष्यको यह सिखलाया जाय कि वह किस प्रकार ज्ञान प्राप्तकर सकता है। किसी विषयका पूर्ण ज्ञान तो उसे आधार ग्रन्थोंकी सहायता से प्राप्तकर लेना चाहिये।

आयुर्वेदके अध्यापनकी भारतीय प्रणाली तो निराली ही थी। यद्यपि औषधशास्त्रके औषध, प्रसूति, शल्य इत्यादि आठ भाग थे। तथापि आधुनिक डाक्टरीके समान रोगनिरोधक और रोगनिवर्त्तक प्रक्रियाके रूपमें दो नियमित विभाग नहीं थे। छात्रको परम अनुभवी और विख्यात अपने अध्यापकके साथ जिनके संग सदा रहता था, रोगीकी परिचर्य्यामें एकदमही लगना पड़ता था, परिणाम यह होता था कि अपनी पाठ्यपुस्तकोंके अध्ययनके लिये तो दिनमें थोड़ासा समय मिलता था; परन्तु रोगीकी परिचर्य्यामें ही अधिक समय विताना पड़ता था। पहले-पहल तो छात्र जो कुछ देखता था, उसकी महत्ताको समझ नहीं पाता था; परन्तु दिन-प्रतिदिन ज्यों-ज्यों उसका ज्ञान वढ़ता था, त्यों-त्यों जो कुछ उसने पहले सीखा था, उसको समझना सरल हो जाता था। शिक्षाकी इस अवनत अवस्थामें भी हमारे देशके अधिकांश वैद्य रोगीकी परिचर्य्यामें विश्वविद्यालयके नवशिक्षा प्राप्त किसी डाक्टरकी अपेक्षा अधिक निपुण सिद्ध होंगे। इसका कारण यह है कि आधुनिक डाक्टरकी अपेक्षा जिसका समय प्रयोगशालामें विशेषतया व्यतीत होता है वैद्यका सम्पर्क रोगी-के साथ अधिक होता है। डाक्टरीके आधुनिक विद्यार्थियोंको ६ सालकी अवधिमें जिस महान् पाठ्यक्रमको पार करना पड़ता है, वह बहुत अपर्य्याप्त है। शारीरिक शिक्षा व्यक्तिगत और सामाजिक स्वास्थ्यके नियम इस प्रकारके व्यावहारिक महत्ताके विषयोंकी सर्वथा अवहेलना की जाती है। मेरी सम्मति है कि अब शिक्षा-प्रणालीमें

पूर्ण परिवर्तन होना चाहिए। जैसे—शक्तिमन्तंज्ञात्त्वा विद्यांग्राहयेत्। स्वास्थ्यकी जिस अवनत अवस्थाने प्रत्येक बातमें हमारी राष्ट्रीय उन्नतिको रोक रक्खा है, उसका कारण यह है कि हमारे विद्यार्थी स्कूलके बन्द कमरोंमें अपना अधिकांश समय ऐसी शिक्षाकी प्राप्तिमें बिताते हैं, जिससे न तो उनके स्वास्थ्य और शारीरिक बलमें उन्नति होती है और न उनकी आर्थिक अवस्था सुधरती है। पूर्ण स्वास्थ्यकी प्राप्तिही शिक्षाका मुख्य उद्देश्य होना चाहिए।

पढ़नेके लिये भेजनेसे पहले छात्रकी शारीरिक और मानसिक योग्यताकी परीक्षा अवश्य करनी चाहिये। सर्वप्रथम उसे व्यक्तिगत और सामाजिक स्वास्थ्यके नियम सीखने चाहिएँ, और अपने स्थानकी किसी सामान्य व्याधिके कारण, अनुक्रम और उपचारसे अवगत होना चाहिए। वास्तवमें प्रत्येक छात्रको अपने सप्तम वर्षसे आयुर्वेदका अध्ययन करना चाहिए; क्योंकि आयुर्वेदका अर्थ है, अपने जीवनका विज्ञान। उसे किसी आयुर्वेदविद्यालयमें इस शिक्षा प्राप्तिकी प्रतीक्षा नहीं करनी चाहिए।

मेरी यह दृढ़ सम्मति है कि इस देशमें प्रत्येक विद्यालय आयुर्वेद विद्यालय होना चाहिए, जिसमें शारीरिक शिक्षाका व्यावहारिक ज्ञानके रूपमें अध्यापन होना चाहिये। प्रत्येक विद्यार्थीके शरीरको स्वस्थ और सुगठित बनानाही ऐसी संस्थाका उद्देश्य होना चाहिये। प्रत्येक विद्यार्थीको स्वस्थ और सबल बनानेके आदर्शको सदा ध्यानमें रखकर और उसकी योग्यता तथा वंश प्रवृत्तिके अनुसार भिन्न-भिन्न कलाओं, उद्योगों और विज्ञानकी शिक्षा ऐसे विद्यालयमें गौण रूपसे प्रदानकी जानी चाहिये।

सर्वमन्यत् परित्यज्य शरीरमनुपालयेत्।
तदभावे हि भावानां सर्वाभावः शरीरिणाम्॥

अन्य सब बातोंको तिलाञ्जलि देकर आपको निज शरीरकी रक्षा करनी चाहिए; क्योंकि यदि आपका शरीर ही न रहे, तो आपके लिए 'आप मरे जगप्रलय' वाली कहावतके अनुसार कुछ भी नहीं रह जाता। स्वास्थ्यके बिना संसारमें धन, यश या पद निरर्थक है। आयुर्वेदके विद्यार्थीके पाठ्यक्रममें भी शारीरिक विषयका जो विस्तृत ज्ञान २ सालमें प्राप्त किया जाता है वह अन्तिम वर्षमें प्रवेश करनेसे पहले ही विस्मृति वारिधिमें विलीन होजाता है। अतएव विस्तारकी बातोंको छुड़ा देना चाहिये। उन्हीं विषयोंपर विशेष ध्यान दिया जाना चाहिए, जिनसे विद्यार्थीको वास्तविक वैद्य बननेमें व्यावहारिक सहायता प्राप्त हो। उसे विस्तारपूर्वक तो ऐसी बातें जानना चाहिए जैसे रक्त या अन्य किसी धातुकी परीक्षा, जो ऐसी प्रयोगशालामें की जानी चाहियें जहाँ सब प्रकारके उच्चकार्य्यके लिए विशेषज्ञ प्राप्त हो सकें। विद्यार्थीको यहभी जानना चाहिए कि जिस रोगको विशेषज्ञके पास भेजना चाहिए, उसका उपचार करनेकी चेष्टामें क्या-क्या आपत्तियें हैं। विद्यार्थीको इस बातका भी अनुभव कराया जाना चाहिये कि अपने अज्ञान या असावधानीके कारण

रोगीकी यातनाओंको बढ़ा देना, यदि पाप नहीं तो महान् अपराध तो अवश्य है।

आयुर्वेदकी शिक्षाका ऐसा आयोजन होना चाहिए कि तीन श्रेणीके वैद्य तैय्यार हो सकें। जैसे (१) औषधशास्त्रके साधारण वैद्य, (२) शल्य, प्रसूति और अन्य रोगोंके विशेषज्ञ और (३) प्रोफेसर जो अन्वेषण और अध्यापनकी सुविधाएँ संपन्न करें। केवल इसी कारणसे कि किसी चिकित्सकको कदाचित् रणक्षेत्रमें कार्य करना पड़े, यह अनावश्यक है कि प्रत्येक चिकित्सकको उन्नत शल्यशास्त्रका विस्तारपूर्वक ज्ञान कराया जाय; क्योंकि संभव है कि सारे जीवनभर शल्यकी छुरी हाथमें लेनेका अवसर पड़े।

संसारके प्रत्येक देशके चिकित्सकोंकी संख्याके जो अंक प्राप्त हुए हैं, उनसे पता चलता है कि जनसंख्याके अनुसार डाक्टरोंकी संख्या वृद्धि को प्राप्त हो रही है। उदाहरणके लिए विलायतमें १००० हजार जनसंख्याके पीछे डाक्टरोंकी संख्या १ से अधिक है, और अमरीकामें ८०० के पीछे एक। मद्रास प्रान्तमें गत ३ मनुष्यगणनाके अंकोंसे प्रगट होता है कि १७०० के पीछे १ चिकित्सक हैं। ऐसे चिकित्सकोंमें गवर्नमेन्टकी सनदवाले तो थोड़ेसे ही हैं और अधिकतर तो विना सनदके ही हैं, और इनमेंसे कतिपय ही चिकित्सामात्रसे ही अपना जीविकोपार्जन करते हैं और दूसरे ऐसे हैं जिनका मुख्य साधन तो अन्य व्यवसाय है और चिकित्सा का कार्य्य गौणवृत्तिके रूपमें करते हैं। आधुनिक शिक्षासे चिकित्सक अपने समाजमें परोपजीवी बन जाते हैं। देशकी आर्थिक समृद्धिकी वृद्धि करनेमें किञ्चिन्मात्रभी सहायता देनेमें असमर्थ होता है। परन्तु भारतीय प्रणालीमें वैद्यके लिये सम्मानपूर्वक जीविका निर्वाह करके लिये कुछ साधन होता था, और चिकित्साका कार्य तो केवल परोपकारके लिए होता था उसे राज्यका आश्रय भी प्राप्त होता था। अतएव वह वैद्यवृत्तिके गौरवको अक्षुण्ण रखता था।

समस्त देशोंमें इस व्यवसायमें आवश्यकतासे अधिक चिकित्सक होनेकी पुकार है। यद्यपि भारतवर्षमें डाक्टरोंके विषयमें इस पुकारकी शिकायत है; तथापि यह कभी अनुभव नहीं होता कि वैद्यभी आवश्यकतासे अधिक हैं; इसका कारण स्पष्ट है, अपनी दैनिक आवश्यकताओंके लिये वैद्यको निजवृत्तिकी आयपर निर्भर नहीं रहना पड़ता, अपने कुटम्बकी आवश्यकतापूर्त्ति वह परम्परागत व्यवसायकी आयसे कर लेता है। मेरी सम्मति है कि अपने समयके कुछ अंशमें वैद्यवृत्ति करनेकी प्रणाली यथासंभव चालू रक्खी जानी चाहिये और केवल कॉलेजोंके प्रोफेसरों और विशेषज्ञों-को जिनका सारा समय अन्वेषणके कार्य्यमें व्यतीत होता है, राज्यकी ओरसे अपना समस्त समय इसी कार्य्यमें लगानेके निमित्त वेतन-प्रदान किया जाना चाहिए। अन्य सर्वकार्य्य न्यूनाऽधिक रूपमें अवैतनिक प्रणालीपर संचालित होना चाहिए।

चिकित्सकके सैनिट्री ऑफिसर ( स्वास्थ्य सम्बन्धी निरीक्षण करनेवाला

कर्मचारी ), शारीरिक-शिक्षा-विशारद और समाजसेवक होनेपर भी नगर या ग्राममें कार्य्य वास्तवमें इतना पर्य्याप्त नहीं होता कि वह अपना सारा समय लगा सके। यदि वह इस व्यवसायमें अपने समयका कुछ अंश लगावे, तो परिणाम यह होगा कि चिकित्साके कार्य्यको लोकहितके लिए आनन्दमय कर्त्तव्य समझेगा।

अन्य देशोंकी अपेक्षा भारतके चिकित्सकोंका उत्तरदायित्व गुरुतर है। वे उस प्राचीन सभ्यताके रक्षक हैं, जिसमें औषधशास्त्रके महान् सत्यसिद्धान्तोंका ऐसा भव्यभण्डार है, जिसका अन्वेषण लोकहितके लिए होना आवश्यक है। यह इन्हींका मुख्य कर्त्तव्य है कि इस प्रच्छन्न रत्नराशिको करतलगत करके उसकी दिव्यज्योतिसे समस्त संसारको एक विचित्र चमत्कार दिखला दें। अबतक तो हमारे शास्त्रोंके प्रति उदासीनता रखनेके लिये अंग्रेजशासकोंपर दोषारोपण किया जाता था; किन्तु अब अपने शास्त्रोंके उद्धारके लिये कार्य्यकरनेका समय भारतवासियोंके लिये आगया है। अतएव अब हमारे सिवाय और कोई दोषका भागी नहीं होगा।

आयुर्वेदीय ग्रन्थोंका साहाय्य उपलब्ध होनेके कारण वर्त्तमान पाठ्यपुस्तकोंमें प्रत्येक रोगका इतिहास पुनः लिखा जाना चाहिये। निष्पक्षपात पाश्चात्य चिकित्सक रोगोपचारकी प्रणालीमें भी हमारी अनेक बातें सीख सकता है। आयुर्वेदज्ञको भी अपने रोगीके हितार्थ और अपनी प्रवीणता और प्रख्याति अभिवृद्धिके निमित्त पाश्चात्यजगतके डॉक्टर भाइयोंसे सीखनेके लिए तत्पर रहना चाहिये। विद्याके सीखनेमें देश और जातिकी कोई बाधा नहीं है—यत्र-यत्र विद्या तत्र-तत्र वाराणसी। शत्रुसे भी विद्या ग्रहण करनी चाहिये।

अमित्रस्याऽपिधन्यंयशस्यंआयुष्यंपौष्टिकंलौक्यं अभ्युपदिशतोवचः श्रोतव्यमनुविधातव्यञ्चेति।

( च० सू० )

यदि शत्रुके वचन प्रशंसनीय, यशोवर्द्धक, आयुष्य स्वास्थ्य और बुद्धिमत्ता देनेवाले हों, तो उन्हें सुनना चाहिये और सुनकर और आचरण करना चाहिये।

यद्यपि चिकित्सा-विभागके अंग्रेज अफसरोंकी धारणा थी कि भारतीय औषधोंके पुनरुद्धारके आन्दोलनमें सहयोग देनेसे उन्नतिका वेग डेढ़ सौ वर्ष पीछे पिछड़ जाता, तथापि इस प्रकारके राजनैतिक कारणोंसे हमारा उनके प्रति पृथग्भाव नहीं होगा। अब तो समय आगया है कि सर्वत्र सच्चे विज्ञानवेत्ता मिलजुलकर और जातीय या राजनैतिक भेदभावनाओंको भूलकर चिकित्साशास्त्रकी उन्नतिके निमित्त कार्य्य करें।

अर्थशास्त्रकी दृष्टिसे भी भारतीय भूमिपर भारतमें बनी औषधियोंका प्राधान्य होना चाहिए। हममेंसे प्रत्येका यह प्रयत्न होना चाहिये कि येनकेनप्रकारेण हमारी आर्थिक अवस्था उन्नत होवे, और पूर्ण आशा है कि यह समय समीप है, जब वनस्पतिकी खान रत्नगर्भा भारतभूमिसे औषधियोंकी प्रचुरराशि अन्य देशोंको भेजी जायगी।

मेरी सम्मति है कि यहाँ और अन्य देशोंमें कानूनके द्वारा पेटेन्ट दवाइयोंके व्यापारको निषिद्ध कर दिया जावे। आजकल वैद्योंका उत्तरदायित्व अत्यधिक है; क्योंकि पहले तो दूसरोंको उनकी ज्ञानगरिमाका पता नहीं था और अब भारतीय औषधशास्त्रके विशालक्षेत्रमें प्रत्येक अन्वेषणके लिए उनकी सहायता अत्यन्त आवश्यक होगी। इसी महान् कार्य्यके द्वारा अतीत और नवीन स्नेहमयसूत्रमें ग्रथित होंगे।

परम प्रशंसनीय आदर्श और उद्देश्यके पोषक निखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद महामण्डलके यत्किंचित् सेवा करनेका यह शुभअवसर प्रदान करके आप सज्जनोंने मेरा जो सम्मान किया है, एतदर्थ मैं आपको पुनः धन्यवाद देता हूँ। परिवर्त्तनशाली समय और वर्त्तमान सरकारके द्वारा भारतीय चिकित्साशास्त्रका उत्तरोत्तर मान बढ़नेके कारण हमारे महामण्डलके उत्तरदायित्वकी सीमा परमविस्तृत हो गई है। ऐसी संस्थाका आयुर्वेदाचार्य्य जिस किसी समाजमें विलास करे, उसका शिरोभूषण बनकर सुशोभित हो। हमारी भिषक् परीक्षाका यह आदर्श होना चाहिये कि देशके दूर-दूरके गाँवोंमें हमारे वैद्यकी संजीवनीशक्ति कामकरे और देशीभाषाओंके माध्यम-द्वारा यह परीक्षा लोकप्रिय बनाई जाय भारतवर्षकी समस्त भाषाओंमें हमारे महामण्डलकी देखरेखमें ऐसी पाठ्यपुस्तकें प्रकाशित की जायँ, जो चरकके विचारके अनुसार "अक्लिष्टशब्द" "आशु प्रबोधक" और कुशाग्रबुद्धिसे लेकर मन्दबुद्धितकसे शिष्यकी समझमें आजायँ। वैद्यके लिये योग्यताका प्रमाण निर्दिष्ट कराना हमारे ही उत्तर-दायित्वके अन्तर्गत है।

जिन महत्त्वशाली, पूर्वजोंके कीर्तिकलापका हमको पद-पदपर परम अभिमान है, उनके उच्च आदर्शोंसे प्रेरित होकर हमसब मानवसमाजकी सेवाके निमित्त आइये, सब एक होकर कार्य्य करनेके लिए कटिबद्ध हो जायँ। नाऽर्थार्थमर्थकामार्थमत-भूतदयां प्रति—

भिषजां साधुवृत्तानां भद्रमागमशालिनाम्।
अभ्यस्तकर्मणां भद्रं भद्रं भद्राऽभिलाषिणाम्॥



# Brief sketch of the life of Kaviraj Pratap Sinha

Rasayanacharya Kaviraj Pratap Sinha Bhishagmani. who is the compiler of this book belongs to an old Jagirdar Brahmin family of Udaipur state, of the three sons of Rao Gumani Ram he is the middle one. He was born in the year 1892, and from his very childhood he showed signs of extraordinary intelligence great perseverance, and versatile brain. His father had great attachment for him and seeing the extraordinary mental powers of the child, sent him to Maharja's School Udaipur, from where he passed the School Final Examination in sanskrit with great credit, standing first among all the candidates who had appeared for that particular examination that year. In fact through out his school period his career was very brilleant and he was always standing first and winning merit scholarships in his class.

But this does not mean, by any means that he was a bookworm, because he had very great love for all manly sports like riding, hunting, wrestling and shooting. After finishing his school education the showed great eagerness to join Madras Ayurvedic College in order to study Ayurvedic under such an emminent person as Pt. D. Gopalcharya Vaidy Ratan Madras Ayurvedic College was the only institution (Ayurvedic) in the country in those days which was run on most modern lines and in which surgery was also taught.

Here this is interesting to mention that his father was not at all keen on his going there and therefore he refused to pay his expenses if he went. However, Pratap Sinha was a man of great determination, nothing could cow him down. So, inspite of his father's opposition he left for Madras using his Scholarship money which, he had collected most carefully all these years, as his railway fare. Though he spent quite a number of years on his studies, after that he never took a single pie from his father. During his two years stay in Madras he earned quite enough money throug tuitions and scholarships to meet his expenses there; and when he shifted from there to Calcutta he kept up the same old tradition of meeting his requirements through tuitions and scholarships.

It might be added here that his father felt much regret afterwards for having refused to comply with the noble ambitions of his son and sent him money at Madras but this proud young lad, at first absolutely refused to accept it, but later on being advised by his Prin-



**श्रीमान् कविराज प्रतापसिंह रसायनाचार्य,** भिषङ्मणि बनारस।
अध्यक्ष नि. भा. व. २४ वैद्यसंमेलन शिकारपुर (सिन्ध) (स. १९३४ ई.)।
अध्यापक आयुर्वेद कालेज व. हि. युनिवर्सिटी।

cipal took it but deposited it quite separately in the bank, and returned the whole amount with interest to his father when he went home from Madras. Thus we can see that he is an absolutely self-made man.

Throughout his stay in Madras he always stood first in his class and won several merit scholarships. He passed "Bhishagkat" examination there from the College and also appeared successfully at Ayurveda Visharad examination of the All India Ayurveda Vidyapith, the same year. In both these examinations he topped the list and won a gold medal. Although there was fair amount of surgery in the College Course it was not enough to satisfy him Consequently, to learn it more thoroughly he wanted to join the Medical College there. However, the European Principal there refused to admit him. and at a protest this independent spirited youth left Madras and went to Calcutta, where he spent another five years in completing his education. Here, he passed Bhishagmani examination with his traditional merit of standing first and, in accordance, with the advice of his Guru Mahamahopadhyaya Kaviraj Gananath Sen, Saraswati M. A., L. M S. he joined the College of Physicians and Surgeons Bengal. Studying for full two years. Anatomy, Physiology, Pathology and Materia Medica. In order to get comparative knowledge of both the systems he worked with the Mahamahopadhyaya as well, during this period.

Thus he began his professional carrer, in 1914, as a fully equipped Vaidya and there is no wonder that he rose to prominence very soon.

He was a young man of hardly 23 years when he concluded his studies and yet because of his brilliant career he was at once offered a very handsome job at Rishikesh by the Baba Kali Kamliwala and a sum as big as Rs. 50, 000 was put at his disposal to start a pharmacy and organise a College. This was done with exemplary success. Here besides managing the pharmacy and hospital he was preparing students for Ayurvedacharya examination.

After being there for 5½ years, in 1920, his services were requisitioned by Raja Lalita Prasad of Pilibhit, to manage his College ( Lalit Hari Ayurvedic and Sanskrit College, Pilibhit ) and start a Pharmacy. There also unqualified success was in store for him in the College, as well as, in the sales department. The pharmacy here began to yield so much profit that the Raja Saheb was pleased to offer him 25% of the net profit. While on the College side he was rugularly preparing students for Ayurvedacharya and Vaidyaraj examinations.

रामावतारजी मिश्र ही प्रधानमंत्री पदपर बराबर कार्य करते थे। एकादशसे त्रयोदश विहार प्रान्तीय वैद्यसम्मेलन जहाँ तकका विवरण प्राप्त है; प्रधानमंत्री पदपर वैद्यरत्न प० श्रीकान्तजी मिश्र कार्य करते हैं।

यह संस्था आयुर्वेद महामण्डलसे सम्बद्ध है। सम्प्रति इसका कार्यालय कदमकूंवा, पो० बाँकीपुर ( पटना ) में हैं। विद्यालय, धर्मार्थ औपधालय, वैद्यक वस्तु प्रदर्शनी, पत्रिका और पुस्तक प्रकाशन तथा समयानुकूल आयुर्वेद विपयक व्याख्यानादि द्वारा प्रान्तमें आयुर्वेद प्रचार तथा वैद्योंका पारस्परिक संगठन करना संस्थाका प्रधान उद्देश्य है। उद्देश्यानुसार बराबर कार्य होता आया है और हो रहा है। सम्प्रति सदस्योंकी संख्या लगभग ३०० की है। वर्त्तमान कालिक सम्मेलनके पदाधिकारी निम्न निर्दिष्ट हैं—

सभापति—विद्यालंकार, वैद्यरत्न चिकित्सा चूड़ामणि प० चंद्रशेखरधर शर्म्मा मिश्र कवीन्द्र, रत्नमाला, वगहा ( चम्पारन )।

उपसभापति—(१) भिषगाचार्य प० ब्रजविहारी चतुर्वेदीजी आयुर्वेद रत्नाकर रत्नाकर औपधालय ( पटना )। (२) कविराज प० विधुभूषण सेनजी आयुर्वेदाचार्य काव्य-व्याकरणतीर्थ कविरत्न।

मन्त्री—काव्यतीर्थ प० श्रीकान्त शर्म्माजी वैद्यरत्न, कदमकूंवा ( पटना )।

संयुक्त मन्त्री प० सिद्धेश्वरनाथोपाध्यायजी आयुर्वेदाचार्य, वैद्यरत्न प्रोफेसर, आयुर्वेदिक कालेज पटना।

औडिटर—बा० सुखराम प्रसादजी आयुर्वेदाचार्य बी. एस. सी., प्रोफेसर ग० आयुर्वेदिक कालेज पटना।

## Andhra Provincial Ayurvedic Conferences. held from 1917 to 1935 with their Names of Presidents. Places Etc.

| No. | Year | Place | President's Name with their addresses. |
|---|---|---|---|
| 1 | 1917 | Bezwada | Vaidyaratna Pandit D. Gopalacharlu Garu. Ayurveda Marthanda. Bhishagmani. Madras. |

(१) बंगाल—दुःख है, बंगालके किसी प्रान्तीय वैद्यसम्मेलनका विवरण प्राप्त नहीं हुआ।

(२) द्रविड़—खेदके साथ लिखना पड़ता है कि द्रविड़ वैद्यसम्मेलनोंका विवरण भी उपलब्ध नहीं हुआ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| 2 | 1918 | Coconada | 1 Rajavaidya Kompalli. Chenchuvamayya Garu Kalhasti. |
| 3 | 1919 | Vizainagaram | Dr. A. Laksmipaty Garu B. A. M. B. & C. M. Madras. |
| 4 | 1920 | Chicacole | 2 Ayurveda Bhushana Nori. Ramasastri Garu AK. AC. Bezwada. |
| 5 | 1921 | Tenali. | 3 Vidwan K. Seshasastri Garu Sringeri. |
| 6 | 1924 | Nellore | 4 Kaviraj P. Kristnamacharlu Garu Ellore. |
| 7 | 1925 | Madras. | 5 Vaidyaraja D. S. Aradhanulu Garu L. C. P. & S. Madras. |
| 8 | 1926 | Nandyala | Dr. A. Lakshmipaty Garu B. A. M. B. & C. M. Bhishagratna. Madras. |
| 9 | 1927 | Guntur | Vaidyaratna G. Srinivasamurty B. A. B. L. & M. B. & C. M. Madras. |
| 10 | 1929 | Masulipatam | Ayurvedacharya N. Madhava Menon A. M. A. C. |
| 11 | 1931 | Rajahmondry | Dr. A. Lakshmipaty Garu B. A. M. B. & C. M. Madras. |
| 12 | 1933 | Tanuku. | 6 Dr. P. V. Kristna Rao Garu M. B. & C. M. Madras. |
| 13 | 1934 | Bhimanaram | Vaidya Panchanana Kristnashastri Kaude B. A. Poona. |
| 14 | 1935 | Toni | Dr. A. Lakshmipaty B. A. M. B. & C. M. Bhishagratna Madras. |

## Provincial Karnatak Ayurvedic Conferences held.

| No. | Year | Place | President |
|---|---|---|---|
| 1 | 1924 | Belgaum | Capt. G. Srinivasmurti Madras. |
| 2 | 1926 | Bangalore | Dr. H. V. Savanur, L. M. & S. Belgaum. |
| 3 | 1927 | Bijapur | Ayurveda-Bhushan M. V. Sastri, Manglore. |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 4 | 1928 | Manglore | Ayurveda-Panchanan Gangadhar Shastri Gune Ahemednagar. |
| 5 | 1929 | Dharwar | Dr. C. B. Ram Rao, B. A., M. D., Retd. Surgeon, Bangalore. |
| 6 | 1930 | Mysore | Dr. S. Venkoba Rao, B. A. B., M. D., Bangalore. |
| 7 | 1934 | Hubli | Ayurvedacharya Bhikaji Vinayak Degvekar M. A., M. Sc., LL. B., Jubbulpore. |

## गुजरात-कच्छ-काठियावाड़ प्रान्तीय वैद्यसंमेलन

इस प्रान्तमें अवतक ५ प्रान्तीय वैद्यसंमेलन हुए हैं। प्रथम संमेलन सन् १९२५ के दिसम्बरमें ता० २६, २७, २८ को अहमदाबादमें हुआ। अध्यक्षका आसन वंबईके प्रसिद्ध आयुर्वेदप्रेमी डॉ० पोपट प्रभुरामने ग्रहण किया था।

द्वितीय अधिवेशन वंबईमें वैद्यशास्त्री नारायणशंकर देवशंकर प्राणाचार्य अहमदाबादके सभापतित्वमें हुआ। तृतीय अधिवेशन सूरतमें स्वर्गीय वैद्यराज त्र्यम्बकलाल त्रिभुवनमुनि वंबईकी अध्यक्षतामें और चतुर्थ अधिवेशन वरोदामें वे. शां. स. लक्ष्मीशङ्कर नरोत्तम भावनगरके सभापतित्वमें हुआ। इसके वाद पञ्चम अधिवेशन वसईमें हुआ जिसके सभापति अहमदावादके राजवैद्य एस. एम. शर्माजी हैं। अव षष्ठ अधिवेशन निखिलभारतीयवैद्यसंमेलनके साथही अहमदावादमें पुनः होनेवाला है। इस प्रान्तमें प्रान्तीय संमेलनके द्वारा बड़ी जागृति पैदा हुई है और इस प्रान्तके वैद्य एक सूत्रसे आवद्ध होकर आयुर्वेदोन्नतिके लिये उत्साहपूर्वक सतत प्रयत्नशील होरहे हैं।

## वरार-मध्यप्रान्तीयवैद्यसंमेलन

निखिलभारतायुर्वेदमहामण्डलके वैद्यसंमेलनों द्वारा भारतके भिन्न भिन्न प्रान्तोंमें आयुर्वेदकी पताका फहराने लगी। मध्यप्रान्त और वरारपर भी पर्याप्त प्रभाव पड़ा। वरार और मध्यप्रान्तके लिए भिन्न भिन्न मन्त्रियोंकी नियुक्ति हुई। मध्यप्रान्तीय वैद्योंने मिलकर सन् १९३१ के नवम्बरमें मध्यप्रान्तीय वैद्यसंमेलनकी स्थापनाकी और उसका प्रथम अधिवेशन प्रयागनिवासी आयुर्वेदपञ्चानन श्रीजगन्नाथप्रसादजी शुक्लकी अध्यक्षतामें जवलपुरमें हुआ। दूसरा अधिवेशन नागपुर-वैद्यमंडल एवं विशेषतः वैद्यभूषण श्रीगोवर्धनजी शर्मा छांगाणी भिषक्केसरीके अथक उद्योगसे नागपुरमें बड़े समारोहसे हुआ। अध्यक्ष थे लखनऊके विद्यावाचस्पति, वैद्यभूषण श्रीशालग्रामजी-शास्त्री साहित्याचार्य। आपका भाषण "वेदोंमें त्रिधातुवाद" विषयपर बड़ाही मौलिक

रहा। तृतीय अधिवेशन छिन्दवाड़ामें नागपुरीय वैद्यभूषण प० गोव
छांगणी महोदयकी अध्यक्षतामें और इसी प्रकार इसका चतुर्थ अधिवेशन
वैद्यभूषण पुरुषोत्तमशास्त्री हिर्लेकर ( अमरावती ) की अध्यक्षतामें हुआ।
अधिवेशन अमरावती बरारमें होगा। उक्त संमेलन पहिले मध्यप्रान्तीय वैद्य
नामसे ही था; किन्तु बरार एवं मध्यप्रान्तीय कई वैद्यबन्धुओंके अनुरोधसे
अधिवेशनमें बरार भी संमिलित कर लिया गया और तबसे यह संमेलन श्री
मध्यप्रान्तीय वैद्यसंमेलनके नामसे भारत सरकार द्वारा रजिस्टर्ड हो चुका है।
पहिले तीन वर्ष कुछ सुपुप्तावस्थामें था किन्तु हर्षका विषय है कि छिन्दवाड़ा
श्रीबरार-मध्यप्रान्तीय वैद्यसंमेलन बड़े वेगके साथ कार्य कर रहा है। बरार
मध्यप्रान्तमें संमेलनकी ३६ शाखासभा स्थापित हैं और वे संमेलनद्वारा प्र
कार्यरूपमें लानेका प्रयत्न कर रही हैं। जबलपुर अधिवेशनके प्रस्तावानुसार
अपने विद्यापीठकी स्थापना भी इसी वर्ष कर चुका है। उसके प्रथम प्रस्ता
सी. पी. कौंसिलमें भी यू. पी. की तरह 'बोर्ड आफ मेडिसन'को सरकारने
कर लिया है। आशा है, थोड़ेही समयमें सरकार एवं वैद्यबन्धुओंके सहयोगसे बो
स्थापना होकर कार्य भी प्रारम्भ हो जायगा। संमेलन नि. भा. आयुर्वेदमहा
भी संबद्ध है।

---

## पंजाब प्रान्तीय वैद्यसम्मेलन

सन् १९२८ में लाहौरके वैद्योंमें विशेष उमङ्ग पैदा हुई अतएव उन्होंने प
वैद्यसमुदायको एकत्रित कर सामूहिक रूपसे आयुर्वेद प्रसारके लिये 'पञ्जाब
वैद्यसंमेलन' की स्थापना की। जिसका प्रथम अधिवेशन पटियालाके वैद्यरत्न
रामप्रसादजीकी अध्यक्षतामें लाहौरमें ही हुआ। स्वागताध्यक्ष सर गोकुलचन्द
थे। फलस्वरूप पञ्जाब गवर्नमेंट तथा लाहौर म्युनिस्पलिटीका ध्यान देशी चि
और देशी शिक्षा संस्थाओंकी ओर आकर्षित हुआ।

द्वितीय संमेलन रावलपिण्डीमें १९२९ के मई मासमें हुआ। पण्डित
दत्तजी अमृतधारावाले अध्यक्ष थे। इस अवसरमें प्रदर्शिनीका प्रबन्ध उत्तम
वैद्यरत्न प० रामप्रसादजीने ५०) रुपया दान देकर धन्वन्तरि कोषकी स्थापना
जिसका उद्देश्य चिकित्सा मार्गमें आनेवाली आपत्तियोंके अवसरमें वैद्योंकी स
करना था।

तृतीय संमेलन मोगामें लाहौरके वैद्य ठाकुरदत्तजी मुलतानीके सभापति
हुआ। मोगा ऐसे पाश्चात्य चिकित्साविधि प्रधान स्थानमें आयुर्वेद संमेलन होना
एक विशेषता थी।

चतुर्थ संमेलन वैद्य पञ्चानन पण्डित मस्तरामजी शास्त्रीके सभापतित्वमें अम्बालामें हुआ। सभापतिका जुलूस पटियाला राज्यके सजे हुए हाथी पर निकाला गया।

पञ्चम संमेलन दिल्लीके वैद्यभूषण प० मनोहरलालजी की अध्यक्षतामें भिवानीमें हुआ।

षष्ठ संमेलन जालन्धरमें हुआ। सभापतिका आसन लाहौरके कविराज नरेन्द्रनाथ मित्रने ग्रहण किया था।

सप्तम संमेलन लुधियानामें राय साहब पण्डित श्रीदत्तजी वैद्यराज, आनरेरी मजिस्ट्रेट एवं सबजज भिवानीके सभापतित्वमें हुआ। इस संमेलनकी चहल-पहल अपने ढंगकी निराली थी।



# आयुर्वेद विद्यालय।



देशमें आयुर्वेद पढ़ानेकी प्राचीन प्रथा थी गुरुमुखसे शास्त्रका अध्ययन और अभ्यास करके छात्र चिकित्साक्रममें प्रवृत्त होते थे। सुश्रुतके उपदेशानुसार विदित होता है कि शास्त्रका अध्ययन कर राज्याज्ञा प्राप्त करनेके बाद ही वैद्य, चिकित्सा करनेके अधिकारी होते थे।

नालन्दा और तक्षशिला आदि विश्वविद्यालयोंमे चिकित्साशास्त्र पढ़ानेकी ऐसी सुन्दर व्यवस्था थी कि भारतेतर देशके लोगकी चिकित्साशास्त्र पढ़नेके लिये यहाँके विश्वविद्यालयोंमें आया करते थे। किन्तु कालकी कराल गतिसे भारतपर दुर्दैवका आक्रमण हुआ; और भीतरी कलह व बाहरी आततायियोंके आक्रमणोंसे देशकी दुर्व्यवस्था हो गई, और यहाँके ज्ञान-कला-कौशलकी व्यवस्था छिन्न-भिन्न हो गई। एवं विद्वानोंने प्राणोंपर खेलकर बड़ी कठिनाईसे पाठ कण्ठस्थ कर प्राचीन विद्याकी रक्षाके लिये प्रयत्न किया। उसका फल यह है कि परम्परागत विद्या भग्नांशमें आज भी देशके गौरवको स्थिर रखनेमें समर्थ हो रही है।

आयुर्वेदके पठन पाठनकी शैली प्रायः सर्वत्र वैद्य परिवारोंमें परम्परासे चली आ रही है। बंगाल, और दक्षिण भारतमें चरक और वाग्भट ( अष्टाङ्ग हृदय ) के अध्यन अध्यापनका अच्छा प्रचार रहा। गत शताब्दीमें बंगालमें अच्छे-अच्छे विद्वान् हुए, और उन्होंने प्राचीन लुप्तप्राय ग्रन्थोंका संशोधन अभिवर्धन और प्रकाशन किया। माधव निदान, रसेन्द्रसार संग्रह, आदि ग्रन्थोंके संग्रह प्रकाशित किये। और चरक-सुश्रुत आदि संहिताओंपर विशेष टीकायें लिखी गईं। अनेक चक्रदत्त, वंगसेन आदि महत्वपूर्ण ग्रन्थ लिखे गये। और यह लेखन परम्परा अबतक चली आ रही है। जिससे भैषज्य रत्नावली, आयुर्वेद विज्ञान, वनौषधि दर्पण, आयुर्वेद संग्रह, वैद्यक शब्दसिन्धु, प्रत्यक्ष शारीर, सिद्धान्त निदान, शतशः उपयोगी ग्रन्थ तैयार हुए, और हो रहे हैं। अन्य प्रान्तोंमें भी इसी प्रकार आयुर्वेदके ग्रन्थका प्रकाशन, लेखन और संशोधनका कार्य अच्छी तरहसे हुआ। जिससे आयुर्वेदीय ग्रन्थरत्न, तथा रसयोग सागर, रसरत्न समुच्चय, रसार्णव, योगरत्नाकर, शार्ङ्गधर, भावप्रकाश, रसतरङ्गिणी आदि अनेक ग्रन्थ प्रकाशित हुए। किन्तु अध्ययन-व्यवस्था विद्यालय औषधालय के रूपमें चलती रही है। सर्वाङ्ग आयुर्वेद पढ़ानेका उत्तम प्रबन्ध कहीं नहीं था। केवल महाराजा संस्कृत कालेज जयपुरमें शिक्षा व्यवस्थाके रूपमें नियमित रूपसे होने लगी। एवं अन्य राजस्थानोंमें भी उसी तरहकी व्यवस्था शुरू हुई। व्याकरण, न्याय, काव्य, मीमांसाकी तरह आयुर्वेदशास्त्र भी पढ़ाया जाने लगा। और वैद्यशास्त्री

आयुर्वेदाचार्य आदि उपाधियाँ देनेकी व्यवस्था हुई। वृहत्रयी (चरक, सुश्रुत, वाग्भट) लघुत्रयी ( माधव निदान, शार्ङ्गधर संहिता, भावप्रकाश ) के पण्डित अधिकांशमें अपनी अष्टांग आयुर्वेदकी शिक्षाकी अपूर्णताका अनुभव करने लगे। और वैद्यसम्मेलनमें सबसे पहिले विद्यापीठकी पाठ्यप्रणालीको पूर्ण रूपसे व्यवहारोपयी बनानेके लिये अष्टांग आयुर्वेद विद्यालय बनानेकी चर्चा हुई। और धन संग्रह करनेके लिये महाराजाधिराज रीवाँ नरेशकी प्रेरणासे निम्नलिखित विद्वान् वैद्योंका एक डेपुटेशन सम्वत् १९७४ के शीतकालमें दिल्ली गया; और वहाँ देशके राजामहाराजाओंसे मिला। इस डेपुटेशनोंमें प्रायः सब प्रान्तोंके प्रसिद्ध वैद्य सम्मिलित हुए थे।

## डेपुटेशनके सदस्योंकी नामावली

१ श्रीमान् पं० डी. गोपालाचार्लु, मद्रास।
२ ,, पं० जटाशंकर लीलाधर त्रिवेदी, अहमदाबाद ( गुजरात )।
३ ,, स्वामी लक्ष्मीराम जी, जयपुर ( राजपूताना )।
४ ,, पं० ठाकुरदत्त जी शर्मा, लाहोर ( पंजाब )।
५ ,, वैद्यरत्न पं० रामप्रसादजी शर्मा, पटियाला ( पंजाब )।
६ ,, महामहोपाध्याय कविराज गणनाथसेनजी, कलकत्ता ( बंगाल )।
७ ,, वैद्यरत्न कविराज योगेन्द्रनाथसेनजी ,,
८ ,, कविराज ज्ञानेन्द्रनाथसेनजी ,,
९ ,, ,, सुधीन्द्रनाथसेनजी ,,
१० ,, डा० प्रसादीलालजी झा, कानपुर।
११ ,, पं० रघुवरदयालजी भट्ट ,,
१२ प० जगन्नाथप्रसादजी शुक्ल, प्रयाग।

इस डेपुटेशके उद्योगसे कुछ धन संग्रह हुआ। और प्रयागराजमें विद्यालय खोलनेकी एक आयोजना भी हुई। किन्तु विघ्नबाधाओंके उपस्थित हो जानेसे उक्त आयोजना कार्यरूपमें परिणित न हो सकी। पर इस प्रयत्नका फल यह हुआ कि विद्यापीठकी पाठ्यप्रणालीके अनुसार सर्वत्र पाठन शैलीका सूत्रपात हो गया। और देशमें इस समय अनेक आयुर्वेदविद्यालय हैं, जो प्राच्य-प्रतीच्य चिकित्साशास्त्रके सहयोगसे अष्टांग आयुर्वेदकी शिक्षा देनेमें अग्रसर हो रहें हैं। इधर प्रान्तीय सरकारोंने भी भारतीय चिकित्साशास्त्रोंकी उन्नतिके लिये आश्रय देना प्रारम्भ किया।

इस समय आयुर्वेदविद्यालय पाँच श्रेणीमें विभक्त किये जा सकते हैं।

१ प्रान्तीय सरकारोंसे संचालित आयुर्वेदविद्यालय।

२ प्रान्तीय सरकारोंसे सहायताप्राप्त और मान्य ( Recognised ) आयुर्वेदविद्यालय।

३ म्युनिस्पेलिटी और कार्पोरेशनसे सहायता प्राप्त आयुर्वेदविद्यालय
४ देशी राज्योंद्वारा संचालित आयुर्वेदविद्यालय ।

## प्रान्तीय सरकार द्वारा संचालित आयुर्वेद विद्यालय

सिलोन—में दो कालेज हैं ।
१ कालेज आफ इण्डिजिनस मेडिसिन कोलम्बो ( सीलोन )
२ लंका आयुर्वेदिक मेडिकल कालेज जफना ( सीलोन )
३ मद्रास—स्कूल आफ इण्डियन मेडिसन मद्रास ।
४ पटना—गवर्नमेंट आयुर्वेदिक कालेज पटना ।
५ बिहार—आयुर्वेदविभाग संस्कृत कालेज मुजफ्फरपुर ।
६ उडीसा—आयुर्वेदविभाग संस्कृत कालेज पुरी ।

## प्रान्तीय सरकारोंसे सहायताप्राप्त तथा स्वीकृत आयुर्वेद विद्यालय

१ आयुर्वेदिक कालेज, बनारस हिन्दूयुनिवर्सिटी, बनारस ।
२ ऋषिकुल आयुर्वेदिक कालेज, हरद्वार ।
३ डी. ए. वी. आयुर्वेदिक कालेज लाहौर ( पंजाब ) ।

## म्युनिस्पेलिटी और कारपोरेशनसे सहायताप्राप्त आयुर्वेद विद्यालय

१ यामिनीभूषण अष्टांग आयुर्वेदविद्यालय, कलकत्ता ।
२ गोविन्द सुन्दरी फ्री आयुर्वेदकालेज, कलकत्ता ।
३ विश्वनाथ आयुर्वेद महाविद्यालय, कलकत्ता ।
४ वैद्यशास्त्रपीठ, कलकत्ता ।
५ म्युनिसिपल आयुर्वेद स्कूल नेलोर ( मद्रास ) ।

## देशी राज्योंके द्वारा संचालित तथा सहायता प्राप्त आयुर्वेद विद्यालय

१ मैसूर आयुर्वेद विद्यालय मैसूर ।
२ ट्रावनकोर गवर्नमेंट आयुर्वेद कालेज ट्रावनकोर । तथा यहाँ सहायता प्राप्त चार और भी आयुर्वेदिक हाईस्कूल हैं ।
३ मोहता आयुर्वेद विद्यालय बीकानेर ।
४ आयुर्वेद विभाग संस्कृत कालेज जयपुर ।
५ आयुर्वेद विभाग संस्कृत महाविद्यालय बड़ौदा ।
६ उ० पी० आयुर्वेद महाविद्यालय पटना ।
७ राजकीय आयुर्वेद विद्यालय भरतपुर ।
८ राज संस्कृत महाविद्यालयका आयुर्वेद विभाग इन्दौर ।

उपरोक्त विद्यालयोंमें पाठनशैली भिन्न-भिन्न प्रकारकी है। इसलिये उनकी पाठ्य-प्रणालियाँ द्वितीय भागमें प्रकाशित की जायँगी यदि भारतके सब विद्वान परामर्श करके विद्यापीठकी निर्धारित पाठ्य प्रणालीको ही परिवर्तित और परिवर्धित करके सर्वत्र पढ़ाने योग्य बनालेवें तो एकही प्रकारकी पाठ्य प्रणाली और पदवीका प्रचार करनेसे आयुर्वेदका संगठन करनेमें परम सहायता प्राप्त हो सकती है।

९ सेठ जे. पी. आयुर्वेद विद्यालय भावनगर ( काठियावाड़ )।
१० निजाम स्टेट आयुर्वेद विद्यालय हैदराबाद दक्षिण।

## ५ धनीमानी जनता द्वारा संचालित आयुर्वेद विद्यालय।

१ प्रभुराम आयुर्वेद कालेज या डा० पोपट यूनीवर्सिटी आफ आयुर्वेद बम्बई।
२ ललितहरि संस्कृत आयुर्वेद कालेज, पीलीभीत।
३ बनवारीलाल आयुर्वेद कालेज देहली।
४ आयुर्वेद तिब्बी यूनानी कालेज देहली।
५ बुंदेलखण्ड आयुर्वेद विद्यालय, झाँसी।
६ वसिष्ठ आयुर्वेद विद्यालय कराची।
७ आयुर्वेद पाठशाला वार्शिग्घाट भावनगर, गुजरात।
८ नानूराम आयुर्वेद विद्यालय भिवानी ( हिसार )।
९ तक्षशिला आयुर्वेद कालेज रावलपिंडी ( पंजाब )।
१० आयुर्वेद विद्यालय लुधियाना ( पंजाब )।
११ विदर्भ आयुर्वेद विद्यालय अमरावती।
१२ भारत आयुर्वेद विद्यालय ,,
१३ वैद्यक महाविद्यालय नागपुर।
१४ पुराणिक आयुर्वेद विद्यालय नागपुर।
१५ विशुद्धानन्द सरस्वती आयुर्वेद विद्यालय कलकत्ता।
१६ वाल्मीकि आयुर्वेद विद्यालय ग्वालियर।
१७ आयुर्वेद विद्यालय अहमदनगर।
१८ महाराष्ट्र आयुर्वेद विद्यालय पूना।
१९ आर्याङ्गल वैद्यक विद्यालय सतारा।
२० आर्य वैद्यक शिक्षा संस्था नासिक।
२१ गंगाराम छबीलदास आयुर्वेद विद्यालय पनवेल।
२२ आयुर्वेद पाठशाला बम्बई।
२३ महाराष्ट्र आयुर्वेद विद्यालय मुंभा बम्बई।
२४ हितैषिणी आयुर्वेद पाठशाला अजमेर।

२५ सिन्धमार्तण्ड आयुर्वेद विद्यालय हैदराबाद ।
२६ कृष्णदास आयुर्वेद पाठशाला कराची ।
२७ आयुर्वेद विद्यालय कानपुर ।
२८ सर्वहितैषी आयुर्वेद पाठशाला मथुरा ।
२९ वैद्यक महाविद्यालय मेरठ ।
३० बाबा कालीकमलीवालेका आयुर्वेद विद्यालय ऋषीकेष ।
३१ लक्ष्मणदास आयुर्वेद विद्यालय खुर्जा ।
३२ प्रेमगिरि सनातनधर्म आयुर्वेद कालेज लाहौर ( पंजाब ) ।
३३ आयुर्वेदविद्या प्रबोधिनी पाठशाला काशी ।
३४ आयुर्वेद महाविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी ( सहारनपुर ) ।
३५ आयुर्वेद विद्यालय राजापुर जिला रत्नागिरि ।

इनमेंसे ऐसी अनेक आयुर्वेदकी पाठशालायें हैं, जो औषधालयके साथ विर्थियोंको परीक्षाके लिये तैयार करती हैं, और यह सब प्रायः विद्यापीठके क्रमानुसार ही न्यूनाधिक रूपसे शिक्षा देती हैं । इनमें डा० पोपट युनिवर्सिटी आयुर्वेदकी विशिष्ट प्राच्य प्रणाली है । अनेक संस्थायें हैं जो अपने यहाँ परीक्षा कर पदवी प्रदान करती हैं, उनमें निम्ननिलिखित संस्थायें विशेष उल्लेख योग्य हैं ।

ऋषिकुल आयुर्वेद महाविद्यालय, हरद्वार ।
आयुर्वेद महाविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी ।
वनवारीलाल आयुर्वेद महाविद्यालय दिल्ली ।
आयुर्वेद तिब्बी यूनानी कालेज देहली ।
आयुर्वेदविभाग संस्कृत कालेज जयपुर ।
ललितहरि संस्कृत कालेज पीलीभीत ।
आयुर्वेद विद्याप्रबोधिनी पाठशाला काशी ।
आयुर्वेद महाविद्यालय पूना ( केवल स्त्रियोंके लिये ) ।

विद्यापीठकी देखादेखी कुछ ऐसी भी संस्थायें प्रचलित हो गई हैं, जो केवल परीक्षा लेनेका ही कार्य करती है । उनमें निम्नलिखित विशेष उल्लेख योग्य हैं ।

१—हिन्दी साहित्य सम्मेलन प्रयाग ।
२—भारतधर्म महामण्डल काशी ।

अनेक प्रशंसापत्रोंके देखनेसे यह विदित हुआ है, कि बिना शिक्षा और परीक्षा लिये हुए भी धन लेकर पदवियाँ देनेवाली संस्थायें मौजूद हैं, जो व्यापारिक रूपसे आकर्षक परीक्षाकी नियमावलियाँ छापकर जनताको ठगती हैं ।



# प्रान्तीय गवर्नमेन्टोंका आयुर्वेद सम्बन्धी विवरण।

१ मद्रास—जबसे आयुर्वेद महामण्डलकी स्थापना हुई है। आयुर्वेदके प्रति सरकारका भी दृष्टिपात होने लगा है। प्रतिवर्ष सम्मेलनके समय गवर्नमेंटसे सहायता पानेके लिये किसी न किसी रूपसे प्रस्ताव पास किये जाते थे। एक प्रन्तीय और केन्द्रीय धारा सभाओं ( लेजिस्लेटिव कौंसिल ) के सदस्योंका ध्यान भी आकृष्ट किया जाता था कि वे कौंसिलोंसे आयुर्वेदकी अभिवृद्धिके लिये प्रस्ताव उपस्थित करें, इसका फल यह हुआ मद्रास गवर्नमेंटने एक कमीशन आयुर्वेदकी परिस्थिति जाननेके लिये नियुक्त किया, जिसके सेक्रेटरी हमारे स्वनामधन्य नासिक वैद्य सम्मेलनके सभापति वैद्यरत्न कैप्टन जी. श्रीनिवासमूर्ति महोदय थे। आपने समस्त देशमें भ्रमण कर विद्वान् वैद्योंसे मिलकर परामर्श किया और उनसे लिखित वक्तव्य लेकर एक वृहदाकार रिपोर्ट तैयार की, जिसको गवर्नमेंटने स्वीकार कर स्कूल आफ इण्डियन मेडिसन नामक संस्था मद्रासमें स्थापित की। आप ही उसके प्रथम प्रिंसिपल नियुक्त किये गये। आपने अपना प्रयत्न जारी रक्खा और रजिस्ट्रेशनके नियमोपनियम बनाकर गवर्नमेंटसे स्वीकार कराकर उसे प्रचलित करा दिये। इस समय जो कार्य मद्रासमें हो रहा है, वह प्रशंसनीय है। और उसका विवरण द्वितीयखण्डमें प्रकाशित किया जायगा।

२ यू. पी.—मद्रास गवर्नमेंटकी भाँति यू. पी. गवर्नमेंटने भी जस्टिस गोकर्णनाथ मिश्रकी अध्यक्षतामें एक कमीशन नियुक्त किया, जिसने प्रान्तमें भ्रमण कर आयुर्वेद और यूनानी चिकित्सापद्धतिका भलीभाँति निरीक्षण कर एक रिपोर्ट तैयार की। उसको गवर्नमेंटने स्वीकार कर हिन्दू विश्वविद्यालयके आयुर्वेद कालेजको ५००००) रु० वार्षिक तथा ऋषिकुल आयुर्वेदविद्यालयको १००००) सालाना सहायता प्रदान की। एवं रजिस्ट्रेशनके नियमोपनियम बनाकर बोर्ड आफ इण्डियन मेडिसिन्स स्थापित कर आयुर्वेदकी विशेष शिक्षा और रजिस्ट्रेशन आदिका नियन्त्रण प्रारम्भ किया। इस बोर्डको गवर्नमेंट ५००००) ( इधर अर्थसंकोचके नामपर तीन वर्षोंसे ३५ हजार ही ) इस लिये देती है कि वह चलते हुए आयुर्वेदिक और यूनानी औषधालयोंको प्रतिवर्ष आर्थिक सहायता दिया करे। इसका विवरण द्वितीय खण्डमें प्रकाशित किया जायगा।

३ विहार—गवर्नमेंटने मिनिस्टरोंकी देखरेखमें एक कमेटी नियुक्तकी जिसकी रिपोर्टके अनुसार प्राच्य प्रतीच्य चिकित्साशास्त्रकी उच्च शिक्षा देनेके लिये एक विद्यालय स्थापित किया। उसका कार्य श्रीयुत प० हरिनारायणजी चतुर्वेदीकी अध्यक्षतामें सुचारुरूपसे संचालित हो रहा है। इसका ब्यौरा द्वितीय खण्डमें प्रकाशित किया जावेगा।

४ सी. पी.—सी. पी. गवर्नमेंटने वीस-वीस रुपयेकी दस छात्रवृत्तियाँ बनारस हिन्दू यूनिवर्सिटीके आयुर्वेदिक कालेजमें पढ़नेवाले सी. पी. के विद्यार्थियोंको दी है।

५ कोलम्वो-सीलोन—कोलम्बोमें सीलोन गवर्नमेंट वार्षिक ५००००) रु० बोर्ड आफ इण्डिजिनस मेडिसिनको देती है। जिससे वोर्ड आयुर्वेद कालेजका संचालन करता है, और उनके दातव्य औषधालयोंको सहायता देता है। एक दूसरा कालेज भी आयुर्वैदिक मेडिकल कालेजके नामसे जफनामें है। वैद्योंके रजिस्ट्रेशनके लिये भी गवर्नमेंट विचार कर रही है।

५ वंगाल गवर्नमेंट—वंगालमें अभीतक राजकीय कोई संस्था नहीं है। गवर्नमेंटने आयुर्वेदकी स्टेट फैकल्टी वनानेके लिये आयोजना की थी; किन्तु उस रिपोर्टका अव तक प्रकाशन नहीं हुआ है। गवर्नमेंटको लिखने पर जो उत्तर मिला है वह दूसरे भागमें प्रकाशित किया जायगा।

७ आसाम—आसाम गवर्नमेंटने अवतक आयुर्वेदके लिये कोई कार्य नहीं किया है। केवल डिवरूगढ़की म्युनिस्पेलिटीको ५००) वार्षिक एक आयुर्वेदीय दातव्य औषधालयको सहायता प्रदान करनेके लिये आज्ञा दिलाई है। और दो विद्यार्थियों-को आयुर्वेद कालेजमें शिक्षा पानेके लिये सहायता प्रदानकी है।

८ पंजाव—पंजाव गवर्नमेंटने डिस्ट्रिक्टवोर्ड-द्वारा आयुर्वेद और यूनानी संस्था-ओंके संचालनके लिये सहायता प्रदान की थी, और दो वर्ष तक वरावर यह सहायता जारी रही। एक यूनानी और आयुर्वेद विद्यालयको भी सहायता देती है। डी. ए. वी. आयुर्वैदिक कालेजको २६६६।।=)८ पाई और इतना ही यूनानीको भी देती है।

९ वम्वई—वम्वई गवर्नमेंटने अवतक आयुर्वेदके लिये कुछ भी कार्य नहीं किया है।

१०—वर्मा गवर्नमेंट आयुर्वेदकी किसी भी संस्थाको सहायता नहीं करती है।



# देशी राज्योंका आयुर्वेद सम्बन्धी विवरण ।

१ बड़ोदा—राज्यमें चार आयुर्वैदिक दातव्य औषधालय हैं, जिनका प्रबन्ध स्टेट मेडिकल डिपार्टमेंट और लोकलबोर्ड करता है। राज्यमें दो शिक्षा संस्थायें हैं। एकका नाम सेठ उज्जमशी पीताम्बरदास आयुर्वैदिक कालेज है। इसका वार्षिक व्यय १२०००) है। आधा राज्य देता है और आधा स्वर्गीय सेठ उज्जमशी पीताम्बरदास पाटन निवासीके एक लाख रुपयेके दानके व्याजसे दिया जाता है। यह दान उक्त सेठजीने सन् १९२१ ई० में दिया था। दूसरी संस्था राजकीय संस्कृत महाविद्यालय-के नामसे है। इसमें अन्य पुराण, ज्योतिष आदि विषयोंके साथ आयुर्वेद भी पढ़ाया जाता है। और इसका प्रबन्ध राज्यका शिक्षा विभाग करता है।

दानी सज्जन आयुर्वैदिक दातव्य औषधालय खोलनेके निमित्त उचित मात्रामें धन देकर राज्यसे प्रार्थना करें, तो उनकी उचित प्रार्थनापर विशेष ध्यान दिया जाता है।

२ बीकानेर—राज्य २४०३ रु० मासिक तीन आयुर्वैदिक दातव्य औषधालयों पर व्यय करता है। और १२२॥) मासिक मोहता आयुर्वेद पाठशालाको सहायता करता है।

३ किशनगढ़—राज्यमें कोई आयुर्वेदकी संस्था नहीं है।

४ जयपुर—राज्यमें संस्कृतमहाविद्यालयके साथ आयुर्वेदकी शिक्षाका भी प्रबन्ध है। उसका समस्त व्यय राज्य और शिक्षा विभाग करता है। महाराजाके प्राइवेट सेकरेटरीको तथा होम मेम्बरको पत्र लिखे गये; किन्तु कोई विवरण प्राप्त नहीं हुआ।

५ उदयपुर—उदयपुर मेवाड़ राज्यमें छः आयुर्वेदकी संस्थायें हैं। उनमें फतह भोपाल महाविद्यालय नामक संस्थाके आयुर्वेदके क्लासोंके लिये १२९५) वार्षिक व्यय किया जाता है। इस संस्थाके विद्यार्थी निखिल भारतवर्षीय विद्यापीठकी परीक्षामें सम्मिलित होते हैं और उत्तीर्ण विद्यार्थी राज्यके प्रधान-प्रधान स्थानोंपर विशेष वेतनपर वैद्य और शिक्षक नियुक्त किये जाते हैं।

६ ग्वालियर—ग्वालियर राज्यमें एक वृहद् फार्मेसी है। इसे राज्यकी अच्छी सहायता मिलती है। राजवैद्य है, और भी संस्थायें हैं किन्तु राज्यकी ओरसे कोई विशेष विवरण प्राप्त नहीं हुआ है।

७ कोटा स्टेट—राज्य ८०) वार्षिक पाँच आयुर्वैदिक दातव्य औषधालयोंको सहायता करता है।

८ पटियाला—राज्यकी तरफसे कई एक औषधालय हैं, और उनकी देखरेखके

लिये स्वनाम धन्य पं. रामप्रसादजी वैद्यरत्न नियुक्त हैं। राज्यको अनेक वार भी कोई विशेष विवरण प्राप्त नहीं हुआ।

९ कपूरथला—८५) मासिक कई एक वैद्योंको राज्य सहायता देता है।

१० नाभा—दो वैद्य राज्यकी तरफसे नियुक्त हैं।

११ कोल्हापुर—१५००) रु० वार्षिक व्ययसे सन् १८९६ ई० से देशी दवाखानाका संचालन करता है।

१२ कोचीन—राज्यमें एक सौ इक्यानवे आयुर्वेदकी संस्थायें हैं। इनमें शिक्षाका कार्य करती हैं। सत्रह वैद्यशालाओंका प्रबन्ध ग्राम्य पंचायतें करती हैं सर्प दंश और अन्य विषोंकी चिकित्साके लिये छः संस्थायें हैं, और इन संस्थाओंको निःशुल्क औषधि देनेके लिये एक केन्द्रीय औषधि निर्माणशाला है। कुष्ट रोगियोंके लिये एक स्वतंत्र औषधालय है। और दो जनरल आयुर्वेदिक हास्पिटल हैं।

जो छः औषधालय गाम्य पंचायतोंके अधीन हैं, उनको राज्यकी तरफसे ६००) रु० वार्षिक प्रति औषधालय दिया जाता है। विष चिकित्साके लिये जो औषधालय हैं, उनको ३००) रु० वार्षिक प्रति औषधालय दिया जाता है। केन्द्रीय निर्माणशाला-का समस्त व्यय राज्य करता है। कुष्ट चिकित्साके औषधालयको भी ६००) वार्षिक सहायता मिलती है।

दो हास्पिटल जो ऊपर लिखे गये हैं, उनमें एकका सम्पूर्ण व्यय राज्यकी तरफसे दिया जाता है। और दूसरा प्राइवेट है। उसको ३००००) रु० देना सरकारने स्वीकार किया है। उसमेंसे आधेसे अधिक दिया जा चुका है। इसके अतिरिक्त ग्राम्य-वैद्य और स्काउट मास्टरोंको प्रारम्भिक चिकित्सा और विष चिकित्साकी शिक्षाका प्रबन्ध प्रतिवर्ष राज्यकी ओरसे किया जाता है। इस प्रकारसे शिक्षित व्यक्तियोंको राज्यकी तरफसे निःशुल्क औषधियाँ वितरणके लिये दी जाती हैं।

१३ ट्रावनकोर-स्टेट—राज्यमें २६२ आयुर्वेदिक संस्थायें हैं।

| | |
|---|---|
| १ आयुर्वेदिक हास्पिटल | १ |
| २ आयुर्वेदिक फार्मेसी | १ |
| ३ राजकीय सहायता पानेवाले आयुर्वेदिक हास्पिटल | ३ |
| ४ राजकीय सहायता पानेवाले आयुर्वेदीय दातव्य औषधालय | १२७ |
| ५ स्वीकृत आयुर्वेदिक दातव्य औषधालय | १२५ |
| ६ गवर्नमेंट आयुर्वेदिक कालेज | १ |
| ७ सहायता प्राप्त आयुर्वेदिक हाई स्कूल | ४ |
| | २६२ |

राज्यने आयुर्वेदिक साइन्सकी उन्नतिके लिये अर्ध शताब्दीसे एक स्वतंत्र विभाग संस्थापित कर रक्खा है। इस विभागने अच्छी उन्नति की है। और इसका कार्यक्षेत्र

प्रतिवर्ष विस्तृत होता जा रहा है। इस विभागकी उन्नतिके लिये प्रतिवर्ष राज्य अधिकाधिक व्यय करनेकी व्यवस्था करता जाता है।

इस विभागकी दो शाखायें हैं—

१ चिकित्सा विभाग।

२ शिक्षा विभाग।

उक्त दोनों विभाग स्वतंन्त्र अधिकारियोंके अधीन हैं।

## चिकित्सा विभाग

चिकित्सा विभागके अधीन राज्यके प्रधान नगरमें एक अस्पताल है। जो प्रतिवर्ष लोकप्रिय होता जा रहा है। इण्डोर और आउटडोर रोगीसंख्याकी प्रतिवर्ष अभिवृद्धि हो रही है। इसके अतिरिक्त तीन सहायता प्राप्त अस्पताल और १२७ दातव्य औषधालय हैं। स्वीकृत १२५ दातव्य औषधालय अन्य प्रान्तोंमें कार्य कर रहे हैं। उक्त तीन सहायता प्राप्त अस्पतालों को ५०) रु० मासिक राज्य सहायता देता है। एवं १२७ सहायता प्राप्त दातव्य औषधालयोंमेंसे ४ को ३०) मासिक, ९ को २५) मासिक, ३४ को २०) मासिक और ८० को १५ मासिक प्रत्येकको दिया जाता है।

राज्यमें अत्यन्त प्राचीन कालसे अनेक प्रसिद्ध चिकित्सक हैं। दलित जातिकी स्त्री और पुरुष चिकित्सकोंको राज्य विशेष रूपसे सहायता देकर उत्साहित करता है।

राज्यकी तरफसे परस्परागत वैद्य परिवारोंको आनरेरियम और सिविल-पेंशन देकर उत्साहित किया जाता है।

साधारण चिकित्साके अतिरिक्त वालचिकित्सा, मर्मचिकित्सा, विषचिकित्सा और नेत्रचिकित्साके विशेषज्ञ हैं।

सिद्ध और यूनानी चिकित्सकोंको भी राज्य उत्साहित करता है।

राज्यकी म्युनिस्पलटियाँ भी अपने-अपने अधिकृत स्थानोंमें अपने फण्डसे आयुर्वेदिक संस्थाओंको उत्साहित करती हैं।

राज्यने एक आयुर्वेदिक फार्मेसी भी संस्थापित कर रक्खी है, जो औषधियाँ तैयार कर गवर्नमेंट अस्पतालोंको पहुँचाती है, और आयुर्वेदिक कालेजके विद्यार्थियों-को औषधि निर्माणकी शिक्षा देती है। गत छः माससे विक्रय विभाग भी खोला है। जिससे उत्तम और अल्प मूल्यमें औषधियाँ जनताको प्राप्त हो सकती हैं। राज्य, कठिनतासे प्राप्त होनेवाली औषधियोंकी रक्षाके लिये एक आयुर्वेद-उद्यान लगानेकी व्यवस्था कर रहा है। जिसमें आयुर्वेद कालेजके विद्यार्थियोंको वनस्पतियोंके स्वरूप ज्ञानका विशेष अवसर मिलेगा।

राज्यके आयुर्वेद विभागकी देखरेखके लिये राज्यने इन्सपेक्टर नियुक्त कर रक्खा है।

## शिक्षा विभाग

आयुर्वेदीय शिक्षा विभागमें एक राजकीय कालेज राज्यके प्रधान नगरमें है। और चार सहायता प्राप्त हाईस्कूल राज्यके भिन्न स्थानोंमें संस्थापित हैं। चारों हाई-स्कूलोंको प्रतिमास ३० सहायता प्रत्येक स्कूलके हिसावसे दी जाती है। उनका सम्वन्ध कालेजके साथ है।

आयुर्वेद-विद्याकी उन्नतिके लिये ४० छात्रवृत्तियाँ आयुर्वेद कालेजके विद्यार्थियों-को पाँच वरस तक दी जाती हैं। आयुर्वेद कालेज, सवसे उच्च डिगरी आयुर्वेदाचार्यकी देता है। तथा आयुर्वेद कलानिधि नामक डिप्लोमा भी देता है।

आयुर्वेद शास्त्रके अनुसार सफल चिकित्सापर निवन्ध लिखने वालेको स्वर्णपदक देता है।

राज्यके वाहर आयुर्वेदकी उच्च शिक्षा प्राप्त करनेवाले विद्यार्थियोंको छात्रवृत्ति दी जाती है। इस समय राज्यकी तरफसे वनारस हिन्दू युनिवर्सिटी आयुर्वेद कालेजमें पढ़नेके लिये एक छात्रको छात्रवृत्ति दी जाती है। वर्तमानमें दुष्प्राप्य हस्तलिखित ग्रन्थोंका संग्रहकर राज्यके व्ययसे प्रकाशित करनेकी व्यवस्था की गई है, और चिकित्सामंजरी नामक पुस्तक वैद्योंके लाभार्थ प्रकाशित की गई है।

राज्यके आयुर्वेदीय शिक्षा संस्थान आयुर्वेद कालेजके प्रिंसपलके अधीन हैं।

१५ जोधपुर—ज्ञात हुआ है कि राज्यकी तरफसे कुछ आयुर्वैदिक दातव्य औषधालय हैं; किन्तु कोई विशेष समाचार प्राप्त नहीं हुआ है।

१६ काश्मीर—राज्यने देशी चिकित्साके लिये १५००) रु० वार्षिक स्वीकृत किया है।

१७ नेपाल—श्रीमान् नरपति शर्माजी आयुर्वेदशास्त्राचार्य (B. H. U.) के द्वारा ज्ञात हुआ कि नैपाल राज्यमें गवर्नमेंटका एक आयुर्वेद विद्यालय है तथा सात दातव्य औषधालय हैं।



## म्युनिस्पल बोर्डों-द्वारा संचालित आयुर्वेदिक संस्थायें

### यू० पी० म्युनिस्पल बोर्ड सन् १६३४-३५ ई०

१ लखनऊ—दो आयुर्वेदीय दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है।

२ प्रतापगढ़ ( अवध )—बोर्डकी कोई आयुर्वेदीय संस्था नहीं है।

३ सीतापुर—एक वैद्यको धर्मार्थ औषधि वितरणके लिये नियुक्त किया है।

४ सुलतानपुर ( अवध )—बोर्डकी कोई आयुर्वेदीय संस्था नहीं है।

५ रायबरेली— " "

६ शाहजहाँपुर— " "

७ बरेली—एक आयुर्वेदीय दातव्य औषधालय है। जिसपर सन् १९३३-३४ ई० में १८४३) रु० व्यय किया है।

८ बदायूँ—बोर्डकी कोई आयुर्वेदीय संस्था नहीं है।

९ बनारस—चार आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। ८५००) रु० वार्षिक व्यय इसके लिये स्वीकृत है। औषधालय बहुत ही लोकप्रिय हैं। एक वर्षमें नवीन रोगी ४२८१८, और पुराने ८१७७७, कुल १२४६२५ रोगियोंने सन् १९३३-३४ में लाभ उठाया।

१० जौनपुर—बोर्डकी कोई आयुर्वेदिक संस्था नहीं है।

११ गोंडा— " "

१२ अल्मोड़ा— " "

१३ नैनीताल— " "

१४ देहरादून— " "

१५ मेरठ—दो आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। जिसमें एकको ६००) दूसरेको २००) वार्षिक सहायता करता है।

१६ मथुरा—सेवासमितिके आयुर्वेदिक औषधालयको २५) मासिक सहायता देता है।

१७ कानपुर—एक आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयका संचालन करता है। तथा २०) मासिक एक आयुर्वेदिक विद्यालयको सहायता देता है। ५३०) मासिक एक आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयको सहायता देता है। प्रान्तीय महामण्डलको नाममात्र शुल्कपर वनस्पति उद्यान लगानेके लिये जमीन दी है। गत वर्ष विद्यालयको मकान बनवानेके लिये ५००) सहायता की थी।

१८ आगरा—दो आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयका पूर्ण रूपसे संचालन करता है, तथा एक औषधालयको १५) मासिक सहायता देता है। दो और औषधालयोंको सहायता देना पीछेसे स्वीकृत हुआ है। एकको २५) रु., दूसरेको २०) रु. मासिक।

१९ विजनौर—वोर्ड का कोई आयुर्वेदिक दातव्य औषधालय नहीं है।

## विहार और उड़ीसा म्युनिसिपलवोर्ड सन् १९३४-३५ ई०

१ पटना—यहाँपर गवर्नमेंट आयुर्वेदिक स्कूल कार्य करता है। किन्तु वोर्ड उसको किसी प्रकारकी सहायता नहीं करता। अन्य आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंकी सूची कार्यालयमें प्राप्त नहीं है। वोर्डने स्वयं आयुर्वेदके लिये अब तक कुछ नहीं किया है।

२ भागलपुर वोर्डका कोई दवाखाना नहीं है।

३ हजारीवाग— ,,

४ गया— ,,

५ गोहाटी— ,,

६ कटक— ,,

७ पुरी— ,,

८ छपरा— ,, किन्तु विद्यालयको वनस्पति उद्यान वनानेके लिये जमीन दी है।

## वंगाल म्युनिसिपलवोर्ड सन् ११३४-३५ ई०

१ हुगली—यहाँपर वोर्डका आयुर्वेदीय कोई औषधालय नहीं है।

२ नारायणगंज— ,,

३ सूरी— ,,

४ वाँकुरा— ,,

५ ढाका— ,,

६ वर्दवान— ,,

७ अश्शोर—डिस्ट्रिक्ट वोर्डका एक आयुर्वेदीय दातव्य औषधालय है। जिसको वोर्ड ५०) रु० वार्षिक सहायता करता है।

कलकत्ता कारपोरेशन—सन् १३३-३४ ई० में कारपोरेशनने नीचे लिखी संस्थाओंको सहायता प्रदान की—

| | |
|---|---|
| १—यामिनीभूषण, अष्टांग आयुर्वेद विद्यालयको | २३७५०) |
| २—गोविन्द सुन्दरी आयुर्वेद चिकित्सालयको | ९६५०) |
| ३—विश्वनाथ आयुर्वेद महाविद्यालय | १४३७५) |
| ४—स्वर्णमयी प्रमदा सुन्दरी आयुर्वेद दातव्य औषधालय | २२५) |
| ५—कलकत्ता आयुर्वेद सभा | ५०००) |
| ६—वैद्यशास्त्रपीठ चिकित्सालय | १२४५०) |
| | ६५४५०) |

## मद्रास प्रेसीडेंसी सन् १९३४-३५ ई०

१ बरहमपुर—एक औपधालयका संचालन करता है।
२ मेंगलोर— ,,
३ उटकमण्ड— ,,
४ करनूल— ,,
५ कोयम्बटूर— ,,
६ वतुरा— ,,

७ मदुरा—१००००) रु० वार्षिक व्ययसे दो आयुर्वेदीय दातव्य औपधालयोंका संचालन करता है।

८ टिन्नवेली—बोर्डके इलाकेमें तीन आयुर्वेदीय दातव्य औपधालय हैं। इनको ३००) रु० वार्षिक सहायताके लिये स्वीकृत हुये हैं, जो गवर्नमेंटकी स्वीकृति आनेपर द्वितीय भागमें दिये जावेंगे।

९ ट्रिचनापल्ली—बोर्डका कोई आयुर्वेदीय दातव्य औपधालय नहीं है।

१० वेलारी—एक आयुर्वेदीय दातव्य औपधालयका संचालन १०००) रु० वार्षिक व्ययसे करता है।

## वम्बई प्रेसिडेंसी—सन् १९३४-३५ ई०

१ वम्बई—दो आयुर्वेदीय दातव्य औपधालयोंको ९००) और ६००) वार्षिक रुपया सहायता करता है।

२ नासिक—एक आयुर्वेदीय दातव्य औपधालयका संचालन करता है, और एक दातव्य औपधालय खोलनेका विचार कर रहा है।

३ थाना—यहाँपर बोर्डका कोई आयुर्वेदीय दातव्य औपधालय नहीं है।

४ भड़ोच ,,

५ सोलापुर—दो आयुर्वेदकी संस्थायें हैं। एक आयुर्वेदका दातव्य खोलनेका विचार कर रहा है।

६ कराची म्युनिसपल कार्पोरेशन—वर्तमान समयमें बोर्डका कोई आयुर्वेदीय दातव्य औपधालय नहीं है। कुछ समय पूर्व १६००) रु० वार्षिक एक औपधालयको सहायता रूप देता था। किन्तु विशेष परिस्थितिके कारण वन्द करनी पड़ी। किन्तु पुनः जारी करनेका विचार कर रहा है। आयुर्वेद और यूनानी संस्थाओं के दो विद्यार्थियोंको छात्रवृत्ति निम्नलिखित क्रमसे देता रहा है। और द्वितीय वर्षमें ३०) रु०, तृतीय वर्षमें ३५) रु०, चतुर्थ वर्षमें ४०) मासिक प्रत्येकको देता रहा।

कार्पोरेशनके सामने आयुर्वेदीय और यूनानी औषधालय खोलनेका एक प्रस्ताव भी उपस्थित है।

## सी. पी. म्युनिस्पलबोर्ड सन् १९३४-३५ ई०

१ जबलपुर—तीन आयुर्वेदीय संस्थायें कार्य कर रही हैं। बोर्ड ४३५०) रु० सालाना व्यय करता है। इनमें एक संस्था पढ़ानेका कार्य करती है। औषधालय अत्यन्त लोकप्रिय हैं।

२ बिलासपुर—३०००) वार्षिक व्ययसे सन् १९३१ ई० से आयुर्वेदीय दातव्य औषधालयका संचालन कर रहा है।

३ दमोह—यहाँपर बोर्डका कोई आयुर्वेदका औषधालय नहीं है। किन्तु एक औषधालय खोलनेका विचार कर रहा है।

४ छिंदवाड़ा—यहाँपर बोर्डका कोई आयुर्वेदीय दातव्य औषधालय नहीं है।

५ बालाघाट— ,,

६ बुरहानपुर— ,,

७ वर्धा—२५०) रु० वार्षिक मारवाड़ी सेवा समाजके आयुर्वेदीय औषधालयको सहायता देता है।

८ सतारा—यहाँपर एक आयुर्वेदकी संस्था है जिसको बोर्ड ३००) वार्षिक सहायता करता है।

९ धुबरी—बोर्डका कोई आयुर्वेदीय औषधालय नहीं है।

१० बेतूल— ,,

११ भण्डारा— ,,

## पंजाब म्युनिस्पलबोर्ड सन् १९३४-३५ ई०

१ शिमला—पाँच आयुर्वैदिक और यूनानी दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। इसके लिये २५९९) रु० सन् १९३३-३४ ई० में व्यय किया। और भविष्यमें अभिवृद्धि होनेकी सम्भावना है; क्योंकि औषधालय लोकप्रिय हो रहे हैं।

२ लाहौर—यहाँ पर बोर्ड इस समय किसी प्रकारका आयुर्वेदीय दातव्य औषधालयका संचालन नहीं कर रहा है। किन्तु ५००) वार्षिक डी. ए. वी. आयुर्वैदिक कालेज और अंजुमन हिमायत इस्लाम तिब्बिया कालेजको भी ५००) रु० वार्षिक सहायता देता है। बोर्डने सन् १९३५-३६ के बजटमें १०००) रु० आयुर्वैदिक और यूनानी दातव्य औषधालय खोलनेके लिये स्वीकृत किये हैं।

३ रावलपिंडी—यहाँ पर बोर्डका कोई आयुर्वेदीय दातव्य औषधालय नहीं है।

४ सियालकोट—एक वैद्यकी नियुक्ति की है। जिसको ३०) मासिक दातव्य औषधालयके लिये सहायता देता है।

५ डेराइस्माइलखाँ—यहाँपर बोर्डका कोई दातव्य औषधालय नहीं है।

६ कोहाट— ,,

७ अमृतसर—आयुर्वेदिक और यूनानी औषधालय सन् १९३० ई० से कार्य कर रहा है। म्युनिसिपलिटी १०४३५) रु० वार्षिक व्यय करती है। सन् १९३३-३४ ई० में ४२९१० रोगियोंने लाभ उठाया।

८ हैदराबाद सिन्ध—५६०० के व्ययसे एक आयुर्वेदीय दातव्य औषधालयका संचालन कर रहा है।

९ शिकारपुर सिंध—बोर्डका कोई आयुर्वेदीय औषधालय नहीं है।



# डिस्ट्रिक्टबोर्डों-द्वारा संचालित आयुर्वैदिक संस्थायें।

## यू. पी. डिस्ट्रिक्टबोर्ड सन् १९३४-३५ ई०

१ बनारस—यहाँपर बोर्डके तीन औषधालय हैं। प्रत्येकके लिये १०००) रु० वार्षिक व्यय होता है। एक औषधालय खोलनेकी और आयोजना हुई। इसके लिये भी १०००) वार्षिक स्वीकृत है।

२ बलिया—आठ आयुर्वैदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। इनमें तीनका सम्पूर्ण व्यय बोर्ड करता है। शेषको पाँचसे पंद्रह रुपया तक मासिक वैद्योंको वेतनमें सहायता देता है। और पाँच रुपया मासिक औषधियोंके लिये प्रत्येक औषधालयको सहायता देता है। इस प्रकार २८१५) रु० वार्षिक व्यय होता है। बोर्ड प्रतिवर्ष जिलेके वैद्योंका एक सम्मेलन भी करता है और इसके साथ प्रदर्शन आदि करके वैद्योंके ज्ञानकी अभिवृद्धि करता है।

३ आजमगढ़—यहाँपर बोर्डका कोई औषधालय नहीं है।

४ गाजीपुर—चौदह आयुर्वैदिक और यूनानी दातव्य औषधालयोंको प्रति औषधालयके हिसाबसे १०) मासिक सहायता देता है।

५ गोरखपुर—छः आयुर्वैदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। प्रत्येक औषधालयपर ३७॥) मासिक व्यय होता है।

६ मिरजापुर—एक आयुर्वैदिक दातव्य औषधालयका संचालन करता है। इसमें २५) मासिक वैद्यका वेतन तथा १००) वार्षिक औषधिके लिये देता है।

७ जौनपुर—चार औषधालयोंका संचालन करता है और इनका समस्त व्यय अपने पाससे देता है।

८ रायबरेली—दो आयुर्वैदिक दातव्य औषधालयोंकी सहायता करता है। एक वैद्यको ३०) मासिक वेतन और १५) मासिक औषधके लिये देता है। दूसरे को २०) मासिक वेतन, १०) मासिक औषधके लिये सहायता करता है।

९ सुलतानपुर—एक वैद्यको ५०) मासिक सहायता करता है।

१० लखनऊ—४०००) वार्षिक व्ययसे तीन आयुर्वैदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है, और एकको ३९०) रु० वार्षिक सहायता देता है। सन् १९३३-३४ ई० में ५२९४९ रोगियोंकी चिकित्सा इन औषधालयोंमें हुई है।

११ प्रतापगढ़—एक आयुर्वैदिक दातव्य औषधालय तथा विद्यालय है। उसमें ३०००) वार्षिक व्यय होता है, जो चन्दासे एकत्रित किया जाता है।

१२ बस्ती—५०१६) रु० के व्ययसे तीन आयुर्वैदिक दातव्य औषधालयोंका

संचालन करता है। और २०) मासिक दो आयुर्वेदीय और एक यूनानी दातव्य औषधालयको सहायता देता है। सदरमें एक रसायन शालाका भी संचालन करता है। एक औषधालयको नवीन मकान देनेकी व्यवस्था की है।

१३ फैजाबाद—तीन आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। दो का सम्पूर्ण व्यय बोर्ड देता है। एकको २०) मासिककी सहायता देता है।

१४ सीतापुर—एक औषधालयका सम्पूर्ण व्यय देकर संचालन करता है। एक को ५) रु० मासिक सहायता देता है।

१५ फतेहपुर—सात आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। और भी अनेक औषधालयोंके खोलनेकी व्यवस्था कर रहा है। एक निरीक्षक भी नियुक्त किया है।

१६ अलीगढ़—यहाँ बोर्डकी कोई औषधालय नहीं है।

१७ मुजफ्फरनगर— ,,

१८ झाँसी—यह बोर्ड छः आयुर्वेदिक और एक यूनानी दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। आयुर्वेदिक दातव्यके औषधालयों पर ४४५१) रु० वार्षिक व्यय करता है। ७१५) यूनानीके दो औषधालय पर व्यय करता है, और १८०) रु० वार्षिक एक अन्य यूनानी दातव्य औषधालयको सहायता देता है। इस प्रकार कुल ५३४६) रु० देशी औषधियोंपर व्यय करता है। बोर्ड और भी औषधालय खोलकर जिलेकी सेवा करना चाहता है। बोर्ड आफ इण्डियन मेडिसिन २००) वार्षिक बोर्डको सहायता देता है।

१९ आगरा—सात आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका सम्पूर्ण व्ययसे संचालन करता है, और २०३६) रु० वार्षिकसे १९ औषधालयोंकी सहायता करता है।

२० एटा—सोलह आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका और तीन यूनानी दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। इस कार्यके लिये ४७००) रु० बजटमें बोर्डने रक्खा है।

२१ बिजनौर—दस आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। ६ वैद्यों तथा चार हकीमोंको १०) मासिक सहायता देता है। पाँच वैद्योंको पाँच-पाँच रुपया मासिक की सहायता देता है। एक वैद्यको चार रुपया मासिक सहायता करता है।

२२ देहरादून—एक आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयका संचालन करता है।

२३ सहारनपुर—पाँच आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंकी सहायता करता है। इसमें दो औषधालयोंके साथ विद्यालय भी हैं।

## विहार डिस्ट्रिक्टबोर्ड सन् १९३४-३५ ई०

१ पटना—नौ आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। सात

औषधालयोंको ५१०) रु० वार्षिक प्रति औषधालयको सहायता करता है। और दो औषधालयोंका समस्त व्यय डिस्ट्रिक्टबोर्ड करता है।

२ भागलपुर—२०००) रु० वार्षिक व्ययसे एक आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयको 'सुखण्ड' में संचालित करता है और 'निर्मली' में ८००) रु० वार्षिक सहायता करता है।

३ मुजफ्फरपुर—पाँच आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन सम्पूर्ण व्यय देकर करता है।

४ दरभंगा—पाँच आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका समस्त व्यय करता है। एक औषधालयको ३०) रु० मासिककी सहायता देता है।

५ मुंगेर—पाँच आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंकी सहायता वार्षिक ५००) रु० की औषधियाँ एवं ३५) रु० मासिककी वृत्ति प्रत्येक वैद्यको देकर करता है।

६ वालासोर—एक आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयको २५) रु० मासिककी सहायता करता है।

७ कटक—एक आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयका संचालन समस्त व्यय देकर करता है। एक औषधालयको सहायता करता है।

८ राँची—यहाँ कोई दवाखाना नहीं है।

## बंगाल-डिस्ट्रिक्ट बोर्ड सन् १९३४-३५ ई०

१ अलीपुर ( चौबीस परगना )—एक विद्यार्थीको १०) मासिक अष्टांग आयुर्वेद विद्यालयमें पढ़नेके लिये छात्रवृत्ति दी जाती है।

एक कविराजको नियुक्त कर आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयकी व्यवस्था कर रक्खी है। मासिक या वार्षिक व्यय कितना किया जाता है, इसकी सूचना प्राप्त नहीं हुई है।

२ मुर्शिदाबाद—४०) मासिक एक आयुर्वेदिक संस्थाको प्रदान करता है। जिसका नाम प्राप्त पत्रमें अङ्कित नहीं है।

३ वीरभूमि—एक विद्यार्थीको १०) मासिक छात्रवृत्ति कलकत्ता आयुर्वेद विद्यालयमें पढ़नेके लिये दी जाती है।

४ नदिया—६००) वार्षिक व्ययसे एक आयुर्वेदीय दातव्य औषधालय चलता है, और १५) रु० मासिककी छात्रवृत्ति वैद्यशास्त्रपीठ कलकत्ताको देता है।

५ हवड़ा—दो छात्रवृत्तियाँ स्वीकृत आयुर्वेद विद्यालयोंमें दी जाती हैं। छात्रवृत्तियोंका व्यय प्राप्त पत्रमें अंकित नहीं है।

६ ढाका—६८०) रु० वार्षिक व्ययसे एक दातव्य आयुर्वेदिक औषधालय संचालित करता है।

७ जैसोर—१८२३) रु० वार्षिक व्ययसे एक दातव्य आयुर्वेदिक औषधालय का संचालन करता है।

८ खुलना—२५५६) रु० वार्षिक व्ययसे दो आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। और १८०) रु० वार्षिक की सहायता एक आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयको प्रदान करता है।

९ मिदनापुर—कोई आयुर्वेदिक दातव्य औषधालय नहीं है।

## आसाम बोर्ड सन् १६३४-३५ ई०

१ गोहाटी—यहाँ कोई आयुर्वेदिक दातव्य औषधालय नहीं है।

## मद्रास डिस्ट्रिक्टबोर्ड सन् १६३४-३५ ई०

१ कृष्णा—सोलह आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। कई एकको ५००) रु० वार्षिक भी देता है और कुछको चालिससे सत्तर रु० मासिक तक की सहायत देता है। और भी अनेक आयुर्वेदिक औषधालयोंके खोलनेकी व्यवस्था कर रहा है।

२ नार्थ आर्कोट—छः आयुर्वेदिक दातव्य औषधालय हैं। पचास फी सदी गवर्नमेन्ट सहायता करती है। शेष सारा खर्च बोर्ड अपनी तरफसे करता है।

३ मैंगलोर—सात आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। इसमें चार औषधालयोंको ३६०) वार्षिक प्रत्येक औषधालयको देता है। एक औषधालयमें ५००) रु० साल चिकित्सक वेतनमें सहायता करता है। और ३६०) रु० साल औषधियोंके लिये देता है। एक औषधालयके व्ययकी सहायताके लिये पत्र व्यवहार हो रहा है। शेषका व्यय मुंडाजे संघके फण्डसे दिया जाता है। इस व्ययमें ५००) रु० साल प्रान्तीय सरकार भी सहायता करती है।

४ मलाबार—पाँच आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका प्रबन्ध करता है। प्रत्येक औषधालयको प्रान्तीय सरकार ५००) रु० सहायता करती है। एक औषधालयके वैद्यको ४०) रु० मासिक देता है। चालिस से सत्तर रु० मासिक तक ३) रु० वार्षिक वृद्धिके हिसाबसे करता है। दो वैद्योंको पचीस-पचीस रुपया मासिक देता है। एवं प्रत्येकको ३६०) रु० सालाना की औषधि देता है। और अपने प्रान्त-वाले दो तीन छात्रोंको १५) रु० और २५) रु० मासिककी छात्रवृत्तियाँ स्कूल आफ इण्डियन मेडिशन मद्रासमें पढ़नेके लिये देता है।

५ मथुरा—यहाँपर केवल एक सिद्ध समुदायका आयुर्वेदीय दातव्य औषधालय है, जिसका संचालन बोर्ड करता है।

६ निर्लोर—अठारह आयुर्वेदीय दातव्य औषधालयोंका नियमित रूपसे संचालन करता है। तथा सातको सहायता देता है। अन्य भी कई एक औषधालयोंको

औषधियाँ धर्मार्थ बाँटनेके लिये देता है। और भी औषधालय खोलनेकी चेष्टा कर रहा है।

७ उटकमण्ड—यहाँपर बोर्डका कोई औषधालय नहीं है

## बंबई डिस्ट्रिक्ट बोर्ड सन् १९३४-३५ ई०

१ कुलाबा—२०००) रु० वार्षिक व्ययसे दो आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है।

२ अहमदाबाद—दस आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। प्रत्येक औषधालयका वार्षिक व्यय १०००,१२०० रु० के लगभग होता है।

३ भड़ोच—यहाँ बोर्डका कोई आयुर्वेदिक दातव्य औषधालय नहीं है।

४ पूना—९०००) रु० वार्षिक व्ययसे छः आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन होता है।

५ सूरत—यहाँ पर बोर्डका कोई आयुर्वेदिक दातव्य औषधालय नहीं है।

## सी. पी. डिस्ट्रिक्टबोर्ड सन् १९३४-३५ ई०

१ बीजापुर—यहाँपर बोर्डकी तरफसे कोई आयुर्वेदिक औधालय नही है।

२ सतारा—छः आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंका संचालन करता है। ४००) रु० वार्षिक आर्याङ्गल वैद्यक विद्यालयको सहायता देता है।

३ रत्नागिरि—दो आयुर्वेदिक दातव्य औषधालयोंको ४००) रु० वार्षिक सहायता देता है।

४ धुवरी—यहाँपर बोर्डका कोई आयुर्वेदिक औषधालय नहीं है।

५ धारवार— ,,

६ हुंशागार— ,,

७ सागर— ,,

८ चाँदा— ,,

९ भण्डारा—यहाँपर आयुर्वेदकी पेटेंट औषधियाँ खरीदकर बाँटी जाती हैं। गवर्नमेंटने आयुर्वेदीय चिकित्सकोंको सहायता देनेकी सूचीमें सम्मिलित नहीं किया, इसलिये बोर्ड सहायता देनेमें विवश है।

१० छिंदवाड़ा—यहाँपर बोर्डका कोई आयुर्वेदीय औषधालय नहीं है।

११ बेतूल— ,,

१२ नागपुर— ,,

१३ जबलपुर—यहाँपर बोर्डका कोई आयुर्वेदीय औषधालय नहीं हैं। किन्तु मिडिल स्कूलोंमें धर्मार्थ वितरणके लिये औषधियाँ रक्खी जाती हैं।

## पंजाब डिस्ट्रिक्टबोर्ड सन् १९३४-३५ ई०

१ जालन्धर—यहाँपर बोर्डका कोई आयुर्वेदीय औषधालय नहीं है। किन्तु डी. ए. वी. आयुर्वैदिक कालेजको एक छात्रवृत्ति देता है।

२ मुल्तान—तीन वैद्योंको नियुक्त किया है। जिसमें एकको २५) रु० मासिक दिया जाता है। और दोको तीस-तीस रुपया मासिक दिया जाता है।

पञ्जाबप्रान्तीय अन्य जिला बोर्डोंके समागत पत्रोंसे ज्ञात हुआ है कि वहाँ उनकी ओरसे कोई आयुर्वेदीय औषधालयोंका संचालन नहीं हो रहा है।

३ कराची—यहाँ पर बोर्डकी तरफसे कोई आयुर्वैदिक संस्था नहीं है।

४ हैदराबाद—६००) रु० वार्षिक आयुर्वैदिक दातव्य औषधालयोंको सहायता देता है।



# प्रान्तोंका आयुर्वेद सम्बन्धी विवरण ।



देशका कोई प्रान्त ऐसा नहीं है । जहाँ पर वैद्य व्यवसायी, जनताकी सेवा न करते हों। यद्यपि सहस्रशः पत्र लिखने पर भी पर्याप्त रूपसे दातव्य औषधालयोंके विवरण प्राप्त नहीं हुए हैं। जितने विवरण आये हैं उनको देखनेसे ज्ञात होता है कि वे अत्यन्त अल्प हैं। आशा है कि द्वितीय भागमें देशके समस्त धर्मार्थ औषधालयोंका विस्तृत विवरण समाविष्ट हो सकेगा।

प्रान्तीय वैद्य मण्डल अपने-अपने कार्यालयोंमें दातव्य औषधालयोंकी एक सूची बनाकर रख लें तो सहजमें ही महामण्डलको दातव्य औषधालयोंकी संख्याका पता लग सकता है।

दातव्य औषधालयोंसे आयुर्वेदका बड़ा प्रचार हुआ है। प्रत्येक वैद्य व्यवसायी अपने औषधालयमें विक्रयके साथ-साथ दीन रोगियोंकी चिकित्सा धर्मार्थ ही करता है। इसलिये जब तक सम्पूर्ण भारतवर्षके वैद्योंकी सूची तैयार न हो जावे तबतक रोगियोंकी संख्या तथा धर्मार्थ कार्यका अन्दाजा लगाना असम्भव ही है। वैद्यगण अपने यहाँ दातव्य औषधालयके कार्यका रजिष्टर रक्खें और उनकी मासिक रिपोर्ट वैद्य सम्मेलन पत्रिकामें भेजा करें। तब सारे देशका रिकर्ड एकत्रित हो सकता है। जब तक वैद्य समाज इस तरहका रिकर्ड रखनेका प्रबन्ध न करेगा तबतक उसको अपनी शक्तिका अन्दाजा नहीं लग सकेगा। अब समय आ गया है कि सरकारको यह दिखा दिया जाय कि राज्य संचालित पाश्चात्य चिकित्सा पद्धतिके चिकित्सालय कितना कार्य करते हैं, और देशी चिकित्साके अनुयायी भी जनताकी कितनी सेवा करते हैं। और उसमें कितना अल्प व्यय होता है। यू. पी. बोर्ड आफ इण्डियन मेडिसिनकी रिपोर्टसे पता चलता है कि ३५०००) की वार्षिक सहायता पानेवाले वैद्य और हकीमोंने एक सालमें ३६ लाख रोगियोंकी सेवा की। इधर यू. पी. सरकारका लगभग ३० लाख रुपया व्यय होनेपर भी लगभग ६० लाख रोगियोंकी सेवा हुई। पाठक स्वयं विचार करें कि भारत ऐसे गरीब देशमें देशी चिकित्साके प्रचारसे कितने अल्प व्ययमें कितना जनसेवा-कार्य किया जा सकता है।

## संयुक्तप्रान्त

इस प्रान्तमें आयुर्वेदको राज्याश्रय मिलनेसे इस समय अच्छा कार्य हो रहा है। यद्यपि यहाँके प्राचीन त्यागी वैद्योंने ट्रस्ट आदि बनाकर आयुर्वेदकी सेवाकी है। जिसमें बाबा कालीकमलीवाले रामनाथजीका नाम अग्रगण्य है। आपने कई

लक्षकी सम्पत्ति आयुर्वेद सेवा समिति, विद्यालय और औषधालयको देकर अमरकीर्ति प्राप्तकी है। इस संस्थाका प्रधान कार्यालय ऋषीकेषमें है। सहारनपुरसे लगाकर बद्रीनाथ तक आपके औषधालय धर्मार्थ कार्य कर रहे हैं।

३—आनरेबुल लाला सुखबीरसिंहजी मुजफ्फरनगर निवासीने ऋषिकुल आयुर्वेद महाविद्यालयके संस्थापनमें भगीरथ प्रयत्न किया था। आपने परिश्रमकर आयुर्वेद विद्यालयके संचालन-निमित्त धन संग्रह कर स्थायी कोषकी स्थापनाकी, और यू. पी. गवर्नमेंटसे वार्षिक सहायता लेकर विद्यालयकी उन्नतिका मार्ग परिष्कृत किया। इस समय विद्यालय गवर्नमेंटसे लगभग दस हजार रुपया सहायता पाता है। और बोर्ड आफ इण्डियन मेडिसिनकी निर्धारित पद्धतिसे शिक्षा देता है। इस विद्यालयमें दो प्रकारकी शिक्षा दी जाती है। एक विभाग बोर्ड आफ इण्डियन मेडिसिनसे सम्बद्ध है। और दूसरे विभागकी परीक्षा विद्यालय स्वयं लेता है। इस समय यह विद्यालय कविराज ज्ञानेन्द्रनाथ सेन आयुर्वेदाचार्य बी. ए. की अध्यक्षतामें कार्य कर रहा है। कविराजजी स्वर्गीय महामहोपाध्याय कविराज द्वारकानाथजी सेन कलकत्ता निवासीके वंशज तथा शिष्य हैं।

हरद्वारमें पं० शिवचन्द्रजी राजवैद्यका सेनोटोरियम भी बन रहा है। एवं अन्य कई दातव्य औषधालय भी कार्य कर रहे हैं।

हरद्वारके पास गुरुकुल कांगडीकी बृहत् आयोजना है। यहाँ भी आयुर्वेदकी शिक्षाका उत्तम प्रबन्ध है। गत वर्षसे यहाँ वनस्पति वाटिका बनानेका भी उद्योग हो रहा है। यहाँको अन्तिम उपाधि आयुर्वेदालंकार है। यहाँपर प्राच्यप्रतीच्य चिकित्साशास्त्रकी तुलनात्मक शिक्षा दी जाती है।

यू. पी. के अनेक जिलोंमें आयुर्वेदके अनेक दातव्य औषधालय हैं, किन्तु प्रान्तीय सम्मेलनके मन्त्रीकी रिपोर्ट प्राप्त न होनेसे विशेष ब्यौरा नहीं लिखा जा सकता। द्वितीय भागमें विशद विवरण दिया जावेगा।

तीन दातव्य औषधालय उल्लेख योग्य हैं।

१—श्रीराम लक्ष्मीनारायण मारवाड़ी हिन्दू अस्पताल बनारसका आयुर्वैदिक विभाग।

२—कानपुरका दिगम्बर जैन आयुर्वेदीय पवित्र औषधालय।

३—रस्तोगी ट्रस्ट दातव्य औषधालय लखनऊ।

इन औषधालयोंमें लाखोंकी संख्यामें रोगी प्रति वर्ष लाभ उठाते हैं।

कानपुर आयुर्वेद विद्यालय और श्रीललित हरि संस्कृत आयुर्वेद कालेज पीलीभीत आदि संस्थायें शिक्षा और चिकित्सा द्वारा चिरकालसे आयुर्वेदकी सेवा कर रही हैं।

काशीमें महिलाओंको आयुर्वेदकी शिक्षा देनेके लिये एक जगदम्बा आयुर्वेद विद्यालय नामक संस्था है। इसका कार्य एक ट्रस्टके द्वारा संचालित होता है।

काशीमें स्वर्गीय आयुर्वेद मार्तण्ड अर्जुन मिश्रजीकी स्थापित 'आयुर्वेद विद्या-प्रबोधिनी पाठशाला' है। जिसके निमित्त आप अपना उपार्जित धन ३००००) हजार के लगभगकी चल-अचल संपत्ति समर्पण कर एक ट्रस्ट कर गये हैं। इस ट्रस्टके द्वारा पाठशाला और उसके साथ एक औषधालयका संचालन होता है। इस पाठशालाकी परीक्षाएँ पाठशालाके निर्धारित पाठ्यक्रमानुसार स्वतन्त्र हैं। स्वर्गीय वैद्यजीने १५०००) के करीब धनका एक ट्रस्ट छात्रवृत्तिके लिये भी किया है, जिसके द्वारा उक्त पाठशालामें छात्रोंको वृत्तियाँ भी दी जाती हैं।

## विहार और उड़ीसा प्रान्त

विहार-उड़ीसामें आयुर्वेदका बड़ा उत्तम प्रचार है। गवर्नमेंट एक आयुर्वेद विद्यालयका संचालन करती है। विहार-उड़ीसा संस्कृत कालेजमें भी उच्चतम शिक्षा की व्यवस्था है। श्रीमान् आयुर्वेद रत्नाकर पं० ब्रजविहारीजी चतुर्वेदीके सदुपयोगसे विहारमें बड़ा प्रचार हुआ है। आपका विहारमें सबसे बड़ा दवाखाना है।

विहार-उत्कलकी जो रिपोर्ट प्रान्तीय वैद्य सम्मेलनके मन्त्रियोंकी आई है वह द्वितीय भागमें प्रकाशित की जायगी।

## वंगाल प्रान्त

वंगालमें आयुर्वेदका बहुत ही उत्तम प्रचार है। वहाँ ऐसे भी ख्यातनामा आयुर्वेदिक चिकित्सक हैं जो १०००) रुपया प्रति दिनकी फीसपर बाहर जाते हैं। अपने स्थान-पर ६४) रुपया तक रोगी निरीक्षण फीस लेते हैं। आयुर्वेद साहित्यके प्रचार और प्रकाशनमें भी वंङ्गालके वैद्योंके नाम अग्रगण्य हैं। प्राचीन और अर्वाचीन आयुर्वेदीय ग्रंथोंका संकलन और प्रकाशन वंगालमें हुआ है। इस समय भी वंगालमें बड़े बड़े विद्यालय आयुर्वेदकी उच्च शिक्षा देनेका कार्य कर रहे हैं।

वंगालके प्रान्तीय मंत्रियोंकी कोई विशेष रिपोर्ट न प्राप्त हो सकी, अतएव वह नहीं दी जा सकी।

## मद्रास प्रान्त

मद्रास प्रान्तकी सरकारी और देशी राज्योंके नरेश आयुर्वेदके प्रचार, उद्धार और अभिवृद्धिके लिये अच्छी सहायता प्रदान कर रहे हैं। मद्रास शहरमें आयुर्वेदके प्रसिद्ध विद्वान्, नासिक निखिलभारतवर्षीय आयुर्वेद महामण्डलके सभापति वैद्यरत्न कैप्टन जी. श्रीनिवास मूर्तिकी अध्यक्षतामें समस्त सम्प्रदायके सिद्ध सम्प्रदाय, यूनानी और आयुर्वेदकी पढ़ाईका अच्छा प्रबन्ध है।

मद्रास आयुर्वेद कालेज ग्रेजुयेट एसोसियेशन भी भूतपूर्व आयुर्वेद कालेजके

विद्यार्थियोंका संगठन उत्तम रीतिसे कर रहा है। इसका वर्तमान कार्यालय कोथा पट्टम जिला गण्टूर है। पण्डित एन० केशवमाचार्लु एम. एस. सी. प्रधान मन्त्री हैं।

मद्रास आयुर्वेद कालेज सन् १९०५ में प्रारम्भ हो कर सन् १९२९ ई० तक कार्य करता रहा १६३ विद्यार्थी उत्तीर्ण होकर कार्यक्षेत्रमें अवतीर्ण हुए हैं। इस कालेजके जन्मदाता आयुर्वेदके प्रसिद्ध विद्वान् श्रीमान् पं० डी० गोपालाचार्लु थे। आपने दक्षिण भारतमें आयुर्वेदका अच्छा प्रचार किया था।

कोकोनाड़ामें आन्ध्र आयुर्वेद विश्वविद्यालय नामक एक संस्था भी कार्य करती है। इसके रजिष्ट्रार श्रीयुत वैद्यरत्न डा. पी. सुब्बारावजी B. Sc. F. C. P. S. आयुर्वेदाचार्य हैं।

इस समय श्रीरंगम, जिला ट्रिचनापल्लीमें द्राविड़ वैद्य मण्डलके जनरल सेक्रेटरीका आफिस है। इसके अधिकारी निम्नलिखित सज्जन हैं।

प्रधान—आयुर्वेदाचार्य पं० एम. दुरई स्वामी आयंगर वैद्यरत्न।

१ उपप्रधान—पं० डी० नारायण अय्यर वैद्य भास्कर।

२ उपप्रधान—हकीम, ए. जेड् मुहम्मद लतीफउद्दीन।

प्रधान मन्त्री—डॉ. वी. सुब्रह्मण्यम्।

सहयोगी मन्त्री—डॉ. पलानी येण्डी पिल्लाई,

सहकारी मन्त्री—के. ए. वेंकटाचल शास्त्री गल वैद्य विशारद।

कोषाध्यक्ष—वी. वी. नटराज शास्त्री गल।

## कर्नाटक प्रान्त

मद्रास प्रान्तके कर्नाटक और आन्ध्र प्रदेशसे जो आयुर्वेदकी सेवाका विवरण प्राप्त हुआ है, वह अविकल प्रकाशित किया जाना इस समय कठिन है। कर्नाटक वैद्य मण्डलने कर्नाटक प्रान्तीय वैद्योंकी एक सचित्र डाइरेक्टरी प्रकाशित की है। वह अत्यन्त अनुकरणीय है। मैं आशा करता हूँ कि प्रत्येक प्रान्तीय सम्मेलनोंके अधिकारी इसका अनुकरण करके अपने अपने प्रान्तोंकी वैद्योंकी डाइरेक्टरी तैयार कर आयुर्वेदकी सेवा करेंगे।

मद्रास प्रेसीडेन्सी मलाबारका हिस्सा आयुर्वेदके प्रत्येक अङ्गकी चिकित्सा करनेमें अग्रगण्य है। वहाँके देशी राज्य आयुर्वेदकी पूर्णरूपसे सहायता कर रहे हैं। वहाँ जो व्योरा प्राप्त हुआ है वह द्वितीय खण्डमें प्रकाशित किया जायगा।

## बम्बई प्रान्त

बम्बई प्रान्तमें प्रधान कार्य करनेवाली संस्था "बम्बई वैद्य सभा" है। इस सभा के प्रधान मन्त्री राजवैद्य हरिजी जीवरामजी हैं।

इस सभाके प्रमुख कार्य कर्तागण निम्नलिखित हैं।

प्रधान—श्रीयुत प्राणाचार्य डॉ. पोपट प्रभुरामजी।

उपप्रधान—१ श्रीयुत आयुर्वेदमार्तण्ड वैद्य यादवजी त्रिकमजी आचार्य।

,, २ ,, डॉ. के. एस्. मस्कर एम. ए., एम. डी., बी. एस्. सी., डी. पी. एच्., डी. टी. एम्. एच्.।

प्रधान मन्त्री— ,, राजवैद्य हरिजी जीवरामजी।

सहायक मन्त्री—,, वैद्यराज भगवानलाल त्रिभुवनजी भट्ट।

कोषाध्यक्ष— ,, राजवैद्य जयशंकर हरजीवनजी भट्ट।

आडीटर— ,, वैद्यराज जेठालाल देवशंकरजी दवे।

यह सभा ४४ वर्षसे भी अधिक समयसे कार्य कर रही है, और इस प्रान्तमें निम्नलिखित विद्यालय कार्य कर रहे हैं।

| | |
|---|---|
| १ प्रभुराम आयुर्वेद विद्यालय | बम्बई |
| २ महाराष्ट्र आयुर्वेद विद्यालय | ,, |
| ३ मुंबई आयुर्वेदीय पाठशाला | ,, |
| ४ बिरला आयुर्वेदीय औषधालय | ,, |
| ५ मारवाड़ी आयुर्वेदीय औषधालय | ,, |
| ६ सेठ रामनारायण रुइया आयुर्वेद औषधालय | ,, |
| ७ हीराबाग आयुर्वेद औषधालय | ,, |
| ८ दिगम्बर जैन मन्दिर आयुर्वेद औषधालय | ,, |
| ९ श्रीबालकृष्ण आयुर्वेदीय औषधालय | ,, |
| १० श्रीधन्वन्तरि नरसिंह होम | ,, |

विशेष विवरण द्वितीय भागमें प्रकाशित किया जायगा

## महाराष्ट्र प्रान्त

इस प्रान्तसे आयुर्वेद सभाओंका कोई विवरण प्राप्त नहीं हुआ। किन्तु नासिकके स्वनामधन्य वैद्य वामनशास्त्री दातारने जो विवरण भेजा है, वह स्थानाभावसे इस खण्डमें प्रकाशित करना संभव नहीं है।

अहमदनगरमें आयुर्वेदका प्रचार उत्तम रीतिसे हो रहा है। नीचे लिखी संस्थाओं-के कारण महाराष्ट्रमें आयुर्वेदकी बड़ी सेवा हो रही है।

| | |
|---|---|
| १ आयुर्वेद विद्यालय | अहमदनगर |
| २ आयुर्वेद सेवासंघ | ,, |
| ३ आयुर्वेदाश्रम फार्मेसी लिमिटेड | ,, |
| ४ आयुर्वेद महाविद्यालय | पूना २ |

५ महाराष्ट्र आयुर्वेद विद्यालय पूना २
६ ,, ,, बम्बई ४
७ अर्याङ्गल वैद्यक विद्यालय सातारा
८ विदर्भ आयुर्वेद विद्यालय अमरावती
९ आयुर्वेद विद्यालय ,,
१० सेठ गंगाराम छबीलदास आयुर्वेद विद्यालय तथा चिकित्सालय यवोला ( Yeola ) नासिक
११ सेठ ताराचन्द्र रामनाथ आयुर्वेद हास्पिटल पूना
१२ वैद्यमंडल ,,



## मध्यप्रान्त और बरार

इस प्रान्तका विवरण श्रीमान् भिषग्-केसरी पं० गोवर्धनजी शर्मा छांगाणी ने भेजा है। पर वह स्थान संकोचके कारण यहाँ प्रकाशित नहीं किया जा सका। इस प्रान्तमें नागपुर, जबलपुर, इटारसी, अमरावती, यवतमाल, हिंगनघाट आदि नगरोंमें आयुर्वेदकी अच्छी सेवा हो रही है।

## सेन्ट्रल इण्डिया

मध्यभारतमें भी जितने राज्य हैं, उनमें प्राय: वैद्योंकी अच्छी प्रतिष्ठा है। जैन सम्प्रदायके लोगोंने अनेक दातव्य औषधालयोंका संचालन कर रक्खा है। इन्दौरके धनकुबेर राज्यभूषण रायबहादुर रावराजा सर सेठ स्वरूपचन्द्रजी हुकुमचन्द्रजी केटी, का नाम उल्लेख योग्य है। आपने प्रिंस यशवन्तराव आयुर्वेदिक जैन औषधालय संचालित कर रक्खा है। इस औषधालयके भवन-निर्माणमें दो लाख इकतीस हजार रुपया व्यय किया गया है। यह औषधालय गत पन्द्रह वर्षसे कार्य कर रहा है। इस औषधालयसे प्रतिवर्ष ३५ से ४० हजार तक रोगी लाभ उठाते हैं। सर स्वरूपचन्द्र हुकुमचन्द्र दिगम्बर जैन महाविद्यालयमें भी आयुर्वेद पढ़ानेकी व्यवस्था है।

मालवा प्रान्तिक दिगम्बर जैन औषधालय बड़नगरमें उक्त सेठ साहबकी अध्यक्षता तथा आर्थिक सहायतासे अच्छा कार्य कर रहा है। इस प्रान्तकी अन्य संस्थाओंका विवरण प्राप्त नहीं हो सका।

## राजस्थान

राजस्थानमें प्राय: प्रत्येक राज्यमें राजवैद्य रखनेकी व्यवस्था देखी जाती है। किन्तु अनेक बार लिखने पर भी बहुतसे राज्योंने उत्तर ही नहीं दिया। अत: वैद्योंका सप्रमाणवृत्त लिखना सम्भव नहीं। प० मणिरामजी शर्मा आयुर्वेदाचार्य प्रधाना-

ध्यापक हरनन्दराय रुइया संस्कृत कालेज रामगढ़ने जो विवरण भेजा है, वह संक्षिप्त है। पूरा विवरण प्राप्त होनेपर द्वितीय खण्डमें प्रकाशित किया जायगा।

## देहली

देहली सदा ही राजधानी रही है। यवन राज्यकालमें यूनानी चिकित्साका वहाँ प्राधान्य रहा है। मसीउलमुल्क हकीम अजमल खां साहबने यूनानीके साथ आयुर्वेदके उद्धारका भी संकल्प किया और अपने प्रभाव और प्रयत्नसे आयुर्वैदिक और यूनानी तिब्बी कालेजकी संस्थापना की। इस विद्यालयमें प्राचीनशास्त्रोंके साथ पाश्चात्य चिकित्साकी शिक्षाका भी समुचित प्रबन्ध है। इस विद्यालयका एक स्थायी कोष भी है। स्वर्गीय हकीम साहबने अपने जीवन कालमें ही एक ट्रस्ट बनाकर उसके प्रबन्धका भार सुपुर्द कर दिया। आप आजीवन इस संस्थाकी उन्नति करनेमें लगे रहे। इसमें एक संशोधन विभाग भी खोला गया है। जिसमें आयुर्वैदिक और यूनानी चिकित्सामें काम आनेवाली औषधियोंपर विशेष कार्य हो रहा है। चिकित्सा जगत इसके फलको जाननेके लिए उत्सुक है। इस संस्थासे 'आचार्य धन्वन्तरि' नामक एक पत्र भी निकलता है।

देहलीमें बनवारीलाल आयुर्वेद विद्यालय नामक एक प्राचीन संस्था है। इसमें प्राचीन पद्धतिके अनुसार आयुर्वेद पढ़ानेका सुप्रबन्ध है। इसका भी एक स्थायी कोष है। पं० मनोहरलालजी वैद्य इसके प्रधानाध्यापक हैं।

देहलीमें अनेक आयुर्वेदके धर्मार्थ औषधालय भी अच्छा कार्य कर रहे हैं।

देहलीमें निखिलभारतवर्षीय वैद्यसम्मेलनका महाधिवेशन भी काशीनिवासी श्रीयुत स्वर्गीय कविराज उमाचरणजी भट्टाचार्यकी अध्यक्षतामें हो चुका है।

ऐसा ज्ञात हुआ है कि देहलीमें एक वैद्य सभा भी है। निखिलभारतवर्षीय वैद्य सेवा समितिका कार्यालयभी यहीं है। वैद्यराज पं० नारायणदत्तजी इसके जीवनाधार हैं।

भिवानीमें रायसाहब पण्डित श्रीरामजी वैद्यराज आनरेरी मैजिस्ट्रेट व सबजजके प्रयत्नसे बड़ा काम हो रहा है। आपने एक नेत्रचिकित्सालय खुलवाया है, जिसके द्वारा संतोषजनक सेवा हो रही है। इस चिकित्सालयमें धन व्यय करनेवाले जालान परिवारकी उदारता अनुकरणीय है।

## पंजाब

पंजाबमें डी. ए. वी. आयुर्वेद कालेज तथा प्रेमगिरि सनातनधर्म आयुर्वैदिक कालेज, दोनों अच्छी सेवा कर रहे हैं। आयुर्वेदका प्रचार दिनों दिन पंजाबमें अभिवृद्ध हो रहा है। पंजाबके वैद्य बड़े कर्मशूर हैं। निखिल भारतवर्षीय वैद्य सम्मेलनका

अधिवेशन लाहोरमें हो चुका है। प्रान्तीय वैद्य सम्मेलनका कार्य भी नियमित रूपसे होता है। धर्मार्थ औषधालय और चिकित्सालय ( हास्पिटल ) भी अच्छे कार्य कर रहे हैं। कई एक ग्रन्थोंके भाषानुवाद और नवीन ग्रन्थोंका लेखन व प्रकाशन भी हुआ है। भिवानीमें किशनलाल जालानका आई हास्पिटल भी श्रीयुत पी. डी. गिरधर वैद्यवाचस्पति जैसे उत्साही कर्मठ वैद्यके अधिकारमें है। आपने नेत्र चिकित्सामें अच्छी ख्याति प्राप्त की है। पंजाबमें कई प्रसिद्ध विद्वान् वैद्य हैं।

## सिन्ध

सिन्ध—सिन्धके विषयमें वैद्य तेजभान पो. पुरोहितजी की लिखी हुई रिपोर्ट प्राप्त हुई है। यद्यपि इस प्रान्तमें आयुर्वेदका प्रभाव अन्य प्रान्तोंको अपेक्षा अल्प है। तथापि इस प्रान्तके वैद्य अल्प संख्यक होनेपर भी परम पुरुषार्थी हैं। सिन्धमें अल्प समयमें भी निखिल भारतवर्षीय वैद्य सम्मेलनके दो महाधिवेशन हो चुके हैं।

कराची, हैदराबाद, शिकारपुर, सक्खरमें आयुर्वेदका प्रचार बढ़ रहा है।

कराचीमें आयुर्वेदोद्धारक सभा कराची, सन् १९२४ ई० से स्थापित है। इसके प्रमुख कार्यकर्ता निम्नलिखित हैं।

सभापति—श्रीयुत वैद्य सुखरामदासजी टी. ओझा प्राणाचार्य।
उपसभापति— ,, वैद्य प्राणाचार्य सेवाराम चतुर्भुजजी ओझा।
मन्त्री— ,, वैद्य छोटेलाल विश्वनाथजी।
कोषाध्यक्ष— ,, वैद्य कल्याणजी नारायणजी।

इसके अतिरिक्त निम्नलिखित सज्जन भी समय-समय पर इस सभाके प्रधान, उपप्रधान, मन्त्री और कोषाध्यक्ष आदिके स्थान पर कार्य करते रहे हैं।

श्रीयुत वैद्य गोपालजी कुंवरजी ठक्कुर।
,, ,, रंगलालजी ओझा।
,, ,, मगनलाल दीपचन्द्रजी शर्मा।
,, ,, मगनलाल जटाशंकरजी।
,, ,, लक्ष्मीशंकर नागरदासजी आचार्य।

इस प्रान्तका भी विशेष विवरण द्वितीय भागमें प्रकाशित किया जायगा।

सिन्ध प्रान्तिक आयुर्वेदप्रचारिणी सभा—इस सभाके प्रधान श्रीयुत वैद्य टोपनलालजी शर्मा हैं। आप बहुत पुरुषार्थ और प्रेमसे आयुर्वेदका प्रचार कर रहे हैं। इसी वर्ष अप्रैल मासमें सिन्धप्रान्तीय आयुर्वेद सम्मेलन समारोहके साथ हुआ। उसके अध्यक्ष थे श्रीयुत डॉ. गणेशदत्त दत्तात्रेय आपटे M. B., B. Sc.। एवं निखिल भारतवर्षीय वैद्यसम्मेलनके प्रधान मन्त्री श्रीयुत वैद्यपंचानन कृष्णशास्त्री कवडे बी. ए. भी सम्मिलित हुए थे। सम्मेलन अच्छे समारोहके साथ समाप्त हुआ।

इस समय श्रीयुत वैद्यराज ज्येष्ठाराम नरसिंहदास पेड्या द्वितीय सिन्ध प्रान्तीय वैद्य-सम्मेलनके मन्त्री हैं।

शिकारपुर—यहाँके उत्साही वैद्य पं० भवानीदत्तजी शर्मा हैं। आप निखिल भारतवर्षीय चौबीसवें वैद्यसम्मेलनके प्रधान मन्त्री भी रह चुके हैं। शिकारपुरमें कई एक औषधालय हैं। जिसमें उत्तम, सेठ छुखिन्दासिंह नारायण सिंहजीका औषधालय और विद्यालय है। आपने वैद्यसम्मेलनके समय एक लाखका स्थायी कोष बनाकर इसका उद्घाटन कराया था।

श्रीयुत सेठ दयाराम आहूजा रंगवालेका भी एक औषधालय है। और भी एक दो औषधालय कार्य करते हैं।

सक्खर—यहाँ स्वामी १०८ हरनामदासजीका बड़ा प्रभाव है। आपके साधु-बेला तीर्थमें आयुर्वेदीय औषधियोंका अच्छा प्रचार है। आप हिन्दी भाषा और आयुर्वेदके प्रचारमें उत्साहपूर्वक भाग लेते हैं।



# आयुर्वैदिक क्षयरोग स्वास्थ्यशाला

इस समय देशमें पाश्चात्य पद्धतिके अनुसार क्षयरोगकी चिकित्सा करनेके लिये सेनोटोरियम मौजूद हैं, और प्रत्येक प्रान्तीय सरकार प्रचुर धनसे उनकी सहायता भी करती है।

अब आयुर्वेदके प्रति जनताका विश्वास प्रतिदिन बढ़ रहा है। उसके फल स्वरूप क्षयरोगकी चिकित्साके लिये क्षयरोग स्वास्थ्यशालायें भी खुल गई हैं। उनमेंसे चार निम्नलिखित उल्लेख योग्य हैं।

१—बनारसके समीप सारनाथके पवित्र स्थानमें स्वर्गीय राजा सर मोतीचन्दजी सी. आई. ई. ने अपने स्वर्गीय लघुभ्राता मंगलाप्रसादजीकी स्मृतिको स्थिर रखनेके लिये एक लाखका दान देकर श्री मंगलाप्रसाद क्षयरोग स्वास्थ्यशाला लगभग दस वर्षसे स्थिर कर रक्खी है। इसके दो विभाग हैं। आयुर्वैदिक और एलोपैथिक।

आयुर्वेद विभाग श्रीमान् रसायनाचार्य कविराज प्रतापसिंहजी सुपरिंटेंडेंट आयुर्वेदिक फार्मेसी बनारस हिन्दू यूनीवर्सिटीकी अध्यक्षतामें कार्य कर रहा है। नर्स-कम्पाउण्डर आदिका सुप्रबन्ध है। इस समय यहाँ तीस रोगी तक रक्खे जा सकते हैं। यहाँका जलवायु बड़ा स्वास्थ्यप्रद है। स्थान सुन्दर-सुखद और रम्य है।

२—खुरजाके प्रसिद्ध साधुराम तुलाराम गोइनका फर्मके स्वामी और उनके भ्रातव्य श्रीमान् सेठ गौरीशंकरजी गोइनकाने संस्कृत विद्याके प्रचारके लिये दस लाख रुपयेकी सम्पत्ति दान की है। आपने आयुर्वेदकी और भी प्रचुर सेवा की है। आपका "साधुराम तुलाराम गोइनका मारवाड़ी राजयक्ष्मा सेनोटोरियम गढ़खल" (शिमला हिल्स) एक विशेष संस्था है। यहाँ केवल आयुर्वेदके अनुसार ही चिकित्सा होती है। इसका विशेष विवरण द्वितीय भागमें प्रकाशित किया जावेगा। स्थान अत्यन्त स्वास्थ्यकर, शीतल, उष्णकालमें निवास योग्य और नयनानन्ददायक है।

# आयुर्वेदिक सेवा समितियाँ

१—इस समय जहाँ तक ज्ञात हुआ है, देशमें अनेक सेवासंघ हैं। समय-समय पर आवश्यकतानुसार लोक-सेवाका कार्य आयुर्वेदकी चिकित्सा द्वारा करते हैं। किन्तु उन सबका व्यौरा प्राप्त नहीं हुआ है। केवल निम्नलिखित दो सेवासंघोंका विवरण प्राप्त हुआ है। वह यहाँ प्रकाशित किये जा रहे हैं।

१—आयुर्वेद सेवासंघ—अहमदनगर।

२—श्री १०८ बाबा कालीकमलीवालेकी आयुर्वेद सेवा-समिति ऋषीकेष।

यह भी ज्ञात हुआ है कि प्रयाग सेवासमिति आयुर्वेदके अनेक औषधालय खोलकर विशेष-विशेष स्थानोंपर सेवा कर रही है।

श्रीमान् पं० नारायणदत्तजी वैद्यराज दिल्लीनिवासी भी अनेक वर्षोंसे कुम्भ आदि बड़े-बड़े मेलोंके अवसरपर औषधालय आदि खोलकर चिकित्सासे जनताकी सेवा करते हैं।

कलकत्ताकी मारवाड़ी रिलीफ सोसाइटी भी आयुर्वेदका एक वृहद् दवाखाना खोलकर जनताकी बड़ी सेवा कर रही है। इस सोसायटीका वृहत् विक्रय-विभाग भी है। उसमें लाखों रुपयेका व्यापार होता है।

# ट्रस्ट और छात्रवृत्तियाँ

आयुर्वैदिक संस्थाओंको स्थायी रूपसे संचालित करनेके लिये देशके उदार प्रसिद्ध धनी-चिकित्सकोंने तथा देशके धनी मानी करुणापारायण पुरुषोंने अपनी सम्पत्तिका दान देकर जो सुव्यवस्था की है, उसमें अग्रगण्य निम्नलिखित महानुभाव हैं।

१—स्वर्गीय कविराज यामिनीभूषण रायजी एम. ए., एम. बी., संस्थापक अष्टांग आयुर्वेद विद्यालय कलकत्ता।

२—महामहोपाध्याय कविराज गणनाथसेनजी सरस्वती एम. ए., एल. एम. एस. संस्थापक विश्वनाथ आयुर्वेद महाविद्यालय, कलकत्ता।

३—आयुर्वेदमार्तण्ड श्रीयुत स्वामी लक्ष्मीरामजीने एक लक्ष रुपयेकी स्थाई सम्पत्तिसे एक ट्रस्ट स्थापित किया है, उसमें आयुर्वेदकी उन्नतिके लिये निम्नलिखित रीतिसे ४५ हजार रुपया पृथक किया है।

१—श्री धन्वन्तरि औषधालय जयपुरके लिये १००००)
२—श्री धन्वन्तरि आतुरालय जयपुरके लिये १५०००)
३—आयुर्वेदकी पुस्तकोंके प्रकाशनके लिये २००००)

४—श्रीमद् दयानन्द ऐंगलो वैदिक कालेज ट्रस्टने भी दयानन्द आयुर्वेद कालेज लाहौरकी स्थापना सन् १९०१ ई० में की है, इसका प्रबन्ध इस ट्रस्टकी प्रबन्धकारिणी सभा लाहौरके हाथमें है। इस ट्रस्टके पास २११७६८४॥।≈) ४ पाई है।

५—श्री धूतपापेश्वर आयुर्वेद ट्रस्ट २७ मार्च सन् १९३३ ई० को स्थापित हुआ है। श्रीमान् पं० गंगाधरविष्णु पुराणिक और पण्डित महादेवविष्णु पुराणिक वैद्य बन्धु महोदयोंने ७५ हजारकी लागतका एक बंगला और ५० हजार नगद दान देकर यह ट्रस्ट स्थापित किया है।

६—तिब्बी यूनानी आयुर्वेद कालेज ट्रस्ट—इसके संस्थापक स्वर्गीय मसीह-उल-मुल्क हकीम अजमल खां साहब थे। इसका विशेष ब्यौरा प्राप्त नहीं हुआ है।

७—श्रीयुत बनवारीलाल आयुर्वेद विद्यालय ट्रस्ट देहली। इसका भी विशेष विवरण प्राप्त नहीं हुआ।

८—स्वर्गीय कविराज हाराणचन्द्र भट्टाचार्य ट्रस्ट कलकत्ता। इसका भी विवरण प्राप्त नहीं हुआ है।

९—ललितहरि संस्कृत आयुर्वेद कालेज ट्रस्ट पीलीभीत।

१०—श्री बाबा कालीकमलीवालेका आयुर्वेद सेवासमिति ट्रस्ट ऋषीकेष।

११—ऋषिकुल आयुर्वेद महाविद्यालय ट्रस्ट हरद्वार।

१२—श्री जगदम्बा आयुर्वेद विद्यालय ट्रस्ट काशी।

१३—श्रीराम-लक्ष्मीनारायण मारवाड़ी हिन्दू अस्पताल ट्रस्ट काशी।

१४—आयुर्वेद विद्या प्रबोधिनी पाठशाला ट्रस्ट काशी।

१५—श्री विशुद्धानन्द सरस्वती आयुर्वेद विद्यालय हास्पिटल ट्रस्ट कलकत्ता।

१६—श्री भगवानदास बागला हास्पिटल ट्रस्ट कलकत्ता।

१७—श्री मंगलाप्रसाद क्षयरोग स्वास्थ्यशाला ट्रस्ट सारनाथ काशी।

१८—श्री साधुराम तुलाराम गोइनका मारवाड़ी ट्युबर क्लोसिस सेनोटोरियम ट्रस्ट गढ़खल शिमला।

१९—श्रीनाथ चन्द्रावत ट्रस्ट जगदीशपुर गोरखपुर।

२०—श्री गंगाराम छबीलदास वैद्यशाला ट्रस्ट तथा आयुर्वेदविद्यालय यओला, नासिक। श्रीमुरलीधरजीने इस कार्यके लिए ४ लाख रुपया पृथक किया है।

२१—श्री प० डी० गोपालाचार्लु आयुर्वेदाश्रम ट्रस्ट मद्रास।

२२—ताराचन्द रामनाथ आयुर्वेद चिकित्सालय ट्रस्ट पूना।

ऊपर जितने ट्रस्ट और सोसायिटियोंके नाम लिखे गये हैं, वे मैंने अपनी स्मृति और श्रुत-ज्ञानके बलपर लिखे हैं। मुझे केवल पाँच ट्रस्टोंके ही कागजात मिले हैं। इसमें श्रीमद् दयानन्द ऐंग्लो वैदिक कालेज ट्रस्टकी रिपोर्टमात्र ही मिली है। सभी ट्रस्टोंका ब्यौरा द्वितीय भागमें प्रकाशित किया जायगा।



# आयुर्वेदिक औषधनिर्माणशाला।

देशमें आयुर्वेदकी जागृतिके चिह्न स्वरूप नवीन विधानसे औषध निर्माण पद्धति-का प्रचार भी होने लगा, और अनेक कम्पनियें व्यवसाय रूपसे इस कार्यमें अग्र-सर हुई हैं। इस समय तक अनेक कम्पनियाँ देशमें कार्य कर रही हैं, और अच्छा लाभ उठा रही हैं।

इस समय नीचे लिखी हुई कम्पनियाँ लिमिटेड हैं।

१ झण्डू फार्मास्युटिकल वर्क्स लिमिटेड वम्बई।

यह आयुर्वेदकी औषधियाँ बनानेका सबसे बड़ा कारखाना है, और यह ७५००००) के मूलधनसे काम करती है। इसमें १५० मजदूर, २५ क्लर्क, ५ उच्चा-धिकारी कार्य करते हैं। इसने सन् १९१० ई० में कार्य प्रारम्भ किया, और सन् १९२० में कानूनी नियमके अनुसार लिमिटेड कराई गई। इसकी कार्यपद्धति बहुतही सुन्दर और अनुकरणीय है। जुगतराम एण्ड कम्पनी सेक्रेटरी, खजांची और एजेंट हैं। यह ५९६०) रुपया सरकारको इन्कमटैक्स देती है।

२ आंध्र आयुर्वेदिक फार्मेसी लिमिटेड मद्रास।

यह कम्पनी तीन लाखके मूलधनसे सन् १९२० ई० से प्रारम्भ की गई है। सन् १९३४ ई० के अन्त तक १८४२६०) रु० संग्रह हुआ है। इसमें २० मजदूर और ६ पदाधिकारी कार्य करते हैं। जहाँ तक मुझे विदित हुआ है, दक्षिण प्रान्तमें एक ही लिमिटेड कम्पनी है।

३ आयुर्वेदाश्रम फार्मेसी लिमिटेड अहमदनगर।

यह कम्पनी दस वर्षसे कार्य कर रही है। किन्तु यह सन् १९३३ ई० में एक लाखके मूल धनसे लिमिटेड करा दी गई। इसमें अब तक ८६५००) रुपया संग्रह हुआ है। ७५०००) रुपया वार्षिककी विक्रय होती है। इससे जो लाभ होता है, उसमेंसे पचास फी सदी विद्यालयको देते हैं। इस कम्पनीका मुख्य उद्देश्य विद्यालय और दातव्य औषधालय-द्वारा आयुर्वेदका प्रचार करना है। यह कम्पनी एक हजार वार्षिक गवर्नमेंटको इन्कमटैक्स देती है। इसमें १० उच्चाधिकारी तथा ९० स्त्री-पुरुष बालक कार्य करते हैं।

आयुर्वेद सेवासंघ नामक संस्था इस फार्मेसीकी मैनेजिंग डाइरेक्टर है। इसमें औषधि निर्माणका सब कार्य प्राचीन पद्धतिके अनुसार ही होता है। वैद्य गंगाधरजी शास्त्री गुणे इस संस्थाके जन्मदाता और संचालक हैं।

४ ढाका आयुर्वेदीय फार्मेसी लिमिटेड।

यह पाँच लाखके मूल धनसे ढाकामें कार्य करती है। इसका मैनेजिंग एजेंट दी ढाका ओरिएएटल एजेंसी लिमिटेड है। इसके-द्वारा आयुर्वेदीय औषधियोंके प्रचारका अच्छा प्रयत्न हो रहा है।

ढाकाकी कम्पनियोंने संजीवनी सुधाके नामसे लाइसेंस लेकर 'मृतसंजीवनी-सुरा' का अच्छा प्रचार किया है, जो अन्य कम्पनियोंके लिये अनुकरणीय है।

५ आयुर्वेद रसशाला लिमिटेड पूना। मूल धन १००००)

६ आयुर्वैदिक फार्मास्युटिकल कम्पनी लिमिटेड लाहौर।

यह कम्पनी सन् १९०५ ई० में ४००००) रुपएसे प्रारम्भ की गई। यह लिमिटेड है। इसकी वार्षिक आय ४६०००) रु० है और खर्च ४४५००) रु० है। यह गवर्नमेंटको ३५०) रु० वार्षिक इन्कमटैक्स देती है। यह वैद्य और क्लर्कोंपर ६४२०) रु० वार्षिक व्यय करती है। और कम्पाउएडर, पैकर और मजदूरोंपर २५९२) रु० खर्च करती है। यह हिसाब उद्धृत किया गया है।

७ प्रताप आयुर्वेद फार्मेसी लिमिटेड, अजमेर।

यह कम्पनी गत वर्षसे ही प्रारम्भ हुई है, और अभी इसका विशेष व्यौरा उपलब्ध नहीं है।

८ सी. के. सेन आयुर्वेद फार्मेसी, लिमिटेड कलकत्ता।

यह लिमिटेड फार्मेसी बहुत दिनोंसे आयुर्वेदकी सेवा कर रही है; किन्तु इसका विवरण प्राप्त नहीं हुआ है।

९ एन. एन्. सेन आयुर्वेद फार्मेसी लिमिटेड कलकत्ता।

यह फार्मेसी आयुर्वेदकी सेवा बहुत समयसे कर रही है। इसका भी विवरण प्राप्त नहीं हो सका।

१० आयुर्वेद रससाला लिमिटेड पूना।

यह कम्पनी दो लाखके मूल धनसे प्रारम्भ की गई। इसके डाइरेक्टर निम्न-लिखित हैं।

१ सेठ सूरजी वल्लभदास मर्चेन्ट बम्बई, चेयरमेन।

२ डा० रामकृष्ण हरी भड़कम्कर एम. ए., एम. डी. पूना, वाइस चेयरमेन।

३ वैद्य यादवजी त्रिकमजी आचार्य आयुर्वेदमार्तण्ड, बम्बई।

४ आर. वो. सेठ, हम्मन्त्रम् रामनाथ, मर्चेन्ट पूना।

५ आर. बी. आर. आर. कलै, एम. एल. सी., बी. ए. एल. एल. बी., ऐडवोकेट सतारा।

६ श्रीयुत आर. बी. केलकर, एम्. ए., एल. एल. बी. प्लीडर पूना।

७ डा० वी. सी. लगू ए. बी. बी. पूना।

८ वैद्य पी. जी. नानल आयुर्वेदाचार्य पूना।

९ डा० के. यस. म्हस्कर एम. ए., एम. डी. वम्बई, एक्स आफिसिओ डाइरेक्टर।
१० वैद्य आर. वी. जोशी, आयुर्वेद विशारद, पूना ,,
सेक्रेटरी ट्रेज़रर और एजेंट

दी राष्ट्रीय शिक्षण मण्डल पूना—

देशमें अनेक ऐसी भी फार्मेसियाँ हैं, जो लिमिटेड नहीं है; किन्तु उनका व्यापार वहुत अच्छा है। उनमें निम्नलिखित उल्लेख योग्य है।

१ कल्पतरु आयुर्वेदिक वर्कस् कलकत्ता—संस्थापक महामहोपाध्याय कविराज गणनाथ सेनजी सरस्वती।

२ मारवाड़ी रिलीफ सोसाइटीका आयुर्वेद औषधालय कलकत्ता।

३ विशुद्धानन्द सरस्वती मारवाड़ी विद्यालयका आयुर्वेद-विभाग कलकत्ता।

४ साधना औषधालय ढाका—संस्थापक कविराज योगेन्द्रचन्द्र घोष एम. ए. एफ. सी. एस. ( लन्दन )।

५ रत्नाकर औषधालय पटना (विहार) संस्थापक श्रीयुत वैद्य व्रजविहारीजी चतुर्वेदी।

६ वनारस हिन्दू युनिवर्सिटी आयुर्वेदिक फार्मेसी—सुपरिंटेडेंट श्रीयुत कविराज प्रतापसिंहजी रसायनाचार्य।

७ धन्वन्तरि औषधालय विजयगढ़, अलीगढ़—व्यवस्थापक वैद्य बाँकेलालजी।

८ वावा कालीकमलीवालेका औषधालय हृषीकेश।

९ आयुर्वेद फार्मेसी आयुर्वेद महाविद्यालय ऋषिकुल।

१० गुरुकुल आयुर्वेदिक फार्मेसी गुरुकुल कांगड़ी।

११ श्रीकृष्ण आयुर्वेद फार्मेसी अमृतसर।

१२ पंजाव आयुर्वेद फार्मेसी अमृतसर—व्यवस्थापक—स्वामी हरशरणानंदजी।

१३ योगेन्द्र आयुर्वेद फार्मेसी अमृतसर।

१४ अमृतधारा आयुर्वेद फार्मेसी लाहौर—इस फार्मेसीकी अमृतधारा जगत प्रसिद्ध है। संस्थापक श्रीठाकुरदत्त शर्मा वैद्य। ३ हजारसे पाँच हजार तक गवर्नमेंटको इन्कमटैक्स देती हैं।

१५ मकरध्वज फार्मेसी लाहौर—यह फार्मेसी प० शिवशर्माजी की अध्यक्षतामें अच्छा कार्य कर रही है।

१६ श्रीमान् ठाकुरदत्तजी वैद्य मुलतानीका औषधालय भी अच्छी ख्याति प्राप्त कर रहा है।

१७ डी. ए. वी. आयुर्वेदिक फार्मेसी लाहौर—व्यवस्थापक कविराज सुरेन्द्रमोहनजी वी. ए. आयुर्वेदाचार्य।

१८ जगद्भास्कर औषधालय कानपुर—व्यवस्थापक भूतपूर्व सम्पादक निखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद विद्यापीठ—राजवैद्य किशोरीदत्तजी शास्त्री।

१९ प्रकाश औषधालय कानपुर। व्यवस्थापक—भूतपूर्व मन्त्री नि० भा० आयुर्वेदमहामण्डल, प० शिवनारायणजी मिश्र।

२० जैन औषधालय कानपुर—व्यवस्थापक वैद्य कन्हैयालालजी जैन।

२१ मृत्युंजय औषधालय लखनऊ—व्यवस्थापक श्रीमान् प० शालग्रामजी शास्त्री। भूतपूर्व अध्यक्ष बरार मध्यप्रान्तीय वैद्यसम्मेलन।

२२ सुधानिधि औषधालय प्रयाग—व्यवस्थापक आयुर्वेद पंचानन प० जगन्नाथ प्रसादजी शुक्ल भू० पू० सभापति नि० भा० आयुर्वेदमहामण्डल।

२३ स्त्री औषधालय प्रयाग—व्यवस्थापिका श्रीमती यशोदादेवीजी।

२४ वैद्यराज फार्मेसी कलकत्ता—संस्थापक स्वर्गीय कविराज यामिनीभूषणराय एम. ए., एम. बी.; भूतपूर्व सभापति नि० भा० आयुर्वेदमहामण्डल।

२५ सुखसंचारक कम्पनी मथुरा—व्यवस्थापक प० क्षेत्रपालजी शर्मा।

२६ राजस्थान औषधालय अजमेर—व्यवस्थापक राजवैद्य प० रामचन्द्रजी शर्मा।

२७ सिन्ध आयुर्वेद फार्मेसी कराची—व्यवस्थापक श्रीमान् गोपालजी ठक्कर आयुर्वेदाचार्य।

२८ ऊँझा आयुर्वेद फार्मेसी ऊँझा ( अहमदाबाद )।

२९ गुजरात आयुर्वैदिक फार्मेसी अहमदाबाद ( गुजरात )—संस्थापक स्वर्गीय वैद्यराज जटाशंकरजी त्रिवेदी। यह प्रचलित औषधालयोंमें अच्छी ख्याति प्राप्त औषधालय है।

३० रसशाला औषधालय गोंडल—यह काठियावाड़का प्रसिद्ध औषधालय है। संस्थापक, राजवैद्य जीवराम कालिदासजी शास्त्री।

३१ श्रीधूतपापेश्वर औषधि कारखाना पनवेल ( बम्बई )—यह भी एक प्रसिद्ध शास्त्रीय औषध बनानेका कारखाना है। व्यवस्थापक वैद्य गंगाधरजी पुराणिक।

३२ आयुर्वैदिक यूनानी फार्मेसी देहरादून यू० पी०।

३३ दी हिन्दू सिस्टम आफ मेडिशिन कलकत्ता। इसके व्यवस्थापक श्रीमान् भिषग्भूषण कविराज ए. सी. विशारद एम. आर. ए. एस. ( लण्डन )।

३४ आयुर्वेदीय औषध प्रयोग निर्माणशाला कनखल यू० पी०।

३५ ढाकाशक्ति औषधालय ढाका ( बंगाल )।

३६ पूना आयुर्वेदिक फार्मेसी पूना।

३७ आयुर्वेद रसशाला कोल्हापुर।

३८ सान्डू आयुर्वेदीय औषधि कार्यालय।



श्रीमान् वैद्यभूषण पं. गोवर्धनशर्मा छांगाणी, नागपुर।
अध्यक्ष, राजपूताना प्रान्तीय ३ वैद्यसंमेलन बीकानेर।
तथा श्रीबरार-मध्यप्रान्तीय ३ वैद्यसंमेलन छिन्दवाडा।
प्रधान सम्पादक वैद्यसंमेलन पत्रिका।

# आयुर्वेदके समाचार-पत्र

## सम्मेलन-पत्रिका

महामण्डल और विद्यापीठके लिये यह आवश्यक था कि एक सामयिक पत्र द्वारा आयुर्वेदके समाचार देशके कोने कोनेमें पहुँचाये जावें। इसके लिये कानपुर वैद्य सम्मेलनके समय यह निर्णय हुआ कि संस्कृत और हिन्दीमें एक पत्र प्रकाशित किया जाय; किन्तु अनेक कारणोंसे यह विचार कार्यरूपमें परिणित न हो सका। सन् १९१४ ई० में फिर इसका प्रयत्न हुआ और सम्मेलन-पत्रिकाके नामसे त्रैमासिक रूपमें यह प्रकाशित हुई, और चार वर्ष तक त्रैमासिक रूपसे ही चलती रही। उसके अनन्तर मासिक रूपसे प्रकाशित हो रही है। इस समय इसके सम्पादक निम्नलिखित सज्जन हैं।

वैद्यभूषण पं० गोवर्धन शर्मा छांगाणीजी नागपुर।

आयुर्वेदाचार्य वैद्यराज मस्तराम शास्त्री रावलपिंडी।

आयुर्वेद शास्त्राचार्य पं० दुर्गादत्तजी शास्त्री बनारस।

आयुर्वेदाचार्य कविराज पं० गणेशदत्त सारस्वत, बी. ए., कवितिलक, हरद्वार।

इसका वार्षिक मूल्य तीन रुपया है। नि. भा. वैद्य सम्मेलनके सदस्योंको बिना मूल्य दी जाती है।

## जर्नल आफ आयुर्वेद

सम्पादक, श्रीमान् डा० सी. एन. मुकर्जी।

सहायक सम्पादक, श्रीमान् कविराज शिवनाथ सेन, बी. ए., एम. बी.।

" " कविराज ए. रमन, आयुर्वेदाचार्य।

वार्षिक मूल्य १०)। चिकित्सक, छात्र, और उपचारिकाओंसे ५) वार्षिक।

पता—नं० २ हरकुमार टेगोर स्कायर कलकत्ता।

यह पत्र सन् १९२४ ई० से स्वर्गीय क० ए. सी. विशारदके सम्पादकत्वमें प्रकाशित हुआ। अंगरेजी भाषा द्वारा यह आयुर्वेदकी अच्छी सेवा कर रहा है। आपके स्वर्गवास होनेपर डा० गिरीन्द्रनाथ मुकर्जीने इस भारको अपने ऊपर लिया। दुखके साथ सुना गया है कि आप भी स्वर्गवासी हो गये हैं। आशा है कि आपके सहकारी इसका सम्पादन यथापूर्व करते रहेंगे।

## धन्वन्तरि

यह मासिक पत्र मलाबार कोट्टाकलसे श्रीमान् पी. एस. वारियर महोदयके

सम्पादकत्वमें प्रकाशित होता है। इसके सम्पादकने संस्कृतमें शारीरका एक बृहद् ग्रन्थ "अष्टाङ्ग शारीर" के नामसे सचित्र प्रकाशित किया है। इसके अन्दर प्राचीन-अर्वाचीन सिद्धान्तोंका अच्छी तरह समन्वय किया है। ग्रन्थ अत्यन्त उपादेय है।

ई. पी. कृष्ण वारियर महोदय, कोट्टाकल ( Kottakal ) से प्राप्त होता है।

## आयुर्वेद विज्ञान सम्मिलिनी

यह पत्र श्रीयुत क० इन्दुभूषणसेन आयुर्वेदशास्त्रीके सम्पादकत्वमें बंगला भाषामें प्रकाशित होता है।

पता—आरोग्य निकेतन १९१ बहुबाजारस्ट्रीट,
कलकत्ता।

ज्ञात हुआ है कि बंगालसे निम्नलिखित पत्र भी प्रकाशित होते हैं। किन्तु इनका विवरण प्राप्त नहीं हुआ।

१ आयुर्वेद विकाश।
२ आयुर्वेद प्रकाश।
३ आयुर्वेद।
४ भैषज्य।
५ आयुर्वेद प्रबोधिनी।
६ आयुर्वेद प्रभा।

## जीवन विज्ञान

यह मासिक पत्र श्रीमान राजवैद्य हरिवृक्ष जोशी, काव्य-सांख्य-स्मृति-तीर्थके सम्पादकत्वमें श्री. वि. स. मारवाड़ी अस्पताल कलकत्ताके प्रबन्धमें लगभग एक साल से प्रकाशित हो रहा है।

पता—जीवन-विज्ञान कार्यालय,
श्री० विशुद्धानन्द सरस्वती मारवाड़ी अस्पताल, कलकत्ता।

## आयुर्वेद-विज्ञान

यह पत्र बम्बईसे प्रकाशित होता है। वैद्य दुर्गाशंकर के. शास्त्री इसके सम्पादक हैं। चार सौ प्रतियाँ इसकी प्रतिमास प्रकाशित होती हैं। गुजराती भाषा-द्वारा यह आयुर्वेदकी अच्छी सेवा करता है। इसके लेख उच्चकोटिके होते हैं।

पता—मैनेजर 'आयुर्वेद-विज्ञान',
झंडू फार्मेस्युटिकल वर्क्स लिमिटेड, बम्बई।



**श्रीमान् पं. दुर्गादत्तजी शास्त्री** आयुर्वेदाचार्य, बनारस।

संपादक वैद्यसंमेलनपत्रिका.

प्रधान चिकित्सक, आयुर्वेद विभाग श्रीराम लक्ष्मीनारायण मारवाड़ी हिन्दु होस्पिटल, बनारस।

## आयुर्वेद रहस्यार्क

यह हस्तलिखित ग्रन्थोंको प्रकाशित करनेवाला गुजराती भाषाका मासिक पत्र है। इसका सम्पादन कार्य श्रीमान् राजवैद्य जीवराम कालिदासजी शास्त्री करते हैं। यह सम्वत् १९७१ से प्रकाशित हो रहा है। इसकी किसी समय ५ हजार तक ग्राहक संख्या थी। इसका नाम कई वार परिवर्तित हुआ है। वार्षिक मूल्य २॥), विदेशके लिये ३) है।

पता—व्यवस्थापक—'आयुर्वेद रहस्यार्क',
श्री रसशाला औषधालय, गोंडल, काठियावाड़।

## भिषग्भारती

यह गुजराती भाषामें उजमशी पीताम्बर आयुर्वेद महाविद्यालय पाटन बड़ोदा राज्यका अर्धवार्षिक मुखपत्र है। यह सम्वत १९९० से प्रकाशित हो रहा है। इसका मूल्य १) रुपया वार्षिक है। इसके सम्पादक, श्रीमान् मणिशंकर पण्ड्या तथा श्रीमान् प्रभुलाल त्रिवेदीजी हैं।

पता—व्यवस्थापक—'भिषग्भारती',
उजमशी पीताम्बर आयुर्वेद महाविद्यालय, पाटन, बड़ोदा स्टेट।

## वैद्य-कल्पतरु

यह मासिकपत्र सन् १८८४ ई० से गुजराती भाषामें अहमदाबादसे प्रकाशित हो रहा है। इसका वार्षिक मूल्य ३) है। उपहारकी पुस्तकें विना मूल्य देता है। श्री स्वर्गीय जटाशंकर लीलाधरजी त्रिवेदी आयुर्वेदपंचानन इसके जन्मदाता तथा सम्पादक थे। इस समय इसके सम्पादक उनके सुपुत्र वैद्य रविशंकर जटाशंकरजी त्रिवेदी हैं।

पता—व्यवस्थापक—'वैद्यकल्पतरु',
अहमदाबाद फार्मेसी, अहमदाबाद ( गुजरात )।

## आरोग्य-सिन्धु

यह मासिकपत्र गुजराती भाषामें कराचीसे चौदह वर्षसे प्रकाशित हो रहा है। इसके सम्पादक वैद्य गोपालजी कुवरजी ठक्कर हैं। इसका अपना निजका प्रेस है। इसका वार्षिक मूल्य २) है। इसने सिन्ध प्रान्तमें आयुर्वेदका अच्छा प्रचार किया है। इसके सम्पादक, आरोग्य-सिन्धु ग्रन्थमाला भी प्रकाशित करते हैं। यह सिन्ध आयुर्वेद फार्मेसीका मुखपत्र है।

पता—'आरोग्यसिन्धु' कार्यालय;
सिन्ध आयुर्वेद फार्मेसी, कराची।

## रत्नाकर

यह मासिकपत्र चार वर्षसे प्रकाशित हो रहा है। इसके ग्राहक लगभग पाँच हजार हैं। इसके सम्पादक श्रीमान् बाबू छोटेलालजी जैन आयुर्वेदाचार्य हैं। इसका वार्षिक मूल्य १) है। इसमें सम्पादक महोदयके औषधालयका सूचीपत्र भी सामयिक लेखोंके साथ प्रकाशित होता है।

पता—व्यवस्थापक—'रत्नाकर'
रत्नाकर औषधालय, इटावा यू० पी०।

## अनुभूत योगमाला

चिकित्सक चूड़ामणि वैद्यराज पं० विश्वेश्वरदयालुजी शास्त्री हैं। इनका निजका प्रेस भी है। इसमें अनुभूत प्रयोग विशेष प्रकाशित होते हैं। पहले मासिक; बादमें पाक्षिक रूपसे प्रकाशित हो रही है। इसने रोग विशेषपर समय-समयपर अनेक बृहत् विशेषांक भी प्रकाशित किए हैं। इसने आयुर्वेदके प्रचारमें विशेष सहायता की है।

पता—व्यवस्थापक—अनुभूत योगमाला,
श्रीहरिहर औषधालय, बरालोकपुर, इटावा यू० पी०।

## आयुर्वेद प्रचारक

यह मासिकपत्र सात वर्षसे प्रधान सम्पादक श्रीशांडिल्य त्रिवेदीजीके सम्पादकत्वमें काशीसे प्रकाशित हो रहा है। यह आयुर्वेदिक अनुसंधान भवनका मुखपत्र है। इस पत्रके स्त्री-विभागकी सम्पादिका श्रीमती कृष्णा त्रिवेदीजी हैं। इसका वार्षिक मूल्य २) है। धार्मिक संस्थाओं, विद्यालयों, स्त्रियों और विद्यार्थियोंसे १।।) है।

पता—'आयुर्वेद प्रचारक'
आयुर्वेदिक अनुसन्धान भवन, बनारस सिटी।

## आरोग्यदर्पण

यह मासिकपत्र लगभग पाँच वर्षसे नागरी भाषामें प्रकाशित हो रहा है। इसके सम्पादक श्रीमान् भिषग्रत्न वैद्य गोपीनाथजी गुप्त हैं। यह ऊँझा आयुर्वेद फार्मेसीका मुखपत्र है। इसका वार्षिक मूल्य २) है।

पता—व्यवस्थापक, अरोग्य-दर्पण,
ऊँझा आयुर्वेदिक फार्मेसी, ऊँझा, अहमदाबाद ( गुजरात )।

## आयुर्वेद

यह मासिकपत्र लगभग २२ वर्षसे महाराष्ट्र भाषाके द्वारा आयुर्वेदकी सेवा कर रहा है। यह पत्र श्रीमान् वैद्य आप्पा शास्त्रीजी साठेके सम्पादकत्वमें प्रकाशित होता है। इसका वार्षिक मूल्य १॥=) है।

पता—व्यवस्थापक—'आयुर्वेद'
काकड़ी वाड़ी, नं० ४ बम्बई।

आंध्रप्रान्तसे निम्नलिखित पत्र-पत्रिकायें आयुर्वेदकी निकलती हैं। उनका विशेष परिचय प्राप्त न हो सकनेके कारण उनके केवल नाम ही लिखे जा सके हैं। द्वितीय भागमें विशेष परिचय दिया जा सकेगा।

१—'धन्वन्तरि' मासिक पत्र।
सम्पादक—श्रीमान् डॉ. ए. लक्ष्मीपति एम. बी., सी. एम.
आंध्र आयुर्वेदिक फार्मेसी, मद्रास।

२—'आन्ध्र प्रकाशिका' मासिक पत्र।
सम्पादक—श्रीमान् ए. अपैय्या रय्या जी
परिदेवी, जिला—चिंगलपेट।

३—'आंध्र-आयुर्वेद-सम्मेलन'—मासिक पत्र।
सम्पादक—श्रीमान् नौरीराम शास्त्रीजी,
राममोहन आयुर्वेद कलाशाला, बेज़वाड़ा।

४—'आयुर्वेद'—मासिक पत्र।
सम्पादक—श्रीमान् अग्निहोत्रम् जी विजयसारथी आयुर्वेदाचार्य।
मन्त्री—आंध्र आयुर्वेद सम्मेलन—मछलीपट्टम्।

५—'भिषग्विलास'—मासिक पत्र।

यह पत्र आयुर्वेद सेवासंघ अहमदनगरसे प्रकाशित होता है। आयुर्वेद सेवासंघ अहमदनगरका मुखपत्र है।

## धन्वन्तरि

यह मासिकपत्र बारह वर्षसे प्रकाशित हो रहा है। सन् १९२३ ई० के प्रारम्भ में इसका जन्म हुआ था। उसी वर्ष इसने अपना एक विशेषांक भी निकाला। इसका वार्षिक मूल्य ३) है। विशेष विवरण द्वितीय भागमें प्रकाशित किया जायगा।

पता—व्यवस्थापक—'धन्वन्तरि'
धन्वन्तरि औषधालय, विजयगढ़, अलीगढ़।

## राकेश

यह मासिकपत्र लगभग सात वर्षसे पं० रूपेन्द्रनाथजी द्विवेदी शास्त्रीके सम्पादकत्वमें प्रकाशित हो रहा है। इसके प्रोप्राइटर श्रीमान् पं० राजकुमारजी दुवे रईस हैं। इसका मूल्य ३) वार्षिक है।

पता—व्यवस्थापक—'राकेश'
राकेश-भवन, वराल्लोकपुर, इटावा यू. पी.।

## वैद्य

यह शंकरलालजी गुप्तके सम्पादकत्वमें १८ वर्षसे प्रकाशित हो रहा है। आयुर्वेदके प्रचार और प्रसारमें इसने वास्तविक बड़ी सहायता की है। समय-समयपर अनेक उपयोगी लेख इसमें प्रकाशित हो चुके हैं। अब भी इसकी विशेषता सम्पूर्ण आयुर्वेदिक समाचार पत्रोंसे निराली है।

पता—व्यवस्थापक, 'वैद्य'
मुरादाबाद यू० पी०।

## चिकित्सक

यह मासिकपत्र लगभग १८ वर्षसे श्रीमान् राजवैद्य पं० किशोरीदत्तजी शास्त्रीके सम्पादकत्वमें प्रकाशित हो रहा है। वार्षिक मूल्य १।) है।

पता—व्यवस्थापक, 'चिकित्सक'
नयागंज, कानपुर।

## वनौषधिदर्पण

यह मासिकपत्र श्रीमान् पं० मंगलदत्तजी शुक्लके सम्पादकत्वमें लगभग एक वर्षसे प्रकाशित हो रहा है। इसका वार्षिक मूल्य ॥।) है।

पता—व्यवस्थापक—वनौषधिदर्पण,
हरद्वार, यू० पी०।

## सुधानिधि

यह मासिकपत्र श्रीमान् आयुर्वेद पंचानन पं० जगन्नाथप्रसादजी शुक्ल इलाहाबादके सम्पादकत्वमें घाटा सहकर भी चिरकाल तक निकलता रहा। किन्तु दुख है कि अब वह बन्द कर दिया गया।

## आयुर्वेद-संदेश

यह डी० ए० वी० आयुर्वैदिक कालेज लाहोरका मासिकपत्र है। यह आयुर्वेदका उत्तम पत्र है, तथा आयुर्वेदकी अच्छी सेवा कर रहा है। विशेष विवरणके लिये सम्पादक महोदयकी रिपोर्ट इस ग्रंथके द्वितीय भागमें प्रकाशित की जायगी।

पता—व्यवस्थापक—'आयुर्वेद संदेश'
डी० ए० वी० आयुर्वेदिक कालेज, लाहोर।

## अश्विनीकुमार

यह लगभग दो वर्षसे श्रीमान् पं० हरिदत्त शास्त्री आयुर्वेदाचार्यके सम्पादकत्वमें प्रकाशित हो रहा है। इसके साथही इसका इङ्गलिश सप्लीमेंट भी रहता है। इसके सम्पादक श्रीमान् प्रोफेसर शिवशर्माजी आयुर्वेदाचार्य लाहौर हैं। इसका वार्षिक मूल्य ३) है।

पता—व्यवस्थापक, 'अश्विनीकुमार'
श्रीसनातनधर्म प्रेमगिरि आयुर्वेदिक कालेज लाहोर।

## आचार्य धन्वन्तरि

यह आयुर्वैदिक सम्भाषा परिषद् आयुर्वेद एण्ड यूनानी तिब्बी कालेज दिल्लीका मासिक मुखपत्र है। इसके प्रधान सम्पादक भिषगाचार्य श्री उपेन्द्रनाथदास काव्य-व्याकरण सांख्यतीर्थ प्रो० आयुर्वेद यूनानी तिब्बी कालेज देहली है। यह लगभग दो वर्षसे प्रकाशित हो रहा है। इसका वार्षिक मूल्य २॥) है।

पता—व्यवस्थापक 'आचार्य धन्वन्तरि'
आयुर्वेदिक एंड यूनानी तिब्बी कालेज, देहली।

## जीवन सुधा

यह लगभग पाँच वर्षसे प्रतिमास श्रीमान् राजवैद्य पं० महावीरप्रसादजी रसायनशास्त्रीकी अध्यक्षतामें तथा श्रीमान् प्रोफेसर पं० भगवद्देव शर्मा आयुर्वेदाचार्यके सम्पादकत्वमें प्रकाशित हो रहा है। इसका वार्षिक मूल्य २) है।

पता—व्यवस्थापक, 'जीवन-सुधा'
चाँदनीचौक, देहली।

## विहार प्रान्तीय वैद्य सम्मेलन-पत्रिका

यह त्रैमासिक पत्रिका विहार प्रान्तीय वैद्य सम्मेलन द्वारा पटनासे प्रकाशित होती है। इसके निम्नलिखित पदाधिकारी हैं।

१—संरक्षक—श्रीमान् भिषगाचार्य पं० व्रजविहारीजी चतुर्वेदी आयुर्वेदरत्नाकर।

२—प्रधान सम्पादक—आयुर्वेदाचार्य पं० श्री विधुभूषणसेन का० व्या० तीर्थ कविराज ।

३—सम्पादक—आयुर्वेदाचार्य गोस्वामी भैरवगिरिजी का० सांख्यतीर्थ कविरत्न ।

४—सम्पादक—पं० सुखरामप्रसादजी बी. एस. सी ।

५—सम्पादक—श्री पाठक प्रमोदचरणशर्मा चिकित्सक ।

इसका वार्षिक मूल्य १)

## पथप्रदर्शक अर्थात् वैद्य भूषण

यह मासिक पत्र लाहौरसे निकलता था । इसके प्रकाशक तथा सम्पादक श्रीमान् राजवैद्य धर्मदेवजी कविभूषण वैद्यरत्न लाहौर थे । इसका वार्षिक मूल्य १) है ।

## वनौषधि

यह मासिक पत्रिका श्रीयुत पं० केदारनाथजी शर्मा सारस्वतके सम्पादकत्वमें कुछ समय तक निकल कर बन्द हो गयी । यह पत्रिका चरक-अनुसन्धान भवन काशीसे बड़े अच्छे रूपमें प्रकाशित हुई थी ।

## बूटीदर्पण

यह मासिकपत्र बूटीदर्पण कार्यालय लाहोरसे श्रीयुत रूपलालजी वैश्यके सम्पादकत्वमें प्रकाशित हो रहा था परन्तु कुछ समय बाद बन्द हो गया । यह पत्र बड़ा उपयोगी था ।

## स्वास्थ्य

यह सचित्र पत्र मथुरासे प्रकाशित होता है । इसके अध्यक्ष श्रीमान् लाला जगन्नाथ दासजी सुन्दरश्रृंगार कार्यालय मथुरावाले हैं । वर्तमान सम्पादक श्रीयुत कविराज श्रीगोपालप्रसादजी हैं । वार्षिक मूल्य २)

पता—'स्वास्थ्य' कार्यालय,
सुन्दरश्रृंगार कार्यालय, मथुरा, यू० पी० ।

## आयुर्वेदिक साहित्य और वनस्पतियाँ

सामयिक पत्रोंका विवरण ऊपर प्रकाशित किया गया है । इसके साथही प्रकाशित और अप्रकाशित आयुर्वेदीय ग्रन्थोंकी सूची तथा राज्योंके सुरक्षित वनोंकी वनस्पतियोंकी सूची भी देनेकी व्यवस्था की गई थी, पर स्थान और समयके अभावसे न दी जा सकी । द्वितीय भागमें यह सम्पूर्ण सामग्री प्रकाशित की जावेगी ।



काशीकी पंचमहाभूत और त्रिदोषपरिषत्के समय लिया हुआ चित्र.



बांई ओरसे १ पं. जगन्नाथप्रसाद वाजपेयी. २ वै. वामनशास्त्री दातार. ३ वै. पं. कृष्णशास्त्री कवडे. ४ वै. जादवजी आचार्य. ५ के. जी. श्रीनिवासमूर्ति. ६ पं मदनमोहनमालवीयजी ७ म. म. क. गणनाथसेनजी. ८ पं. व्रजविहारी चतुर्वेदी. ९. आ. मा. लक्ष्मीरामजी स्वामी. १० क. प्रतापसिंहजी. ११ वै. त्र्यंबकशास्त्री आपटे.

श्रीवाराणसीक्षेत्रे प्रवर्तिता

# पंचमहाभूतत्रिदोषचर्चापरिषद्

( लेखकः–वैद्यभूषण वामनशास्त्री दातार )

इयं परिषद् गतनवंबरमासे ता० २ तः ८ पर्यंतम् ( सप्तदिनान्यवधीकृत्य ) वाराणस्यां काशी हिंदूविश्वविद्यालये महता उत्साहभरेण संजाता। अस्याः परिषदो द्वौ भागौ आस्ताम्। एकश्च पंचमहाभूतचर्चाभागः, द्वितीयश्च त्रिदोषादिचर्चाभागः। एकस्याः परिषदःसभापतयो महामहोपाध्यायाः पण्डित प्रमथनाथ तर्कभूषण-महाभागा आसन्। द्वितीयायाःपरिषदःसभापतयो महामहोपाध्यायाः कविराज गणनाथसेन-सरस्वतयोऽभूवन्। स्वागताध्यक्षास्तु भारतश्रेष्ठाः पं० मदनमोहन मालवीया अवर्तन्त। उपाध्यक्षाश्च कविराज प्रतापसिंह महाशया अभवन्। मंत्रिणस्तु पं० यादवजी त्रिकमजी आचार्या आसन्। सहमंत्रिणः—पं० वामनशास्त्री दातार, पं० दुर्गादत्त-शास्त्री, कविराज उपेन्द्रनाथदासमहाभागा आसन्। मंत्रिवर्यैःसहमंत्रिसाहाय्येन परिषत्कार्यं सुचारुरूपेण पारितम्।

परिषन्निमित्तं समाहूतानां सार्धत्रिशतानां भारतीयपंडितदार्शनिकभिषग्वरदत्ततराणां मध्ये सार्धशतसंख्यकाः, पंडिताः समुपस्थिता आसन्। वाराणसीक्षेत्रस्थैः प्रसिद्ध-पंडित–दार्शनिक–वैज्ञानिकभिषग्भिश्च सुमहत्साहाय्यं प्रदत्तम्। म० म० प० फणिभूषण तर्कवागीश, म० म० गिरिधरशर्मचतुर्वेदी, पंडितप्रवर मधुसूदन विद्यावाचस्पति, पं० लक्ष्मीराम स्वामी, आयुर्वेदाचार्य पण्डित नन्दकिशोर राजवैद्य, पं० व्रजविहारी चतुर्वेदी, पं० गुणे, पं० नानल, प्रो० राणे, प्रो० जोशी, प्रो० फूलदेव सहाय वर्मा, डॉ० वर्मा, प्रो० रामदास गौड, डॉ० घाणेकर, प्रो० कुलकर्णी प्रभृतयः अनेके पंडित-प्रवरा उपस्थिता अभूवन्।

प्रथमं चतुर्दिनपर्यंतम् पंचमहाभूतविषये चर्चा समजनि। पंचमहाभूतानां कल्पना अर्थकामाप्तये निष्प्रयोजना, आधुनिकी द्विनवतिसंख्याकानां एलिमेंटसंज्ञकानां तत्त्वतया-भिमतानां सरणिरेव प्रत्यक्ष मूलत्वात् अर्थकामप्रदत्वाच्च सत्येति एकंमतमुपस्थितमभूत्। यथा श्रीमतां द्विनवतिसंख्याका एलिमेंटसंज्ञकासरणिरर्थकामाप्तये सप्रयोजना तथैवाऽस्माकं पंचभूततत्त्वपद्धतिरपि अर्थकामाप्तये तथा च धर्ममोक्षाप्तये अपि सप्रयोजना। श्रीमतां द्विनवति एलिमेंट संज्ञका तथा इलेक्ट्रॉन् प्रोटान् संज्ञका अपि सरणिः अस्मत्पंच-महाभूततत्त्वांतर्गता स्यात्। अतः अस्मत्पंचभूतविचारोऽपि सप्रयोजनः सत्यश्चेति द्वितीयं मतमपि प्रस्थापितमभूत्। वादिप्रतिवादिपक्षयोः स्थापकपक्षे म० म० गिरिधर-

शर्म चतुर्वेदी, न्यायरत्न वाडीकर, पं० रुद्रदेव वेदालंकार, पं० हरिनाथशास्त्री पं० वीरमणि उपाध्याय, कविराज उपेंद्रनाथ दासादिपंडितवरेण्या आसन्। आक्षेपकपक्षे प्रो० फूलदेवसहायवर्मा, प्रो० कुलकर्णी, स्वामी हरिशरणानंदादयश्चाभवन्। समन्वय-पक्षे च प्रो० रामदासगौड महाशया अभूवन्। प्रतिपक्षीयं आक्षेपकमतं पंडितप्रवर-विज्ञानाय पंडितदेवनाकाचार्यैः सम्यक्तया समुपस्थापितम्, येन सर्वेऽपि पंडित-प्रवरा वैज्ञानिकानां वैज्ञानिकाश्च पण्डितानां मतं सम्यक्तया ज्ञातवंतः। निरीक्षकाणां मध्ये डॉ० पाठक, डा० एस्. एस्. जोशी, पं० प्रवर राजेश्वरशास्त्रिद्रविडादयो वादसहायभूतं साहाय्यं दत्तवन्तः। निरीक्षका अपि म० म० गणनाथसेन सरस्वती एम. ए., एल्. एम्. एस्., केप्टन जी. श्रीनिवासमूर्ति वैद्यरत्न आई. एम. एस्, डॉ० एस्. एस्. जोशी, प्रो० ए. बी. मिश्र, आयुर्वेदमार्तण्ड पं० लक्ष्मीराम स्वामी, म० म० फणिभूषण तर्कवागीश, पं० श्रीशंकर तर्करत्न, पण्डितप्रवर मधुसूदन विद्यावाचस्पति, पं० प्रवर राजेश्वरशास्त्रि द्रविड, पं० देवनायकाचार्य, डॉ० पाठक, पण्डित सत्यनारायण शास्त्रि वैद्य महाभागाः पंचभूतचर्चासमये उपस्थिता अभूवन्। यश्च संभाषापद्धत्या विवादःसंजातस्तस्य निर्णयो निरीक्षकमहोदयैस्सह सभापतिभिर्विचार्य कृतस्तथा च त्रिदोषविषयस्यापि निर्णयः समजनि सोऽपि अग्रे प्रकाशयिष्यते।

अनंतरं च नवंवरपंचमतिथौ शरीरेषु चैतन्यमात्मजन्यमित्येतद्विषये श्रीमतां परममाननीयानां पंडित मदनमोहनमालवीयानां सुमनोहारि श्रुतिशास्त्रसिद्धं मनोद्रावक-माल्हादकरंच संभाषणमभूत्, येन सर्वेपि संशयाः छिन्ना अभूवन्। अथ च तस्यामेव तिथौ म० म० श्रीगणनाथ सेन सरस्वतीनां सभापतित्वे त्रिदोषादिचर्चापरिषदः कार्यं समारब्धम्। त्रिदोषाणां विचारस्तु प्रयोजनरहितः काल्पनिकत्वात्तेषामसिद्धत्वाच, इति पूर्वपक्षमारभ्य येचावांतरपक्षाः समभूवन् ते सर्वेऽपि चर्चिताः खंडितास्तथा शास्त्रसिद्धाः सिद्धांताः प्रस्थापिता आसन्। स्थापकाक्षेपकपक्षे यथामतं सर्वेऽपि प्रमुखा भिषजःसह-योगिनोऽवर्तंत। तथापि आक्षेपकपक्षे स्वामी हरिशरणानंद, प्रो० कुलकर्णी, डॉ० घाणेकर, कविराज प्रतापसिंह, पं० दातारशास्त्री, पं० देशपांडे इत्यादय आसन्। स्थापकपक्षेतु कविराज उपेंद्रनाथदास, पं० गणेशदत्त सारस्वत, पण्डित दुर्गादत्त शास्त्री, पं० जगन्नाथ वाजपेयी, पं० मस्तराम शास्त्री, पं० सत्यदेव पाण्डेय, पं० डेग्वेकर, पं० गुणेशास्त्री, पं० आपटेशास्त्री, क० हरिरञ्जन मजुमदार प्रभृतय आसन्। सा चेयं उभयविधचर्चा-परिषत् सप्तदिनावधि प्रचलिता आसीत्। अन्तिमदिने सर्वेषां निरीक्षकाणां सभापति-महोदयैः सह यत्संजातं निश्चितं मतम् तदपराह्ववेलायामुद्घोषितम्। अंते च उभयोरपि सभापतिमहाभागयोः सुमनोहरेभाषणे संजाते। अनंतरञ्चानेकेषां विदुषां परिषदभिनंदन-पराणि भाषणानि संजातानि। मंत्रिमहोदयैः सर्वेषां कृते कृतज्ञता सादरं प्रकटीकृता। पंचवादनसमये सर्वमपि परिषत्कार्यं सानंदं सयशस्कं सोल्लासं समाप्तिमगमत्। परि-षन्निमित्तं वाराणसीस्थाः रसायनाचार्य कविराज प्रतापसिंह, पं० दुर्गादत्तशास्त्री,

प्रो० डी. ए. कुलकर्णी, एम्. एस्. सी., पं० जगन्नाथ शर्म वाजपेयी एम. ए. प्रभृतयो विद्वांसस्तथा प्रधानमंत्रिणो यादवजी आचार्या अत्यंतं श्रममकुर्वन्। तथैव पण्डित-प्रवर राजेश्वर द्रविडशास्त्रिणः, पंडितवरदेवनायकाचार्याः परिषत्कार्यं स्वकीयं गृहकार्य-मिव मन्वाना अहर्निशं दत्तान्तःकरणा बद्धपरिकराः बहुतरं श्रमिता अभूवन्। सर्वथा इयं परिषदभिनवा प्राच्यप्रतीच्यपंडितानां स्वस्वसिद्धांतसमन्वयकारिणी संभाषापद्धत्या अनेकसंशयोच्छेदिनी, प्राच्यशास्त्रसिद्धांतानां सत्स्वरूपप्रकाशनसमर्था यशस्विनी अभूतपूर्वा जातेति सत्यम्। अनयैव दिशा अतःपरं अन्याअपि परिषद एवंविधा यदि भविष्यत्काले प्रत्यब्दं भविष्यंति तदा प्राच्यप्रतीच्यशास्त्रसिद्धांतानां समन्वयः सर्वथा सुकरः स्यादिति आशास्महे।

पंचभूतत्रिदोषादिचर्चापरिषदो निर्णयाः अतः परं प्रकाशयन्ते।



नवम्बर सन् १९२५

काशी-हिन्दू विश्वविद्यालये

सम्मिलितायाः

## पंचभूत-त्रिदोषपरिषदो र्निर्णयाः



॥ श्रीः ॥

सन् १९३५ ई० नवम्बर ता० २ से ५ तक

# काशी हिन्दू विश्वविद्यालयमें सम्मिलित पंचमहाभूत परिषद्‌के निर्णय।

काशी,
ता० ७-११-३५

तीन दिन पर्यन्त पञ्चमहाभूत परिषद्‌में पञ्चमहाभूत सिद्धान्तके सम्बन्धमें प्राच्य-प्रतीच्य विज्ञानकी दृष्टिसे जहाँतक विचारविनिमय हुआ है उससे हम लोग जिस निर्णय पर पहुँचे हैं, वह यह है कि—

( क ) प्रतीच्यवैज्ञानिकोंके पदार्थवर्गीकरणका दृष्टिकोण एवं मुख्यलक्ष्य प्राचीन ऋषियोंके दृष्टिकोण एवं मुख्यध्येयसे अत्यन्त भिन्न है। ऐसा होते हुए भी परिषद्‌में होनेवाले वादविवादसे हम लोग एक ऐसी भूमिकाका अनुभव कर रहे हैं, कि आगे चलकर हम लोग ऐसे सम्मेलनके द्वारा किसी एक उपादेय निर्णयको प्राप्त कर सकेंगे, जो कि प्रत्यक्ष तथा अनुभवात्मक तर्क पर स्थित हो सकेगा।

( ख ) इस समय तक प्रतीच्य वैज्ञानिकोंके द्वारा किये हुए बानवें (९२) मूलतत्त्वों एवं तन्मूलभूत विद्युत्कणोंके वर्गीकरणकी दृष्टिसे पञ्चमहाभूत वर्गीकरण सिद्धान्तका विचार करनेसे परिषद् इस निश्चित मत पर पहुँच चुकी है कि इन वर्गीकरणोंका परस्पर कोई विरोध नहीं है।

| | |
|---|---|
| श्री प्रमथनाथ शर्मा (महामहोपाध्याय) | श्री मधुसूदन विद्यावाचस्पति |
| फणिभूषणतर्कवागीश ( ,, ) | श्री गणनाथ सेन शर्मा (महामहोपाध्याय) |
| सत्यनारायण शास्त्री वैद्य | लक्ष्मीराम स्वामी |
| श्री शङ्कर तर्करत्न | श्रीधर सर्वोत्तम जोशी ( प्रोफेसर ) |
| जि० श्रीनिवासमूर्त्ति ( कॅप्टन ) | श्री राजेश्वर शास्त्री द्रविड़ |
| बालकृष्ण अमरजी पाठक ( डाक्टर ) | श्री देवनायक आचार्य |

॥ श्रीः ॥

१९३५ तमेशवीय वर्षे नवम्बर मासे ५ तः ८ पदिन पर्यन्तं

# काशीहिन्दूविश्वविद्यालये सम्मिलितायाः त्रिदोषचर्चापरिषदो निर्णयाः ।

१ सर्वायुर्वेदकार्यमूलभूतत्वात् त्रिदोषज्ञानं सप्रयोजनम् ।

२ वातादीनां धातुत्वं दोषत्वं मलत्वं च अवस्थाविशेषेणाभिव्यज्यते । तच्च परस्पराविरुद्धम् ।

३–४ सर्वप्राकृतकर्मसु सकर्तृत्वनियामकत्वे सति स्वातन्त्र्येण दूषणशीलत्वं दोषत्वम् तच्च वातादिषु त्रिष्वेव नान्यत्र । तस्मात् त्रय एव दोषाः ।

५ शक्तेर्द्रव्याधिष्ठितत्वेन स्वतन्त्रावस्थित्यभावात् वातादीनां न शक्तित्वं किन्तु द्रव्यत्वमेव ।

६ पित्तकफयोरवस्थाभेदेन स्थूलत्वं ( चक्षुरिन्द्रियग्राह्यत्वम् ) सूक्ष्मत्वं ( चक्षुरिन्द्रियाग्राह्यत्वम् ) वायोस्तु पित्तकफापेक्षया सूक्ष्मत्वम्, अव्यक्तो व्यक्तकर्मा च इत्यभिधानात् । उपाधिविशिष्टस्यतु वायोर्बहिरिन्द्रियग्राह्यत्वमपि नीलं नभ इतिवत् ।

७ अदृष्टोपगृहीतानि पञ्चमहाभूतान्येव वातादीनामुपादानानि । तदुत्पत्तिक्रमस्तु चरके शारीरस्थाने ४ अध्याये निर्दिष्टः । यथा "तत्र पूर्वं चेतनाधातुः सत्त्वकरणो गुणग्रहणाय प्रवर्तते ।...... स गुणोपादानकाले अन्तरिक्षं पूर्वतरमन्येभ्यो गुणेभ्य उपादत्ते; प्रलयात्यये सिसृक्षुर्भूतान्यक्षरभूतः सत्त्वोपादानः पूर्वतरमाकाशं सृजति; ततः क्रमेण व्यक्ततरगुणान् धातून् वाय्वादिकांश्चतुरः; तथा देहग्रहणेऽपि प्रवर्तमानः पूर्वतरमाकाशमेवोपादत्ते; ततः क्रमेण व्यक्ततरगुणान् धातून् वाय्वादिकांश्चतुरः, सर्वमपि तु खल्वेतद् गुणोपादानमणुना कालेन भवति ।"

८ वातादीनां स्वरूपं ( तन्मात्रविषयकधीविषयः ) चरकोक्तं, वायोः "रौक्ष्यं लाघवं वैशद्यं शैत्यं गतिः अमूर्तत्वं चेति वायोरात्मरूपाणि ।" पित्तस्य "औष्ण्यं तैक्ष्ण्यं लाघवं अनतिस्नेहो वर्णश्च शुक्लारुणवर्ज्यो गन्धश्च विस्रो रसौच कटुकाम्लौ पित्तस्यात्मरूपाणि ।" श्लेष्मणस्तु "स्नेहशैत्यशौक्ल्यगौरवमाधुर्यमात्स्न्र्याणि श्लेष्मण आत्मरूपाणि भवन्ति ।" गुणाः कर्माणि च ग्रन्थोक्तान्येव ।

९ वातादीनां प्रत्येकं पञ्चविधत्वं वास्तविकम्, तच्च स्थानकार्यभेदोत्पन्नं; कार्यस्वरूपभेदस्तु तन्निबन्धन एव ।

१० रोगान् प्रति सदूष्याणां वातादीनां समवायिकारणत्वं, सूक्ष्मरूपाणान्तु निमित्त-कारणत्वम्, दोषदूष्यसम्मूर्छनायाश्च असमवायिकारणत्वम्। रोगविशेषान् प्रति कीटादीनान्तु निमित्तकारणत्वम्।

श्रीमधुसूदन विद्यावाचस्पतिः जयपुरम्
गणनाथ सेन शर्मा
जि० श्रीनिवासमूर्तिः ( कॅप्टन )
बालकृष्ण अमरजी पाठकः ( डाक्टर )
सत्यनारायण शास्त्री वैद्यः
लक्ष्मीराम स्वामी
श्री राजेश्वर शास्त्री द्राविडः
श्री देवनायक आचार्यः

सभाया विस्तृतेतिवृत्तं तु शीघ्रमेव पृथक् संमुद्र्य प्रकाशयिष्यते।

यादवजी त्रिकमजी आचार्यः
मन्त्री।

शीघ्रही प्रकाशित होनेवाले

## जयन्ती ग्रंथके द्वितीय भागकी विषय सूची ।

१—अवशिष्ट निखिल भारतीय वैद्य सम्मेलनके सभापतियोंके भाषण, चित्र और चरित्र ।

२—प्रान्तीय वैद्य सम्मेलनोंका विवरण और सभापतियोंके चित्र ।

३—प्रान्तीय सभाओंका विशद विवरण ।

४—राजकीय सम्मानित वैद्योंके चित्र और चरित्र ।

५—प्रान्तीय प्रसिद्ध वैद्योंका परिचयात्मक विवरण ।

६—प्रान्तीय आयुर्वेद महाविद्यालयोंकी पाठ्यप्रणालियाँ और विशेष ज्ञातव्य विषय ।

७—प्रान्तीय ( यू० पी०, मद्रास और सीलोन ) इंडियन मेडिसिन बोर्डोंका सम्पूर्ण विवरण ।

८—वैद्योंके प्रान्तीय सरकारों-द्वारा रजिस्ट्री करानेके नियमोपनियम ।

९—प्रान्तीय सरकारी आयुर्वेदीय परीक्षाओंकी पाठ्यप्रणाली ।

१०—प्रान्तीय दातव्य औषधालयोंका विवरण ।

११—प्रान्तीय आयुर्वेदिक ट्रस्ट और छात्रवृत्तियाँ ।

१२—प्रकाशित और अप्रकाशित ग्रंथोंकी वृहत् सूची ।

१३—प्रान्तीय रिजर्व फारेस्टसे निकलनेवाली वनस्पतियोंकी वृहत् सूची ।

१४—देशी राजोंके वनोंकी सुरक्षित वनस्पतियोंकी सूची ।

१५—आयुर्वेद सम्बन्धी अनुसंधानोंका विवरण ।

इस सूचीके अतिरिक्त वैद्यगण और आयुर्वेद-प्रेमी सज्जन इसके अतिरिक्त जो उपयोगी सामग्री और भी भेजेंगे, वह सहर्ष इस ग्रंथमें प्रकाशित की जावेगी ।